3·1



प्राभाकारी हिन्दी टीका लिखकर बड़ा ही स्तुत्य तथा सफल प्रयास किया है। श्री मिश्रजी पाणिनीयव्याकरणके गम्भीर पाण्डित्यके साथ-साथ सुबोध शैलीमें विषय प्रतिपादनकी अपूर्व क्षमता रखते हैं। जो इस टीकामें सर्वथा परिलक्षित है। मैंने श्री मिश्रजी की लघु सि० कौमुदीकी प्राभाकरी टीकाके अनेक स्थलको गम्भीरता एवं रूचिसे सुनी है। आपकी भाषा भावाभिव्यक्ति समर्थ सरल तथा परिष्कृत है, टीकाकार विद्वान्‌ने विषयोंको निगमन शैलीमें समझानेका बड़ा ललित प्रयत्न किया है। हिन्दी भाषामें सरलतासे प्रत्येक सूत्रका अर्थ प्रस्तुतकर वृत्तिके अर्थको भी सरल शब्दोंमें समझाकर विषयोंको रोचक बनाया है कि सामान्य विद्यार्थी भी इस टीकाको स्वयं पढ़कर प्राभाकरी नौकापर आरूढ़ हो पाणिनि सागरको पारकर सकता है। प्रयोगोंके अर्थको हिन्दीमें समझाकर तत्समकक्ष दूसरे बहुतसे प्रयोगोंको लिखकर मिश्रजी ने छात्रोंको व्युत्पत्ति क्षमता बढ़ानेकी एक नवीनतम दिशा दी है। मैंने अपने अभिन्नमित्र श्री प्रभाकरजी मिश्रके इस शुभ कार्यके लिए सहस्रशः साधुवाद वितरित करता हूँ। इस टीकाके अनुदिन प्रचारार्थ और प्रसारार्थ अपनी कोटि-कोटि शुभ कामना अर्पित करता हूँ, एवं इनके इस प्रयासमें नित्य नूतन प्रेरणाके लिए श्री जानकीवल्लभ श्रीराघवेन्द्र भगवान् मर्यादापुरुषोत्तम श्रीरामजूके चारूचरणकमलोंमें अभ्यर्थना करता हूँ। श्रीरामश्शन्तनोतु।

गिरिधर मिश्र

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

राष्ट्रपुत्रः, देशभक्तः पितुः पुत्रः मातुः स्मरणम्। ङि ओस् सुप् अधिकरण कारकका आधार अर्थ है। कर्ता कर्मके माध्यम् से क्रियाके आधारको अधि०संज्ञा होती है। छात्रः छात्रावासे वसति। कर्ता छात्रके माध्यमसे निवास क्रियाका आधार, छात्रावास हैं, उसमें सप्तमी। विभक्ति दो प्रकार की है। कारक और उपपद क्रियाके सम्बन्धमें हुई विभक्ति कारक है। पदके सम्बन्ध मे आई विभक्ति उपपद है। इति प्रस्तुतिः।

## लेखककी जीवनी

जौनपुर जिले के पत्रालय शाहपुर ग्रा० मुकुन्दीपुर निवासी सांकृत्यगोत्रोत्पन्न ब्राह्मण वंशावतंश का १५ मई १९३६ में जन्म हुआ। काशीके सुप्रसिद्ध व्याकरण न्यायवेदान्तके प्रौढ़विद्वान् पं० श्री शुभकरणमिश्र के पौत्रः (शौभकरणिः) स्वजनपदसेवासमर्पितशरीरःवेदवेदान्तज्योतिष्कर्मकाण्डकर्मकुशलः पं० श्रीहरिप्रसादमिश्र के पुत्र श्रीप्रभाकरमिश्र है। जिनमे समाजसेवा की जन्मजात रुचि है। कुलपरम्परा ही शास्त्रसेवा, समाजसेवा सनातनधर्म संरक्षण प्रचार,प्रसारमें सदा संलग्न रहा। श्री मिश्रजी की प्रवृत्ति शास्त्रको समाज प्रिय बनाने की रही। क्योंकि परम्परा की शैली, भाषा, बड़ी कठिन, दुर्बोध प्रभावहीन अरुचिपूर्ण तथा ह्रास देखकर आपका हृदय क्षुब्ध हो उठा। चिन्तित विद्वान ने सुबोध अध्यापन सुगमशैली, सत्यता की श्रोताओं तक पहुँच, शास्त्रमें रुचि कैसे बढ़े। इस चिन्तनमें निरन्तर प्रगाढ़ गोता लगाते रहे। अपनी सूझ-बूझ से अच्छा अनुसन्धान कर यथार्थ का प्रकाशन किया है। करते रहेंगे। निरन्तर अध्ययन, अध्यापन अनुसन्धानमें तल्लीन विद्वान शुभ लक्षणलक्षित होते हैं। आप का अध्ययन काशीके कई विद्यालयों में (गोयन्दका, राजकीय संस्कृत कालेज आदि) प्रथम पूज्य महाशयजी (रामयशत्रिपाठी) के प्रिय शिष्य पंण्डित श्री रामकरण जी पाण्डेय से पढ़े। सन् १०५२ में काशी पधारे दाऊजी संस्कृत महाविद्यालयमें श्री पंण्डित ब्रह्मदत्त शुक्ल से मध्यमा तक स्वध्याय किये। पश्चात् अनेक विद्यालयों मे पढ़े परन्तु मनस्तुष्टि नहीं होती थी। क्योंकि शिक्षाका उद्देश्य सम्यग्ज्ञान, सुप्रयोग, स्वध्याय, प्रवचन आचरणमें 'उतारना समाजका सुधार धर्म, सत्य, चरित्रका प्रचार-प्रसार होना चाहिए। विद्याभारः क्रियां, विना। विद्या विनु विवेक उपजाये। शास्त्र के प्रतिलोक रुचिका घट जाना क्षोभ का कारण बना था। चिन्ता में बड़ा समय व्यर्थ बीता। संयोग से काशी विद्वन्मूर्धन्य विद्वानों शास्त्रार्थ महारथियों आधुनिक पाणिनिसम्भावनासे सुविभूषित पंण्डित प्रवरो गुरुवरेण्यों के चरन कमलका मधुकर बना सम्पूर्णशास्त्रका अध्ययन किया। काशीके सुप्रसिद्ध

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

श्रीगणेशाय नमः

# लघुसिद्धान्तकौमुदी

## प्राभाकरीयुता

भगवती भवती सुमहस्वती, बुधसरोरुहकाननभास्वती ।
विमलबोधविवेकविभास्वती, विजयते सरसीव सरस्वती ॥ १ ॥

नवतमालरुचिं रुचिरस्मितं, स्मर मनोहरबाणधनुर्धरम् ।
जनकजासहितं महितं सुरैस्तमिह राममहं हृदि भावये ॥ २ ॥

नत्वा मुनित्रयं शम्भुं, वितनोति प्रभाकरः ।
लघुसिद्धान्त - कौमुद्याष्टीकां प्राभाकरीं शुभाम् ॥ ३ ॥

**प्राभाकरी टीका शब्दार्थ**—लघु = अल्प, थोड़े, संक्षिप्त सिद्धान्त = सिद्धानाम् अन्तः । शब्द, अर्थ, सम्बन्ध ही सिद्ध हैं "सिद्धे शब्दार्थ-सम्बन्धे" इति भाष्य वचनं प्रमाणम् । उन ( सिद्धों ) का अन्त = सत्यज्ञान, संस्कारविशेष से निर्णय, धर्म-वर्धक परिणाम, प्रक्रिया ( सधनिका ) फल की कौमुदी = प्रकाशिका । जिस विधि से शब्द, अर्थ, सम्बन्ध का निश्चयात्मक ज्ञान हो, उसकी बोधिका । शब्द का अर्थ और दोनों के सम्बन्ध का ज्ञान अत्यन्त उपयोगी है । कभी-कभी शब्द ( नाम ) का ज्ञान है, अर्थ ( व्यक्ति या वस्तु ) भी प्रत्यक्ष है फिर भी जिज्ञासा जागृत होती है कि "किमिदम्" यह क्या है ? जब दोनोंके सम्बन्धका ज्ञान हुआ कि "अस्य शब्दस्य अयमेव अर्थोऽस्ति" इस शब्दका यही अर्थ ( वाच्य वाचक सम्बन्ध ) है । तब शब्दब्रह्मका रसास्वादन होता है । यह ज्ञान व्याकरणशास्त्र व प्रमुख प्रयोजन ( प्रधान विषय ) है ।

**प्राचीनास्तु**—सिद्धोऽन्तो निर्णयो येषान्ते सिद्धान्ताः, तेषां कौमुदी । लघ्वी चासौ सिद्धान्तकौमुदी च लघुसिद्धान्तकौमुदी । इस समास में लघु शब्द का कौमुदी ( प्रकाश ) में अन्वय पूर्ण उचित नहीं है । सूत्र का प्रकाश, व्यापक ( दूरगामी ) है कोई "कौमुदीव कौमुदी" कहकर ग्रन्थ में अन्वय करते है ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

**नवीनास्तु**—लघूनां=संक्षिप्तानाम्, अल्पसंख्याकानां किन्तु व्यापकानां सिद्धान्तानां—सिद्धः, निष्पन्नः, अनुशिष्टः, माङ्गलिकः ( षिधू शास्त्रे माङ्गल्येच ) बोधजनकः पुण्यप्रदः अन्तः = बादिप्रतिबादिभ्यां विवादेन आक्षेपरहितो निर्णयः साधुत्वसंस्कारो येषां = वर्णपदवाक्यशब्दार्थ-सम्बन्धानां ते सिद्धान्तास्तेषां कौमुदी = कौ = पृथिव्यां जनान् मोदयति, शीतलतां प्रापयति, क्लेशं दूरीकरोतीति कुमुच्चन्द्रः, तस्य इयं ज्योत्स्ना-प्रकाशिकाशक्तिः कौमुदी। तद्वत् इयं कौमुदी शब्दःशक्ति ( अर्थ सम्बन्ध ) प्रकाशेन जनान् मोदयति, ज्ञानानन्ददानेन सुखं वोधयति, वाक्यार्थं पदार्थं, वर्णार्थं ( प्रकृत्यर्थंप्रत्ययार्थंप्रकाशेन जाड्यरुपं क्लेशं दूरी करोति।

कुछ सूत्रों के संक्षिप्त किन्तु व्यापक सारभरे अनुशासितनिर्णयों की प्रकाशिका लघुसिद्धान्त कौमुदी हैं। यह वर्ण, पद, वाक्य, शब्द, अर्थ, सम्बन्ध, व्युत्पत्ति, संस्कार, विग्रह, समास, सनाद्यन्तधातु, क्रिया-फल, कृदन्त, तद्धित, एक शेष, जाति, व्यक्ति, लिङ्ग, संख्या, कारक आदि शब्द की विशेषताओं पर पूर्ण अनुशासन कर शब्द के साथ अर्थ और सम्बन्धियों का स्पष्ट ज्ञान कराती है। शब्द पर अधिकार का प्रयोजन शब्दमूलक समस्त वेद, वेदान्त, पुराण इतिहास धर्मशास्त्र, साहित्य आदि सभी वाङ्मय के शब्दों का सत्य अर्थ समझ सकें, समष्टि, व्यष्टि की सेवा कर सकें।

# अथ संज्ञाप्रकरणम्

सम्पूर्ण अष्टाध्यायी में उपयोगी तथा व्यापकसंज्ञाओं का संग्रह ही संज्ञा-प्रकरण है। जैसे—चौदह सूत्रों के आधार पर अल्, हल्, अच्, अण् आदि संज्ञायें तथा इत्, सवर्ण, अनुनासिक, संहिता, संयोग, पद आदि संज्ञायें—सम्पूर्ण अष्टाध्यायी में जो अधिक क्षेत्रमें व्याप्त हो, उसे अधिक देशवृत्ति व्यापकम् कहते हैं। अन्य संज्ञायें अल्प क्षेत्र में अधिकार द्वारा नियन्त्रित होने से व्याप्य है। ( न्यून देश वृत्ति व्याप्यम् ) जो थोड़े क्षेत्र में फैले वह व्याप्य है। अचों का धर्म—ह्रस्व-दीर्घप्लुत, उदात्त, अनुदात्त, स्वरित, अनुनासिक और वर्णों के धर्म समान जाति समझानेवाली सवर्ण संज्ञा, स्थान प्रयत्न इत्यादि संज्ञाप्रकरण के प्रतिपाद्य विषय हैं सन्धि आदि प्रकरणों में उपयोगी हैं।

विघ्नविनाश तथा ससुखग्रन्थ समाप्ति के लिए नमस्कारात्मक मङ्गल प्रस्तुत करते हैं।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

**नत्वा सरस्वतीं देवीं शुद्धां गुण्यां करोम्यहम् ।**
**पाणिनीयप्रवेशाय　　लघुसिद्धान्तकौमुदीम् ॥**

( अक्षरसमाम्नायः, शिवसूत्राणि )

अ इ उण् १। ऋ लृक् २। ए ओङ् ३। ऐ औच् ४। ह य व रट् ५। लण् ६। ञ म ङ ण नम् ७। झ भञ् ८। घ ढ धष् ९। ज ब ग ड दश् १०। ख फ छ ठ थ च ट तव् ११। क पय् १२। श ष सर् १३। हल् १४।

---

**अन्वय**—अहं वरदराजाचार्यः शुद्धां गुण्यां सरस्वतीं देवीं नत्वा पाणिनीयप्रवेशाय लघुसिद्धान्तकौमुदीं करोमि ।

**व्याख्या**—अहं लेखको वरदराजाचार्यः शुद्धां=पवित्रां निर्मलां शब्दशुद्धिसंस्कारवतीं, सत्त्वस्वभावां, दोषरहितां गुण्यां=प्रशस्तैर्गुणैर्युक्ता गुण्या तां प्रशस्तगुणयुक्तां ( केच ते 'प्रशस्ताः गुणाः' इति जिज्ञासायां प्रतिभा, सद्बुद्धिः, सद्भावः, जडतानिवारणं, वाक्यपटुता, वाण्यां मधुरता, ज्ञानवीरता, आत्मबलानि इत्यादि ) गुणैः परिपूर्णा सरस्वतीं=सरो ज्ञानं तदस्ति अस्यामिति सरस्वती=ज्ञानस्वरूपा देवी=दीव्यति, जिह्वायां नृत्यति क्रीडति, मोदते, विजयं ददाति, व्यवहारकुशलीकरोति, स्वतेजसा वागर्थौ प्रकाशयति ज्ञानमोक्षदायिनो वाग्देवता तां, नत्वा=नमस्कारं कृत्वा पाणिनीयप्रवेशाय=पाणिनिना प्रोक्तम् उच्चारितं लिखितं वा व्याकरण-शास्त्रं पाणिनीयं, तस्मिन् प्रवेशाय=शब्दसम्बन्धिसर्वं ज्ञानं कर्तुं लघु-सिद्धान्तकौमुदीम्=( अत्यन्त-उपयोगिनिर्णयस्य प्रकाशिकां करोमि ) रचयामि, गुणान् आदधामि ।

मैं वरदराजाचार्य शुद्ध स्वभाववाली तथा अच्छे प्रशंसनीय गुणों से युक्त सरसता, मधुरता की देवी सरस्वती को नमस्कार करके महर्षिपाणिनि के व्याकरणशास्त्र में प्रवेश पाने के लिए लघुसिद्धान्तकौमुदी की रचना ( शब्द अर्थ शक्ति वर्धक गुणों की स्थापना ) करता हूँ ।

अ इ उ ण् आदि चौदह सूत्र पाणिनि जी के सभी ३९९६ सूत्रों का मूल आधार हैं। प्रत्याहारद्वारा सूत्रों के वाक्यार्थ बोध में कारण हैं। इनकी उपयोगिता प्रत्याहार के अर्थ तथा शक्तिज्ञान कराने में है। जिससे सूत्रोंका अर्थ सुगम होते हैं।

इति—इमानि पूर्वस्मिन् उच्चरितानि चतुर्दशसूत्राणि माहेश्वराणि=महेश्वरः शंकरः, तस्मात् आगतानि माहेश्वराणि। महेश्वरवर प्रसादात् पाणिनिना लब्धानि

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

**इति माहेश्वराणि सूत्राण्यणादिसंज्ञार्थानि। एषामन्त्या इतः। हकारादिष्वकार उच्चारणार्थः। लण्मध्ये त्वित्संज्ञकः।**

---

न तु कृतानि अन्यथा वेदत्वं हीयेत। ये चौदहसूत्र शंकर भगवान् के वरदान ( प्रसाद रूप में ) पाणिनि को मिले हैं। ये रचित नहीं है। नहीं तो अपौरुषेय वेदका सादृश्य नहीं घटेगा। इमानि सूत्राणि किमर्थानि = अणादि संज्ञार्थानि = अण् आदिर्यासांन्ताः अणादयः = अण् अक् अच् अल् हल् आदि प्रत्याहाराः, ता एव संज्ञा अणादिसंज्ञा ता एव अर्थाः प्रयोजनानि येषां सूत्राणां तानि अणादिसंज्ञार्थानि अण् इत्यादि प्रत्याहारों का ज्ञान होना ही सूत्रों का प्रयोजन है।

**भावार्थ**—ये चौदह सूत्र भगवान् शंकर की कृपा से तपस्वी पाणिनि जी महाराज को मिले हैं। जब कठिन तपस्या पूर्ण हो रही थी, तब सर्वकालीन सनकादिगण की उपस्थिति में आनन्दविभोर होकर नृत्यकाल में डमरुध्वनि के अनुरुप ध्वनि वाला १४ सूत्र प्रगट हुए।

यथा—नृत्तावसाने नटराजराजो ननाद ढक्कां नवपञ्चवारम्।
उद्धर्तुकामः सनकादिसिद्धानेतद्विमर्शे शिवसूत्रजालम्॥

अ इ उ ण् आदि सूत्रों के अन्त्यअक्षर अनुबन्ध हैं। उनको शिवजी ने पश्चात् जोड़कर पाणिनिजी को दिया। नृत्त के समय हाव-भाव प्रदर्शन में कुशल नट-सम्राट् ने ढक्कां = डमरु को नवपञ्चवारं = चौदह बार ( ननाद ) बजाया। सनकसनन्दनसनातनसनत्कुमार आदि सिद्धोंके उद्धार तथा मोक्ष की कामना से अक्षर शब्दब्रह्मराशि प्रकट किया। उन्हीं शिव सूत्रोंके जाल = समुदाय पर बिमर्श = विवेकपूर्ण विचार से पाणिनिजी ने ३९९६ सूत्रों का जाल बिछा दिया। यथा—

येनाक्षरसमाम्नायमधिगम्य महेश्वरात्।
कृत्स्नं व्याकरणं प्रोक्तं तस्मै पाणिनये नमः॥

१४ सूत्रों का प्रयोजन प्रत्याहार सिद्धि है। 'प्रत्याहृयन्ते संक्षिप्यन्ते वर्णाः यत्र' जहाँ अल्प = थोड़े वर्ण से 'अधिक वर्ण की शक्ति समझी जाय। जैसे— अ इ उ (से) ऐ औच् तक के वर्ण अच् समझे गये। जैसे—सुप से इक्कीस विभक्तियाँ, तिङ से १८ विभक्तियाँ समझी जाती हैं। अण् अच् अल् हल् आदि प्रत्याहारों की सिद्धि के लिए बोले एषां = इन चौदह सूत्रों के अन्त्येभवाः अन्त्याः, अन्त में जुड़े हुए वर्ण ण् क् ङ् च् इत्यादि इत् संज्ञक हैं। प्रयोगमें उपयोग का विषय नहीं हैं। इत संज्ञकत्वम् इत् संज्ञायोग्यत्वम् वा अनुबन्धत्वम्। अनुपश्चात् बध्यते युज्यते इति अनुबन्धः। जो बाद में जोड़े जायँ वे अनुबन्ध हैं। इत् संज्ञा

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

१ हलन्त्यम् १ । ३ । ३ । उपदेशेऽन्त्यं हलित् स्यात् । उपदेश आद्योच्चारणम् । सूत्रेष्वदृष्टं पदं सूत्रान्तरादनुवर्तनीयं सर्वत्र । २ अदर्शनं लोपः १ । १ । ६० । प्रसक्तस्यादर्शनं लोपसंज्ञं स्यात् ।

३ तस्य लोपः १ । ३ । ९ । तस्येतो लोपः स्यात् । णादयोऽणाद्यर्थाः ।

---

सदृश हैं । हकारादि = ह य व र आदि वर्णों में अकार का उच्चारण ही अर्थ=प्रयोजन है । हल् वर्णों के उच्चारण सुगम हों, क्योंकि "न पुनरन्तरेणाचं व्यञ्जनस्य उच्चारणमपि सम्भवति । अच् के बिना व्यञ्जन का उच्चारण दुर्वच दुर्गम है । परन्तु लण् सूत्र के मध्य में अकार इत् संज्ञक है । ऊच्चारणार्थक नहीं । उसका फल 'र' प्रत्याहार सिद्धि है ।

( १ ) हल् प्रथमान्तम् अन्त्यं प्रथमान्तं पदद्वयं सूत्रम् । उपदेशे = पाणिनि, कात्यायन, पतञ्जलि के प्रथम उच्चारण में अन्त्यम्=अन्तिम हल वर्ण की इत्संज्ञा हो । 'उप' का आदि अर्थ, 'दिश्' का उच्चारण अर्थ है, मिलकर उपदेश ही आद्योच्चारण है । मुनियोंका प्रथम उच्चारण दशासूत्र, वार्तिक भाष्यमें है । सूत्रेषु=सूत्रों में अदृष्टं न 'देखा गया' पद, अन्यं सूत्रं सूत्रान्तरं तस्मात् सूत्रान्तरात् = दूसरे सूत्रों से अनुवृत्ति आगमन करले । सर्वत्र यथा—उपदेशेऽजनुनासिक सूत्र से उपदेश पद की अनुवृत्ति हलन्त्यम् सूत्र में की गयी ।

संज्ञा च परिभाषा च विधिर्नियम एव च ।
अतिदेशोऽधिकारश्च षड्विधं सूत्रलक्षणम् ॥
अल्पाक्षरमसंदिग्धं सारवद् विश्वतो मुखम् ।
अस्तोभमनवद्यञ्च सूत्रं सूत्रविदो विदुः ॥

( २ ) दर्शनका अभाव ही लोप है । न दर्शनम् को अदर्शन कहने से शब्द की नित्यता निरस्त नहीं होती । प्रसक्तस्य = विद्यमान ( उपस्थितवर्णका ) अदर्शन = अभाव, अनुपस्थिति, बिनाश की लोप संज्ञा हो । अदर्शन तथा लोप अभिन्न हैं । ( ३ ) तस्य = इत् संज्ञकवर्णस्य लोपः = समाप्तिः । उस इत् संज्ञकवर्णका लोप, अदर्शन, अभाव हो । एति = गच्छति इति इत् । जो चला जाय वह इत् है । उसी का बोधक लोप है । णादयः = १४ सूत्रों के अन्तिमवर्ण णक्ङ्च् आदि अनुबन्ध का उद्देश्य अणाद्यर्थाः = अण् अच् अल् आदि अर्थ की सिद्धि ही णकारादि अनुबन्धों का फल है । ( ४ ) अन्त्येन = अन्तिम वर्णेन इता = इत्संज्ञासदृशेन वर्णेन सह = साथ आदिः = आरम्भवर्णः बोधको भवति । अन्त में रहने वाला वर्ण इत्संज्ञक हो तो उसके सहित आदि वर्ण मिलकर

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

४ आदिरन्त्येन सहेता १ । १ । ७१ । अन्त्येनेता सहित आदिर्मध्यगानां स्वस्य च संज्ञा स्यात् । यथाऽणिति अ इ उ वर्णानां संज्ञा । एवमक् अच् अल् हलित्यादयः । ५ ऊकालोऽज् ह्रस्व-दीर्घ-प्लुतः । १ । २ । २७ । उश्च ऊश्च उ३श्च वः, वां काल इव कालो यस्य सोऽच् क्रमाद् ह्रस्वदीर्घ-प्लुतसंज्ञः स्यात् । स प्रत्येकमुदात्तादिभेदेन त्रिधा । ६ उच्चैरुदात्तः १ । २ । २९ ।

---

मध्यगानां = मध्य में रहने वाले वर्णो का तथा स्वस्य च अपना भी बोध कराता है यथा—अच् प्रत्याहार के अन्त में इत्संज्ञक च् है। इसके साथ आदिवर्ण अ है। 'अ' से 'च' तक अच् संज्ञा हुई। वह मध्यवर्ण इऊ ऋलृ ए ओ ऐ औ का ज्ञान कराता है। जो बोध्य = ज्ञान का विषय है। वह अपना भी बोध कराता है। सूत्र में प्रथमान्त आदिशब्द प्रधान अकार को कहता है। अन्त्य शब्द के तृतीयान्त होने से अन्त्य शब्द से ग्राह्य च्कार, अप्रधान तथा प्रयोग के अयोग्य है। स्वशब्द प्रधान है। प्रधान का परामर्श ही प्रयोग में उपयोगी है । अ च् की तरह सभी संज्ञाओं को समझे। यथा —अण् कहने से अ इ उ इन तीन वर्णों का बोध है। इसी प्रकार अच्, अल्, हल्, इत्यादि संज्ञाओं को समझें।

(१४) सूत्रों को वर्ण समाम्नाय (वेद) कहते हैं। उसमें अच् = स्वर और हल् = व्यंञ्जन वर्ण पढ़े गये, अच् के गुणों धर्मों का निर्णय अवसरसंगत है। ह्रस्व दीर्घ प्लुत उदात्त अनुदात्त स्वरित तथा अनुनासिक आदि गुण अच् अक्षर के धर्म हैं। उनका परिचय क्रम से देते हैं। (५) उकाल = उकार के उच्चारणकाल के सदृश = समान उच्चारण काल है जिस अच् का उसको ह्रस्व दीर्घ प्लुत संज्ञा क्रम से हो। जैसे—कुक्कुट (मुर्गा की ध्वनि) कु १ कु १ हू २ कूँ ३ में एकमात्रिक (ह्रस्व) दोमात्रिक (दीर्घ) तीनमात्रिक अकार (प्लुत) प्रसिद्ध है। 'एक मातृको भवेद्ध्रस्वो, द्विमात्रो दीर्घ उच्यते। त्रिमात्रस्तु प्लुतो ज्ञेयो व्यञ्जनं' चार्धमात्रिकम्। इसी प्रकार सभी अचों में एकमात्रा ह्रस्व, २ दीर्घ, ३ मात्राप्लुत क्रम से समझे। इसीलिए समास किया। उश्च ऊश्च उ३श्च वः तीन उकार में ऊत्व जाति का समानरूप मानकर एक शेष, जस् विभक्ति में 'वः' तेषां कालो वांकालः। उकार के उच्चारण काल के सदृश (समान) उच्चारणकाल सभी अच् में हो। स = वह (ह्रस्व दीर्घ प्लुत) प्रत्येकम् = एक-एक को उदात्त अनुदात्त स्वरित भेद से त्रिधा = तीन-तीन भेद वाले हों। ६ भेद। अब उदात्त अनुदात्त आदि भेद से परिचित होना अवसर संगत हुआ। आकांक्षा पूर्ति केलिये बोले। (६) उच्चैः = अव्यय पदम्, उदात्तः प्रथमान्तम्। वर्णों के उच्चारण का कारण स्थान ताल्वादि हैं। कण्ठतालु-मूर्धादन्तओष्ठ स्थानी के ऊर्ध्वभाग = कुछ ऊपरी अंश से उच्चरित अच्

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

**७ नीचैरनुदात्तः १ । २ ३० । ८ समाहारः स्वरितः १ । २ । ३१ । स नवविधोऽपि प्रत्येकमनुनासिकाननुनासिकत्वाभ्यां द्विधा । ९ मुखनासिकावचनोऽनुनासिकः १ । १ । ८ । मुखसहित-नासिकयोच्चार्यमाणो वर्णोऽनुनासिकसंज्ञः स्यात् । तदित्थम्-अ इ उ ऋ एषां वर्णानां प्रत्येकमष्टादश भेदाः । ऌवर्णस्य द्वादश, तस्य दीर्घाभावात् । एचामपि द्वादश, तेषां ह्रस्वाभावात् ।**

---

( वर्ण , उदात्त कहाते हैं । सभी स्थानों के तीन भाग हैं, उच्च भाग, निच्च भाग, तथा मध्य भाग ( ६ ) **नीचैः** = निच्च भाग से उच्चरित अच् अनुदात्त संज्ञक हो । कण्ठ तालु आदि वर्ण व्यंञ्जक स्थानों के निचले सूक्ष्म भाग से निष्पन्न ( सिद्ध ) अच् अनुदात्त गुणवाला हो । ( ८ ) **समाहारः = समाहरणं = मिलित्वा दुग्धजलवत्एकीभवनं समाहारः** अथवा समः ( तुल्य ) एक होकर, उदात्त अनुदात्त मिलकर अर्धनारीश्वर की तरह होना समाहार है, वही स्वरित है । तालु आदि स्थान के उच्चभाग निच्च भाग के मध्य सम्मिलित भाग जहाँ उदात्त तथा अनुदात्तगुण वर्ण के धर्म समाहृत = सम्मिलित होते हैं । उसवर्ण की **स्वरित** संज्ञा हो । इस प्रकार ह्रस्व के तीन भेद, दीर्घ तथा प्लुतके भी ' **उदात्तत्वानुदातत्वे वर्ण धर्मो समाह्रियेते सोऽच् स्वरितः** । **स** = वह ( अच् ) **नवविधोपि** = नव प्रकार का हो करके भी, **प्रत्येक** = एक-एक को अनुनासिक अननुनासिकभेदसे दो-दो भेद हो । यहाँ अनुनासिक से परिचय की स्वाभाविकी जिज्ञासा जागर्त्ति । ( ९ ) **मुखम्** = आस्यं, **नासिका** = घ्राणेन्द्रियः **वचनः** उच्चार्यमाणोवर्णः, **अनुनासिकः** = नासिकाम् अनुगतोगुणः, मुखसहित नासिका से उच्चारण किया गया वर्ण अनुनासिक संज्ञक हो, यथा— **ञमङणन** इनके उच्चारण में मुख तथा नासिक । दोनों का सहयोग अनुनासिक सिद्ध करता है । **तदित्थम्** १८ भेद इस प्रकार हैं कि अ इ उ ऋ इन वर्णों के एक-एक को १८ भेद होते हैं । जो सवर्णी समानजाति समझे जाते हैं । अत्वजाति अष्टादश अकार में एवम् इत्व उत्व भी सभी इकार उकार में । **ऌवर्णस्य** = ऌ अक्षर के १२ भेद हैं उसमें दीर्घ अंश नहीं होता । **एचामपि** = एच्=ए ओ ऐ औ के भी बारह-२ भेद हैं । उनमें ह्रस्व अंश नहीं होते । इति अच्-गुणाः धर्माश्च ।

अच् अक्षरों के सभी गुणों का ज्ञान कराने के पश्चात् कुछ वर्णों के आपस में एकता, जातीयता, समानता सिद्ध है । उसका ज्ञान कराने के लिए सवर्ण संज्ञा का प्रसङ्ग प्रस्तुत करते हैं । ( १० ) **तुल्य** = समान, एक धर्म, एक गुण, एकता **आस्ये** = मुख में ( वर्ण ) उच्चारण के कारणीभूत तालु आदि स्थान, **प्रयत्न** = चेष्टा, क्रिया वर्ण, व्यञ्जक वायु का स्थानों में टकराव, इति शब्दार्थः । तुल्यश्च तुल्यश्च तुल्यौ, आस्यश्च प्रयत्नश्च आस्यप्रयत्नौ तुल्यौ आस्यप्रयत्नौ

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

१० तुल्यास्यप्रयत्नं सवर्णम् १।१।९। ताल्वादिस्थानमाभ्यन्तरप्रयत्नश्चेत्येतद्द्वयं यस्य येन तुल्यं तन्मिथः सवर्णसंज्ञं स्यात् ( ऋऌवर्णयोर्मिथः सावर्ण्यं वाच्यम् )। अ कु ह विसर्जनीयानां कण्ठः। इ चु य शानां तालु। ऋ टु र षाणां मूर्धा। ऌ तु ल सानां दन्ताः। उपूपध्मानीयानामोष्ठौ। ञ म ङ ण नानां नासिका च। एदैतोः कण्ठतालु। ओदौतोः कण्ठोष्ठम्। वकारस्य दन्तोष्ठम्। जिह्वामूलीयस्य जिह्वामूलम्। नासिकाऽनुस्वारस्य।

---

ययोः वर्णयोः, तत्तुल्यास्यप्रयत्नं सवर्णं = समानजातीयकम्। आस्ये = मुखे भवम् = उत्पन्नम् = आस्यं = कण्ठतालुमूर्धादन्तौष्ठनासिकास्थानम्। प्रकृष्टः = विशेषफलजनकः यत्नः = चेष्टा क्रिया, संयोग, वायु का कण्ठादिस्थानों से टकराव, स्पर्श। जिस क्रिया से वर्ण उच्चारित हो उसे प्रयत्न कहते हैं। ताल्वादि = तालुन आदिः = तालु के आदि में जो हो उसे ताल्वादि ( कण्ठ ) कहते हैं। ( देहली दीपकवत् ) पूर्व ( कण्ठ ) पर का भी स्मारक है। कण्ठतालुमूर्धा दन्तोष्ठ तथा नासिका स्थानवाले आभ्यन्तर प्रयत्न = मुख के भीतर के स्थानों पर वायु के स्पर्श से उच्चारित हुए वर्णो का आभ्यन्तर प्रयत्न होता है। अर्थः–जिस वर्ण का स्थान और प्रयत्न जिस वर्ण के साथ मिलते हो, उनके मिथः=परस्पर में सवर्णसंज्ञा ( समान जाति ) हो, समानस्वरूप समानवर्ण होना सवर्ण का स्वभाव है, जो व्यवहार में अनुभूत हैं। ऋ ऌ-ऋ और ऌ अक्षरों के आपस में सावर्ण्य = सवर्ण का भाव = समान वर्ण जाति बोधित है।

किस स्थान का कौन वर्ण है, या किन वर्णो का कौन कौन स्थान है, उसके निर्णय में बोले अकुह अ = अकार कु=कवर्ग क ख ग घ ङ् तथा विसर्जनीय=विसर्जने = अन्ते = भवः विसर्जनीयः। इनका कण्ठ स्थान है। इचु = इकार चवर्ग च छ ज झ ञ य तथा श इनका तालुस्थान है। काकुदं तालु काकु जिह्वा, सा उद्येत अस्मिन जीभ स्पर्श करे जिसमें। ऋ टु = ऋकार टवर्ग ट ठ ड ढ ण, र और षका मूर्धा-स्थान है। ऌतु = ऌकार तवर्ग, त थ द ध न, ल और स इनका दन्त स्थान है। उपू = उकार पवर्ग प फ ब भ म, उपध्मानीय ᳵप, इनका ओष्ठ स्थान। ञ म ङ ण न का नासिका स्थान है। चकार पद से अपने वर्ग के अनुकूल तालु ओष्ठ कण्ठमूर्धा दन्त स्थान भी है। एदैतोः = ए, ऐ का कण्ठतालु स्थान है। क्योंकि ये संयुक्त अक्षर हैं। कण्ठ तालु स्थान वाले अ तथा इ के स्थान में होते हैं। गुण या वृद्धि होने से बने हैं। ओदौतोः = ओकार औकार का कण्ठ और ओष्ठ स्थान है। ये भी संयुक्ताक्षर हैं। कण्ठ ओष्ठ स्थानी 'अ उ' से संयुक्त होकर सांध्याक्षर हो गये हैं। वकार का दन्त और ओष्ठ स्थान है। जिह्वामूलीयका = जिह्वा के मूल भाग से उत्पन्न वर्ण का जिह्वामूल स्थान है। यथा—ᳵक। अनुस्वार

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

**यत्नो द्विधा–आभ्यन्तरो बाह्यश्च। आद्यः पञ्चधा—स्पृष्टेषत्स्पृष्टेषद्विवृत-विवृत-संवृतभेदात्। तत्र स्पृष्टं प्रयतनं स्पर्शानाम्। ईषत्स्पृष्टमन्तःस्थानाम्। ईषद्विवृतमूष्मणाम्। विवृतं स्वराणाम्। ह्रस्वस्यावर्णस्य प्रयोगे संवृतम्। प्रक्रियादशायां तु विवृतमेव। बाह्यप्रयत्नस्त्वेकादशधा–विवारः संवारः श्वासो नादोऽघोषो घोषोऽल्पप्राणो महाप्राण उदात्तोऽनुदात्तः स्वरितश्चेति।**

---

का केवल नासिका स्थान है। यहाँ तक वर्णोच्चारण के स्थान चर्चित हुए। किन वर्णों का कौन प्रयत्न है इसका निर्णय प्रस्तुत करते है।

सवर्णसंज्ञा में उपयोगी आभ्यन्तरप्रयत्न का परिचय प्रस्तुत करते हैं कि **यत्नो-द्विधा** = यत्न ( चेष्टा, क्रिया, वायु स्पर्श, संयोग ) दो प्रकार के हैं। **आभ्यन्तर** और **बाह्य**। मुख के भीतर कण्ठतालु आदि स्थानों में वायु के संयोग टकराव से वर्ण की उत्पत्ति की चेष्टा क्रिया को **आभ्यन्तरप्रयत्न** कहते हैं। दूसरा बाह्य प्रयत्न है, जो **काकलक** = कण्ठ के नीचे वायु के द्वारा गलछिद्र का संकोच विकाशरूप चेष्टा ( क्रिया ) है। जैसे—विवार श्वास घोष, अघोष इत्यादि **काकलक** = कण्ठ के नीचे गलछिद्र की क्रियारूप है। **आद्यः** = आभ्यन्तर-प्रयत्नः पाँच प्रकार का है। **स्पृष्टप्रयत्न** = वायु का स्थानों से स्पर्श होना। **ईषत्पृष्ट** थोड़ा स्पर्श। **ईषद्विवृत** = थोड़ा खुला, विकसित 'बाया' हुआ। **विवृत** = विकसित खुला **सम्वृत** = पूर्ण विकसित या ढका हुआ। **तत्र** = किन वर्णों का कौन सा प्रयत्न है इसका निर्देश करते हैं। **तत्र** = क से म तक स्पर्श संज्ञक वर्णों का **स्पृष्टप्रयत्न** है। **ईषत्** = अन्तस्थ ( यण् ) संज्ञक वर्णों का **ईषत्स्पृष्ट** ( थोड़ा स्पर्श ) प्रयत्न ( चेष्टा ) है। **उष्मा** संज्ञक वर्णों का **ईषत् विवृत** = थोड़ा विकसित प्रयत्न=चेष्टा है। **स्वर** संज्ञक वर्णों का विवृतप्रयत्न है। **ह्रस्व** अकार के प्रयोग में **संवृत** प्रयत्न है। या ह्रस्व अकार को ही संवृत कहते है। **प्रक्रियादशायाम्** = प्रयोग साधने की स्थिति में वह संवृत = ह्रस्व अकार विवृत होता है। दोनों में अन्तर, जहाँ अकार से अट्ठारह भेद का बोध हो, वह विवृत अकार है। जहाँ केवल ह्रस्व ही अकार ग्राह्य हो वहाँ संवृत समझे। क्योंकि विवृत अकार को संवृत संज्ञक अकार बनानेवाला 'अ अ' सूत्र सम्पूर्ण अष्टाध्यायी के प्रति असिद्ध है।

कण्ठ के नीचे ( गलमध्ये ) वायुकी क्रियाओं को **बाह्यप्रयत्न** कहते हैं। वह **एकादशधा**=११ प्रकार का है। जैसे—**विवार** विकसित, गलछिद्र पूर्ण विकसित गले की क्रिया। **श्वास**=प्राणवायु, **नाद** = व्यक्तध्वनि। **घोष** = अव्यक्त ध्वनि। **अघोष** = मूक ध्वनि। **अल्पप्राण** = शिथिलवायु, **महाप्राण** ( अधिक

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

खरो विवाराः श्वासा अघोषाश्च। हशः संवारा नादा घोषाश्च। वर्गाणां प्रथम तृतीय-पञ्चमा यणश्चाल्पप्राणाः। वर्गाणां द्वितीयचतुर्थौ शलश्च महाप्राणाः।

कादयो मावसानाः स्पर्शाः। यणोऽन्तःस्थाः। शल उष्माणः। अचः स्वराः। अ⌒कः, अ⌒खः इति कखाभ्यां प्रागर्धविसर्गसदृशो जिह्वामूलीयः। अ⌒पः, अ⌒फः, इति पफाभ्यां प्रागर्धविसर्गसदृश उपध्मानीयः।

---

वायु ) उदात्त तालु आदि के उर्ध्व भाग से उच्चरित वर्ण धर्म, अनुदात, अधो भाग से उच्चरित वर्णधर्म। स्वरित — मध्यभाग से व्यक्त मिलित वर्णधर्म, ये ११ यत्न कण्ठ के भीतर मुख के वाह्यभाग में होने से वाह्यप्रयत्न समझे गये। किन वर्णो का कौन सा वाह्यप्रयत्न है उसका निर्णय करते हैं कि खरो = खर प्रत्याहार के अक्षर ( ख फ छ ठ थ च ट त क प श ष स ) का विवार श्वास अघोष प्रयत्न है। हश् — 'ह य व र ल ञ म ङ ण न झ भ घ ढ़ ध ज ब ग ड द', इन वर्णो का संवार, नाद, घोष प्रयत्न है। वर्गाणां=कवर्ग चवर्ग इत्यादि वर्ग के प्रथम तृतीय पञ्चम वर्ण ( क च ट त प ) प्रथम वर्ण ( ग ज ट द ब ) तृतीय ( ङ ञ णं न म् ) ये पञ्चम वर्ण हैं। यण् = य व र ल/चकार से उदात्त अनुदात्त स्वरित स्वरों का संग्रह इन सबका अल्पप्राण = ईषत् स्पृष्ट प्राणवायु का शिथिलस्पर्श प्रयत्न है। वर्गो के द्वितीय — ख छ ठ थ फ, चतुर्थ = घ झ ढ़ ध भ, और शल् (श ष स ह) इनका महाप्राण प्रयत्न है। चकारः समुच्चयबोधकः। अधिक प्राणवायु से स्पर्श।

किन वर्णो का क्या नाम है। इसका निर्देश देते हैं। कादयः — लोक में प्रसिद्ध क ख ग इत्यादि से लेकर मावसानाः = बभम अवसान = अन्त तक के वर्णों की स्पर्शसंज्ञा होती है। जो स्पृष्टप्रयत्न है। यण् = य र ल व इनका 'अन्तस्थ' नाम है। तथा ईषत् स्पृष्टप्रयत्न है। शल् ( श ष स ह ) को उष्मा कहते हैं। इषद् विवृत प्रयत्न। अ⌒क = क ख के पहले आधे विसर्ग के सदृश वर्ण का जिह्वा—मूलीय प्रयत्न है। जो जीभ के मूल भाग से उत्पन्न है। अ̐ प — अ̐ फ के पहले आधे विसर्ग के समान वर्ण को उपध्मानीय कहते हैं। अं अः = अ च् के ऊपर बिन्दु अं को अनुस्वार है। अ च् से परे ( दो विन्दु ) को बिसर्ग कहते हैं।

( ११ ) इस सूत्र में दो अंश है। अण् प्रत्याहार के वर्ण और ऊदित ये अपने सवर्णीयो स्वजाति वाली ( जिनके आपस में सवर्ण संज्ञा हुई हो ) का बोधक

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

अं, अः, इत्यचः परावनुस्वारविसर्गौ । ११ अणुदित् सवर्णस्य चाऽप्रत्ययः १ । १ । ६९ । प्रतीयते विधीयत इति प्रत्ययः । अविधीयमानोऽण् उदिच्च सवर्णस्य संज्ञा स्यात् । अत्रैवाण् परेण णकारेण । कु चु टु तु पु एते उदितः तदेवम्—'अ' इत्यष्टादशानां संज्ञा । तथेकारोकारौ ऋकारस्त्रिंशतः । एवं ऌकारोऽपि । एचो द्वादशानाम् । अनुनासिकाननुनासिकभेदेन य व ला द्विधा । तेनाननुनासिकास्ते द्वयोर्द्वयोःसंज्ञा । १२ परः सन्निकर्षः संहिता

---

परिचायक हो यह **विधि** अंश है । दूसरा **निषेध** अंश । **'अप्रत्ययः'**—यह निषेध अंश है । न प्रत्ययो अप्रत्ययः प्रतीयते विधीयते इति प्रत्ययः । जिसका विधान किया जाय उसे प्रत्यय कहते हैं । किन्तु अविधीयमान अण् ही सवर्णियों का ग्राहक होगा । विधीयमान अण् जैसे—"त्यदादीनामः" से विधान कियागया अकार सवर्णीका बोधक नहीं होगा । किन्तु यह नियम केवल अण् के लिए है । उदित के लिए नहीं वहाँ विधीयमान उदितसंज्ञक सवर्णी के ( स्वजातियों ) ग्राहक होंगे । यथा 'चोःकु'=कु चु टु तु पु इनकी उदित संज्ञा है । **अत्रैवाण्**=इसी सूत्र में अण् प्रत्याहार परणकार **लण्** सूत्र के ण् तक मान्य है । अन्य स्थानों में अण् पूर्वणकार तक स्वीकृत हैं । यथा—

पूर्वेणैवाण्ग्रहाः सर्वे, परेणैवेण्ग्रहामता ।
ऋते अणुदित् सवर्णस्य, अत्रैवाण् परेण तु ॥

**तदेवम्**—सर्वणियों के ग्राहकवर्ण इस प्रकार हैं । अकार अपने अट्ठारह अत्व जातिवालों का बोधक है । इकार उकार भी इत्व उत्व जातिवाले अट्ठारहों का संग्राहक है । ऋकार ३० प्रकार का है । अट्ठारह ऋ, १२ ऌ दोनों की सवर्ण-संज्ञाके आधार पर तीसका ग्राहक है । इसी प्रकार ऌको भी सवर्णीका ग्राहक मानें एच्—ए ओ ऐ औ ये १२-१२ भेदके ग्राहक हैं, इनके ह्रस्व नहीं होते । अनुनासिक अननुनासिक भेदसे 'य व ल' दो-दो के ग्राहक हैं ।

१२ । शब्दार्थ—**परः**=अन्यः।तस्य **सन्निकर्षः**=साक्षात्कारः **सन्निधिः**=पूर्वेण सह समीपता, **संहिता**=अर्धमात्राकालिकव्यवधान । एक वर्णके उच्चारण पर दूसरे वर्णका स्वाभाविक अन्तर संहिता है । किसी अक्षर का अन्तर नहीं होना चाहिए । अर्थ—वर्णोंकी अतिशय=अत्यधिक शब्द अर्थ सम्बन्धात्मना सन्निधि=बिना व्यवधानकी उपस्थितिको संहितासंज्ञा हो । यह संज्ञा वहीं होगी जहाँ वर्णों अथवा पदोंके आपसमें **आकाङ्क्षा**=परस्पर सम्बन्ध जोड़नेकी अपेक्षा योग्यता=बोध कराने की स्वाभाविक शक्ति हो ( जैसे—इन्द्रियोंमें विषय-ग्रहणकी-स्वाभाविकशक्ति है ) **सन्निधि**—अव्यवधान और तात्पर्य भी निकलता हो ।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

१ । ४ । १०९ । वर्णानामतिशयितः सन्निधिः संहितासंज्ञः स्यात् । १३ हलोऽनन्तरा संयोगः १ । १ । ७ । अज्भिरव्यवहिता हलः संयोगसंज्ञाः स्युः । १४ सुप्तिङन्तं पदम् १ । १ । १४ । सुबन्तं तिङन्तं च पदसंज्ञं स्यात् ।

इति संज्ञाप्रकरणम्

---

यह अर्थ वृत्तिमें अतिशयसन्निधिके अतिशय विशेषणसे निकलता है । संनिपूर्वक 'धा' धातुका अव्यवहित अर्थधारण के अनुकूल क्रिया अर्थ है 'कि' प्रत्ययका कर्ता अर्थ है । एवम् अव्यवहित उपस्थिति ( अर्थ ) सन्निधि शब्द से ही सम्भव है, अतिशय विशेषणका तात्पर्य अर्थ सम्बन्ध सहित शब्दों वर्णोंके परस्पर आकांक्षा योग्यता, सन्निधि तात्पर्य अवश्य हो । यह भट्टोदीक्षितके अतिशयविशेषण का अभिप्राय है । संहितासंज्ञाके 'महतीसंज्ञा' होनेसे, जहाँ संहिता शब्दार्थ घटेगा वहीं सन्धिका विषय होगा । सन्धीयन्ते सम्बद्धयन्ते, संयुज्यन्ते वर्णाः पदानि वा यत्र सा 'संहिता' । सम्पूर्वक धाधातुका सब प्रकार से जोडना पदवाक्यगतशक्तिको प्रकाशित करना अर्थ है । कर्मणि क्त । यह संज्ञा, अर्थ सम्बन्धको प्रकाशित करती है । उनका विषय भी बनाती है । अतः संहिता, सन्धि; सन्निधि, सन्निकर्ष, जोड़, संयोग, मेल, एकार्थीभाव, अतिसमीप, ये शब्द यथाशक्ति समानार्थक हैं । बहुत से सूत्र बिना अर्थके सन्धि नहीं करते । जैसे—क्षय्यजय्यौ शक्यार्थे इत्यादि । सूत्रकारमते । भाष्यकारमतमे अर्थकी अपेक्षा सन्धिमें नहीं भी है । अतः उनके मतमें पूर्ववर्णोंकी उत्तरवर्ण के साथ अतिशय सन्निधि, अतिसमीप, बिना अन्तरका, एकवर्णके बाद दूसरेवर्णके उच्चारणमें, अर्धमात्राकालिका स्वाभाविक व्यवधान हो, किन्तु किसी वर्णका या अर्धमात्रासे अधिककालका अन्तर न हो तब संहिता-संज्ञा हो । १३ । हलौच हलश्च हल्, न अन्तरम् इति अनन्तरा व्यवधानशून्या हलः । दो या अनेक हलवर्ण की संज्ञा । अज्भिः = अच् प्रत्याहारके अक्षरोंसे अव्यवहिताः = व्यवधान अन्तर न हो उसकों संयोगसंज्ञा हो । दो हल् या अनेक हल् होना चाहिए । एक हलको संयोगसंज्ञा नहीं होती । १४ । सुप्च तिङ्च सुप्तिङौ तौ अन्तेयस्य तत्, सुप्तिङन्तं पदं-प्रथमान्तम्, सुप्विभक्ति अन्तमें हो यथा—रामः । तिङ् विभक्ति अन्तमें हो यथा—पठति दोनोंको पदसंज्ञा हो । व्यापकसंज्ञाओंका प्रकरण समाप्त ।

। इति प्राभाकरीटीकायां संज्ञाप्रकरणम् ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

# अथ सन्धिप्रकरणे

## ॥ अच्सन्धिः ॥

सन्धि — व्यञ्जनाशक्ति या योग्यताशक्ति है। उससे व्यङ्ग्य या प्रभावित अर्थ ही सन्ध्यर्थ है। जैसे-निपात और स्वर प्रभावित शब्दके अर्थका बोधक, द्योतक ( प्रकाशक ) हैं। किसीके मतमें बाचक भी हैं। एवं सन्धि भी पदवाक्यकी शक्तिका प्रकाशक है, वाचक भी, कहीं वाचक यथा —क्षय्यम्, क्रय्यम्, पुत्रादिनी, प्रौढ़वान्, आदि उदाहरणों से सिद्ध है। इसलिए सन्दधाति — सामीप्यसम्बन्धेन वर्णौ, वाच्यवाचकभावसम्बन्धेन वा शब्दार्थौं संयोजयति शब्दशक्ति वा प्रकाशयति इति सन्धिः। अचाम्-अक्षु वा सन्धि अच्सन्धिः। दो अक्षरों को जोड़े, पदवाक्य की शक्ति को प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्षरूप से प्रकाशित करे उसे सन्धि कहते हैं। अचो के स्थान में या अच् परे रहते संयोजना शक्ति ही अच्सन्धि हैं। संज्ञाप्रकरण के पश्चात् स्वर-व्यञ्जन भेद से प्रथम अच् प्रत्याहार के अक्षरों की सन्धि का प्रारम्भ अवसर सङ्गत है। यह शक्ति शब्दार्थों के परस्पर अर्थ सम्बन्ध का प्रकाशन करती है। इसके बिना सन्धि सम्भव नहीं है। किन्तु संहिता का विषय अवश्य होना चाहिए। अर्ध मात्राकाल के व्यवधान ( अन्तर ) को संहिता कहते हैं। एकमात्रा या अक्षर का अन्तर असह्य है। वर्णो का सशक्तिक अतिनिकट होना आवश्यक है। वह निरर्थक में :असम्भव है। साधुत्व सार्थक में ही है। सन्धि भी साधुत्व का कारण है। व्याकरण, पदवाक्य के अर्थ सम्बन्ध का निर्णायक है। साधुत्व का द्योतक । 'सिद्धे शब्दार्थसम्बन्धे' शब्द अर्थ सम्बन्ध तीनों का संस्कार विशेष व्युत्पत्ति का साधन व्याकरण है। आकाङ्क्षा, योग्यता, संन्निधि ये तीनों सन्धि में कारण हैं, तभी शब्द से ज्ञान होगा।

१५ इको — यह यण् सन्धि का विधिसूत्र है। इकः = इ, उ, ऋ, ऌ के स्थान में क्रम से यण् — य, व, र, ल हो। अच् प्रत्याहार के अक्षर परे हो तथा संहितायां विषये — अर्धमात्राकाल के स्वाभाविक व्यवधान ( अन्तर ) का विषय हो। अथवा समासपद, एकपद, धातु उपसर्ग, का विषय हो तो नित्य सन्धि हो।

आकाङ्क्षा, योग्यता, सन्निधि, इनके मिलकर अर्थ कहने की शक्ति की सूचिका संहितासंज्ञा हुई हो। एकवर्ण से अव्यवहित दूसरे वर्ण के उच्चारण में

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

१५ इको यणचि ६ । १ । ७७ । इकः स्थाने यण् स्यादचि संहितायां विषये । सुधी + उपास्य इति स्थिते । १६ तस्मिन्निति निर्दिष्टे पूर्वस्य १।१। ६६। सप्तमीनिर्देशेन विधीयमानं कार्यं वर्णान्तरेणाव्यवहितस्य पूर्वस्य बोध्यम् । १७ स्थानेऽन्तरतमः १ । १ ५० । प्रसङ्गे सति सदृशतम आदेशः स्यात् । सुध्य् + उपास्य इति जाते । १८ अनचि च ८ । ४ । ४७ । अचः परस्य यरो द्वे वा स्तो न त्वचि । इति धकारस्य द्वित्वम् । १९ झलां जश

---

संहिता = अर्धमात्रा का अन्तर स्वभाव सिद्ध है । जैसे — सुधी + उपास्यः । परः सन्निकर्षः इति संहितासंज्ञा । इको यणचि सूत्रेण सुधीधकारं के उत्तरवर्ती ईकार के स्थान में 'य' यण् हुआ, अच् परे उपास्यः का उकार । सुधय् इति जाते । न कहिए इक् तो तीन है, सु में 'उ' धी में 'ई' उपास्यः का 'उ' । क्या सबको यण् होना चाहिए ? तब निर्णायक परिभाषा सूत्र बोले । १६ । तस्मिन्—यह सप्तमी विभक्त्यन्तका सूचक शब्द है । निर्दिष्टे = निर = निरन्तर, विना व्यवधान के । दिष्टे = उच्चारण होने पर, पूर्वस्य = पूर्व के स्थान में कार्य हो । सप्तमी विभक्ति जिसमें उच्चारित हो उससे बोध्य वर्ण परे रहते । विधीयमान = विधान किया गया यणादिकार्य वर्णान्तरेण = अन्यवर्ण के अव्यवहितस्य = विना व्यवधान के पूर्व के स्थान मे होना चाहिए । जैसे—इकोयणचि सूत्र के अचि पद में सप्तमी उच्चारण करके विधीयमान कार्य यण् है । अच् उपास्यः का उ, उससे अव्यवहित पूर्व में ई स्थानी है, उसीको यण् हुआ । अन्य में व्यवधान है, यण् नहीं हुआ । न कहिए ई के स्थान में (य्) ही यण् क्यों हो 'व, र, ल,' क्यों न हों । तब निर्णायक परिभाषा सूत्र बोले । १६ । स्थाने = स्थानदर्शने, अन्तरतमः = अतिशयेन, अत्यधिकेन अन्तरः, सदृशः, एकजातीयः, निकटस्थः, । प्रसङ्गे = प्राप्यमाण यण् आदि आदेशों का प्रसङ्गः = प्राप्त होने पर, सदृशतमः = अति समीपस्थः आदेश हो । इससे अतिसदृश आदेश प्राप्त हुआ । परन्तु सादृश्यं चतुर्विधं स्थानार्थगुणप्रमाणकृतम् । सादृश्य, समानता, तुल्यता, एकजातीयता चार प्रकार से परखी जाती है । स्थान की समानता । अर्थ की तुल्यता । गुण की योग्यता । प्रमाण = मात्रा का सादृश्य । कौन प्रमाण माना जाय । तब ( यत्रानेक विधमान्तर्यं तत्र स्थानत आन्तर्यं बलीयः ) जहाँ सादृश्य के अनेक कारण हों । वहाँ स्थान कृत सादृश्य लिया जाय । स्थान कृत समानता का निर्णायक 'इचुयशाना तालु' इ तथा च् के सादृश्य = समानता का उपस्थापक तालु स्थान है । अन्य 'व र ल' भिन्न स्थानक हैं, सुध य् + उपास्य इति जाते । ( १८ ) अनचि = न अचि अच्परे नेत्यर्थः च = अच्, यर्, द्वे वा इति अनुवर्तन्ते । अच् से परे 'यर्' प्रत्याहार के अक्षर को द्वित्व हो विकल्प से । यह विधि अंश है ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

झशि ८।४।५३ स्पष्टम्। इति पूर्वधकारस्य दकारः। २० संयोगान्तस्य लोपः ८।२३। संयोगान्तं यत्पदं तस्य लोपः स्यात्। २१ अलोऽन्त्यस्य १।१ ५२।

षष्ठीनिर्दिष्टोऽन्त्यस्यादेशः स्यात्। इति यलोपे प्राप्ते (यणःप्रतिषेधो वाच्यः) सुद्ध्युपास्यः, सुध्युपास्यः। मद्ध्वरिः, मध्वरिः। धात्त्रंशः,

---

नत्वचि = अच्परे न हो तो। इति निषेधांशः। सुधय् के सु का 'उ' अच् है। उससे परे यर् 'ध्' को द्वित्व = दो बार उच्चारण हुआ, अच् परे नहीं है। किन्तु उससे परे हल (य्) है सुध् ध् य्। (१९) झल् = झ भ ञ से हल् तक वर्णों को जश् = जब गडदश् हो। झरि = झ भ ञ से गडदश तक अक्षर परे हो। इससे पहले ध को द हुआ, स्थानकृत सादृश्य मानकर (२०) संयोगसंज्ञकः अन्ते यस्य स संयोगान्तः। द्ध्य् को संयोग संज्ञा है। संयोगान्त पद 'सुद्ध् य्' उसका लोप = अदर्शन हो (२१) अन्त्यस्य = अन्त्येविद्यमानस्य अलः अल्-वर्णकात्। षष्ठीविभक्ति से निर्दिष्ट = निरन्तर उच्चारित जो अन्त्य अल् अ ई उ ण् से हल् तक वर्ण, उसी के स्थान में लोप आदेश हो। संयोगान्तस्य में षष्ठी विभक्ति है। उसका अन्त्य अल् केवल 'य्' है। उसका लोप प्राप्त हुआ। (वा०) यण् के लोप का प्रतिषेध निषेध कहना चाहिए। (अज्झीनं परेण संयोज्यं बाच्यम) अच् से हीन (रहित) वर्ण परके साथ जुड़ जाय। सुद्ध्युपास्यः सुध्युपास्यः। सुधिभि = विद्वानों से, उपास्य = पूज्य। इस समास शक्ति का प्रकाशन ही सन्ध्यर्थ है। अर्च्य अर्चकभावसम्बन्ध को सन्धि पुष्ट करती है। मध्वरिः— मधुःदैत्यः, तस्य अरिः (शत्रुः) विष्णुभगवान्। बध्यबधकभावसम्बन्ध बोध के लिए मधु + अरिः, संहिता संज्ञा। 'इको यणचि' सूत्रेण स्थानेन्तर तमः सहकारेण ओष्ठ स्थानी उकारस्थाने दन्तोष्ठ स्थानी 'व्' यण्। यद्यपि 'व' का दन्तोष्ठ स्थान है, 'उ' का केवल ओष्ठ, तथापि यत् किंचित् स्थानसमानता भी ग्राह्य हुआ। द्वित्व जश्त्व आदि कार्य पूर्ववत्। द् ध् व् अरिः इत्यत्र वर्ण सम्मेलने रूपम्। यहाँ यण् से मधु का अरि के साथ शत्रुतासम्बन्ध सुनिश्चित है। धात्त्रंशः। धातुः ब्रह्मणोंऽशः नारदादिः धातृ + अंशः संहितासंज्ञा 'इकोयण्'— ऋ के स्थान में ऋटु रषाणां मूर्धा स्थान समान होने से 'र्' यण् हुआ। ब्रह्मा का अंश, समासार्थ की व्यञ्जना ही सन्ध्यर्थः। जन्यजनकभाव सम्बन्धः। लाकृतिः ऌचासौ आकृतिश्च = टेढ़ी आकृति अर्थ में ऌ + आकृतिः। यहाँ इक् ऌ को यण् 'ल' हुआ। ऌतुलसानां दन्ताः ऌ 'तथा' ल का स्थान तुल्य होने से। अथवा ऌकार देवजाति की माता है उसकी आकृति लाकृति है।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

धात्रंशः। लाकृतिः। २२ एचोऽयवायावः ६। १। ७८। एचः क्रमादय् अव् आय् आव् एते स्युरचि। २३ २३ यथासंख्यमनुदेशः समानाम्। १। ३। १० समसंबन्धी विधिर्यथासंख्यं स्यात्। हरये। विष्णवे। नायकः। पावकः।

---

सन्धि से शब्द शक्ति प्रकाशित होती है। यहाँ यण् से सुधी=सुन्दर ध्यान, चिन्तन, मनन, कर्त्ताओं से उपास्य=पूजा का विषय विष्णु भगवान् प्रभु कैसे हैं? कि मध्वरिः" मधु नामकस्य दैत्यस्य अरिः शत्रुः। धात्यघातकभावसम्बन्ध विशिष्ट भगवान कैसे हैं? धाता ( ब्रह्मा ) अंशो यस्य स धात्रंशः, नाभिकमल से उत्पन्न ब्रह्मा, भगवान् के अंश हैं, पुनः कैसे हैं? लाकृतिः लः वक्रा, आकृतिः त्रिभङ्गीलाल नटवरवपुः भगवान् हैं।

( २२ ) ए=च्, ए, ओ, ऐ, औ के स्थान में क्रम से अय् अव् आय् आव् ये चार आदेश हो। परन्तु किसके स्थान में कौन आदेश हो, यह व्याख्यान निर्मूल प्रतीत हो रहा है। ऐसी स्थित में चार स्थानी तथा चार आदेश के प्रसङ्ग में क्रम सङ्ख्या की अपेक्षा होने से परिभाषा सूत्र उतरता है। ( २३ ) यथा सङ्ख्येति = समानां = तुल्यानां समसङ्ख्यावताम् अनुदेशः - ( आदेशः ) विधिः कार्यंम्वा यथासङ्ख्यं - सङ्ख्यामनतिक्रम्य = अनुल्लङ्घ्य गणनाक्रमेण भवति। समसम्बन्धी विधिः = समानसङ्ख्यावाला कार्य या आदेश क्रमसङ्ख्या = गणना के अनुसार हो। प्रथम = 'ए' के स्थान में अय्। ( २ ) 'ओ' को अव्। ( ३ ) 'ऐ' को आय्। ( ४ ) 'औ' को आव्। यथा—हरे + ए। यहाँ एच्=ए, ओ, ऐ, औ इस क्रम के अनुशार हरे में 'ए' प्रथमं स्थानी है। वहाँ प्रथम आदेश, सङ्ख्या क्रम से 'अय्' हुआ, अच् परे 'ए' है। वर्ण सम्मेलने हरये ( नमः ) हरि को उद्देश्य करके नमस्कार विधान। विष्णु के लिए अर्थ में, विष्णो + ए इति दशायां एच् का द्वितीय स्थानी "ओ' के स्थान में द्वितीयादेश 'अव्', यथासङ्ख्य = गणना क्रम से हुआ, अच् परे ए है। वर्णसम्मेलने विष्णवे, ( नम इति )। नै + अकः = अत्र एच् दल का तृतीय स्थानी 'नै' में 'ऐ', के स्थान में आदेश दल का तृतीय प्रत्याणी आय् आदेश सङ्ख्या क्रम के अनुरोध से हुआ, अच् परे अकः का 'अ' है। न् आय् अकः। वर्ण सम्मेलने, नायकः = नेता, सञ्चालकः समाज को अभ्युदय की ओर ले जानेवाला। प्रकृति प्रत्यय का मिलित अर्थ प्रापणकर्त्ता सन्ध्यर्थ है। सुधार्य, सुधारकभावसम्बन्ध। पौ + अकः। यहाँ एच् प्रत्याहार का चतुर्थ स्थानी 'औ' के स्थान में चतुर्थ आदेश 'आव्' हुआ, सङ्ख्या क्रम के बल से। अच् परे अक् का अकार है। प् + आव + अकः वर्णसम्मेलने पावकः = अग्निः।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

**२४ वान्तो यि प्रत्यये । ६ । १ । ७९ ।**

**यकारादौ प्रत्यये परे ओदौतोरव् आव् एतौ स्तः । गव्यम् । नाव्यम् ( अध्वपरिमाणे च ) गव्यूतिः । २५ अदेङ् गुणः १ । १ । २ । अत् एङ् च गुणसंज्ञः स्यात् । २६ तपरस्तत्कालस्य १ । १ । ७० । तः परो यस्मातस च**

---

स्वस्मिन् पतितानि द्रव्याणि पुनाति स्वस्वरुपेण प्रवर्तयति । पवित्र कर्त्ता । शोध्यशोधकभाव सम्बन्ध । विशेषार्थः—हरये = पापहारकाय नमः । कथं भूताय, विष्णवे = ब्रह्माण्डव्यापकाय । पुनः कथं भूतः सः नायकः = विश्व विराट् ब्रह्मसंचालन कर्त्ता । अनुग्रहेण जगतः पावकश्च = स्वस्मिन् पतितान् जीवान् स्वस्वरुपेण प्रवर्तयति । पावको भगवान् पापहारकः, ब्रह्माण्डव्यापकः, सन् जगन्नियन्ता अपने शरणागत को अपने स्वरूप में ढाल देते हैं ।

( २४ ) अन्त एव आन्तः, व् आन्तो = अन्तावयवो यस्य 'असौ' वान्तः 'व्' है अन्त अवयव जिसका ( अव्-आव् ) वान्त है । यि = सप्तम्यन्तम् । यकारादि प्रत्यय परे । यतः, यस्मिन्विधिस्तदादावल्ग्रहे, इति न्यायात्—जिस अल् ( एक वर्ण ) प्रत्यय ( य् ) में सप्तमी विभक्ति हो, वहाँ तदादि = ( यकारादि ) की उपस्थिति हो । अर्थ—यकार हो आदि में जिसके ऐसे प्रत्यय के परे स्थानी = ओ, औ के स्थान में गणना क्रम से अव् आव् ये दोनों वान्त आदेश हो, यथा–गो + यम्-अत्र यकारादि प्रत्ययः यम् । यकारपरे, गोगत 'ओ' तस्य स्थाने वान्त 'अव्' आदेशे, वर्णसम्मेलने । गव्यम् (गोर्विकारः) गोः = गायका विकार = दूध-दही, घी, गोबर, मूत्र मिलकर गव्य हैं । 'गोसम्बन्धिनः पञ्चविकाराः' इस तद्धित वृत्तिका प्रकाशक अय् सन्धि है । गवे हितं गव्यम् ( घास आदि ) । नाव्यम्—नावा = नौकया तार्यं—तर्तुं ( पूर्वतटात्परतटं गन्तुं ) योग्यं, जलम् । नौ + यम् अत्र औ स्थाने 'वान्तोयि प्रत्यये इति आव् आदेशे । नौका से पार होने योग्य जल, अर्थ आय् से प्रभावित है । अध्वनः = मार्गस्य परिमाणं = ( मात्रा ) गम्यमाने सति, च पदेन ओकारस्थाने अवादेशो भवतीति लभ्यते, यूति शब्दे परे । दो कोस परिमाण अर्थ का वाचक गो + यूतिः इतिदशायाम् यूतिशब्दे परे गोगत ओकारस्थाने अवादेशो जातः । वर्ण सम्मेलने गव्यूतिः ( स्त्री क्रोशयुगम् ) स्त्रीलिङ्ग तथा दो कोस के मापदण्ड को गव्यूति कहते हैं । मम ग्रामः गव्यूतिरस्ति ।

( २५ ) अत् = ह्रस्व अकारः, एङ् = ए, ओ, च् = विशिष्टगुण अर् अल् ये भी गुण संज्ञक हैं । अर्थात् ह्रस्व अकार, एकार, ओकार की गुण संज्ञा हो, यहाँ अकार ह्रस्व ही क्यों लिया जाय, इसका निर्णायक संज्ञा सूत्र बोले ।



CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

तात्परश्चोच्चार्यमाण-समकालस्यैव संज्ञा स्यात्। २७ आद्गुणः ६।१।८७। अवर्णादचि परे पूर्वपरयोरेको गुण आदेशः स्यात्। उपेन्द्रः। गङ्गोदकम्। २८ उपदेशेऽजनुनासिक इत् १।३।२।

उपदेशेऽनुनासिकोऽजित्संज्ञः स्यात्। प्रतिज्ञाऽनुनासिक्याः पाणिनीयाः।

---

( २६ ) तपर इति–'त' हो परे जिससे और तात्परः = तकार से परे उच्चार्यमाण वर्ण अपने **समकालस्य** – समान मात्राकाल का ही **बोधक** हों। तकार एक मात्रा या दो मात्रा के साथ उच्चरित हो, तो उसी मात्रा का बोधक होगा। तथा ह्रस्व के साथ ह्रस्व का, दीर्घ के साथ दीर्घ का, प्लुत के प्लुत का बोधक है। यथा—'अदेङ्गुणः' सूत्र में अत् का तकार 'अ' से परे है। यहाँ अकार का समकाल एकमात्रा है, वही अकार गुण संज्ञक होगा। तथा 'त' से परे एङ् = ए, ओ दोनों दो मात्रा काल वाले हैं उनकी दो मात्रा ही, संज्ञा होगी। यह तपर का प्रभाव हैं। उससे अधिक या न्यून काल ( मात्रा ) का बोध नहीं होगा।

( २७ ) आत् पञ्चम्यन्तं **गुणः** = प्रथमान्तम्। **अवर्णात्** – अवर्ण से **अचि** – अच् प्रत्याहार के अक्षर परे रहते **पूर्वपरयोः** = पूर्ववर्ण तथा पर वर्ण के मिलित स्थान में एक ही गुण आदेश हो। जिसका निर्णायक **स्थानकृत्सादृश्य** होगा। यथा—उप + इन्द्रः इति दशायाम् अवर्णः 'उप' = पकारे अकारः, अच् परे इन्द्रः का 'इ', पूर्व 'अ', पर 'इ' के स्थान में एक ही गुण आदेश हो। परन्तु गुण है, ( अदेङ्गुणः ) अ, ए, ओ। कौन सा गुण हो। जहाँ अनेक आदेश हो वहाँ स्थान दर्शननिर्णायक होगा। 'अ' का कण्ठ 'इ' का तालु स्थान है 'ऐदेतोः कण्ठ-तालुस्थानक एकारो गुणो जातः। **उपेन्द्रः** ( इन्द्रस्य = अवरजो वामनः ) वलिं वसुधान् याचते। वामनभगवान् ( इन्द्र का छोटा भाई ) अर्थिकाशक्ति को गुण सन्धि व्यक्त करती है। **गङ्गायाः उदकम्** – देवनद्याः जलम् अर्थ का प्रकाशक गङ्गा + उदकम्, यहाँ अवर्ण से अचि परे 'उ' है, पूर्व में 'आ' तथा पर में उकार दोनों के स्थान में कण्ठोष्ठ स्थानी ओकार गुणो जातः। प्रातः **गङ्गोदकम्** पेयम्। गङ्गा सम्बन्धी पानी अर्थ का प्रकाशक गुणसन्धि।

( २८ ) **उपदेशे** = पाणिनिकात्यायनपतञ्जलि के प्रथमोच्चारणदशायाम् अनुनासिक अच् इत् हो। **उपदेश = आद्य उच्चारण** अवस्था में जो अच् है वह कार्य के अनुरोध से प्रतिज्ञानुसारी अनुनासिक मान्य हो। या नासिका के सहारे मुखोच्चारित अच् हो, किन्तु उपदेश हो, उसकी इत् ( अदर्शन )। नासिकामनुगतः मुखसहित नासिकयोच्चारितोऽच् ( स्वर ) इत् = गच्छति। यद्यपि सभी अनुनासिक

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

लृण्सूत्रस्थावर्णेन सहोच्चार्यमाणो रेफो रलयोः संज्ञा। २९ उरण् रपरः १।१।५१ ऋ इति त्रिंशतः संज्ञेत्युक्तम्। तत्स्थाने योऽण् स रपरः सन्नेव

---

नहीं होते, तथापि कौन अच् कहाँ कैसे अनुनासिक समझा जाय, निर्णायक वचन बोले—'प्रतिज्ञा' इति। पाणिनीयाः=पाणिनिकात्यायन पतञ्जलि से प्रोक्त उच्चारित वर्ण पाणिनीयाः कहाते हैं। वे प्रतिज्ञा से अनुनासिक समझे जाते हैं। प्रतिज्ञा कुत्र तिष्ठति कथं ज्ञायते ? तत्र सूत्र निर्देशः प्रमाणम्, यथा प्रयोग की सिद्धि के अनुरोध से अच् में अनुनासिक की प्रतिज्ञा समझें। यथा 'र' प्रत्याहार सिद्धि के अनुरोध से लण् सूत्रका अकार अनुनासिक माना गया। ताकि र से र् ल् का बोध हो। वह इत् हुआ। यथा—अन्त्य इत् 'अ' तत्सहित आदि 'र्' वह मध्यवर्ण 'ल्' तथा अपने का भी बोधक हुआ। इसी आशय से बोले "लण्सूत्रस्था—इति=लण् सूत्र में स्थित अकार के साथ उच्चारण किया गया रेफ र् और ल् का बोधक हो। 'अ' के इत् होने से उसका हल में ग्रहण नहीं हुआ।

( २९ ) उः षष्ठ्यन्तम् ( ऋ स्थाने ) अण्-रपरो भवति, ऋ तीस प्रकार का संज्ञा प्रकरण में कहा गया। तत्स्थाने=ऋ के स्थान में जायमान ( उत्पन्न ) अण् रपरः सन्नेव=होकर ही प्रवृत्त हो। यहाँ 'र' प्रत्याहार मान्य है। ताकि 'र' से ल का भी बोध हो। ऋ तथा ऌ के स्थान में जायमान अण् क्रम से रपर् तथा लपर हो। यथा—कृष्णस्य ऋद्धिः=कृष्णसम्बन्धी सम्पत्ति ऐश्वर्य, अर्थ का प्रकाशक कृष्ण+ऋद्धिः अत्र पूर्व में अकार तथा पर में ऋकार इन्ही दोनों के ( पूर्व पर ) स्थान में एक ही गुण आदेश अकार हुआ। यद्यपि अ और ऋ के स्थान दर्शन में एकता, समान स्थान नहीं है। स्थानकृत सादृश्य नहीं मिलता, कण्ठ स्थानी अकार का मूर्धा स्थानी ऋ के साथ स्थान समान नहीं है, एवं मूर्धा स्थानी ऋ का अ के साथ सादृश्य नहीं मिलता तथापि 'नष्टाश्वरथन्यायेन' एक का रथ टूटा घोड़ा है। दूसरे का घोड़ा मरा रथ है। घोड़ा रथ दोनों के संयोजन से ही यात्रा कार्य सम्भव है। दोनों में अभाव की बराबरी ही तुल्यता है। ऐसे ही 'अ' का कण्ठ स्थान है तो मूर्धा नहीं। ऋ का मूर्धा है तो कण्ठ नहीं। अभाव का सादृश्य है जैसे—अवसर संगति के अनुसार रथ घोड़े का सामञ्जस्य जुड़ता है, वैसे ही अ तथा ऋ अवसरवाही प्रवृत्ति से जुड़ गये। तो दोनों कण्ठ मूर्धा बन गये। ( अरारावेति वाच्यम् ) के अनुसार अर् गुण हुआ। रेफ का उर्ध्वगमन जैसे—तुम्बिकातृणकाष्ठञ्च तैलं जलं समागमे। उर्ध्वस्थाने सम्प्रयन्ति रेफाणामीदृशगतिः जल में तैल, तृण, काष्ट, जैसे उपर हो जाते हैं। एवं आधा रेफ सिर पर सवार होता है, वर्ण सम्मेलने कृष्णर्द्धिः। स्वरं दृष्ट्वा अधोयाति हलं उपरि गच्छति। खर्यवसाने विसर्गः स्यात् त्रिधा रेफस्य वै गतिः। तवल्कारः

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

प्रवर्तते । कृष्णर्द्धिः । तवल्कारः । ३० लोपः शाकल्यस्य ८।३।१९ । अवर्ण-पूर्वयोः पदान्तयोर्यवयोर्लोपो वाऽशि परे । ३१ पूर्वत्रासिद्धम् ८।२।१ ।

सपाद-सप्ताध्यायीं प्रति त्रिपाद्यसिद्धा त्रिपाद्यामपि पूर्वं प्रति परं शास्त्रमसिद्धम् । हर इह । हरयिह । विष्ण इह । विष्णविह । ३२ वृद्धिरा-

---

तव + लृकारः ( तुम्हारी टेढ़मेढ़ कूबड़ ) समासार्थमें "आद्गुणः," पूर्व में अकार, पर में लृकार, दोनों के स्थान में उरणरपरः सूत्र सहयोग से लपरविशिष्ट अल् गुण हुआ । तवल्कारः । तुम्हारी ल्ट की तरह टेढ़ आकृति ( ३० ) लोपः = अदर्शनं, शाकल्यस्य = शाकल्य नामक आचार्य के मत में । अवर्णपूर्व में हो ऐसा पदान्त यकार वकार उसका लोप हो । अश् प्रत्याहार के अक्षर परे । अन्य आचार्य के मत में लोप नहीं होता । इससे विकल्प सिद्ध है ।

( ३१ ) पूर्वस्मिन्निति पूर्वत्र, पूर्व से परका आक्षेप, दोनों दिशा-वाची शब्द हैं, पूर्व की अपेक्षा परं असिद्धम् = जहाँ दिशा वाची पूर्व या पर शब्द हो, वहाँ अवधिबोधक पर या पूर्वपदका आध्याहार अपेक्षित है । पूर्व की कर्तव्यता में परशास्त्र असिद्ध हो । ८ । २ । १ । का सूत्र 'पूर्वत्रासिद्धम् है । उसके पूर्व सवा सात अध्याय्—जिसका वाचक सपादसप्ताध्यायी शब्द है । उसके प्रति पश्चात् ( पर ) में शेष तीन पादका वाचक त्रिपादीशास्त्र । अतः अर्थ निकलाकि सपादसप्ताध्यायीके प्रति त्रिपादीशास्त्र असिद्ध हो । इस विधानसे विधिसूत्र हुआ । अधिकारसूत्र होनेके लिये उत्तरोत्तर सभी त्रिपादीसूत्रोंमें जाकर पूर्वके प्रति परको असिद्ध करता है, इसलिये कहाकि—'त्रिपाद्यामपि पूर्वं प्रति परं शास्त्रमसिद्धम" । पादेन सहिता सपादा, सप्तानाम् अध्यायानां समाहारः सप्ताध्यायी ( त्रिलोकी इव ) सपादा चासौ सप्ताध्यायी च सपाद-सप्ताध्यायी तां प्रति त्रयाणां पादानां समाहारः त्रिपादी ( त्रिलोकी ) असिद्धा असिद्धवत् भवतीत्यर्थः यथा— हरे + इह । अत्र एकारस्थाने एचोऽय इति अय् आदेशे अचि परे । पदान्तयकारस्य शाकल्याचार्यमते लोपे अशि परे 'इह' इकारः । हर इह अत्र अकारेकारयोः स्थाने गुणे प्राप्ते, जो सपादसप्ताध्यायी है, उसकी दृष्टिमें त्रिपादी लोप के असिद्ध होने से गुण नहीं हुआ । हर इह । अन्य के मत में य लोप नहीं होता तो 'हरयिह' बनता है । हे हरे इह = संसारे मां पातु = रक्षतु । विष्णो + इह ओकारस्थाने अव् आदेशे अच्परे इकारः । शाकल्याचार्यस्य मते वकारस्य लोपे, विष्ण इह । अत्र गुणो न प्राप्नोति गुणदृष्टचा यलोपस्य असिद्धत्वात् । अन्यमते वकारस्य लोपो न भवति विष्णविह । हे विष्णविह मह्यं धनं ज्ञानञ्च देहि ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

**दैच् १।१।१। आदैचच वृद्धिसंज्ञः स्यात्। ३३ वृद्धिरेचि ६।१।८८। आदेचि परे वृद्धिरेकादेशः स्यात्। गुणापवादः। कृष्णैकत्वम्। गङ्गौघः। देवैश्वर्यम्। कृष्णौत्कण्ठचम्। ३४ एत्येधत्यूठ्सु ६।१।८९। अवर्णा-**

---

३२. वृद्धिः आत्, ऐच् त्रिपदं सूत्रम्। आत्=आकारः, ऐच्=ऐ, औ। चकारात्=आर् आल्को भी वृद्धिसंज्ञा हो। आत्का तपर अपने पूर्व आ तथा पर ऐ, औ, के समान मात्राकाल का बोधक है। यह वृद्धि द्विमात्रिक ही है।

३३. वृद्धिरेचि=वृद्धिः एचि, द्विपदं सूत्रम्। **अवर्ण १८ अकार से एचि= ए ऐ, ओ औ परे रहते, पूर्व तथा पर के स्थान में एक ही वृद्धि** आदेश हो। यह वृद्धि गुण का अपवाद – बाधक है 'निरवकाशो विधिरपवादः' अपवदति= दूरीकरोति प्रतिपक्षिणम्। अपोद्यत इति अपवादः। जो निरवकाश है कहीं प्रवृत्ति नहीं है। वही अपवाद है यन्नैवं। तन्नैवं। **कृष्णैकत्वम्** – यथा—कृष्ण+एक-त्वम् **'वृद्धिरेचि'** से कृष्ण का अकार तथ। पर में 'ए' दोनों के स्थान में प्राप्त गुण को बाध करके वृद्धि एकादेश हुआ, एच् परे एकारः। यद्यपि वृद्धि 'आ, ऐ, औ', तीन है' तथापि स्थान दर्शन करने पर **अन्तरतमः**=अधिक सन्निकट। अत्यन्त सदृश आदेश हो। कण्ठतालुस्थानी अकार एकार के स्थान में कण्ठतालु स्थानी 'ऐ' वृद्धि हुई। **कृष्णैकत्वम्**। कृष्ण की एकता अखण्डता ( ब्रह्म-शक्ति ) का ज्ञान करानेवाली वृद्धि सन्धि है। गंगा+ओघः सं-सं, अत्र अवर्णः गङ्गायाः आकारः एचि=ओकार परे, पूर्व पर स्थाने आद्गुण इति प्राप्तं गुणं बाधित्वा 'वृद्धिः एकादेशो जातः। **गङ्गौघः**। कण्ठोष्ठ स्थानी औकारः किञ्चित् स्थान समानता अस्ति। अस्मिन्वर्षे महान् गङ्गौघः ( बाढ़ ) समागत्। गङ्गा की तेज धारा इस संयुक्त अर्थ की प्रकाशिका वृद्धि है।

**सकलगुणविशेषता च ऐश्वर्यम्**। देवानामैश्वर्यम् ( सर्वस्वम् ) समास के अर्थ में संहितासंज्ञा के नित्य होने से देव+ऐश्वर्यम्। यहाँ भी पूर्व अकार पर ऐकार दोनों के स्थान में प्राप्त गुण को बाँधकर वृद्धिरेचिसूत्र से कण्ठतालु स्थानी ऐकार वृद्धि हुई। **देवैश्वर्यम्**। उत्कण्ठायाः=उत्सुकतायाः भावः **औत्कण्ठ्यम्**। कृष्णस्य औत्कण्ठ्यम्। उत्सुकता अर्थ में कृष्ण+औत्कठ्यम्। यहाँ पूर्व अकार पर में औकार के साथ मिलित स्थान में कण्ठोष्ठस्थानी औ वृद्धि हुई। ओदौतोः कण्ठोष्ठम्। कृष्ण भगवान् की एकता=संगठन, अखण्डशक्ति, राधाजी गङ्गा की धारा के तुल्य हैं और देवताओं का ऐश्वर्य ( सर्वस्व ) है उन्हींके विषय में कृष्ण की उत्कण्ठा, लालसा, चाह, अभिलाषा ( अधिक है )।

( ३४ ) एतिश्च एधतिश्च ऊठ्च इति एत्येधत्युठः तेषु एत्येधत्युठ्सु। इस सूत्र में एचि, आत् अनुवर्तते। एच् का अन्वय एति एधति के साथ है। ऊठ् के

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

**देजाद्योरेत्येधत्योरूठि च परे वृद्धिरेकादेशः स्यात्। पररूपगुणापवादः। उपैति। उपैधते। प्रष्ठौहः। एजाद्योः किम्—उपेतः। मा भवान् प्रेदिधत्। ( अक्षादूहिन्यामुपसंख्यानम् ) अक्षौहिणी सेना। ( प्रादूहोढोढ्येषैष्येषु )**

---

साथ नहीं। क्योंकि एजादि उठ् कहीं नहीं मिलता। अतः वृत्ति में **अवर्ण से एजादि एति, एधति परे हो या अवर्ण से उठ् परे हो तो पूर्व पर के स्थान में एक ही वृद्धि आदेश हो।** यह वृद्धि पररुप ( एङिपररुपम् ) तथा गुण ( आद्गुणः ) दोनों का अपवाद=बाधक है। यथा=उप+एति। यहाँ अवर्ण उप 'प' में 'अ' एजादि 'एति' परे अकार एकार दोनों के स्थान में प्राप्त गुण को बाँधकर 'वृद्धिरेचि' से वृद्धि प्राप्त है, तं प्रवाध्य पररुपं प्राप्नोति। पररूप को बाँधकर उक्त सूत्र से विशेष वृद्धि हुई। **उपैति।** शिष्यः गुरुमुपैति भार्या वा। उप=समीपे एधते=वर्धते अर्थ में उप+एधते। यहाँ भी अकार एकार के स्थान में प्राप्त गुण, वृद्धि, पररूप का क्रमशः बाधन होता हुआ उक्त सूत्र से वृद्धि एकादेश हुआ। दिलीपः लताप्रवानमुपैद्यते। प्रष्ठ+उह् इति दशायाम् अकार-उकारयोः स्थाने वृद्धिरेकादेशे प्रष्ठौहः प्रष्ठं ( जूआ )॥

उहः=नद्धः नाधा गया 'पाटा' क्षेत्र समीकरणकाष्ठ जोतारवेतको समतल करनेवाला इत्यर्थः। एजाद्यौः किम् सूत्रमें एति, एधति, का विशेषण एजादि क्यों माना? इसलिए कि उप+इतः में वृद्धि न हो। ( समीपं प्राप्नोति ) यह सत्य अर्थ वृद्धि होनेपर न होता। शब्दका स्वारस्य ( निजीअर्थं ) नष्ट हो जाता। अतः एजादि शब्द रखा।

एवं मा भवान् प्र+ईदिधत् आप न बढ़ें, इस अर्थमें गुणसन्धि ही समर्थ है। वृद्धि होनेपर उक्त सन्ध्यर्थ असम्भव हो जायेगा। इसी लाभ के लिए एजादि विशेषण दिया।

सूत्रकारस्य न्यूनतां दृष्ट्वा वार्तिककारः प्रपूरयेत्। केवल एति, एधति उठ्परे ही नहीं अपितु अन्यत्रापि गुणापवाद वृद्धि आवश्यक है। अतः बोले अक्षादिति- **अक्षशब्दका अवयव अकारसे, उहनी शब्दका अवयव अच् परे रहते पूर्व परके स्थान में वृद्धि हो।** सेना का परिमाण विशेष अक्षौहिणी है। अक्ष+उहिनी यहाँ अवर्णसे उकारपरे प्राप्त गुण को बाधकर ( वा० ) से वृद्धि हुई। 'पूर्वपदात्संज्ञायामगः' से णत्व अक्षौहिणी। **अयुतञ्च नागा त्रिगुणी रक्षानां लक्षैक योधा दशलक्षवाजिनाम्। पदातिसङ्ख्या षट्कोटित्रिशतः अक्षौहिणी तां मुनयो बदन्ति॥**

प्रादु इति=**प्रशब्दावयव अकारसे ऊहः उढः उढिः एषः एष्यः इन शब्दोंके अवयव अच् परे रहते पूर्व पर वर्णोंके स्थानमें वृद्धि ( एकादेश )**

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

प्रौहः। प्रौढः। प्रौढिः। प्रैषः। प्रैष्यः। (ऋते च तृतीयासमासे) सुखेन ऋतः सुखार्तः। तृतीयेति किम्--परमर्त्तः।

(प्र-वत्सतर-कम्बल-वसनार्ण-दशानामृणे) प्रार्णम् वत्सतरार्णम् इत्यादि।

३५ उपसर्गाः क्रियायोगे १।४।५९। प्रादयः क्रियायोगे उपसर्गसंज्ञाः

---

हो। श्रेष्ठ तर्क अर्थमें प्र+ऊहः प्राप्त गुण बाधकर वार्तिकसे वृद्धि हुई प्रौहः। प्रकर्षस्तार्किको वाक्कीलः आगच्छति। अधिकभारवहन शक्तिशाली अर्थका प्रकाशक प्र+ऊढः में अकार उकार के स्थान में गुणापवाद वृद्धि वार्तिक से हुई। प्रौढः। अयम् विद्वान् धनवान्=वा प्रौढो वर्तते। अधिक शक्ति (मजबूत) अर्थ की प्रकाशिका प्र+ऊढिः में पूर्व पर अ् उ् के स्थान में गुणापवाद वृद्धि सन्धि हुई। मम् प्रौढिः (अतुलनीयाः)। प्रेरणा अर्थका प्रकाशक प्र+एषः इस पद विच्छेद में अ, ए, के स्थान में प्राप्त गुण, वृद्धि; पररुप, एक दूसरे को बाधते हुए अन्त में उक्त वार्तिक से वृद्धि हुई।

ईश्वरस्य प्रैषः (प्रेरणा) प्रचलति सर्वत्र। प्रेषितुं योग्यः प्रैष्यः (सेवकः) प्र+एष्यः में पूर्ववत् वृद्धि। (वा०) अवर्ण से ऋत शब्द का अवयव अच् परे रहते पूर्व पर के स्थान में वृद्धि हो। तृतीया समास का अर्थ हो तो। सुख हेतु से ऋतः (प्राप्तः युक्त) सुख से पूर्ण सुखी अर्थ तृतीया समासार्थ है। तब सुखेनऋतः सुख+ऋ इति दशायां गुण को बाँध कर वार्तिक से वृद्धि हुई। सुखार्तः। तृतीयेति किम्? तृतीया ग्रहण न होता तो किसी भी समास का अर्थ रहते ऋत के साथ वृद्धि होती। परमश्चासौ ऋतश्च इस कर्मधारय समास के "श्रेष्ठसुख प्राप्ति अर्थ रहने पर वृद्धि हो जाती। वह (न) हो, यही तृतीया पद देने का फल है। परमा (अत्यधिका) लक्ष्मी यस्य असौ परमः। सचासौ ऋतश्च परमर्तः। लक्ष्मीवान् धनवान्, नम्रः। (वा) प्रवत्सतर कम्बल वसन (वस्त्र) ऋण, दशन शब्दों का अवयव अकार से ऋण शब्द का अवयव अच् परे पूर्व परके स्थान में वृद्धि हो। प्रकर्षम् (अधिकं) ऋणम्। बहुत अधिक (कर्जा उधार) अर्थ का बोधक प्र+ऋण यहाँ वार्तिक से प्र' का अ और ऋण का 'ऋ' मिलकर आर् वृद्धि। प्रार्णम्=बहुत ऋण। वत्सतराय ऋणं, बछड़े के लिये उधार अर्थ का वाचक वत्सतर+ऋण, अत्र पूर्व अकारः, पर ऋकारः तयोः स्थाने वृद्धौ वर्णसम्मेलने वत्सतरार्णं सिद्धम्। एवं कम्बलाय ऋणं, वसनाय ऋणम्, ऋणाय ऋणम्। अर्थमें कम्बल+ऋणम्। पूर्व पर अं, ऋ के स्थान में वृद्धिः। कम्बलार्णं। वसनार्णम्। ऋणार्णम्=एक ऋण उतारने के लिये दूसरा ऋण लेना ही ऋणार्ण है। दशभ्यो ऋणं दशार्णम्। दश व्यक्ति के लिये ऋण।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

स्युः। प्र परा अप सम् अनु अव् निस् निर् दुस् दुर् वि आङ् नि अधि अपि अति सु उत् अभि प्रति परि उप एते प्रादयः। ३६ भूवादयो धातवः १।३।१। क्रियावाचिनो भ्वादयो धातुसंज्ञाः स्युः। ३७ उपसर्गादृति धातौ ६।१।९१। अवर्णान्तादुपसर्गादृकारादौ धातौ परे वृद्धिरेकादेशः स्यात्। प्रार्च्छति।

---

( ३५ ) ( धात्वर्थफल जनिकायाः ) क्रियायाः योगेः सम्बन्धे उपसर्गो = उप = समीपे सृज्यन्ते, समीपस्थशब्दस्य विशेषार्थाः प्रकाश्यन्ते यैस्ते उपसर्गाः। प्रादयः = प्रपरा अपसम् इत्यादयः क्रिया से जुड़े हों तो उपसर्ग संज्ञावाले होते हैं। समीपस्थ पद के विशेष अर्थ को प्रकाशित करते है। यथा = हरणार्थक हृधातु से हार बनता है। जिसका हरणक्रिया अर्थ है। प्र के जुड़जाने से प्रहार ( कठिन चोट ) विशेषार्थ हुआ। वि उपसर्ग से विहार, संहार आहार परिहार, ये विशेषार्थ उपसर्ग से प्रकाशित होते हैं। मूल में सभी प्रादि परिगणित है।

( ३६ ) भूश्च वाश्च भूवौ, आदिश्च आदिश्च आदी, एक आदि का इत्यादि अर्थ है दूसरे आदि का सदृश ( समान, तुल्य ) अर्थ है। भू० इत्यादि धातु यदि 'वा' धातु के सदृश ( तुल्य ) हो तो धातु संज्ञा हो। वा ( गतिगन्धनयोः ) धातु के गमन, गन्ध अर्थ से क्रियावाची अर्थ स्पष्ट है। उसी की समानता ( सादृश्य ) क्रियावाची 'भू' से है। अतः वृत्ति से "क्रियावाची भ्वादि को धातुसंज्ञा हो"। ऐसा कहा। ( ३७ ) उपसर्गात् = उपसर्गसंज्ञक ( समीपस्थ पद के अर्थ बोधक ) शब्दसे ऋति = ऋकार आदि में हो ऐसा धातु परे अवर्णान्त उपसर्ग से 'ऋ' अक्षर आदि में हो तो ऐसे धातु परे रहते पूर्व पर के स्थान में वृद्धि एकादेश हो। यथा—प्र + ऋच्छति। यहाँ ऋच्छति क्रिया है अतः धातु संज्ञा हुई। उसके योग में प्रकर्ष गमन अर्थ व्यक्त करने के लिये प्र को उपसर्ग संज्ञा हुई। अवर्णान्त उपसर्ग 'प्र' का 'अ' ऋकारादि धातु ऋच्छति पूर्व अ, पर ऋकार के स्थान में गुणापवाद वृद्धि हुई प्रार्च्छति ( शीघ्र गच्छति ) इन्द्रियों को वश में करना। मूर्तिभाव।

( ३८ ) एङि = ऐ, ओ, परे पररूपं – पूर्व वर्ण का पर वर्ण के रूप में होना। अकारान्त उपसर्ग से परे एङ् प्रत्याहार के अक्षर आदि में हो जिस धातु के उसके परे रहते पूर्व अकार पर के रूप में एक आदेश हो। यह पररूप उपसर्ग और धातु के सम्बन्ध का प्रकाशक है। यथा प्र + एजते अवर्णान्त उपसर्ग प्र' प्रकर्ष कम्पन अर्थ प्रकाशक 'प्र' का अ एङादि धातु एजते ( जो कम्पन अर्थवाला है। अकार एकारका रूप पा गया, प्रेजते। समीप में चलने या जलने अर्थ में। उप + ओषति यहाँ पूर्व का 'अ' ओषति के ओकार में मिलकर पररूप एकादेश हुआ। उपोषति। पास में चलता या जलता है या उपवास करता

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

३८ एङि पररूपम् ६ । १ । ९ । आदुपसर्गादेङादौ धातौ परे पररूपमेकादेशः स्यात् । प्रेजते । उपोषति । ३९ अचोऽन्त्यादि टि १ । १ । ६४ । अचां मध्ये योऽन्त्यः स आदिर्यस्य तट्टिसंज्ञं स्यात् (शकन्ध्वादिषु पररूपं वाच्यम्) तच्च टेः । शकन्धुः । कर्कन्धुः । मनीषा । आकृतिगणोऽयम्—मार्तण्डः । ४० ओमाङोश्च ६ । १ । ९५ । ओमि आङि चाऽऽत् परे

---

है । (३९) अचः = अच् का, अन्ते-भवः अन्त्यः । अच् आदि = इत्यादि टि = संज्ञा । अचो के मध्य में जो अन्तिम अच् है वह अच् आदि में हो जिस समुदाय के तट्टिसंज्ञा = उस (समुदाय को) टि संज्ञा हो । शकन्ध्वादि गण में जो पढ़े गये है उसको पररूप या शकन्ध्वादि गण पठित शब्दस्वरूप को तत्सिध्यनुगुण पररूपं कहना चाहिये वह पररूप किसको हो, तब बोले "तच्चटेः" तत्पररूपं टेर्भवति । वह पररूप टि को हो । यथा—एक देश विशेष का अन्धुः=कूपः । इस शब्दशक्ति का प्रकाशक पररूप है । शक + अन्धुः यह शकन्ध्वादि गण में पठित होने से पररूप हो वह पररूप टिको हो । टि क्या है ? तब बोले—अचोऽन्त्यादिटि अचो श में अ, क में अ, के मध्य में अन्त्य अच् 'क' का 'अ' वह किसके आदि में है तो व्यपदेशिवद्भावेन अपने ही आदि में है, उसी 'अ' को टि संज्ञा और पर का रूप मिला । शकन्धु । ऐसे ही कर्क + अन्धुः (बेरका फल) अर्थ प्रकाशक पररुप पूर्ववत्, समझें । मनसः + ईषा मनका प्रेरयिता बुद्धि, अर्थ में मनस् + ईषा यहाँ शकन्ध्वादिषु से पररुप का विषय, अचोऽन्त्यादिटि से टिसंज्ञक अस् है उसी को ईषा के ई रूप में होना पड़ा । **मनीषा । आकृतिं दृष्ट्वा स्वरुपं परिचाय्यगणो अनुसन्धेयः ।** यथा—मृत + अण्डः (मिट्टी का पिण्ड) अर्थ बोधक पररुप समझे । मृतण्डः तस्मादागतः मार्तण्डः = सूर्यः ।

(४०) ओम् च आङ् च ओमाङौ तयोः ओमाङोः । च = अत् पररुपञ्च अनुवर्तते । ओम् और आङ् परे हो तो अवर्ण से पररुप एकादेश हो । यथा—शिवाय + ओम् य के अ को ओ के रूप में पररुप होना पड़ा । उक्त सूत्र से । शिवायों नमः । अपने में न्यूनता शिव में माङ्गलिक गुण विशेषता का अनुभव पूर्ण नमस्कार अर्थ है । शिव + आं, + इह, अत्र 'व' में 'अ' तथा आ के साथ सवर्णदीर्घ प्राप्त है, जो बहिरङ्ग है । आ इह के स्थान में मिल कर गुण प्राप्त है, जो अन्तरङ्ग । क्योंकि 'धातूपसर्गयोः कार्यमन्तरङ्गम् । तद्भिन्नं बहिरङ्गम् धातु और उपसर्ग का कार्य अन्तरङ्ग ('खास) है । वही बलवान् है, अतः गुण हुआ । शिव + एहि इति दशायां ओमाङोश्च से प्राप्त पररूप किसको हो, यहाँ आङ् दृष्ट नहीं है । तब निर्णायक नियमसूत्र बोले (४१) अन्तश्च,

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

पररूपमेकादेशः स्यात्। शिवायों नमः। शिव+एहि। ४१ अन्तादिवच्च ६।१।८५। योऽयमेकादेशः स पूर्वस्यान्तवत् परस्यादिवत्। शिवेहि। ४२ अकः सवर्णे दीर्घः ६।१।१०१। अकः सवर्णेऽचि परे पूर्वपरयोर्दीर्घ एकादेशः स्यात्। दैत्यारिः। श्रीशः। विष्णूदयः। होतॄकारः। ४३ एङः पदान्तादति ६।१।१०९। पदान्तादेङोऽति परे पूर्वरूपमेकादेशः स्यात्।

---

आदिश्च अन्तादी ताभ्यां तुल्यम् अन्तादिवत्। जो यह एकादेश है वह पूर्व पद का अन्तवत् = अन्तवर्ण के सदृश समझा जाय, परपद का आदि माना जाय एहि में जो गुण ए है वह पूर्व पद ( आ ) का अन्त समझा जाय। 'इह' का आदि जाना जाय। इससे उसी गुण में आङ् का धर्म झलकने लगा तब आङ् समझ कर पररुप हो गया। शिवेहि "हे शिवेहि मम कष्टं निवारय्। हे शिव आइये मेरा दुःख दूर करिये।

( ४२ ) अकः = अ इ उ, ऋ ऌ, से सवर्णे—जिनकी आपस में सवर्णसंज्ञा हो ऐसा अच् परे दीर्घ = द्विमात्रिकः। अक् से सवर्णी = ताल्वादिस्थान और आभ्यातर प्रयत्न जिनके मिलते हों ऐसे अच् परे रहते पूर्वपर के स्थान में दीर्घ एकादेश हो। यथा—दैत्यानां दैत्यधर्मसम्बन्धिनाम् अरिः = शत्रुः विनाशकः अर्थ का प्रकाशक दीर्घ सन्धिः। दैत्य + अरिः। अत्र अक, दैत्य का 'अ' सवर्णी अच् अरिः का 'अ'। क्योंकि दोनों 'अ' के परस्पर सवर्ण संज्ञा सिद्ध है, तब पूर्व पर अकारों के स्थाने अकः सवर्णे दीर्घः। द्विमात्रिक एक आदेश 'आ' हुआ। दैत्यारिः। विष्णुः धर्मात्मा। श्रियः = लक्ष्म्याः ईशः = स्वामी, लक्ष्मी का अधिकृत मालिक। अर्थ में श्री + ईशः। अत्र अपि पूर्व ई का पर ई के साथ सवर्णसंज्ञा होने से प्राप्तयण् को बाधकर सवर्णी दीर्घ-एकादेशे 'ई'। श्रीशः लक्ष्मीपतिः भगवान्। विष्णूदयः। विष्णोः = विष्णुसम्बन्धिनः, उदयः = उन्नतिः विकाशः व्यापकत्वम्। विष्णु + उदयः अत्रापि दोनों दलों के सवर्णसंज्ञक अकारों के स्थान में सवर्णी दीर्घ एकादेशः। होतृ + ऋकारः यहाँ भी द्वयोः ऋकारयोः स्थाने सवर्णदीर्घे। होतॄकारः। होता = हवन कर्ता का ऋकार = चिह्न परिचय। इस दीर्घविधि में ऌकार का उदाहरण न होना उचित ही है। क्योंकि ऌ को दीर्घ नहीं होता। ( ४३ ) एङ् = ए, ओ, पदस्यान्त, पदान्तः तस्मात्, अति = ह्रस्व अकार पर। पदान्त ऐङ् से अत् = अकार परे रहते उसी अकार को पूर्ववर्ण के रूप में पूर्वरूप एकादेश हो। यथा—हे हरे मां अव = अव रक्ष इस वाक्यार्थ में हरे + अव अत्र प्राप्तस्य अय् आदेशस्य बाधनं कृत्वा पदान्त एङ् हरे में 'ए' उससे परे अव के अकार को पूर्व वर्ण 'ए' के रूप में एकार एकादेशो जातः। उसे पूर्वरूप एकादेश कहते है। एवं विष्णो + अव अत्रापि एङ् ( ओ ) से परे अकारं दृष्ट्वा तम् एङः पदान्तादति सूत्रं पूर्वरूपमकरोत्।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

हरेऽव। विष्णोऽव। ४४ सर्वत्र विभाषा गोः ६।१।१२२। लोके वेदे चैङन्तस्य गोरति वा प्रकृतिभावः पदान्ते। गोअग्रम् गोऽग्रम्। एङन्तस्य किम्—चित्रग्वग्रम्। पदान्ते किम्–गोः।

४५ अनेकाल् शित् सर्वस्य १।१।५५। इति प्राप्ते। ४६ ङिच्च १।१।५३। ङिदनेकालप्यन्त्यस्यैव स्यात्। ४७ अवङ् स्फोटायनस्य

---

विष्णोऽव। हे विष्णो त्वं सर्वं रक्ष।

( ४४ ) सर्वस्मिन्निति सर्वत्र = सब जगह विभाषा = विकल्पसे लोक और वेद में एङन्त – ए, ओ, हो अन्त में जिसके ऐसे गोशब्द को अति परे रहते प्रकृति भाव हो पदान्त में। यहाँ प्रकृतिभाव का अपना स्वरूप रह जाना अर्थ है। उसी भाव में रहना। अन्य सन्धि ( विकार ) न होना। गवाम् अग्रम् ( गायका अग्रभाग ) अर्थ का संयोजिकाशक्तिप्रकाशक प्रकृतिभाव। गो + अग्रम्—यहाँ प्राप्त पूर्वरूप को बाधकर लोक और वेद में प्रसिद्ध एङन्त गोशब्द को पदान्त समझ कर अकार परे रहते प्रकृतिभाव ( अपने स्वरूप में स्थिर ) कर दिया सन्धि का अभाव ही प्रकृतिभाव है। पक्ष में पूर्वरूप होकर गोऽग्रम् सिद्धम्। एङन्तस्य किम् ? सूत्र में एङन्त गोशब्द न कहते, तब चित्रा गावो यस्य पुरुषस्य सः चित्रगु + अग्रम् अत्रापि प्रकृतिभावः स्यात्। तब विचित्रगाय वाला ( स्वामी ) अर्थ न होता। यण् सन्धि करने पर वह अर्थ सुतरां सिद्ध है। पदान्ते किम् ? पदान्त गो शब्द न कहते तब गो + अस् ( गाय सम्बन्धी ) यहाँ षष्ठी का एकवचन 'अस' के अकार परे रहते गो के ओ को प्रकृतिभाव हो जाता। गो अस् गाय सम्बन्धि अर्थ न सिद्ध होता। पदान्त शब्द के रहते केवल गो, न सुबन्त है, न पदान्त है, न प्रकृति भाव होगा।

( ४५ ) अनेकाल् न एको अल् = अइउण् से हल् तक वर्ण अल् है। वे एक न हों तब अनेकाल् है। अनेकवर्णक आदेश और ( श् इत्, यस्य स शित् ) श हो इत्सञ्ज्ञक जिसका उसे शित् कहते हैं। सर्वस्य = ये दोनों आदेश सम्पूर्ण के स्थान में होते हैं। इन्हें सर्वादेश भी कहते है।

(४६) 'ङ्' इत् यस्य स ङित्, च = अनेकाल् भी। अनेकाल् आदेश ङित् होने पर अन्त्यअल् ( अक्षर ) के स्थान में ही हो ( ४७ ) स्फोटायनस्य = स्फुटति = प्रकाशते अर्थों अनेन स्फोटः, स आयनं गृहं (आधारो) यस्य सः स्फोटायनः। स्फोटः के प्रवर्तक आचार्य स्फोटायन के मत में पदान्त में एङन्त गो शब्द के अन्त्य अल् के स्थान में 'अवङ्' आदेश विकल्प से हो, अचि परे। यथा—गो + अग्रम् यहाँ 'गो' में ओ को अवङ् आदेश प्राप्त हुआ। क्योंकि अनेक अल् ( वर्ण वाला )

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

**६ । १ । १२३ । पदान्ते एङन्तस्य गोरवङ् वाऽचि । गवाग्रम् । गोऽग्रम् । पदान्ते किम् गवि । ४८ इन्द्रे च ६ । १ । १२४ । गोरवङ् स्यादिन्द्रे । गवेन्द्रः । ४९ दूराद्धूते च ८ । २ । ८४ । दूरात् सम्बोधने वाक्यस्य टेः प्लुतो वा । ५० प्लुत-प्रगृह्या अचि नित्यम् ६ । १ । १२५ । एतेऽचि प्रकृत्या स्युः । आगच्छ कृष्ण ३ अत्र गौश्चरति । ५१ ईदूदेद् द्विवचनं प्रगृह्यम्**

---

आदेश सम्पूर्ण के स्थान में होने का नियम है। किन्तु अवङ् के ङित् होने से 'ङिच्च' सूत्र से अन्त अल् 'ओ' के स्थान में अवङ् आदेश हुआ। "अकः सवर्णे दीर्घः" **गवाग्रम्**। अवङ् अभाव पक्ष में पूर्वरूप। **गोऽग्रम्**। **पदान्ते किम्?** यह अवङ् पदान्त गो में ओ को होता है। गो + ई यहाँ गो पदान्त नहीं है अवङ् न होकर अय् आदेश हुआ **गवि** ( गाय में ) गव्यमस्तु।

( ४८ ) **गवाम् इन्द्र** = गायों का स्वामी, "श्रीकृष्णः वृषभो ( साँड़ ) वा। गो शब्द को अवङ् आदेश हो, इन्द्र परे। गो + इन्द्रः यहाँ अवङ्। अनुबन्धलोप तथा गुण होने से गवेन्द्रः। तगड़ा अनड्वान् ( बैल )।

( ४९ ) **दूरात् हूते** = विप्रकृष्टात् = दूर से सम्बोधन, आवाहन, ध्यानाकर्षण, अर्थ वाच्य हो तो वाक्य के टि की प्लुतसंज्ञा हो विकल्प से।

( ५० ) **प्लुतः** = प्लुतसंज्ञक, **प्रगृह्य** = प्रगृह्यसंज्ञक **अचि** परे **नित्यम्** = अविकल्प। प्लुत और प्रगृह्य को अच् परे रहते नित्य ही प्रकृतिभाव हो। हे कृष्ण अत्र आगच्छ गौश्चरति। यहाँ सम्बोधन पद श्री कृष्ण है, दूर से उन्हीं का बुलावा है। वाक्य का टि 'ण' में अ हैं, उसको प्लुत संज्ञा हुई। वहाँ प्राप्त सवर्ण दीर्घ को बाधकर प्रकृतिभाव हो गया। दीर्घ सन्धि नहीं हुई। अन्यथा उक्त अर्थ का अबोध होता।

( ५१ ) ईदन्त ऊदन्त एदन्त जो द्विवचन उसको प्रगृह्य संज्ञा हो। यथा— **हरी एतौ** ( ये दोनों हरि या सिंह है ) इस अर्थ में समर्थ वाक्य है, यदि यण् होता तो उक्त अर्थ दब जाता। अतः व्यपदेशिवद्भाव से या परादिवद्भाव से हरी को द्विवचनान्त ईदन्त मानकर प्रगृह्यसंज्ञा तथा प्रकृतिभाव = जैसा था, वही समर्थ है। ये दोनों विष्णु है, इस अर्थ का बोधक **विष्णू इमौ**। यहाँ प्राप्त यण् का निवारण प्रगृह्य संज्ञा तथा प्रकृतिभाव से करते है। यण् होता तो उक्त अर्थ दब, जाता। ये दोनों गङ्गा है। इस वाक्यार्थ में समर्थ, **गङ्गे + अमू** यहाँ भी ए' के स्थान में प्राप्त अय् आदेश को रोकने के लिये प्रगृह्यसंज्ञा प्रकृतिभावः। यदि अय् होता, उक्त अर्थ अस्पष्ट होता। ( ५२ . **अदस् शब्द सम्बन्धी मात्** = **मकार से परे ईदूतौ** = **ईकार और ऊकार को प्रगृह्य संज्ञा हो**। यथा ये

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

१।१।११। ईदूदेदन्तं द्विवचनं प्रगृह्यं स्यात्। हरी एतौ। विष्णू इमौ। गङ्गे अमू। ५२ अदसो मात् १।१।१२। अस्मात्परावीदूतौ प्रगृह्यौ स्तः। अमी ईशाः। रामकृष्णावमू आसाते। मात्किम्—अमुकेऽत्र।

५३ चादयोऽसत्त्वे १।४।५७। अद्रव्यार्थाश्चादयो निपाताः स्युः। ५४ प्रादयः १।४।५८। एतेऽपि तथा। ५५ निपात एकाजनाङ् १।१।१४। एकोऽज् निपात आङ्वर्जः प्रगृह्यः स्यात्। इ इन्द्रः। उ उमेशः। ( वाक्यस्मरणयोरङित् ) आ एवं नु मन्यसे। आ एवं किल तत्।

---

सभी स्वामी हैं यह अर्थ बोधक वाक्य **अमी + ईशाः** यहाँ प्राप्तसवर्णदीर्घ को बाँध कर अदस् सम्बन्धिमकार अमी का 'म' उससे परे ईकार को प्रगृह्य संज्ञा, जिसका फल प्रकृतिभाव है। एवम् **अमू आसाते**। ऊकार को प्राप्त यण् बाधकर प्रगृह्यसंज्ञा, प्रकृतिभाव हुआ। बलराम, श्रीकृष्ण बैठे हैं। यह अर्थ प्रकृतिभाव से असन्दिग्ध है। **मात्किम्?** यदि अदस् शब्द का मकार ऐसा अर्थ न होता, तो **'एकारोऽप्यनुवर्तेत'** एकार की भी अनुवृत्ति हो जाती। तब **अमुके+अत्र** यहाँ एदन्त मानकर प्रगृह्यसंज्ञा प्रकृतिभाव से पूर्वरूप सन्धि न हो पाती। 'वे यहाँ हैं' यह अर्थ स्पष्ट न होता। अतः यहाँ **मात्** ग्रहण किया।

( ५३ ) **चादयः**=चवाह इत्यादयः **असत्त्वे**=सत्त्वं द्रव्यम् **लिङ्ग-संख्यान्वयि तद्भिन्नमसत्वम्** लिङ्गसंख्यान्वयरहितम्। **अद्रव्यार्थक**=लिङ्ग-संख्यान्वयशून्यः **चादि** 'निपात' संज्ञक होते है। निपतन्ति अनेकेषु अर्थेषु ये ते निपाताः। जो जिस प्रसंग में रहे उसके अनुकूल अर्थ कहने को विवश हों, वे निपात् हैं। ( ५४ ) **प्रादयः**=प्रपराअप्सम् आदि ये भी निपात संज्ञक है। अनेक अर्थ वाले है। समीप शब्द का विशेष अर्थ प्रकाशक है। ( ५५ ) **एक अच् अनाङ् निपात्ः**। एक अच् रूपवाला चाहे चादि का ही या प्रादि का आङ् रूप निपात को छोड़ कर प्रगृह्यसंज्ञक हों। **इ + इन्द्रः** यहाँ इ को चादिगण जानकर **निपात** संज्ञक माना। दूसरे इकार के साथ प्राप्त सवर्ण दीर्घ, वारण के लिये एक अच् आङ् वर्जित निपात 'इ' है, उसे प्रगृह्य संज्ञा प्रकृतिभाव हो गया, "आश्चर्य है कि ये इन्द्र" हैं। **इ विस्मये** एवम् उमेशः को समझे। **उ**=**वितर्के** ( मेरा तर्क है कि निश्चित उमा=पार्वती के ईश—स्वामी महादेव हैं। इस वाक्यार्थ में प्रकृति भाव सिद्ध है। **आङ् शब्द बाक्य** अर्थ में और स्मरण अर्थ में ङित् नहीं होता। अन्यत्र ङित् होता है। यथा—

**ईषदर्थे क्रियायोगे मर्यादाभिविधौ च यः।**
**एतमातं ङितं विद्याद् वाक्यस्मरणयोरङित्॥**

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

अन्यत्र ङित् । ईषदुष्णम् ओष्णम् । ५६ ओत् १ । १ । १५ । ओदन्तो निपातः प्रगृह्यः । अहो ईशाः । ५७ संबुद्धौ शाकल्यस्येतावनार्षे १ । १ । १६ । सम्बुद्धिनिमित्तक ओकारो वा प्रगृह्योऽवैदिके इतौ परे । विष्णो इति, विष्ण इति, विष्णविति । ५८ मय उञो वो वा ८ । ३ । ३३ । मयः परस्य उञो वो वा अचि । किम्वुक्तम्, किमु उक्तम् ।

५९ इकोऽसवर्णे शाकल्यस्य ह्रस्वश्च ६ । १ । १२७ । पदान्ता इको

---

वाक्य का उदाहरण—आ एवं नु मन्यसे । ठीक तुम ऐसा मानते हो । निपात 'आ' 'ए' के स्थान में प्राप्त वृद्धि बाधन के लिये प्रगृह्यसंज्ञा प्रकृतिभावो भवति । स्मरण का, आ एवं किल् तत् ( हाँ भाई निश्चित् ऐसा ही था ) । यह स्मरण हुआ । यहाँ भी आ ए के बीच प्राप्त वृद्धि बाधक प्रगृह्यसंज्ञादिकार्य निपात मानकर हुआ । अन्यत्र ङित् । ईषदुष्णम् थोड़ा गरम ( चाय ) अर्थ में आ+उष्णम् 'आ' को ङित् मानकर प्रगृह्य संज्ञादि नहीं हुई किन्तु गुण हो गया ।

( ५६ ) ओकारान्त निपात् की प्रगृह्यसंज्ञा हो यथा—अहो+इति यह ओकारन्त निपात है उसे प्रगृह्य संज्ञा होनेपर प्रकृति भाव से अव् आदेश नहीं हुआ । आश्चर्य है, समर्थ है । ( ५७ ) सम्बुद्धौ शाकल्यस्य इतौ अनार्षे = ऋषिः= ( वेदः मन्त्रद्रष्टा च ) । तस्मात् जातः आर्षः न आर्षो अनार्षः = अवैदिकः । सम्बुद्धिसंज्ञक को निमित्त = कारण मानकर यदि ओकार हुआ हो तो, उसे प्रगृह्यसंज्ञा हो अवैदिकः = लोकप्रसिद्ध इति शब्द परे रहते । अनार्ष शब्द का अवैदिक अर्थ है यथा—विष्णो + इति शाकल्यस्य = आचार्य के मत में सम्बुद्धि को कारण मानकर प्रकट हुआ ओकार विष्णो में 'ओ' । लौकिक 'इति' स्पष्ट हैं । यहाँ प्राप्त अवादेश को बाँधकर प्रगृह्य संज्ञा तथा प्रकृति भाव हुआ । विष्णो इति । यह आप का है । प्रगृह्यसंज्ञा के अभाव पक्ष में अव् आदेश के व्' का लोप, विष्ण इति । लोप के अभाव में विष्णविति ।

( ५८ ) मय् प्रत्याहार के अक्षर से परे उँञ् हो तो उसके स्थान में 'व्' विकल्प से हो अच् परे । किमु + उक्तम् । यहाँ मय् प्रत्याहार का अक्षर 'म' है उससे परे, उ को 'व्' हुआ । अचि परे·उक्तं का 'ऊ' किम्वुक्तम् । 'व' के अभाव में किमु उक्तम् । क्या कहा, इस अर्थ में दोनों समर्थ है । ( ५९ ) इकः = इक् प्रत्याहारस्थाः वर्णाः असवर्णे = इक् प्रत्याहारयोः वर्णयोः सवर्ण भिन्ने, समान जातिरहिते, ह्रस्व = एक मात्रिक । पद के अन्त में इक् = ई, ऊ, ॠ, ॡ हो तो उसको ह्रस्व हो । असवर्ण अच् परे रहते । यहाँ इक्त्वावच्छिन्न इक् जाति से भिन्न सवर्ण का अभाव लेते है । सामान्याभाव समझे । इक् प्रत्याहारनिष्ठ सवर्णत्वावच्छिन्न प्रतियोगिता का अभाव है । या कार्यमनुभवन् कार्यी निमितत्त या

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

ह्रस्वो वा स्युरसवर्णेऽचि । ह्रस्वविधिसामर्थ्यान्न स्वरसन्धिः। चक्रि अत्र, चक्रयत्र। पदान्ता इति किम्—। ६० अचो रहाभ्यां द्वे ८।४।४६। अचः पराभ्यां रेफहकाराभ्यां परस्य यरो द्वे वा स्तः। गौर्य्यौ। (न समासे) वाप्यश्वः। ६१ ऋत्यकः ६।१।१२८। ऋति परे पदान्ता अकः प्राग्वद्वा। ब्रह्म ऋषिः। ब्रह्मर्षिः। पदान्ताः किम्—आर्च्छत्।

इत्यच्सन्धिः

---

नाश्रीयते। इक् प्रत्याहार स्थानी है ह्रस्व रूप कार्य का अनुभवकर रहा है। वह निमित्त (इक् परे) ह्रस्व का निमित्त नहीं बन सकता। इक् के अतिरिक्त वर्ण ही निमित्त बन सकते है। अतः "देवी उवाच" में ह्रस्व नहीं हुआ। उकार इक् में आता है वह निमित्त नहीं होगा। इक् का "असवर्णों" अच् अकार तथा एच् ही होगा। **चकार** के पढ़ने से **प्रगृह्यसंज्ञाप्रकृतिभाव** भी सूचित है। परन्तु ह्रस्व कहना ही पर्याप्त है क्योकि ह्रस्व **विधान के सामर्थ्य** से स्वर सन्धि (यणादि) नहीं होगे। **चक्री**=(चक्रधारी) अत्र=(यहाँ है) इस वाक्यार्थ में समर्थ **चक्री**+अत्र पदान्त इक् 'इ' है उसको ह्रस्व हुआ (प्रकृति भाव) यण् की निवृति हुई। शाकल्याचार्य के मत में अन्यमत में। यण् हुआ **चक्र्यत्र। पदान्ताः किम्?** सूत्र में पदान्त इक् क्यो कहा इसीलिये कि **गौरी+औ**। दो गौरी=देवी अर्थ में समर्थ पद में ईकार को ह्रस्व न हो किन्तु यण् हो। गौर्यो गोरीका ईकार पदान्त नहीं है। (६०) **अचः**=अच् प्रत्याहार सें **रहाभ्याम्** रकार हकार से, **द्वे**=द्वित्व। **अच्** से परे रेफ तथा हकार हो उससे परे यर्=य व र से शषसर्, तक अक्षर को द्वित्व विकल्प से हो। वहाँ अच् गौ का 'औ' उससे परे 'र्' उससे परे यर् =य् को द्वित्वम् गौर्य्यौ ।**पदान्त ग्रहण न** होता तब गौर्य्यौ। प्रयोग न बनता। (वा) **समासे**=समासार्थदशायां पदान्त इक् को ह्रस्वसहित प्रकृतिभाव न हो। यथा—वाप्याम् अश्वः। यहाँ सप्तमी समासार्थ (वावली में विद्यमान घोड़ा अर्थ) में वापी+अश्वः। पदान्त 'इक्' वापी में 'ई' उसको प्राप्त ह्रस्वसहितप्रकृतिभाव विधान (न समासे) वार्तिक से निषिद्ध हुआ, यण् **वाप्यश्वः**। (६१) **ऋत्यकः**। ऋति=ऋकारः परे पदान्त अ क् को ह्रस्व सहित—प्रकृति भाव हो। यथा—ब्रह्मा+ऋषिः—यहाँ ऋ परे ब्रह्मा के 'आ' को ह्रस्व सहितप्रकृतिभाव होने से गुण नहीं हुआ। पक्षे गुणः ब्रह्मर्षिः। वशिष्ठादिः। सूत्र में पदान्त न होता तो आ+ऋच्छत् यहाँ भी ह्रस्व सहितप्रकृति भाव हो जाता। पदान्त कहने से आ पदान्त नहीं है। आटश्चेति वृद्धिः आर्च्छत्। अनद्यतन भूतकालिकगमन, मूर्तिभाव के अनुकूल क्रिया। इत्यचसन्धि (अल्पाच्तर-मिति निर्देशात् न कुत्वम्।

॥ इति प्राभाकरीटीकायां सन्धिप्रकरणे अच्सन्धिः पूर्णः॥

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

# अथ सन्धिप्रकरणे

## हल्सन्धिप्रकरणम्

६२ स्तोः श्चुना श्चुः ८। ४। ४०। सकार-तवर्गयोः शकार चवर्गाभ्यां योगे शकार-चवर्गौस्तः। रामश्शेते। रामश्चिनोति। सच्चित्। शार्ङ्गि-

---

॥ हल्सन्धिः ॥

अच्सन्धिके पश्चात् हलोंकी सन्धि अवसरङ्गत है। हलां हल्सु वा सन्धिः हलोंके स्थानमें या हल्परे सन्धि। ( संयोजनाशक्ति ) ही हल् सन्धि है। जो पद-वाक्यका शक्तिप्रकाशन करती है। इस प्रकरणमें सभी सन्धियां हलंवर्ण से सम्बन्ध रखती हैं। जिनका कहीं क्रियाकारकारकभाव विशेषणविशेष्य, अभेद आदि सम्बन्ध अर्थ है। वाक्यमें विना सन्धिके भी शक्ति प्रकट है (६२) स्तोः सकार और तवर्ग ( त थ, द, ध, न, ) के स्थानमें श्चुना – शकार और चवर्ग – ( च छ ज झ ञ ) के योग ( सम्वन्ध ) में श्चुः = शकार चवर्ग हों। यहाँ स्थानी स और तवर्ग है। क्रमसे श और चवर्ग आदेश हो। इसमें यथासङ्ख्य ( गणना क्रमसे, समझे "श्चुनाका योग पूर्व से हो या परसे। दोनों दशामें=शकार चवर्ग हो। यथा—रामस् + शेते। सकार है 'रामस्' का स् शेतेके श के योग ( सम्वन्धमें ) दन्त सको तालव्य 'श' हुआ, रामश्शेते। रामसोते हैं। रामकर्तृक वर्तमानकालिकशयन अर्थं तथा क्रियाकारकभावसम्बन्ध है। वाक्य में सन्धि के विवक्षाधीन होनेसे असन्धि भी रह सकती है। रामकर्तृक पुष्पचयन क्रिया अर्थंका वाचक वाक्य रामस् + चिनोति ( पुष्पम् )

'स्तोः श्चुना श्चुः से यहाँ भी स्को 'च' के योगमें 'श्' हो गया। रामश्चिनोति। रामपुष्प चुनते हैं। क्रियाकारकभावसम्बन्ध है। सच्चित् – सदा-विद्यमानं चित् = ज्ञानस्वरूपं चैतन्यं ब्रह्मअर्थंका प्रकाशक सत् + चित् ( चेतन सम्बन्धिनःसत्ता ) इति दशायां 'स्तोःश्चुना'—सूत्रेण सतः तकारस्थाने अव्यवहित चकारयोगे श्चुत्वेन चकारे कृते सच्चित् इति। सदा विद्यमानं नित्यचेतनं ज्ञान स्वरूपं ब्रह्मका नित्यसम्बन्ध ही सन्ध्यर्थं है। विशेषणविशेष्य भावसम्बन्ध। हे शार्ङ्गिन् ( शार्ङ्गधनुर्धारिन् ) तव जयोऽस्तु इत्यर्थक शार्ङ्गिन् + जयः अत्र तवर्गः – नकारः तस्य स्थाने चवर्गः ञकारो जातः, चवर्गो जकारः ( योगे ) परे अस्ति।

६३ शात् = शकारसे परे तवर्गको श्चुत्व न हो। विश् + नः इत्यव-

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

ञ्जयः ] ६३ शात् ८ । ४ । ४४ । शात् परस्य तवर्गस्य चुत्वं न स्यात् । विश्नः । प्रश्नः । ६४ ष्टुना ष्टुः ८ । ४ । ४१ । स्तो ष्टुना योगे ष्टुः स्यात् । रामष्षष्ठः । रामष्टीकते । पेष्टा । तट्टीका । चक्रिण्ढौकसे । ६५ न पदान्ताट्टोरनाम् ८ । ४ । ४२ । पदान्ताट्टवर्गात् परस्याऽनामः स्तोः ष्टुर्न स्यात् ।

---

स्थायाम् 'श' के योग ( सम्बन्ध ) मे परे नकारस्य प्राप्तस्य श्चुत्वस्य शात् सूत्रेण निषेधो जातः । क्योंकि 'श' से परे न है । विश्नः = भाषणं, वीप्सा वा दो वार बोलना । तथैव प्रश् + नः । अत्रापि प्राप्ततस्य नस्थाने ञकारस्य ( श्चुत्वस्य ) शात्'' सूत्रेण निषेधो जातः प्रश्नः । पृच्छा ( पूछनेकी इच्छा ) श्चुत्व होने पर शब्दकी नित्यता और उक्तार्थकी शक्ति न होती ।

६४ ष्टुना—स्तोः की अनुवृत्तिः । अर्थः पूर्ववत् । स्तोः = सकार तवर्गके स्थानमें ष्टुना – षकारटवर्गके पूर्व या पर के योग में क्रमसे ष्टुः = षकार टवर्ग हो । सको ष, तवर्गको टवर्ग । षण्णां पूरणः षष्ठः । छठी सङ्ख्याकी पूर्ति करने वाले राम हैं इत्यर्थक, रामस् + षष्ठः सकार के स्थानमें ष्टुना ष्टुः से ष्टुत्व ष हुआ, 'ष' का योग है ही । रामष्षष्ठः । यहाँ रामका संख्याके साथ अभेदसम्बन्ध है ( छठाँ राम ) । रामका टीका करना या गमन अर्थमें रामस् + टीकते । यहाँ 'स' को टके योगमें ष्टुत्वेन ष् जातः रामष्षष्ठः । क्रियाकारकभावसम्बन्धः । सन्धिका विषय है, ( पिष्लृ पेषणे ) पेष्टा – पेषणकर्ता ( पीसनेवाला ) । पेष् + ता । अत्र 'ता' के 'त' को षके योगमें ष्टुत्व ट हुआ । पेष्टा = पिषति । चूर्णकरोति ( चूर्णकारकः ) । चक्रिन् + ढौकसे यहाँ न्को ष्टुत्वेन ण हुआ । हे चक्रधरिन् । हरे दुष्टान् ( दमयितुं ) गच्छसि ।

६५ 'न' इतिनिषेधवाचकः, पदान्तात् = पदके अन्तमें टोः = टवर्गसे, अनामः = नामशब्दको छोड़कर । पदान्तटवर्गसे परे सकारतवर्गके स्थानमें ष्टुत्व – षकार टवर्ग न हो । अनाम = यदि नामपरे हो तो ष्टुत्वका निषेध न हो । अर्थात् ष्टुत्व हो जाय । षट् + सन्तः । यहाँ पदान्त टवर्ग 'षट्' के टके योग में सन्त के 'स' को ष्टुनाष्टुः से प्राप्त ष्टुत्वका 'न पदान्त'–से निषेधो जातः । छ महात्मा अर्थकी शक्ति है । यदि ष्टुत्व होता, षट्षन्त ऐसा अनिष्ट, अशक्त रूप होता । षट्ते = वे छ हैं । इस अर्थका बोधक वाक्य षट् + ते । यहाँ भी प्राप्त ष्टुत्वका निषेध उक्तसूत्रसे हुआ अन्यथा षट्टे बननेपर उक्त अर्थकी शक्ति न रहती । पदान्तात्किम्: सूत्रमें पदान्त टवर्ग ऐसा न कहते तो अपदान्त टवर्गको भी ष्टुत्व निषेध होने लगता ।

ईट + ते को ष्टुत्वनिषेध होनेसे ईट्टे की सिद्धि न होती । ( ईड् स्तुतौ ) स्तुतिके अनकूल क्रिया अर्थ न होता । यहाँ ईट्का 'ट' पदान्त नहीं है । अतः निषेधो न भवति । ईट्टे = स्तुतिं करोतीत्यर्थः टोःकिम्—सूत्रमें टवर्गसे परे अर्थ क्यों किया ।



CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

षट्सन्तः। षट्ते। पदान्तात् किम्—ईट्टे। टोः किम्—सर्पिष्टमम्। (अनाम्-नवति-नगरीणामिति वाच्यम्) षण्णाम्। षण्णवति। षण्णगर्यः। ६६ तोः षि ८।४।४३। न ष्टुत्वम्। सन्षष्ठः। ६७ झलां जशोऽन्ते

---

यदि वैसा न करते तो पदान्तसे परे सभीको (ष्टुत्व षकारःवर्ग) का निषेध होने लगता, और (पदान्तसे परे ष्टुत्व न हो) ऐसा अर्थ होता। तब अतिशयेन – अत्यधिकेन सर्पिः = घृतम् घीं की अधिकता इस अर्थमें सर्पिष्+तमम् यहाँ षकार से परे तमम्' के त को ष्टुत्वका निषेध हो जाता। तब सर्पिष् तमम् शब्द के अर्थ की बोधकता शक्ति नष्ट होती। अतः 'टोः' ग्रहण आवश्यक है। अतः पदान्त टवर्ग से परे ही ष्टुत्वका निषेध उचित है। ष्टुत्वे सर्पिष्टमम्। यदि पूर्व सूत्र से 'टु' की अनुवृत्ति तथा पञ्चम्यन्त विपरिणाम करके उक्त अर्थका लाभ करेंगे (तब एक योग (सूत्र) निर्दिष्टानां सहैव प्रवृत्तिः सहैव निवृत्तिश्च। टुके साथ षकी अनुवृत्तिका दोष होता। "सूत्रकारस्य न्यूनतां दृष्टवा वार्तिककारः प्रपूरयेत्"—सूत्रकारकी न्यूनता 'अनाम्' अंशमें देखकर वार्तिककार वार्तिक द्वारा पूरा करते हैं कि (वा) अनाम = नाम के साथ नवति, नगरी, को भी जोड़ना चाहिये, जिससे उनमें भी ष्टुत्वका निषेध न हो। षण्णां (गृहम् छ पुरुषोंका घर) अर्थमें षष्+नाम यहाँ ष्के योग में नामके न् को ष्टुत्वके निषेधका निषेध वार्तिक से होता है। फलतः विधि ष्टुत्व हुआ षष्+णाम्। झलांजशोऽन्ते, से षष् के 'ष्' को जश् 'ड' हुआ। उसको यरोऽनुनासिके'—सूत्र से परसवर्णे अनुनासिके ण् षण्णाम्। छ संख्याका, अभेद सम्बन्ध सन्ध्यर्थं। एवं षडधिका नवतिः (९६) संख्या अर्थका प्रकाशक षष्+नवतिः। में पूर्ववत् ष्टुत्व सन्धि हुई। एवं षडधिका नगर्य्यः की भी पूर्ववत् सिद्धि समझे। पक्ष में षड्णाम्, षड्णवतिः, षड्णगर्यः भी होता है।

(६६) तोः = तवर्ग को षि = षकार परे रहते ष्टुत्व नहीं होता। ६ सं० का पूरक (छठाँ सज्जन है) इस अर्थ का वाचक सन्+षष्ठः, यहाँ तवर्ग 'न्' को प्राप्त ष्टुत्व का षकार परे जानकर 'तो' 'षि' सूत्रसे निषेध हुआ (६७) झलां = 'झल्' प्रत्याहारस्थवर्णानाम् जश् = जबगडदश्। अन्ते = अन्तावयवे। पदान्तमें 'झल्' प्रत्याहार के अक्षरों को जश् हो। वाचां = वाणीनाम् ईशः = वृहस्पतिः, स्वामी, अर्थे वाक्+ईशः। अत्र पदान्त झल् 'क्' इति। तस्य 'झलांजशोऽन्ते' सूत्रेण जश्त्वेन गकारे, वर्णसम्मेलने वागीशः। अधिकृतवक्ता, सरस्वतिस्वामी।

(६८) यरः = यर् प्रत्याहारस्य वर्णाः। अनुनासिके = नासिका के सहित मुख से उच्चारित वर्ण परे। पदान्त का अवयव 'यर्' प्रत्याहार के अक्षर को अनुनासिक परे रहते परसवर्णअनुनासिक विकल्प से हो। यथा—एतद्+मुरारिः, पदान्त यर् 'द' अनुनासिक परे मुरारिः का 'म' द् को अनुनासिक

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

८।२।३९। पदान्ते झलां जशः स्युः। वागीशः। ६८ यरोऽनुनासिकेऽनुनासिको वा ८।४।४५। यरः पदान्तस्यानुनासिके परेऽनुनासिको वा स्यात्। एतन्मुरारिः, एतद्मुरारिः। (प्रत्यये भाषायां नित्यम्) तन्मात्रम्। चिन्मयम्। ६९ तोर्लि ८।४।६०। तवर्गस्य लकारे परे परसवर्णः। तल्लयः। विद्वाँल्लिखति। नस्यानुनासिको लः।

७० उदः स्थास्तम्भोः पूर्वस्य ८।४।६१। उदः परयोः स्थास्तम्भोः पूर्वसवर्णः। ७१ तस्मादित्युत्तरस्य १।१।६७। पञ्चमीनिर्देशेन क्रियमाणं

---

पर (म) का सवर्णी (समानजातिवाला) 'न' हुआ एतन्मुरारिः। यह मुर् नामक दैत्य का हन्ता = भगवान् हैं। अनुनासिक के अभावपक्ष में एतद्मुरारिः दोनों पक्ष समान अर्थ वाले हैं। (वा) प्रत्यये = यदि पदान्त 'यर्' से परे अनुनासिक गुण, प्रत्यय में मिलता हो तो भाषायां = भाषा (लोक व्यवहार में) नित्य अनुनासिक हो। यथा—तत्परिमाणम् अस्य तन्मात्रं—तत् + मात्रम्, (उतनी मात्रा) यहाँ मात्रच् = परिमाण अर्थ का बोधक प्रत्यय है, परिमाण का वाचक है। अत्र पदान्ततकारस्य स्थाने 'यरोऽनुनासिके परे नित्यम् अनुनासिको नकारो वार्तिकेन जातः। एवम् अधिकचेतना (ज्ञानरूप) अर्थ में चित् + मयम्, अत्रापि पदान्त 'यर्' 'त' के स्थान में 'यरोऽनुनासिक' सूत्रेण न् हुआ। नित्य का भाव यह है कि सवर्ण अनुनासिक, उक्त अर्थबोध में समर्थ है। (नित्यासमासे) अनुनासिक का अभाव असामर्थ्य है।

(६९) तोः = तवर्ग के स्थान में, लि = लकार परे रहते परसवर्ण हो (पर् में जो वर्ण है, उसके समान वर्ण (जाति) होना परसवर्ण है) यथा—तल्लयः तद् + लयः तवर्ग (द्) को ल् परे 'तोर्लिः' सूत्रेण परसबर्णे। लकारो जातः। तल्लयः। तस्य = जगतः, लयः = विनाशः या तस्मिन ब्रह्मणि लयः लीनः (संसारः) विद्वान् + लिखति। यहाँ 'न' को 'ल' परे रहते परसवर्ण अनुनासिक लँकार हुआ। क्योंकि (य् व् ल्) तीनों अनुनासिक अननुनासिक भेदवाले हैं। विद्वाँल्लिखति (न मूर्खः) अनुनासिक, अननुनासिकभेदेन यवलाः द्विधा (इति संज्ञाप्रकरणे कथितम्।

(७०) स्था च स्तम्भश्च स्थास्तम्भौ तयोः। उद् से परे स्था और स्तम्भ को पूर्णसवर्ण = पूर्ववर्णके समान् जातिवाला वर्ण हो। (७१) तस्मात् = अत्र पञ्चमीविभक्ति निर्देशः = उच्चारणं, इति = यह उत्तरस्य = परभागस्य। सूत्र में पंचमी (निर्देशेन) उच्चारण करके क्रियमाणं कार्यं = किया जानेवालाकार्यं वर्णान्तरेण = पूर्ववर्ण से बिना व्यवधान के परवर्ण के स्थान में जानना चाहिये। (७२) परस्य=परे स्थितस्य, आदेः=आदि वर्णस्य

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

कार्यं वर्णान्तरेणाव्यवहितस्य परस्य ज्ञेयम्। ७२ आदेः परस्य १।१।५४। परस्य यद् विहितं तत्तस्यादेर्बोध्यम्। इति सस्य थः। ७३ झरो झरि सवर्णे ८।४।६५। हलः परस्य झरो वा लोपः सवर्णे झरि। ७४ खरि च ८।४।५५। खरि झलां चरः स्युः। इत्युदो दस्य तः। उत्थानम्।

---

स्थाने। परदल को जो पूर्वसवर्ण आदि कार्यं विहितं—विधान किया गया, तत्तस्य=वह कार्य परके आदि वर्ण के स्थान में हो।

( ७३ ) हल से परे झर् प्रत्याहार के वर्ण का लोप हो। सवर्णसंज्ञक झर् परे विकल्प से ( ७४ ) खरि=खर् प्रत्याहार के वर्ण परे हों तो झल् अक्षरों को चर् प्रत्याहार के अक्षर हों। यथा—उद्+स्थानम् 'उदः स्था'—आदि सूत्रेण, पूर्वसवर्णे। प्रश्न ? क्या पूरे 'स्था' के स्थान में हो ! तब निर्णायक सूत्र—'तस्मादित्युत्तरस्य' पञ्चमी निर्देश करके ( 'उदः' में पञ्चमी का उच्चारण है उसका ) विधान किया गया कार्य पूर्व का सवर्णी हो। पूर्वं उद् से अव्यवहित पर 'स्था' के स्थान में हों। क्या पूरे स्था को पूर्वसवर्ण हो, तब व्यवस्थापिका परिभाषा सूत्र बोले कि—'आदेः परस्य' पर के स्थान में कहा गया कार्य पर ( स्था ) के आदि अक्षर 'स्' के स्थान में पूर्वसवर्णी 'थ' हुआ। परन्तु द का सवर्णी ५ है। ( तथदधन ) थ ही क्यों ? सत्य निर्णय के लिये स्थान देखते हैं, तो ( लृतुलसानां दन्ता ) यहाँ भी 'स' का स्थानी पाँचों है। आभ्यन्तर प्रयत्न में भेद है। 'स' का ईषद्विवृत प्रयत्न, तवर्ग का स्पृष्ट प्रयत्न है। अतः निर्णय के लिये वाह्य प्रयत्न ही एकमात्र शरण है। विवार श्वास अघोष प्रयत्नवाला 'खर्' प्रत्याहार में स् का साथी ( तथ ) दो निर्णीत हुये। वर्ग का द्वितीय चतुर्थ शल्, स, ष, श, ह अक्षरों का महाप्राण प्रयत्न दर्शन में द्वितीय अक्षर 'थ' ही 'स' का साथ दिया, अतः 'स्' के स्थान में 'थ' ही हुआ। अन्यवर्ण निवृत्त हो गये। उद्+थथानम् इति जाते।

७३ सू० हल् से परे झर् का लोप हो, सवर्णी झरि परे। यहाँ हल्, उद् का द उसमे परे थ का लोप हुआ। सवर्णीझरि थानम् का 'थ' खरि च—खरि परे 'थानम्' का थ है उद् के 'द' को चर्त्वं 'त' हुआ, उत्थानम्। लोप के अभाव में द और थ दोनों को चर्त्वेन 'त्त' उत्त्थानम्=उत्थितिः उन्नतिर्वा। दोनो पदों का मिलित सन्ध्यर्थः। एवम्—उद्+स्तम्भनम्। पूर्व प्रक्रिया के अनुसार सटीक समझे। 'ऊपर उठाना' संयुक्तार्थः। अवरोधः, सन्ध्यर्थः। सन्धि के बिना उक्तर्थं सम्भव ही नहीं। क्योंकि उपसर्ग-समीपस्थ शब्द के विशेष अर्थ का प्रकाशक हैं स्वतन्त्र अर्थ द्योतक नहीं।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

उत्तम्भनम्। ७५ झयो होऽन्यतरस्याम् ८।४।६२। झयः परस्य हस्य वा पूर्वसवर्णः। नादस्य घोषस्य संवारस्य महाप्राणस्य हस्य तादृशो वर्गचतुर्थः। वाग्घरिः, वाग्हरिः।

७६ शश्छोऽटि ८।४।६३। झयः परस्य शस्य छो वाऽटि। तद् शिव इत्यत्र दस्य श्चुत्वेन जकारे कृते 'खरि चे'ति जकारस्य चकारः। तच्छिवः, तच्शिवः (छत्वममीतिवाच्यम्) तच्छ्लोकेन। ७७ मोऽनुस्वारः

---

(७५) झयः = झय् प्रत्याहार के अक्षर से, हः = 'ह' के स्थान में, अन्यतरस्याम् = अन्य के मत में (वि० से)। झय् प्रत्याहार के अक्षरों से परे 'ह' के स्थान में विकल्प से पूर्वसवर्णः—पूर्ववर्ण का सवर्णी (समान जाति वाला) अक्षर हो। नाद, घोष, सँवार प्रयत्न वाला हश् प्रत्याहार तथा महाप्राण प्रयत्न दर्शन से 'ह' के स्थान में तादृशः = पूर्ववर्ण का सवर्णी वर्ण = कवर्ग टवर्ग चवर्ग तवर्ग पवर्ग का चतुर्थ वर्ण हो—यथा—वाचां वाक्षु वा हरिः = सिंहः (बोलने में सिंह है)। इस अर्थ का प्रकाशक वाक्+हरि, इति स्थितौ।

६७ झल् प्रत्याहार के अक्षर को जश् हो, पद के अन्त में सूत्र से 'क्' स्थाने 'ग्' कृते, यहाँ झय् 'ग' उससे परे हरिः के ह को पूर्ववर्ण 'ग' का सवर्णी = एक जाति वाला होना चाहिये। परन्तु स्थान देखने पर "अकुहविसर्जनीयानां कण्ठः" 'ह' का सजातीय पूरा कवर्ग है। आभ्यन्तर प्रयत्न भी भिन्न हैं। अतः अगत्या वाह्यप्रयत्न का शरण लेना पड़ा। संवार, नाद, घोष प्रयत्नवाला हश् प्रत्याहार में 'ह' के साथ ग, घ दो वर्ण उपस्थित हुये। महाप्राण प्रयत्नवाला द्वितीय, चतुर्थ ख घ, उपस्थित हुये। परन्तु घ के सब जगह साथ देने से ह के स्थान में 'घ' ही हुआ, वाग्घरिः। पूर्वसवर्ण के अभाव में क को जश्त्व। वाग्हरिः। सन्धि के अभाव में उक्त अर्थ अस्पष्ट होता। एवं "अज्झीनम् अच् से हीन, षड्ढलानि, छ हल। तद्धविः, उसका हवि आदि।

(७६) शः = 'श' स्थाने, छः भवति, झय् प्रत्याहारवर्ण से परे 'श' के स्थान में 'छ' हो, विकल्प से, अटिपरे। यथा—तद्+शिवः, यहाँ 'द' के स्थान में श्चुत्वेन ज होने पर 'खरि च' सूत्र से ज के स्थान में चर्त्व = चकार, तथा शिवः के श को 'शश्छोऽटि' से 'छ' हुआ। क्योंकि वह झय् से परे है। उससे परे अट् 'इ' है। तच्छिवः। छत्व के विकल्प से तच्शिवः। सचासौ शिवः। वह शिव हैं। (वा) छत्व झय् से परे 'श' को छ हो। अम् परे रहते। यथा—तस्य श्लोकेन (कीर्त्या) (उसकी कीर्ति से) इस अर्थ का प्रकाशक तद्+श्लोकेन। यहाँ भी जश्त्व चर्त्व वार्तिक से छत्व होकर, तच्छलोकेन विश्वं पाल्यते।

(७७) मः = मकारस्य स्थाने अनुस्वारः। मान्तपद को अनुस्वार हो

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

८।३।२३। मान्तस्य पदस्यानुस्वारो हलि। हरिं वन्दे। ७८ नश्चापदान्तस्य झलि ८।३।२४। नस्य मस्य चापदान्तस्य झल्यनुस्वारः यशांसि। आक्रंस्यते। झलि किम्—मन्यसे।

७९ अनुस्वारस्य ययि परसवर्णः ८।४।५८। शान्तः। ८० वा पदान्तस्य ८।४।५९। त्वङ्करोषि, त्वं करोषि। ८१ मो राजि समः क्वौ ८।३।२५। क्विबन्ते राजतौ परे समो मस्य म एव स्यात्।

---

हल् परे। हरि को वन्दे, प्रसन्नता के अनुकूल दण्डवत् प्रणामादि क्रिया—हरिम्+वन्दे। अत्र मान्तपदं "हरिम्" यहाँ 'अलोऽन्त्यस्य' इस परिभाषासूत्र से अन्त्यअल् म्' स्थाने अनुस्वारो, जातः। हरिं वन्दे।

( ७८ ) अपदान्तस्य=पदान्तभिन्नस्य नः=नकारस्य स्थाने, च=मकार स्थाने, झलि=झल् वर्ण परे। अपदान्त नकार और मकार के स्थान में अनुस्वार हो, झलि परे हो तो। यथा—'बहुत से यश' अर्थवाला एकपद—यशान्+सि इति दशायाम् अपदान्त न को 'नश्चा' सूत्रसे अनुस्वार हुआ। यशांसि। एवं आक्रमण करेगा—आक्रम्+स्यते। यहाँ भी 'म्' पदान्त नहीं उसको नश्चा से अनुस्वार हुआ। आक्रंस्यते। झलि किम्=झलि परे अनुस्वार हो ऐसा अर्थ क्यों किया। ( तुम ) मानते हो, इस अर्थ में समर्थ—मन्+यसे यहाँ न को अनुस्वार न हो। अन्यथा उक्तार्थ में बाधा होगी। झलि परे न रहने पर अनुस्वार अप्राप्त है।

( ७९ ) अनुस्वारस्य=अपदान्त अनुस्वार के स्थान में ययि=य से य् तक के अक्षर परे हो तो नित्यपरसवर्ण हो। शान्त पुरुष अर्थ में समर्थ शाम्+तः ७८। सूत्र से अपदान्त शाम् के म को यय् 'त' परे परसवर्ण ( त का सवर्णी ) न हुआ। यदि परसवर्ण न होता तो उक्तार्थ में शब्द अशक्त हो जाता। शान्तः में बोधकता शक्ति है।

( ८० ) पदके अन्तमें विद्यमान अनुस्वार को विकल्प से परसवर्ण हो। 'तुम करते हो' अर्थ में—त्वम्+करोषि। "। से 'म्' को अनुस्वार। अनुस्वारस्य यय् परे परसवर्ण ङ् हुआ। त्वङ्करोषि। पक्ष में त्वं करोषि। दोनों समर्थ हैं। क्रिया कारक भाव।

( ८१ ) क्विबन्ते मो=म् स्थाने, राजि=क्विबन्त राजशब्द परे समः=मकारस्य। क्विप् प्रत्ययान्त राज्शब्दपरे सम् के 'म्' को 'म' ही हो। तभी वह साधु मान्य है। सम्यक् राजते=शोभते इति अर्थे सम्+राट्ः क्विप्प्रत्ययान्त राट्

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

सम्राट्। ८२ हे मपरे वा ८।३।२६। मपरे हकारे मस्य मो वा। किँम्ह्मलयति, किं ह्मलयति (यवलपरे यवला वा) किँय्ह्यः, किंह्यः। किँव्ह्वलयति, किंह्वलयति। किँल्ह्लादयति, किंह्लादयति। ८३ नपरे नः ८।३।२७। नपरे हकारे मस्य नो वा। किँन्ह्नुतः, किंह्नुतः। ८४ डः सि धुट् ८।३।२९। डात्परस्य सस्य धुड् वा। ८५ आद्यन्तौ टकितौ १।१।४६। टित्कितौ यस्योक्तौ तस्य क्रमादाद्यन्तावयवौ स्तः। षट्त्सन्तः,

---

है, समके मकार को मोनुस्वारः से प्राप्त अनुस्वार बाँधकर 'म' ही विधान किया। सम्राट् = चक्रवर्ती नरेन्द्र।

(८२) हे = हकारे परे। मपरक हकार परे रहते मके स्थान में अनुस्वार को बाधकर म ही वि० से हो। क्या जाता है? अर्थ में किम् ह्मलयति। यहाँ प्राप्त अनुस्वार को बाधकर विकल्प से म के स्थान में 'म' का विधान किया गया। पक्षे अनुस्वारः किंह्मलयति। दोनों साधु हैं—(वा०) यवलपरक हकार हो तो म्' के स्थान में अनुनासिक 'यवल' क्रम से वि० से हो। यथा (कल क्या था) अर्थ का प्रकाशक किम् + ह्यः यहाँ हकार परे रहते म् के स्थान में अनुनासिक य' हुआ। क्योंकि यहाँ 'य' परक हकार है किँयँ ह्यः पक्षे अनुस्वारः।किंह्यः। क्या जाता है।? इस अर्थ का प्रतिपादक किम् + ह्वलयति, यहाँ म को सानुनासिक वँ हुआ, वकार परक ह् है। पक्ष में अनुस्वार ही रह गया। क्या पसन्द करता है, अर्थ में किम् + ह्लादयति। यहाँ ल परक हकार परे 'म' को अनुनासिक लँ कार हुआ। पक्ष में अनुस्वारः।

(८३) न परक हकार परे रहते म को न विकल्प से हो। (क्या छिपाता या हटाता है) अर्थ में किम् + ह्नुते। यहाँ उक्त सूत्र से म को न हुआ। पक्ष में अनुस्वारः।

(८४) डः ङकार से परे सि – सकार को धुट्, (उट् की इतसंज्ञा) 'ध्' शेष। विकल्प से हो।

(८५) आदिश्च अन्तश्च आद्यन्तौ, टश्च कश्च टकौ, टकौ इतौ ययोस्तौ टकितौ। जहाँ ट् इत् हो, वह टित् है। जहाँ क् इति हो कित है। ये दोनों जिसको कहे गये हो, वे क्रम से आदि अन्त के अवयव (अङ्ग) हो। टित् आदि अवयव, कित् अन्त अवयव। यथा—छ (महात्मा) हैं षड् + सन्तः 'ङःसि'— से 'ड' से परे सन्त के 'स' को धुट् – ध् हुआ। टित होने से 'स' के आदि में हुआ 'खरि च' से 'ध' को चर्त्वेन त् और 'ड' को 'ट्' षटत्सन्तः। पक्ष में केवल 'ड' को ट् षट् सन्तः।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

षट्सन्तः । ८६ ङ्णोः कुक् टुक् शरि ८ । ३ । २८ । वा स्तः ( चयो द्वितीयाः शरि पौष्करसादेरिति वाच्यम् ) प्राङ्ख्षष्ठः, प्राङ्क्षष्ठः, प्राङ्षष्ठः । सुगण्ठ्षष्ठः, सुगण्ट्षष्ठः, सुगण्षष्ठः । ८७ नश्च ८ । ३ । ३० । नान्तात्परस्य सस्य धुड्वा । सन्त्सः, सन्सः ।

८८ शि तुक् ८ । ३ । ३१ । पदान्तस्य नस्य शे परे तुग्वा । सञ्च्छम्भुः, सञ्छम्भुः सञ्चशम्भुः सञ्शम्भुः । ८९ ङमो ह्रस्वादचि ङमुण् नित्यम् ८ । ३ । ३२ । ह्रस्वात् परो यो ङम् तदन्तं यत्पदं तस्मात्

---

( ८६ ) ङ तथा ण् को क्रम से कुक् ( क् ) टुक ( ट् ) आगम शरि ( श, ष, स ) परे रहते, विकल्प से हो । पौष्कर्साचार्य के मत में ( वा ) चय् प्रत्याहारके वर्ण द्वितीय अक्षर हों शरि परे हो तो । यथा—प्रकर्षेण अञ्चति =सुप्रतिष्ठतो भवति इति प्राङ् । प्राङ्क्षु=प्रतिष्ठतेषु षष्ठः ( षण्णां पूरणः ) ( माननीयों में छठाँ ) अर्थ का प्रकाशक प्राङ+षष्ठः इति दशा में 'ङ्' को कुक् =क् हुआ पौष्कर्साचार्य के मत में । कित् अन्त में होता है । उस 'क' के स्थान में द्वितीय अक्षर ख हुआ । तो प्राङ्ख् षष्ठः । चयो द्वितीया से जब द्वितीय अक्षर नहीं हुआ, तब क, ष, संयोग क्ष तव प्राङ्क्षष्ठः । कुक् नहीं हुआ, तव प्राङ्षष्ठः । सुष्ठु=सुन्दरं सुस्पष्टं असन्दिग्धं, गणयन्तीति सुगणः । तेषु षष्ठः । बहुत अच्छी गणित जानने वालों ( गणको ) में छठाँ । सुगण्+षष्ठः यहाँ ण् का टुक=ट् । उसके स्थान में विकल्प से द्वितीय अक्षर ठ, सुगण्ठ्षष्ठः पक्ष में 'ट्' सुगणट्षष्ठः । टुक् अभाव में सुगण्षष्ठः । यथावत् तीनों रूप ।

( ८७ ) नः=न अन्त हो तो, उससे परे म का अवयव धुट्=ध वि० से, हो । सन्+सः अत्र-नान्तः 'सन्' उससे परे 'स' को धुट्=ध् (टित्) आदि में हुआ । उसको चर्त्व 'त्' सन्त्सः । पक्षेसन्सः । वह सत्पुरुष है ।

( ८८ ) शि=शकार परे हो तो पदान्त न् को तुक्=त् हो विकल्प से । शम्भु भगवान सत्=सदा विद्यमान ब्रह्म अर्थ बोधक सन्+शम्भुः अत्र पदान्त न' को तुक=त् ( कित् ) होने से अन्ते हुआ । सकार परे अस्ति । 'श' को 'छ' न' 'त' को श्चुत्वेन ञ, च, सञ्चछम्भुः । छत्व अभाव में सञ्चशम्भुः झरो झरि से चकार लोपे सञ्शम्भुः । तुक अभाव पक्ष में 'न' को श्चुत्वे, शको छत्वे सञ्छम्भुः । ञछौ, ञचछा, ञचशा, ञशाविति चतुष्टयम् । रूपाणामिह तुक् छत्व लोपानाञ्च विकल्पनात् ।

( ८९ ) ङमः=ङम् प्रत्याहारात् ह्रस्वात्=अचि ङमुट् ( ङुट, णुट, नुट ) ह्रस्व से परे जो 'ङम्' तदन्त ( ङमन्त ) जो पद, उससे परे अच् को

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

परस्याचो नित्यं ङमुट्। प्रत्यङ्ङात्मा। सुगण्णीशः। सन्नच्युतः। ९० समः सुटि ८।३।५। समो रुः सुटि।

९१ अत्रानुनासिकः पूर्वस्य तु वा ८।३।२। अत्र रुप्रकरणे रोः पूर्वस्यानुनासिको वा। ९२ अनुनासिकात् परोऽनुस्वारः ८।३।४ अनुनासिकं विहाय रोः पूर्वस्मात्परोऽनुस्वारागमः। ९३ खरवसानयोर्विसर्जनीयः ८।३।१५। खरि अवसाने च पदान्तस्य रेफस्य विसर्गः (संपुंकानां सो वक्तव्यः) सँस्कर्ता, संस्स्कर्ता। ९४ पुमः खय्यम्परे ८।३।६। अम्परे खयि पुमो रुः। पुंस्कोकिलः, पुँस्कोकिलः।

---

नित्य ङमुट् हो। यथा--संज्ञया कृतंटित्वं संज्ञाभिः सह सम्बध्यते। तेन ङुट, णुट, नुट इति त्रयः आगमाः जीवात्मा अन्तरात्मा या अन्तर्यामी वाचक प्रत्यङ् + आत्मा ह्रस्व से परे ङम् = ङ, तदन्त पद 'प्रत्यङ्' उससे परे अच् 'आ' उसको नित्य ङुट = ङ्। वर्ण सम्मेलने प्रत्यङ्ङात्मा। सन्धि न होती तो उक्त (संयुक्त) अर्थ भी न होता। यह नित्य सन्धि का प्रभाव है। सुष्ठु गणयन्तीति सुगणः तेषामीशाः = अधिपतिः। अच्छे गणकों का स्वामी वाचक सुगण् + ईशः, ह्रस्व से परे जो ङम् तदन्त पद सुगण्, अचि परे 'ई', उसे नित्य णुट्। टित्वात् आदि में हुआ। सुगण्णीशः। सत्य स्वरुप अच्युत (विष्णु) अर्थ प्रकाशक सन् + अच्युतः यहाँ भी पूर्ववत् नुट् समझे सन्नच्युतः। उपस्थितो अच्युतः (भगवान्)।

(९०) समः = समके मकारको 'रु' हो। प्रशंसा, अलंकरण, भूषण, बोधक सुट = (स्) परे रहते। (९१) अत्र = अस्मिन् रु प्रकारणे पूर्वस्य = रु के पूर्व वर्ण को अनुनासिक विकल्प से हो। (९२) अनुनासिकात् = अनुनासिकपक्षं त्यक्त्वा = परपक्षे अनुस्वारः। अनुनासिक पक्ष् को छोड़कर 'रु' के पूर्व वर्ण को पर = उपर अनुस्वार आगम हो। (९३) खरि च अवसानं च खरवसाने, तयोः खरवसानयोः, विसर्जनीयः = विसर्गः। खर्प्रत्याहार के वर्ण परे हों, या अवसान संज्ञा हो, तो पदान्त रेफ को विसर्ग हो (वा)। सम्पुम्--सम्, पुम्, कान्, सम्बन्धी विसर्ग को 'स' कहना चाहिये। यथा सम्यक् अलंकरण भूषण से सुशोभित कर्ता अर्थ का प्रकाशक सम् + स्कर्ता इति दशायाम्, सम-मकारस्य रुत्वे, अलंकरणार्थक सुट् परे अस्त्येव। रोः पूर्वस्य स के अ को अनुनासिक, पक्ष में अनुस्वार उक्त सूत्र से हुआ। 'उ' की इति संज्ञा लोप सँर् स्कर्ता। खरवसानयोः खर परे रहते पदान्त रेफ 'र्' को विसर्ग हुआ। उस विसर्ग को सम् सम्बन्धी होने से सम्पु से 'स्' हो गया। सँस्कर्ता, संस्कर्ता। सब प्रकार से अलङ्कर्ता। (९४) पुमः = 'पुम्' मकारस्य स्थाने, अम् परे खजि = अम् प्रत्याहार वर्ण परक खय् परे रहते पुम् के मकार को रु हो। नर कोकिल

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

९५ नश्छव्यप्रशान् ८ । ३ । ७ । अम्परे छवि नान्तस्य पदस्य रुः स्यान्नतु प्रशान्शब्दस्य । ९६ विसर्जनीयस्य सः ८ । ३ । ३४ । खरि चक्रिंस्त्रायस्व, अप्रशान् किम्-प्रशान्तनोति पदान्तस्येति किम्—हन्ति । ९७ नॄन् पे चक्रिंस्त्रायस्व । ८ । ३ । १० । नॄनित्यस्य रुर्वा पे । ९८ कुप्वो ≍क ≍पौ च ८ । ३ । ३७ । कवर्गे पवर्गे च विसर्गस्य ≍क ≍पौ स्तः, चाद्विसर्गः । नॄँ ≍पाहि, नॄं ≍पाहि, नॄँः पाहि: नॄन्पाहि ।

९९ तस्य परमाम्रेडितम् ८ । १ । २ द्विरुक्तस्य परमाम्रेडितं स्यात् । १०० कानाम्रेडिते ८ । ३ । १२ । कान्नकारस्य रुः स्यादाम्रेडिते ।

---

अर्थ में पुम् कोकिलः । अम् परक खभि 'को' ( किल ) परे 'म्' को रु हुआ । यहाँ भी पूर्ववत् अनुनासिक, विकल्प अनुस्वार, विसर्ग, पुम् के विसर्ग को सत्व करके विधि पूरी करनी चाहिये ।

( ९५ ) नः = न के स्थान में छवि = छव्, छ, ठ, त, च, ट, त, परे । अप्रशान् — प्रशान् शब्दं वर्जयित्वा । अम् परक छव् प्रत्याहार वर्ण परे नान्त पद के नकार को रु हो । प्रशान्, शब्द के नकार को रु न हो । ( ९६ ) खरि परे विसर्जनीयः = विसर्ग के स्थान में स हो । ( हे चक्रधारी भगवान् रक्षा करो ) वाक्यार्थबोधक चक्रिन् + त्रायस्व । अम्परक 'छव्' परे नान्त पद चक्रिन् के न को रु हुआ । तब अनुनासिक अनुस्वार — विसर्ग पूर्ववत् । ( ९६ ) सूत्र से विसर्ग को स् हुआ । खर् परे । सूत्र में अप्रशान् ग्रहण क्यों किया, प्रशान् के न को 'रु' न हो जाय इसलिये । यदि रु हो जाता तो, प्रशान् — शान्त पुरुषं तनोति=विस्तारयति अर्थ का प्रतिपादक प्रशान्तनोति न बनता । पदान्त ग्रहण क्यों किया । हन्ति का नकार अपदान्त है उसको रु न हो । अतः पदान्त पढ़ा ।

( ९७ ) 'नॄन्' के नकार को रु हो, विकल्प से पकारे परे । ( ९८ ) कुश्च पुश्च कु पू, तयोः कुप्वोः । कवर्ग और पवर्ग परे रहते विसर्ग के स्थान में क्रम से ≍क ≍प आदेश हो । चकार से विसर्ग भी । नॄन्=नरान् पाहि — रक्ष, अर्थ में नॄन् + पाहि । नॄन् नकार को पकार परे रु हुआ । उ इत 'र्' को विसर्ग उसको यहाँ पवर्ग परे ≍प ( उपध्मानीय ) हुआ, पक्ष में विसर्ग रह गया । दोनों पक्ष में अनुनासिक तथा अनुस्वार रु होने पर समझे । रु नहीं हुआ तब नॄन् पाहि । अर्थ समान है । ( ९९ ) तस्य — दो बार उक्त का परम — आगे का भाग आम्रेडितम् दो बार उक्त के दूसरे भाग को आम्रेडित संज्ञा हो ।

( १०० ) कान् के नकार को रु' हो आम्रेडित परे । यथा—कौन-२ का बाचक — कान् + कान् । दो होने से द्विरुक्त हुआ । तस्य परमाम्रेडितम् से

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

काँस्कान् । १०१ छे च ६ । १ । ७३ । ह्रस्वस्य छे तुक् । शिवच्छाया । १०२ पदान्ताद्वा ६ । १ । ७६ । दीर्घात्पदान्ताच्छे तुग् वा । लक्ष्मीच्छाया, लक्ष्मीछाया ।

इति हल्सन्धिप्रकरणम् ।

## अथ विसर्गसन्धिप्रकरणम्

१०३ विसर्जनीयस्य सः ८ । ३ । ३४ । खरि । विष्णुस्त्राता । १०४ वा शरि ८ । ३ । ३६ । शरि विसर्गस्य विसर्गो वा हरिःशेते, हरिश्शेते । १०५ स-सजुषो रुः ८ । २ । ६६ । पदान्तस्य सस्य सजुषश्च रुः स्यात् ।

---

कान् को आम्रेडित संज्ञा । उसके परे पूर्व कान् के नकार को 'रु' अनुस्वार, अनुनासिक, विसर्ग संम्पुंकानाम् से विसर्ग को स काँस्कान् । कांस्कान् । ( १०१ ) छे=छकारे परे च=ह्रस्वस्य, तुगागमः 'त्' भवति । शिवस्य छाया शिव + छाया । यहाँ छ परे ह्रस्व 'व' का अ, उसको तुक्=त् उसको श्चुत्व हो गया । शिवच्छाया । ( १०२ ) दीर्घात्पदान्ताद्=दीर्घ पदान्त से छकार परे तुक=त् विकल्प से हो । लक्ष्मी + छाया, पदान्त दीर्घ 'ई' छ परे तुक त् श्चुत्व हुआ । लक्ष्मी की छाया ।

इति हल्सन्धिप्रकरणम् ।

## अथ विसर्गसन्धिः

विसर्गाणां विसर्ग निमित्तानां वा सन्धिः ( जोड़ ) विसर्ग सन्धिः । जहाँ विसर्ग की प्रक्रिया ही वाक्य की शक्ति को प्रकाशित करे । प्रत्येक सन्धि शब्द की शक्ति को प्रभावित करती है । तस्य प्रकरणम्=अध्यायः ।

( १०३ ) खर् प्रत्याहार का वर्ण परे हो तो विसर्ग के स्थान में स हो । यथा—विष्णु भगवान् रक्षक हैं इस वाक्यार्थ का वाचक विष्णुः + त्राताः खरिपरे 'त्र' को देखकर विसर्ग के स्थाने 'स' हो गया । रक्ष्य रक्षकभाव सम्बन्ध ही सन्ध्यर्थ है । परस्तत्र हरिस्त्राता । ( १०४ ) शर्=श, ष, स परे रहते विसर्ग को विसर्ग विकल्प से रहे । यथा—हरिकर्त्तृकशयनानुकूला क्रिया अर्थ में हरिः + शेते । यहाँ विसर्ग के स्थान में प्राप्तसकार विकल्प से हुआ । हरिः शेते । पक्ष में स् को श्चुत्व 'श्' हरिश्शेते बना । क्रियाकारकसम्बन्ध है । ( १०५ ) स च, सजुषश्च ससजुषौ तयोः=ससजुषोः, पदान्त सकारः तथा सजुष् शब्द सकार के स्थान में रु हो ।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

१०६ अतो रोरप्लुतादप्लुते ६ । १ । ११३ । अप्लुतादतः परस्य रोरुः स्यादप्लुतेऽति । शिवोऽर्च्यः । १०७ हशि च ६ । १ । ११४ । तथा । शिवो वन्द्यः । १०८ भो-भगो-अघो-अ-पूर्वस्य योऽशि ८ । ३ । १७ । एतत्पूर्वस्य रोर्यादेशोऽशि । देवा इह, देवायिह । भोस् भगोस् अघोस् इति सान्ता निपाताः तेषां, रोर्यत्वे कृते ।

१०९ हलि सर्वेषाम् ८ । ३ । २२ । भो-भगो-अघो-अ-पूर्वस्य यस्य लोपः स्याद्धलि । भो देवाः । भगो नमस्ते । अघो याहि । ११० रोऽसुपि

---

( १०६ ) अतः = अकार से अप्लुतात् — जिस अच् को प्लुतसंज्ञा 'न' हुई हो, उसे अप्लुत कहते हैं ) । उससे अप्लुतेः = प्लुतभिन्नस्य अप्लुतस्य अप्लुत = अकार से परे रुके स्थान में 'उ' हो, अप्लुत अकार परे । यथा—शिवकर्मिका अर्चना = पूजाविषय अर्थ में शिवस् + अर्च्यः । यहाँ पदान्त स् को 'ससजुषोः' सूत्र से रु हुआ, तब अप्लुत अकार से परे 'अ' उससे 'रु' के स्थान में 'उ' अप्लुत अकार परे, अर्च्यः का अ शिव + उ + अर्च्यः । गुणे, एङः पदान्तादति खण्डाकार पूर्वरुपे शिवोऽर्च्यः । एवं शुद्धोऽयं छात्रोऽयम् । शिष्योऽयम् । हशि च, च = अप्लुत अकार से परे रु को 'उ' हो हश् प्रत्याहार वर्ण परे । यथा—शिवकर्मक वन्दना विषय अर्थ बोधक शिवस् + वन्द्यः यहाँ भी पदान्त 'स्' को 'रु' तत् स्थाने हशि च से 'उ' तथा गुणे शिवोबन्द्यः । ( १०८ ) भो भागो अघो तथा अ यदि पूर्व में हो तो रु के स्थान में य आदेश हो, अशि परे । यथा—देवास् + इह । यहाँ पदान्त 'स' को रु तथा, भो, भगो, सूत्र से ( अ ) पूर्वक 'रु' के स्थान में य आदेश हुआ । ३० । से य का विकल्प लोप, देवा इह । पक्ष में देवायिह । ये दोनों देवताओं के आगमन या उपस्थित अर्थ में साधु हैं । भोस्, भगोस्, अघोस् इन तीनों शब्दों को सकारान्तनिपात माना गया है । तेषां = उनके सकारों को रुः । भो भगो आदि सूत्र से 'रु' के स्थान में 'य्' करने पर ।

( १०९ ) हलि सर्वेषाम् = भो, भगो, अघो, अ, पूर्वक यकार का लोप हो । सम्बोधनात्मक देवता अर्थ में भोस् + देवा । यहाँ 'स' को रू, रू को य् । य का हलिपरक लोप है । भो देवाः हे देवतागण तथा हे अघवन्, पाप परायण नमस्ते । दूरं गच्छेत्यर्थः भगोस् + नमस्ते । यहाँ भी पूर्ववत् रुत्व, यत्व, यलोप, भगो नमस्ते । अघोस् + याहि । यहाँ भी पूर्ववत् ( ११० ) अहन् के नकार को रेफ आदेश हो, सुप् विभक्तिपरे न हो तो । अहन् + अहः (अहरहः) प्रतिदिन अर्थवाचक वाक्य में सूत्र से अहन् के 'न' को रेफ हो गया । अहरहः । अह्नानां = दिनानां गणः = समुदायः ( सम्वत्सरः ) अर्थ में अहन् + गणः अत्रापि नकारस्थाने रेफादेशे । अहर्गणः रुत्वाभावान्न उत्वम् ।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

८।२।६९। अह्नो रेफादेशो नतु सुपि। अहरहः। अहर्गणः। १११ रो रि ८।३।१४। रेफस्य रेफे परे लोपः। ११२ ढ्रलोपे पूर्वस्य दीर्घोऽणः ६।३।१११। ढरेफयोर्लोपनिमित्तयोः पूर्वस्याणो दीर्घः। पुना रमते। हरी रम्यः शम्भू राजते। अणः किम्–तृढः। वृढः। मनस् रथ इत्यत्र रुत्वे कृते हशि चेत्युत्वे, रोरीति लोपे च प्राप्ते—

११३ विप्रतिषेधे परं कार्यम् १।४।२। तुल्यबलविरोधे परं कार्यं स्यात्। इति लोपे प्राप्ते। पूर्वत्रासिद्धमिति 'रो रि' इत्यस्यासिद्धत्वा-

---

(१११) रोः=रेफस्थाने, रि=रेफ परे। र का र परे लोप् हो। (११२) ढ्रलोपे—ढश्च रश्च ढ्रौ तयोर्लोपः, ढ्रलोपः तस्मिन्। ढ्रलोप रेफ लोप का निमित्त (कारण 'ढ्' वा रेफ परे पूर्व अण् को दीर्घ हो। यथा—अनेक वार रमण करने वाला, अर्थ में पुनर्+रमते, यहाँ पहले 'र' का दूसरे र परे रहते 'रोरि' से लोप हुआ। रेफ् लोप के पूर्व में विद्यमान स्थानी अण्=अकार को दीर्घ हुआ। 'र' लोप निमित्तक र परे है। पुनारमते। हरिर्+रम्य:—अत्र पूर्व रेफस्य पररेफे परे लोपे सति। लुप्तरेफ के पूर्व अण् इ को दीर्घ हुआ। हरी रम्यः। हरिकर्मकरमणाश्रयः। शिवभगवान् शोभते है। सभुर् राजते। यहाँ भी रेफ परे पूर्व रेफ का लोप, उसके पूर्व अण् को दीर्घ शंभू राजते। शम्भु भगवान् प्रकाशमान है। अणः किम्, 'ढ्रलोपः' सूत्र में अण् ग्रहण का फल है कि अण् को ही दीर्घ हो, इतर को नहीं। हिंसार्थक हिंसितः अर्थ में (वृह् हिंसायाम्) तृढ़, ओर उद्यत अर्थ में (वृहू उद्यमन) वृढः। तृढ+ढ़। दशा में 'ढ़ोढ़े लोपः' होने पर, यहाँ पूर्व अण् ऋ है उसे दीर्घ न हो। यही अण् ग्रहण का फल है। इच्छा आकांक्षा, स्पृहा, ईहा, पृच्छा, वाञ्छा लिप्सा, मनोरथ इन अर्थोंवाला मनस्+रथः 'सराजुष्–' सूत्रेण यहाँ स को रु पदान्त सकार मानकर किया। मनर्+रथः। तब सूत्र लगा 'रो रि' रेफ है, रथः का 'र' परे पूर्व रको रोरिसे लोपे प्राप्ते, हशि 'च' से उत्व भी प्राप्त है। तब निर्णायक सूत्र बोले—

११३ विप्रतिषेधे=तुल्य बलविरोधे=समान बल के विरोध होने से परम् =अष्टाध्यायी-क्रम में जो पर है उसीका कार्य हो। अन्यत्र, अन्यत्र लब्धा-वकाशयोः एकत्र समावेशः तुल्यबलविरोधः। हरी रम्यः में 'रोरि' कृतार्थं है। शिवो वन्द्यः में 'हशिच' सफल है। मनोरथ में (मनस+रथ अत्र तु 'ससजुषोः' इतिः 'रुः' उकार इत् लोपे 'च' कृते) दोनों उपस्थित हैं, तब निर्णय हुआ कि विप्रतिषेधे परं कार्यं हो। परत्वात् रोरि लोप कार्य हो। इससे रेफ का लोप प्राप्त हुआ। तब 'पूर्वत्रासिद्धम्' सूत्र से सपादसप्ताध्यायी 'हशिच' की दृष्टि में त्रिपादी

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

दुत्वमेव। मनोरथः। ११४ एतत्तदोः सुलोपोऽकोरनञ्समासे हलि ६।१।१३२। अककारयोरेतत्तदोर्यः सुस्तस्य लोपो हलि न तु नञ्-समासे। एष विष्णुः। स शम्भुः। अकोः किम्-एषको रुद्रः। अनञ्समासे किम्-असः शिवः। हलि किम्-एषोऽत्र। ११५ सोऽचि लोपे चेत् पादपूरणम्। ६।१।१३४। स इत्यस्य सोर्लोपः स्यादचि पादश्चेल्लोपे सत्येव पूर्येत॥ सेमामविड्ढि प्रभृतिम्। सैष दाशरथी रामः।

इति विसर्गसन्धिप्रकरणम्।

---

'रोरि' के असिद्ध होनेसे उत्व ही हुआ उके स्थान में गुण। मनोरथः। वस्तुतः यहाँ तुल्यबलविरोध भी अस्वीकृत है, क्योंकि वह सपादसप्ताध्यायी में ही सम्भव है।

११४ एतद् तथा तद् शब्दके (सुलोपः)=सुका लोप। अकोः=ककार रहित, अनञ्=नञ् समासभिन्ने। अककारयोः=जिसको ककार (अकच्) न हुआ हो, ऐसा एतद् और तद् से सिद्ध शब्द उसके सु=सका लोप हो। हलि परे रहते, नञ् समास न हो तो। एषस्+विष्णुः 'एतत्तदोः---' सूत्रेण हलि परे एषस् शब्द के 'सु'=स्का लोप हुआ। रुत्वको बाधकर। ऐसे ही सस्+शम्भुः। यहाँ तद को अत्व, सत्व करके बना 'स' उससे परे 'सु' के सका 'एतत्तदोः' सूत्र से लोप हुआ हलि परे है। स शम्भुः। अकोः किम्? अककारः एतद् तद् शब्द, ऐसा क्यों कहा। एषकस्+रुद्रः। यहाँ एतद् में कं (अकच्) हुआ हैं। उसके सुका लोप न होकर, उत्व गुण हो इसलिये अकः पढ़ा। अनञ् समास न कहते तो, असः शिवः। न सः इति असः। यहाँ नञ् समासमें तद्से परे सुका लोप हो जाता (वह शिव नहीं है)। हल् परे न कहते तो एषस्+अत्र यहाँ अच् परे भी सुका लोप होने लगता। सको रुत्व उत्व तथा पूर्व रूप होनेसे एषोऽत्र सिद्ध होता है।

११५ सोऽचि=तत् शब्दके 'सु' का लोप हो अचि परे रहते। लोपे चेत्पाद पूरणम्=लोप होने पर यदि पाद (चरण) की पूर्ति हो तो। यदि पाद की पूर्ति न हो रही हो तब लोप न हो।

यथा—सोऽहमाजन्मशुद्धानाम्, यहाँ सुलोप नही हुआ। किन्तु यथा—सस्+इमामविड्ढि प्रभृतिम्। यहाँ सुका लोप इसलिये हुआ कि, तभी पादपूर्ति सम्भव है।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

सैंष दाशरथीरामः, सैष राजायुधिष्ठिरः।
सैष कर्णो महादानी, सैष भीमो महावल ॥

सस्+एष है। यहाँ सुका लोप होने पर ही पाद पूर्ति सम्भव है। अतः सुका लोप तथा वृद्धि। वह यह महराजा दशरथ पुत्रराम है। वह यही महाराज युधिष्ठिर है। महादानी कर्ण, महावली भीम हैं। इति विसर्ग सन्धि।

## पञ्चसन्धि का निर्णय

पञ्चजातीयानां वर्णानां सन्धिरित्येव प्रसिद्धम्। तत्र अक् ( अच्त्व ) हल्, ( हलत्व ) विसर्ग ( त्व ) सन्धयः सुस्पष्टाः। स्वादिसन्धिश्चतुर्थः। यद्यपि शिवोऽर्च्यः, शिवो वन्द्य इत्यादि हल सन्धि के अन्तर्गत स्पष्ट जान पड़ते हैं तथापि स्वादि में विभक्तित्व जाति अधिक होने से स्वादि सन्धि भी माना। प्रकृतिभाव में इसी प्रकार का सन्धान, संयोजन, मेलापक न होने से उसे सन्ध्यभावरूप में भी सन्धि के साथ जुड़नेसे वह भी सन्धि है। यथा—अभाव भी पदार्थ माना गया। अथवा अनुस्वार के स्थान में, परसवर्ण सन्धि ही पञ्चमसन्धि है। अच हल से विलक्षण म न आदि हल वर्णों के स्थानमें अनुस्वार होने पर या अनुनासिक परसवर्ण भी देखा गया है। वर्णान्तर सन्धान 'पञ्चमी' सन्धि सुस्पष्ट है।

इति विसर्गसंधिप्रकरणम्।

---

## अथषड्लिङ्गेषु अजन्तपुंलिङ्गप्रकरणम्

प्रश्न—लिङ्ग क्या है, षड्लिङ्ग किसे कहते हैं, प्रथम अजन्त नाम क्यों? मुख्य विषय क्या है। पञ्चसन्धि वाक्यसंस्कारपक्षप्रधान रहा। वाक्य पदका समुदाय है। सुबन्ततिङन्त भेद से पद दो हैं। 'सुप्तिङन्तं-पदम् से स्पष्ट है। सुबन्त पद छ प्रकार के हैं। अजन्त-शब्द के तीन भेद, पुलिङ्ग, स्त्रीलिङ्ग, नपुंसकलिङ्ग, हलन्त पद में भी पुं, स्त्री, नप्। ये मिल कर षड् लिङ्ग हैं ( लीनं शरीरे व्याप्तम्, अर्थं गमयति बोधयति ) इति लिङ्गम्। सत्त्व गुण, मूंछ, देहव्यापी रोम पुरुष चिह्न का प्राधान्य पुलिङ्ग है। रजोगुण, स्तन, केश, ( भग ) प्रधान लक्षण स्त्री लिङ्ग। दोनों गुणों की समदशा नपुंसकलिङ्ग। अ इ उ ण् आदि वर्ण समाम्नाय

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

# अथ षड्लिङ्गेषु-अजन्तपुंल्लिङ्गाः

११६ अर्थवदधातुरप्रत्ययः प्रातिपदिकम् १। २। ४५। धातुं प्रत्ययं च वर्जयित्वा अर्थवच्छब्दस्वरूपं प्रातिपदिकसंज्ञं स्यात्। ११७ कृत्तद्धित-

---

में प्रथम अच् पश्चात् हल् वर्ण पढ़े हैं। अतः अच् हल् वर्ण क्रमानुसार अजन्त पदका प्रथम प्रारम्भ अक्षर क्रम से करते हैं। दोनों में प्रातिपदिक-संज्ञाका महत्त्व है। अतः प्रातिपदिक संज्ञा विधायक सूत्र से प्रकरणारम्भः। अर्थवदिति प्रातिपदिक के प्रत्येक पद में रहनेवाला अर्थ पाँच हैं जाति, व्यक्ति लिङ्ग सङ्ख्या कारक ये प्रत्येक शब्द में किसी न किसी सम्बन्ध से स्थित हैं। सत्त्वगुण प्रधान पुलिङ्ग लक्षण शास्त्रीय है। लौकिक लिङ्ग स्तनकेशवतीनारी लोमशः पुरुषः स्मृतः। ये अर्थ प्रातिपदिक संज्ञा में कारण हैं उसके लिए सूत्र का अवतरण अर्थवदिति—

( ११६ ) शब्दार्थ—अर्थोऽस्यास्तीति अर्थवत् ( नित्यसम्बन्धे मतुप् ) जिस शब्द में जाति व्यक्ति, लिङ्ग सङ्ख्याकारक रूप अर्थ भरा हो वह अर्थवान् है। षड्लिङ्ग में कहीं सम्पूर्ण कहीं आंशिक रूप से अर्थ मिलेंगे। निरर्थक को संज्ञा का निवारक अर्थवत् पद है। अतः राम शब्द के र, आ, म, अ, प्रत्येक अक्षर को संज्ञा नहीं होती। 'सु' भी नहीं आता। ऐसे अर्थवान् शब्द स्वरूप को प्रातिपदिक संज्ञा हो। परन्तु वह शब्द स्वरूप धातु, प्रत्यय, प्रत्ययान्तरूप न हो। दधाति क्रियारूपम् अर्थम् इति धातुः न धातुः अधातुः धातुरूप अर्थवान् न हो। यथा—अहन्। प्रत्ययायति बोधयति अर्थम् इति प्रत्ययः। जो किसी अर्थ का ज्ञान करावे। न प्रत्ययः अप्रत्ययः प्रत्यय रूप अर्थवान् न हो, यथा—सु। जो प्रकृति के साथ स्वार्थ का बोध कराता है। प्रत्ययान्त रूप भी न हो यथा—रामेषु।

अर्थ :—अर्थवान् शब्दस्वरूप को प्रातिपदिकसंज्ञा हो किन्तु धातु, प्रत्यय, प्रत्ययान्त तदादि अर्थवान् शब्दस्वरूप को प्रातिपदिक संज्ञा न हो। पदं - पदं प्रतिपदम् प्रतिपदे भवम् ( जातो अर्थः ) प्रातिपदिकम् यह शब्दार्थ भी घटते। प्रत्येक पदमें अर्थवान् को संज्ञा। छ पदवाला यह सूत्र मन्त्र रूप है। षट्पदी भौंरीका विष झाड़ने मे उपयोगी। इति केचित्। सुभाषितेनापि सम्बद्धम्—विद्वान् कीदृग् वचो ब्रूते, को रोगी कश्चनास्तिकः कीदृक् चन्द्रं न पश्यन्ति, तत् सूत्रं पाणिनेर्वद। समाधान—विद्वान् अर्थवान् वचन बोलते हैं। रोगी कौन ? जो अधातु—शुक्र, रक्त, मज्जा, मांस अस्थि आदि से क्षीण हो। निष्क्रिय हो। नास्तिक कौन ? अप्रत्ययः—विश्वासरहितः। प्रतिपत्तिथौ जनाः चन्द्रं न पश्यन्ति। एतादृशं सूत्रम्।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

समासाश्च । १ । २ । ४६ । कृत्तद्धितान्तौ समासाश्च तथा स्युः । ८ स्वौजसमौट्छष्टाभ्यांभिस्-ङेभ्यांभ्यस्-ङसिभ्यांभ्यस्-ङसोसाम् ङ्योस्सुप् ४ । १ । २ । सु औ जस् इति प्रथमा । अम् औट् शस् इति द्वितीया । टा

---

(७) कृत् = कृदन्त, तद्धित = तद्धितान्त, समास च = निपात, इन अर्थवान् शब्दस्वरूप को प्रातिपदिक संज्ञा हो। ( प्रत्ययग्रहणे तदन्त-ग्रहणम् )। पूर्वसूत्र में प्रत्ययान्त को संज्ञा निषेध से कृत्तद्धित ग्रहण सफल है। परन्तु समास में 'अर्थवत्' सूत्र से प्रातिपादिक संज्ञा सिद्ध है। समास ग्रहणं किमर्थम् 'पूर्वसूत्रेण सिद्धे आरभ्यमाणो विधिः नियमाय कल्पते। समास— ग्रहण नियमार्थक है, जहाँ अर्थवान् शब्दसमुदाय के पूर्व भाग में पद हो और उत्तरभागमें भी स्वातन्त्र्येण प्रयोगार्हं ( प्रयोग करने योग्य ) पद हो, वहाँ प्राति पदिक संज्ञा हो तो समास होनेपर ही हो। इसलिए वाक्य की प्रातिपदिकसंज्ञा नहीं होती। यहाँ प्रातिपदिकसंज्ञाविधायक दो सूत्र होने से आचार्य पाणिनि अर्थवान् शब्दों में दो पक्ष स्पष्ट सिद्ध करते हैं, कि एक व्युत्पन्नपक्षः दूसरा अव्युत्पन्नपक्ष। जहाँ प्रकृति तथा प्रत्ययका अर्थ मिलकर एक अर्थ हो जाय वहाँ व्युत्पन्न पक्ष है। प्रकृतिप्रत्ययार्थयुक्तत्वम् व्युत्पन्नत्वम्। तद्भिन्नमव्युत्पन्नम्। प्रकृति प्रत्यय से युक्त कृत्तद्धित हैं। उन्हीं को व्युत्पन्नपक्ष में कृत्तद्धितसमासाश्च-सूत्रेण प्रातिपदिकसंज्ञा समझे। जहाँ प्रकृतिका तथा प्रत्ययका अर्थ विभागपूर्वक न समझे जाँय, उसेअव्युत्पन्नपक्ष कहते हैं। जैसे—मणिनूपुरादि यहाँ अर्थवत्से संज्ञा। सुबन्तपद सिद्धि के लिए प्रातिपदिकसंज्ञाके पश्चात् खले कपोतन्यायेन, खलिहान में दाना देखकर कबूतर की तरह इक्कीस विभक्तियाँ, ( जो 'सु' से 'प' पर्यन्त ( सुप् ) प्रत्याहार अर्थ में प्रसिद्ध है। उपस्थित होती है। उन विभक्तियों में तीन-तीन त्रिक निश्चित किये गये हैं।

(८) स्वौ=सूत्र को सात त्रिकों में प्रथमा द्वितीया आदि क्रम से विभक्त करते हैं। ( सम्बोधन को लेकर ८ कारक भी हैं ) वह त्रिक ६ कारकों में तथा सम्बन्ध बोधक षष्ठी में हैं। ये कारक के रूप में तथा कारकों के अर्थ बोधक के रूप में प्रसिद्ध हैं। जिनकी स्पष्ट गणना सु औ जस् इति प्रथमा। अम् औट शस् इति द्वितीया, इत्यादिके रूप में की गई है। विवेकार्थं निर्णयः— प्रथमा जहाँ प्राति पदिक का अर्थ जाति व्यक्ति आदि अर्थ यथायोग्य प्रधान होंगे, वहाँ प्रथमा ( कर्ता ) कारक जिसमें क्रिया रहती है। ने चिह्न। किसी क्रिया का कोई न कोई फल होगा जैसे पढ़ना क्रिया का उच्चारण या ज्ञान फल है। भोजन का फल तृप्ति, सेवा का फल स्वामिप्रसन्नता। भजन का हरि अनुग्रह। नेतृत्व समाज कल्याण। फल जिसमें होगा उसकी कर्म संज्ञा होगी वही द्वितीया विभक्ति


CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

भ्याम् भिस् इति तृतीया। ङे भ्याम् भ्यस् इति चतुर्थी। ङसि भ्याम् भ्यस् इति पञ्चमी। ङस् ओस् आम् इति षष्ठी। ङि ओस सुप् इति सप्तमी। ९ ङ्याप्-प्रातिपदिकात्। ४।१।१। १२० प्रत्ययः ३।१।१। १ परश्च ३।१।२। इत्यधिकृत्य। ङ्यन्तादाबन्तात् प्रातिपदिकाच्च परे स्वादयः प्रत्ययाः स्युः। २ सुपः १।४।१०३। सुपस्त्रीणि त्रीणि

का अर्थ है यथा—हरिं भजति। भजन क्रिया का फल प्रीति ( प्रसन्नता ) है वह हरि में है, वह कर्म है। जहाँ प्रातिपदिकसंज्ञक शब्द में कर्म और संख्या की प्रतीति हो वहाँ ( अम् औट् शस् ) द्वितीयाकारक जाने ! ( को चिह्न )। टा भ्यां-भिस्। तृतीया कारक का करण (क्रिया की सफलता में साक्षात् सहायक) ( साधन ) तथा संङ्ख्या अर्थ है ( ने, से द्वारा चिन्ह )। ङे भ्यां, भ्यस्। चतुर्थीका उद्देश्य अर्थ है। क्रिया के फल का आश्रय ( कर्म ) का ( उद्देश्य ) लाभ जिसको हो उसका चिन्ह है 'के लिए'। ङसि, भ्याम्, भ्यस्,। इस पञ्चमी विभक्ति का ( जहाँ से क्रिया का आरम्भ होता है वह सीमा ) अवधि अर्थ है। वृक्षात् पर्णं पतति,। पतन क्रिया वृक्ष से आरम्भ होती है। इसलिए कूपात् जलमानयति वृक्ष कूप ही अवधि पञ्चमी का अर्थ है। ङस्-ओस् आम्। ये षष्ठी विभक्तियां हैं। जिनका सम्बन्ध अर्थ--है ( का के की चिन्ह ) कारक संज्ञा पक्ष में ये भी कारक हैं। क्रिया में अन्वयवालाकारक नहीं। ङि, ओस् सुप्। ये सप्तमी अधिकरण कारक, इसका चिन्ह आधार वाचक में, पै, पर, हैं। क्रिया का संचालक स्वतन्त्रः कर्ता है। प्रधान कारक है। अन्य कारक क्रियान्वयी हैं, स्वतन्त्र नहीं। इन इक्कीस विभक्तियों की उपस्थित कहाँ पर हो तब निर्णायक अधिकार सूत्र बोले। ६। ङ्याप्=ङीप्, ङीष्, ङीन्का 'ई'। आप,=टाप्, डाप्, चाप् का 'आ' से और प्रातिपदिकात्=जिसको प्रातिपदिकसंज्ञा हुई हो, उनसे स्वादि प्रत्यय हों। १२०। प्रत्ययः=होने वाले सभी प्रत्यय संज्ञक हों। वे पूर्व में 'हों' कि पर में, तब बोले। १२१। परश्च=सभी प्रत्यय पर में हों। ये तीनों अधिकार सूत्र हैं। स्वादिविधान का निर्णायक भी हैं। स्वादि प्रत्यय विधेय हैं, उनका विधान किससे हो ऐसी जिज्ञासा में ( ङि, आप में तदन्त, विधि करके ) बोले कि – ङ्यन्त आवन्त=स्त्रीलिङ्ग—बोधक ( आप् ) हो अन्त में जिसके ) तथा प्रातिपदिक संज्ञावाले शब्द से परे सु औ जस्-आदि—प्रत्यय हों।

( २ ) सभी विभक्तियों में जो तीन-२ त्रिक बनाये गये हैं। उनमें प्रत्येक त्रिकों का नाम करण है। जो कारक रूप हैं। सुपः=सुसेलेकर प् पर्यन्त जो तीन—२ त्रिक ( सु और जस् इत्यादि ) उसमें तीन वचन हैं। क्रम से सु, औ, जस् को एकवचन, द्विबचन, वहुवचन, कहते हैं एका संङ्ख्या यत्र उच्यते,

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

**वचनान्येकश एकवचन-बहुवचनसंज्ञानि स्युः। १२३. द्व्येकयोर्द्विवचनैकवचने १।४।२२। द्वित्वैकत्वयोरेते स्तः। १२४ विरामोऽवसानम् १।४।११०। वर्णानामभावोऽवसानसंज्ञः स्यात्। रुत्वविसर्गौ। रामः। १२५ सरूपाणा-**

---

तत्र एकवचनम्। द्वेसङ्ख्ये यत्रोच्येते तत्र द्विवचनम् बहु (अधिक) सङ्ख्याः यत्र उच्यन्ते तत्र बहुवचनं ज्ञेयम्। एक, दो, या अधिक सङ्ख्या की विवक्षा में एकवचन द्विवचन बहुवचन हो। यथाः सु इत्येकवचनम्। औ इति द्विवचनम्। जस् इति बहुवचनं, सर्वत्र एवं ज्ञेयम्। ये तीनो वचन कुत्र भविष्यन्ति, निर्णायक सूत्र बोले।

(३) द्विश्च एकश्चेति द्वेकौ, तयोः द्वेकयोः, विवक्षायां क्रमेण द्विवचनम् एकवचनञ्च भवतः। द्वित्वैकत्वयोः—जहाँ द्वित्व –दो सङ्ख्या कहनी अपेक्षित हो वहाँ द्विवचन, जहाँ एक ही वचन अपेक्षित हो वहाँ एक वचन हो।

(४) विरामः = विगतः अदृष्टः रामः—वर्णसत्ता यत्र। जहाँ अक्षर का रमण (उपस्थिति) न हो उसे विराम कहते हैं। वर्णो के अभाव को अवसान संज्ञा हो। जिस अन्तिम वर्ण उच्चारण के अव्यवहित पश्चात्किसी वर्ण का उच्चारण नहीं किया गया हो तो अन्तिम उच्चारित वर्ण ही अवसान संज्ञक हो।

अवसीयन्ते = समाप्यन्ते वर्णाः, यत्र तत्, अवसानम्। विरमणं वर्णानां रमणाभावो विरामः। **रामः – रमन्ते आनन्दमनुभवन्ति योगिनः यस्मिन् सच्चिदानन्दे भगवति स रामः** अच्छे योगियों के चित्त में जो रमण करे अथवा जिस भगवान में ध्यानी, ज्ञानी, आनन्द अनुभव करें उन्हें राम कहते हैं। यह व्युत्पन्न पक्ष है तथा 'कृत्तद्धित' सूत्र से कृदन्त मानकर प्रातिपदिक संज्ञा। जिसमें दशरथपुत्र परमात्मा राम अर्थ भरा है। अव्युत्पन्नपक्ष (जिसमें न तो रम् धातु हो न घञ् प्रत्यय ही प्रतीत हो, उसमें "शशकः सलभो रामः।

यहाँ शशक् सलभ = शृंगाल आदि अर्थ से अर्थवान् रामशब्द (धातु, प्रत्यय, प्रत्ययान्त भिन्न है) स्वरूप को 'अर्थवत् सूत्र से प्रातिपदिक संज्ञा हुई। **खलेकपोतन्यायेन** खलिहान में विकीर्ण अन्न आदि अर्थ को देखकर जैसे कबूतर मँडराते हुए फाट पड़ते हैं। ऐसे ही अर्थवान्शब्दराम को प्रातिपदिकसंज्ञक समझकर :सु, से' 'प्' तक इक्कीसविभक्तियाँ उपस्थित हुई। ये राम के पूर्व पर नीचे या ऊपर कहाँ हो? तब अधिकार सूत्र बोले कि प्रत्ययः परश्च सभी **विभक्तियां प्रातिपदिकसंज्ञक** राम से परे (आगे) हों। कारक की विवक्षा में प्रथमा के एकवचन सुविभक्ति उपस्थित हुई। राम सु। उपदेश (प्रथम

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

मेकशेष एकविभक्तौ १।२।६४। एकविभक्तौ यानि सरूपाण्येव दृष्टानि तेषामेक एव शिष्यते।

६. प्रथमयोः पूर्वसवर्णः ६।१।१०२। अकः प्रथमाद्वितीययोरचि पूर्वं सवर्णदीर्घ एकादेशः स्यात्। इति प्राप्ते। ७. नादिचि ६। १।१०४। आदिचि न पूर्वसवर्णदीर्घः। वृद्धिरेचि। रामौ।

---

उच्चारण अवस्था का अनुनासिक अच् 'सु' में 'उ' इत् संज्ञक हुआ। एति = गच्छति' जो चला जाय उसे इत् कहते हैं। उसी को लोप या अदर्शन कहते हैं। अब स के स्थान में।१०५। से रु हो गया। पुनः उकारः इत्। शेष बचा 'र्' से परे अवसान संज्ञा हुई। क्योंकि वर्ण का अभाव है। अवसान परे रहते खरवसानयोः विसर्जनीयः से र् को विसर्ग हुआ। रामः। यहाँ दशरथ पुत्र अर्थ उक्त = व्यक्त, प्रधान होने से प्रथमा विभक्ति हुई। जहाँ प्रातिपदिक का अर्थ प्रत्यय द्वारा प्रधान रूप से प्रकाशित हो रहा हो, वहीं प्रथमा विभक्ति होती है। जिस अर्थवान् शब्द मे दो संख्या कहने की अपेक्षा हो वहाँ राम राम को प्रातिपादिक संज्ञा होने से द्विवचन और विभक्ति आई, राम, राम, औ ततः।

(१२५) समानं, तुल्यं, एकसदृशं, रुपं येषां शब्दानाम् तानि सरुपाणि तेषां तेषु वा एकः शिष्यते इति एकशेषः। एकविभक्तौ = समानविभक्तौ। यथा—उक्त दोनों शब्द सदृश, समानरूप तुल्य हैं। उनकी सभी २१ विभक्तियों में समानरूपता दृष्ट है। अतः समान विभक्ति में यानि सरुपाणि = जिनमें ही समान रूप देखे गये हैं, उनमें एक ही शिष्यते = शेष रहे अन्य का लोप होगा। यः शिष्यते स लुप्यमानार्थाभिधायी भवति। जो शेष रहता है लोप हुए के अर्थ को भी कहता है। शिष्यते इति शेषः एकश्चासौ शेषश्च एकशेषः सजातीय विभक्तियों का समान रूप से देखा जाना। एक राम शेष रह गये अन्य लुप्त हुए। राम औ। ततः। (६) प्रथमाच, प्रथमाच प्रथमे, तयोः प्रथमयोः = प्रथमाद्वितीययोः, विभक्त्योः। एक प्रथमा शब्द सु, औ जस् को कहता है। दूसरी प्रथमा अम् औट् शस्' इति द्वितीया का स्मारक है। इसलिए प्रथमयोः में द्विवचन दिया। पूर्वसवर्णः = पूर्व में विद्यमान वर्ण के समान वर्णवाला। अकः = इ, उ, ऋ, ऌ से प्रथमा या द्वितीया सम्बन्धी अच् परे हो उसको पूर्व वर्ण के समान वर्ण वाला पूर्वसवर्ण दीर्घ एकादश हो। इससे औ विभक्ति के पूर्व में (राम के अ) का सवर्णी 'आ' दीर्घ प्राप्त हुआ। (७) न् आत् इचि। अवर्ण से इच् प्रत्याहार वर्ण परे रहते पूर्व को सवर्णी कोई दीर्घ न हो। तब वृद्धिरेचि से अ, औ के स्थान में औ वृद्धिः रामौ इति सिद्धम्।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

८. बहुषु बहुवचनम् १ । ४ । २१ । बहुत्वविवक्षायां बहुवचनं स्यात् । ९. चुटू १ । ३ । ७ । प्रत्ययाद्यौ चुटू इतो स्तः । १३०. विभक्तिश्च १ । ४ । १०४ । सुप्तिङौ विभक्तिसंज्ञौ स्तः । १. न विभक्तौ तुस्माः १ । ३ । ४ । विभक्तिस्थास्तवर्ग-सकार-मकाराः नेतः । इति सस्य नेत्त्वम् । रामाः । २. एकवनं सम्बुद्धिः २ । ३ । ४९ । सम्बोधने प्रथमाया एकवचनं सम्बुद्धिसंज्ञं स्यात् ।

३. यस्मात् प्रत्ययविधिस्तदादिप्रत्ययेऽङ्गम् । १ । ४ । १३ । यः प्रत्ययो यस्मात् क्रियते तदादिशब्दस्वरूपं तस्मिन्नङ्गं स्यात् । ४. एङ्-ह्रस्वात् सम्बुद्धेः ६ । १ । ६९ । एङन्ताद् ह्रस्वान्ताच्चाङ्गाद्धल्लुप्यते

---

( ८ ) बहुषु = अनेकसंख्यकात् समानशब्दात् बहुवचनम् = बहुसंख्याबोधक-विभक्तिकथनम् । बहुत्व=अनेक संख्या की विवक्षा में बहुबचन विभक्ति का प्रयोग हो । ( ९ ) चु = चवर्ग = च, छ, ज, झ, ञ । टु = टवर्ग = ट, ठ, ड, ढ, ण, ये अक्षर यदि प्रत्यादौ = प्रत्यय के आदि में हो तो इत् संज्ञक हो । ( १३० ) च=सुप्तिङौ=सुप् और तिङ् प्रत्याहार के अक्षरों को विभक्ति संज्ञा हो । ( १ ) विभक्तिस्थ = जिनकी विभक्ति संज्ञा हुई उनमें रहनेवाले तुस्माः = तवर्ग, सकार मकार ये इत् संज्ञक नहीं होते । इससे 'स्' की हलन्त्यम् से इत् संज्ञा नहीं हुई, रामाः रामान्, रामम् इत्यादि उदाहरण स्पष्ट है । रामाः, रामश्च, रामश्च, रामश्च, इस विग्रह में देखे गये राम राम राम समान शब्द के बीच एक राम का एकशेष हो गया । शेष बचा हुआ एक राम शब्द में सभी राम शब्द के अर्थ की शक्ति आ गई । अतः बहुवचन की विवक्षा स्वाभाविक होने से अर्थवत् रामशब्दात्, अर्थवत्सूत्रेण, प्रातिपदिकसंज्ञकात् बहुवचन का बाचक जस् विभक्ति हुई । जस् प्रत्यय है, क्योंकि बहुबचन संख्या का प्रत्यायक ( बोधक ) है । उसके आदि में चवर्ग 'ज्' को चुटू से इत् संज्ञा । अस् के स् को 'हलन्त्यम्' से इत्संज्ञा प्राप्त है । तब अस् को विभक्ति संज्ञा हुई, जिसका फल विभक्ति में विद्यमान स् की इत् संज्ञा का निषेध होना । पूर्वसवर्णदीर्घ रुत्व विसर्गौ च रामाः ।

( २ ) एकवचनम् = एकसङ्ख्या उच्यते यत्र सा सम्बुद्धिः = हृदयाकर्षक-बुद्धिः, सम्बोधन ( आह्वाहन ) 'हे' के प्रसंग में प्रथमा के एकबचन को संबुद्धिसंज्ञा हो । ( ३ ) यस्मात् = जिस प्रकृति ( प्रातिपदिक ) से प्रत्ययविधि= प्रत्यय 'स्' आदि का विधान हो तो तदादि=( सा प्रकृतिः आदिर्यस्य स तदादिः ) । प्रकृति या प्रकृतिसहितसमुदायः । जो प्रत्यय जिस प्रकृति से विधान किया जाय तदादिशब्दस्वरूप को तस्मिन्=उसी प्रत्यय परे रहते अङ्गसंज्ञा हो उसका फल । ( ४ ) एङ्च ह्रस्वश्च अनयोः समाहारः एङ्ह्रस्वम् तस्मात् सम्बुद्धेः=

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

सम्बुद्धेश्चेत् । हे राम ! हे रामौ ! हे रामा ! १३५. अमि पूर्वः ६।१।१०७ । अकोऽम्यचि पूर्वरूपमेकादेशः । रामम् । रामौ । ६. लशक्वतद्धिते ।१।३।८। तद्धितवर्जप्रत्ययाद्या ल-श-कवर्गा इतः स्युः । ७. तस्माच्छसो नः पुंसि ६ । १ । १०३ । पूर्वसवर्णदीर्घात् परो यः शसः सस्तस्य नः स्यात् पुंसि । ८. अट्-कु-प्वाङ्-नुम्-व्यवायेऽपि ८ । ४ २ । अट् कवर्ग-पवर्ग-आङ्नुम् । एतैर्व्यस्तैर्यथासंभवं मिलितैश्च व्यवधानेऽपि रषाभ्यां परस्य नस्य णः स्यात् समानपदे । इति प्राप्ते—

---

सम्बुद्धिसंज्ञक का । एङन्त अङ्ग हो या ह्रस्वान्त अङ्ग उससे परे हल् ( स् ) लुप्यते लुप्त हो । वह हल् सम्बुद्धिसंज्ञक हो तो । यथा—हे राम, यहाँ प्रातिपदिकात् हे राम शब्दात् सु उसको ( एकवचनं सम्बुद्धिः से ) सम्बुद्धिसंज्ञा राम को सु प्रत्यय परे रहते 'यस्मात्प्रत्य' सूत्रेण अङ्गसंज्ञा । तथा ह्रस्वान्त-अङ्ग राम से परे सम्बुद्धि हल् 'स्' का लोप हुआ । हे राम । इसी तरह अबे 'रावण, रे मूर्ख ? धिक् मूर्ख ? यथा 'रे रे रावण दीयताम् जनकजा", है हे यशोदे तव बालकोऽसौ' यह सम्बोधन चिह्न कहीं अन्त में भी दृष्ट है यथा— राम हे प्रसीदत्वम् राम हे त्वां भजाम्यहम् ।

( १३५ ) अक् = अ, इ, उ, ऋ, लृ से परे 'अम्' विभक्ति का अवयव ( सम्बन्धी ) अच् परे हो तो पूर्वरुप = उस अकार को पूर्ववर्ण के रूप में एकादेशः = एक होकर आदेश हो । यथा - प्रातिपदिकसंज्ञकात् रामशब्दात् 'कर्म' अर्थवाचक अम् विभक्ति आई । यहाँ प्राप्त पूर्वसवर्ण दीर्घ को बाधकर अभिपूर्वः अक् है राम में अ, उससे परे अम् सम्बन्धी अकार को पूर्व वर्ण के रूप में पूर्वरूप हो गया । रामम् क्रिया के फल का आश्रय "निषादः रामं स्तौति", स्तौति क्रिया का फल ( प्रसन्नता ) का आश्रय राम कर्म है । एवं प्रातिपदिक संज्ञक राम शब्द से फल का आश्रय वाचक द्विवचन औ रामौ पूर्ववत् ।

( ६ ) ल श् कु=लकार, शकार, कवर्ग, अतद्धिते=तद्धित प्रत्यय को छोड़कर । तद्धितवर्ज्य=तद्धित प्रत्यय को त्यागकर अन्य प्रत्ययों के आदि में ल श कवर्ग, हो तों इत् संज्ञक हों । ( ७ ) तस्मात् = पूर्वसवर्णदीर्घात् शसः = शस्विभक्ति का सकार । पूर्वसवर्णदीर्घसे परे जो शस् विभक्ति का स्, उसको न हो पुंसि पुलिङ्ग में । ( ८ ) अट् प्रत्याहार वर्ण, कु = क ख ग घ ङ, पु = पवर्ग प, फ, ब, भ, म, आङ् = आ, नुम (न) का अनुस्वार । एतैः=ये सभी वर्ण व्यस्तैः = अस्त व्यस्त क्रम से या विना क्रम के यथा सम्भव एक, दो, या तीन, आदि जितने का व्यवधान, मिलितैः = मिलें थोड़ा बहुत भी उक्त वर्णों का व्यवधान रहने पर र,' तथा 'ष,' से परे 'न' को ण ( णत्व ) हो।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

१. पदान्तस्य ८।४।३७। नस्य णो न। रामान्। १४०. टा-ङसि-ङसामिनात्स्याः ७।१।१२। अदन्तात्टादीनामिनादयः स्युः। णत्वम्। रामेण। सुपि च ७।३।१०२। यञादौ सुपि अतोऽङ्गस्य दीर्घः। रामाभ्याम्।
२. अतो भिस ऐस्। ७।१।१३। "अनेकाल् शित्सर्वस्य"। रामैः।
३. ङेर्यः ७।१।९। अतोऽङ्गात् परस्य ङेर्यादेशः। ४. स्थानिवदादेशोऽ

---

समानपदे = एकपद (अखण्डपद) में। जहाँ पद खण्ड में प्रतीत हो वहाँ णत्व नहीं होता। यथा रघुनाथ रमानाथ, इत्यादि। (१) पदान्तस्य-पद के अन्त में न् को णत्व न हो। यथा—वहुसंख्यक दशरथ पुत्र या अन्यार्थवाची एक शेष, सम्पन्न अर्थवान् राम को प्रातिपदिकसंज्ञा कर्मसङ्ख्या अर्थ बोधक वहुवचन शस् विभक्ति। प्रत्यय के आदि में होने से श् की (१३६) से इत् संज्ञा (१२६) से पूर्वसवर्णदीर्घ उससे परे अस् के सकार को तस्माच्छसो नः से न हुआ। पुलिङ्ग समझकर। रामान्। यहाँ 'र' से परे 'आमा' के व्यवधान में न् को णत्वप्राप्ति का निषेध 'पदान्तस्य' से हुआ। अम् औट् शस् विभक्तियां वहाँ होती हैं जहाँ कि क्रिया के फल का आश्रय हो। यथा—रामः रामेश्वरं भजते। भजति का प्रसन्न करना अर्थ है। प्रसन्नता रुपफल का आश्रय रामेश्वर के होने से उससे द्वितीया।

(१४०) अदन्तात् = ह्रस्व अकारान्त अङ्गसे टादीनां = टाङसि ङस् के स्थान में इनादयः = क्रम से इन, आत्, स्य आदेश हों। यथा—प्रातिपदिक संज्ञकात् अदन्तरामशब्दात् एकबचन की विवक्षा में साधन अर्थ में तृतीया एकवचन टाविभक्ति के स्थान में उक्त सूत्रेण इन हुआ। राम + इन गुण तथा णत्व रामेण पदान्त में अ है न नहीं णत्वनिषेध नहीं, हुआ। (१) सुपि च = सुप् प्रत्याहार परे। च = से यञादि अङ्ग। यञ् प्रत्याहार के अक्षर आदि में हो ऐसा सुप् + वर्ण परे रहते अकारान्त अङ्गको दीर्घ हो। यथा—राम + भ्याम्, यञादि सुप् भ्यां, परे अङ्ग संज्ञक राम के 'अ' को दीर्घ रामभ्याम्।

(२) अतः = अदन्त अङ्ग से परे भिस्के स्थान में ऐस् हो। अनेकाल् आदेश सम्पूर्ण के स्थान में होते हैं। राम शब्द से प्रातिपदिकसंज्ञा के अनन्तर तृतीया का वहुबचन भिस् उसके स्थान में 'अतोभिस्' ऐस् से सम्पूर्ण ऐस् आदेश हुआ। वृद्धिः तथा रुत्वविसर्ग, रामैः। टा भ्याम् भिस् तृतीया विभक्ति का 'करण' साधन अर्थ है। यथा—वायुयानेन विदेशं गच्छति। यान के परदेश गमन का साधन होने से तृतीया। (३) ङेः = ङि स्थाने। अदन्त अङ्गसे परे ङे विभक्ति के स्थान में 'य' आदेश हो।

(४) स्थानिना तुल्यं स्थानिवत् स्थानी ङे का जो सुप् धर्म है उसके

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

नल्विधौ। १।५६। आदेशः स्थानिवत् स्यान्न तु स्थान्यलाश्रयविधौ। इति स्थानिवत्त्वात् सुपि चेति दीर्घः। रामाय रामाभ्याम्।

१४५. बहुवचने झल्येत् ७।३।१०३। झलादौ बहुवचने सुप्यतोऽङ्गस्यैकारः। रामेभ्यः। सुपि किम्-पचध्वम्। ६. वाऽवसाने ८।४।५६। अवसाने झलां चरो वा। रामात्, रामाद्। रामाभ्याम् रामेभ्यः। रामस्य।

---

तुल्य आदेश हो। अनल्विधौ = न अलां विधिः, तस्मिन् अनल्विधौ। अल् के स्थान में विधान हो तब अल्विधौ न स्थानिवत्। अइउण् से लेकर हल् के 'ल्' पर्यन्त वर्ण अल् कहाते हैं। उसको आश्रय या निमित्त मानकर हुए विधान को अल्विधि कहते हैं। केवल एक वर्ण ( वह चाहे अच् हो या हल् ) यहाँ अल् स्थानी ङे का अवयव 'ए' लिया जायेगा। स्थानी के धर्म को आदेश में आरोपित करना ही स्थानिवद्भाव है। अतः आदेश स्थानी के तुल्य हो, न तु स्थान्यलाश्रयविधौ = जब स्थानी के अल् को आश्रय मानकर विधान हो तब स्थानिद्भाव न हो, स्थानिसम्बन्धीयोऽल् तान्निमित्तकेविधौ न स्थानिवत्।

इससूत्रसे स्थानिवद्भाव होकर, यञादि सुप् मानकर, 'सुपि च' सूत्रसे दीर्घ हुआ। यथा–प्रतिपदिकसंज्ञकराम शब्दात् चतुर्थी का एकबचन 'ङे' उसके स्थान में 'ङेर्यः' से 'य' आदेश। ङे + सुप् है। उसका धर्म, सुप्त्व या उद्येश्यत्व है उसको स्थानिवद्भावेन 'य्' में आरोपित करके, यञादि सुपिपरे अदन्त अङ्ग को दीर्घ हुआ। रामाय। रामाभ्यां पूर्ववत् (१४५) बहुबचने झलि एत्वं भवति। झलादौ= झल् प्रत्याहारवर्ण आदि में हो ऐसा बहुवचन परे हो तो अदन्तअङ्गको एत्व हो यथा—राम + भ्यस् इति दशायाम् झलादि बहुवचन सुप् ( भ्यस् ) है। अकारान्त अङ्ग रामके 'अ' को एकार हुआ। रामेभ्यः। सुप्किम् = यदि सूत्र में सुप् न कहते, तब झलादि तिङ्परे भी एत्व हो जाता। तव पचध्वम् में भी एत्व होता, अनिष्ट करता। ङेभ्याम् भ्यस् चतुर्थीका अर्थ है उद्देश्य। जिसको क्रियाके फल का आश्रय कर्म प्राप्त हो, यथा–वानराय फलंरोचते, यहाँ रुचधातु का स्वाद फल जनक क्रिया अर्थ है—स्वाद फल में है वह वानर को प्राप्त हो रहा है। अतः वानराय में चतुर्थी।

( ६ ) अवसाने = अन्ते वर्णानामभावे झलां। झल्के स्थान में चर्, हो वा–विकल्प से। राम शब्दस्य प्रातिपदिकसंज्ञायाम्, अवधि ( सीमा जहाँ से क्रिया शुरु हो ) वाचक पञ्चमी की ङस्विभक्ति आई। उसके स्थान में टा ङसि से आत् हुआ। त् को जश्त्वेन 'द्' द को वावसाने विकल्प से चर्त्वं त। रामात् रामाद्। ङसि भ्याम् भ्यस् इति पञ्चमी का अर्थ अवधि, सीमा, जहाँ से फलाश्रय अलग हो यथा—अध्यापकादधीते। अध्ययन क्रिया का फल ज्ञान विवेक है श्रोता

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

७. ओसि च ७ । ३ । १०४ । अतोऽङ्गस्यैकारः । रामयोः । ८. ह्रस्वनद्यापो नुट् । ७ । १ । ५४ । ह्रस्वन्तान्नद्यन्तादाबन्ताच्चाङ्गात् परस्यामो नुडागमः । ९. नामि ६ । ४ । ३ । अजन्ताङ्गस्य दीर्घः । रामाणाम् । रामे रामयोः । एत्वे कृते ।

१५०. आदेश प्रत्यययोः ८ । ३ । ५९ । इण्कुभ्यां परस्य पदान्तस्य आदेशः प्रत्ययावयवश्च यः सस्तस्य मूर्धन्यादेशः । ईषद्विवृतस्य सस्य

---

में उनकी उपलब्धि अध्यापक से होती है । जो ज्ञान की अवधि है अतः पञ्चमी । जहाँ षष्ठी विभक्ति का सम्बन्ध अर्थ है, उसका सूचक का, के, की है । प्रातिपदिकात् रामशब्दात् सम्बन्ध अर्थ का सूचक 'ङस्' तत् स्थाने 'टाङसि' सूत्रेण 'स्य' आदेशे रामस्य । रामव्यक्ति सम्बन्धी शत्रुः रावणः ।

( ७ ) **ओसिः—विभक्ति परे रहते ह्रस्व अकारान्त अङ्ग को एकार हो ।** यथा—**राम + ओस्** यहाँ षष्ठी का द्विवचन ओस् परे देखकर राम में अ को एकार और एचोऽयवायावः से अय् आदेश हुआ, रुत्वविसर्गौ **रामयोः** । ( ८ ) **ह्रस्व** = एकमात्रिक, नदी = नदीसंज्ञक, आप् = स्त्रीलिङ्ग का बोधक आकारान्त । **ह्रस्वान्त नद्यन्त आवन्त जो अङ्ग उससे परे आम को नुट् = न आगम हो ।** उट = इत् । ( ९ ) **नाम् परे हो तो अजन्त अङ्ग को दीर्घ हो,** यथा— राम शब्द से सम्बन्ध अर्थ में षष्ठी का बहुवचन आम् ह्रस्वान्त अङ्ग से परे आम को नुट् हुआ । राम + नाम् यहाँ, नामिसूत्रेण दीर्घणत्वे **रामाणाम्** । सप्तमीविभक्ति आधार अर्थ में होती है उसका संकेतिक चिह्न ( में, पे, पर ) कर्ता कर्म के द्वारा क्रिया के आधार अर्थ की स्थिति में, प्रातिपदिक संज्ञकात् राम शब्दात् ङि विभक्तिः अनुबन्धलोपे, गुणे **रामे । रामयोः** पूर्ववत् । आधारभूत अनेक राम, शब्द को प्रा० सं० सुप् । झलादिबहुवचन परे एत्व हुआ । रामेषु ततः । १५० । आदेशश्च प्रत्ययश्च आदेशप्रत्ययौ । तयोः । **आदेशरूपसकार तथा प्रत्यय का अवयवसकार ।** इण्-प्रत्याहार वर्ण । कु – कवर्ग से परे । अपदान्त – **पदान्तभिन्न आदेशरूप सकार तथा प्रत्यय का** अवयव भूत **सकार उसके स्थान में मूर्धन्य ( ष ) आदेश हो ।** यद्यपि 'स' तथा 'ष' का स्थान भिन्न है । तथापि दोनों के ऊष्मा संज्ञकवर्ण होने से 'शल् ऊष्माणः', **ऊष्मणामीषद्विवृत—प्रयत्नं** श, स और ष का ईषद्विवृत्त प्रयत्न एक होने से **तादृशएव षः** स के स्थान में ईषद्विवृत प्रयत्नवाला 'ष' हुआ । **रामेषु** यथा—

**रामोराजमणिः सदा विजयते रामं रमेशं भजे ।**
**रामेणाभिहता निशाचरचमू, रामाय तस्मै नमः ॥**

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

तादृश एव षः। रामेषु। एवं कृष्णादयोऽप्यदन्ताः। १ सर्वादीनि सर्वनामानि १।१।२७। सर्व विश्व उभ उभय डतर डतम अन्य अन्यतर इतर त्वत् त्व नेम सम सिम। पूर्वपरावरदक्षिणोत्तरापराधराणि व्यवस्थायाम-

---

रामान्नास्ति परायणं परतरं, रामस्य दासोऽस्म्यहम्।
रामे चित्तलयः सदाभवतु मे हे राम मां पालय ॥

इसमें सभी कारक या विभक्तियां अपने अर्थ को वाक्य में बोल रही हैं। अनुभूयताम्। राम—व्यक्ति, राजाओं का मणि होना ( व्यक्तित्व ) ही प्रातिपदिकार्थ है। राम के कर्ता एकसङ्ख्याका सूचक 'सु'। उनके व्यक्तित्व का सदा उत्कर्ष हो। रमेशं रामं भजे। उसी प्रकार जितने अकारान्त पुलिङ्ग शब्द हैं, सबका रूप रामकी तरह समझे। कृष्ण घट गोप क्षत्रिय, आदि, यथा—कृष्णः कृष्णौ

( १ ) सर्वः = सर्वशब्दः आदिः ( पूर्वं ) येषां = सर्वादिगणपठितशब्दानां तानि सर्वादीनि, सर्वनामानि = सर्वस्य, सर्वेषाम् वा नाम सर्वनाम प्रधान परामर्शक। पूर्व या बुद्धि के अर्थ का बोधक। अथवा सर्वेषु वस्तुषु प्रयोगयोग्यः शब्दः सर्वनाम। सर्वशब्द हो आदि में, ऐसे सर्वादिगण पठितशब्द को सर्वनाम संज्ञा हो। वे सर्वादिशब्द कौन हैं? उनका परिचय देते हैं। सर्व = ( सम्पूर्ण ) विश्व, ( सारा जगत् ) सम्पूर्ण। उभ = दो सङ्ख्या, उभय = दो का समुदाय। डतर, दो में एक का निश्चायक प्रत्यय। डतम् ( अनेक में एक, का निश्चायक ) अन्य = भिन्न, अन्यतर = अनेक में एक इतर = भिन्न, त्वत्त्व = अन्यार्थक। नेम = आधा, सम = सर्ववाची, सिम = सम्पूर्ण, पूर्व = प्रथम, पर = अन्य, अवर छोटा = अधम, दक्षिणा = दक्षिण दिशा। उत्तरा = उत्तरदिशा। अपर = ऊपर भिन्न, अधर = नीचे। व्यवस्थायाम्। स्व = आत्मा, स्वयम् = आत्मीय ( अपने लोग अर्थ वाला स्वशब्द सर्वादिगण में हैं ) जातिधन, अर्थवाला स्वशब्द गण से वहिर्भूत है। 'अन्तर' शब्द वहिर्योग = ( वाहरीभाग ) तथा उपसंव्यान ( परिधान ) अर्थवाला गण में पठित है। त्यद् = स्यः तद् = सः ( वह ) यद् ( जो ) एतद् = एषः, इदम् = अदस् ( यह ) अर्थ होगा। एक, द्वि = संख्यावाची। युष्मद् = त्वम्, युवाम् यूयम्। अस्मद् = अहम्, आवाम् वयम्। भवतु = आप, श्रीमान्। किम् = प्रश्नवाचक क्या। यद्यपि संज्ञानाम मात्र का बोध कराती है। तथापि अनेक वर्ण की बड़ी संज्ञा में अन्वर्थ = अर्थ के अनकूल होती हैं। जो सभी वस्तुओं में प्रयुक्त हों। सभी नाम में उपयोगी हों, उन्हें सर्वनाम कहते हैं। उक्त। ३५। शब्द सभी अर्थ में प्रयोग के योग्य होने के कारण सर्वनाम कहलाये। यदि यही सर्वनाम किसी वस्तु में सीमित हो जाय

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

संज्ञायाम्। स्वमज्ञातिधनाख्यायाम्। अन्तरं बहिर्योगोपसंव्यानयोः। त्यद् तद् यद् एतद् इदम् अदस् एक द्वि युष्मद् अस्मद् भवतु किम्। (इति सर्वादयः)। २ जसः शी ७।१।१७। अदन्तात् सर्वनाम्नो जसः शी स्यात्। अनेकाल्त्वात् सर्वादेशः। सर्वे। ३ सर्वनाम्नः स्मै ७।१।१४। अतः सर्वनाम्नो ङेः स्मै। सर्वस्मै। ४ ङसि-ङसोः स्मात्-स्मिनौ ७।१।१५। अतः सर्वनाम्न एतयोरेतौ स्तः। सर्वस्मात्।

---

तब वे सर्वनाम संज्ञक नहीं हो सकते यथा—सर्वोनाम कश्चित् तस्मै सर्वाय यहाँ सर्व शब्द किसी नाम विशेष में रूढ़ है। अतः सर्वनाम संज्ञा का फलभूतकार्य जशः (शी) ङे (स्मै) स्मात्स्मिन्, सुट् आदि नहीं हुए। इसी प्रकार से 'सर्वमतिक्रान्तोऽतिसर्वः' जो सबका अतिक्रमण करे वह व्यक्ति 'अतिसर्व' हुआ। वहाँ भी वैसे ही समझें। क्योंकि "संज्ञोपसर्जनीभूतास्तु न सर्वादयः" जो संज्ञा नाम उपसर्जन = विशेषण हो गये हों, वे सर्वादि में मान्य नहीं होंगे।

(२) जशः = जस् स्थाने शी-आदेशः। **ह्रस्व अकारान्त सर्वनामसंज्ञक से परे जस् के स्थान में 'शी' हो।** सर्वः सर्वौ, सर्वे। सम्पूर्ण अर्थ से अर्थवान् सर्व शब्दस्य प्रातिपदिक,संज्ञायाम् प्रातिपदिक के अर्थ में प्रथमा का बहुवचन जस विभक्ति हुई, सर्व+जस् सर्व को सर्वनामसंज्ञा हुई, क्योंकि सर्वादिगण पठित है। फल यह हुआ कि अकारान्त सर्वनाम सर्व, उससे परे जसः शी से 'जस्' के स्थान में शी। इस शी में श और ई दो अल्वर्ण होने से **अनेक अल्, सम्पूर्ण स्थानी (जस्) के स्थान में आदेश शी हुआ।** यदि शित्वात् = सर्वादेश कहें तो, सम्भव ही नहीं। सम्पूर्ण के स्थान में आदेश हुए बिना शी प्रत्यय नहीं होगा। प्रत्यय के आदि में इत्संज्ञा करता है। वह स्थानिवद्भाव होने पर ही सम्भव है अतः कहा 'अनेकालत्वात् सर्वादेशः'। अनुबन्धलोपे, गुणे कृते, सर्वे। यह सर्व शब्द अकारान्त तथा पुलिङ्ग है। रामशब्द की तरह सभी विभक्तियों को जोड़े। केवल जस्, ङे, ङसि, ङस्, ङि, तथा आम्, विभक्ति में अन्तर पड़ता है। यथा—

(३) अतः = ह्रस्व अकारान्त। सर्वनाम्नः = **सर्वनामसंज्ञक से परे 'ङे' के स्थान में स्मै।** जहाँ अकारान्त सर्वनाम होगा वहाँ 'ङे' को 'स्मै'। ङसि को स्मात्। ङि को स्मिन्। यथा—उद्येश्य अर्थ में सर्व शब्दात् ङे विभक्तिः। तस्य स्थाने स्मै "सर्वस्मै"।

(४) **अकारान्त सर्वनाम से ङसि तथा ङि के स्थान में क्रम से 'स्मात्, स्मिन्' आदेश हों।** यथा—अवधि की विवक्षा में सर्वशब्दात् अवधि अर्थ बोधिका पञ्चमी विभक्ति का एकवचन ङसि। तस्य स्थाने स्मात्। सर्वस्मात्

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

**१५५ आमि सर्वनाम्नः सुट् ७।१।५२।** अवर्णान्तात्परस्य सर्वनाम्नो विहितस्यामः सुडागमः। ऐत्व-षत्वे। सर्वेषाम्। सर्वस्मिन्, शेषं रामवत्। एवं विश्वादयोऽप्यदन्ताः। उभशब्दो द्विवचनान्तः। उभौ २। उभाभ्याम् ३। उभयोः २। तस्येह पाठोऽकजर्थः। उभयशब्दस्य द्विवचनं नास्ति।

---

( १५५ ) **सर्वेषाम्। आमि** = आम् विभक्ति परे। **अवर्णान्त अङ्ग से परे तथा** सर्वनामसंज्ञक से विधान किये गये आम् को सुट् = स् आगम हो। जो मित्रवत् ( मिलकर ) रहे। सम्बन्ध की विवक्षा में प्रातिपदिकसंज्ञक तथा सर्वनाम संज्ञक सर्व शब्द से आम् विभक्ति। अवर्णान्त सर्वनाम होने से उससे विधान किये गये आम् को सुट् ( स ) हुआ, एत्व तथा षत्व **सर्वेषाम्**। आधार अर्थ की विवक्षा में सर्वशब्दस्य प्रातिपदिकसर्वनामसंज्ञेच, अधिकरण अर्थ बोधक ङि विभक्तिः। तत् स्थाने।

१५४ सूत्रेण स्मिन्नादेशे, शेषं रामवत्। **सर्वस्मिन् एवं विश्वादयोऽप्यदन्ताः** = सर्वशब्द की तरह विश्वादयः = विश्व, उभ, उभय, सभी अकारान्त को समझें। शब्द में **सर्वनामसंज्ञाका फल शी; स्मै, स्मात्, स्मिन् तथा सुट्पूर्ववत्।** अन्य शब्दों का अर्थ स्पष्ट करते हैं। दो सङ्ख्या का वाचक उभ-शब्द सदाद्विवचनान्त ही रहता है। अतः द्विवचनान्तरुपमूल में दिये गये हैं। उन्हें सर्वशब्द के द्विवचनान्त की तरह जानें। **द्विवचनान्त उभशब्दका गण में पाठ व्यर्थ है,** क्योंकि द्विवचन में सर्वनाम संज्ञा का कोई फल नहीं मिलता। एकवचन में स्मै, स्मात्, स्मिन् होना फल है। बहुवचन में शी तथा सुट् फल है। द्विबचन में कोई फल नहीं। अतः बोले—'**तस्येह** – उभशब्द का इह – सर्वादिगण में **पाठः** = पढ़ा जाना 'अकच्' प्रत्यय होने के लिए है। **'अव्ययसर्वनाम्नामकच्'** **अव्यय तथा सर्वनामको टिके पहले अकच् हो।** उभशब्द को अकच् हो। उभकौ वने। इस हेतु उभ को सर्वनाम संज्ञा आवश्यक है। गण में पाठ सार्थक हुआ। **उभयशब्द के द्विवचन नहीं होता इतिकैयटः। अस्तीतिहरदत्तः।** क्योकि 'उभौ अवयवौ यस्य सः उभयः दोसङ्ख्यकोंका समुदाय। यहाँ भी उभयः उभयौ, उभये। उभयस्मै, उभयेषामित्यादि, विशेष फल। डतर, डतम्, ये दोनों प्रत्यय हैं। **अनेकसंदिग्ध में एक का निश्चायक है। जैसे :—अनयोः अन्यः अन्यतरः।** नेतृषु अन्यतमा, इन्दिरा, ये भी सर्वनाम संज्ञक हैं। स्वतन्त्रप्रत्यय का प्रयोग असम्भव तथा निषिद्ध है। क्योंकि ( न केवलाः प्रकृतिः प्रयोक्तव्याः, नाऽपिकेवल प्रत्ययः ) अतः बोले **प्रत्ययग्रहणमें तदन्तग्रहणम्।** जहाँ प्रत्यय ( डतरादि ) का ग्रहण हो वहाँ तदन्त डतरन्त, डतमन्तका ग्रहण हो। यथा—

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

डतर-डतमौ प्रत्ययौ। प्रत्ययग्रहणे तदन्तग्रहणमिति तदन्ता ग्राह्या। नेम इत्यर्धे। समः सर्वपर्यायः। तुल्यपर्यायस्तु न यथासंख्यमनुदेशः समानाम्" इति ज्ञापकात्। ६ पूर्वापरावर-दक्षिणोत्तराधराणि व्यवस्थायामसंज्ञायाम् १।१।३४। एतेषां व्यवस्थायामसंज्ञायां सर्वनामसंज्ञा गणसूत्रात्

---

अनयोः एषु व्यक्तिषु, कः ? इति कतरः कतमः। ययोः येषु वा अन्यः यतरः यतमः। तयोः तेषु अन्यः ततरः, ततमः। अन्ययोः अन्येषु एकः एकतरः एकतमः, इत्यादि प्रयोग हैं। अर्ध अर्थ में नेम शब्द सर्वनाम संज्ञक हैं नेमे वाणाः शिखाण्डिनः आधेवाणशिखण्डी के हैं।

सम सब्द यदि सर्वशब्दका अर्थ बोलता हो तभी गण में ग्राह्य है। यदि तुल्य = समान अर्थ का पर्याय हो तो गण में ग्राह्य न हो। प्रमाण '( यथा-सङ्ख्यमनुदेशः ) सूत्र में 'समानाम्' पढ़ा वहाँ समशब्द का तुल्य ( समान ) अर्थ होने से न सर्वनाम संज्ञा हुई, न सुट् हुआ, न समेषाम् बना। इसी ज्ञापन = प्रमाण से सिद्ध है कि सर्वपर्यायवाची सम् शब्द ही सर्वनाम संज्ञा का फललाभ करें। ( ६ ) पूर्व, पर, अवर, अधर दक्षिणा, उत्तर अपर, ये शब्द व्यवस्थायाम्= व्यवस्था अर्थ में हो, तथा असंज्ञा ( किसी का नाम ) के रूप में न हों। तब गणसूत्रात् = सर्वादीनि सूत्र से, प्राप्तसर्वनामसंज्ञा जस् विभक्ति परे विकल्प हो। अन्य विभक्तियों में नित्य संज्ञा है। यथा—पूर्वः, पूर्वौ, पूर्वे, पूर्वाः। यहाँ व्यवस्थावाची प्रातिपदिकसंज्ञक पूर्व शब्द से प्रथमा बहुवचनः जस् विभक्ति आई। तब दिशा, देश, या काल अर्थ में प्रयुक्त पूर्व शब्द को सर्वनामसंज्ञा तथा जस् स्थाने शी, अनुबन्ध लोपे, गुणे कृते पूर्वे पक्ष में रामाः की तरह पूर्वाः। संज्ञायां किम् ? उक्त सात-२ शब्द किसी की संज्ञा ( नाम ) न हों तभी सर्व-नाम संज्ञा हो। ऐसा क्यों ? उत्तराः कुरवः, शब्द में उत्तर शब्द कुरुवंशियों की संज्ञा है। अतः उसे न सर्वनाम संज्ञा, न जसः शी हुआ। व्यवस्था का अर्थ तथा लक्षण स्वाभिधेय, स्वानां = पूर्वादि शब्दानां, यः अभिधेयः = वाच्योऽर्थः दिग्देशकालरुपः तं दिग्देशकालं अपेक्ष्यते यस्मात् तदेव अवधिः एतादृशो नियमः व्यवस्था। स्वशब्द से पूर्व, पर; अवर आदि सात शब्दों का अभिधेय = वाच्यार्थ को दिशा या देश ग्राम या काल = भूत, भविष्य, वर्तमान रूप अर्थ उससे अपेक्ष्य-माण = निर्धारण की गई अवधि = सीमा कि किस देश, ग्राम, नगर या समय के पूर्व, पर, किससे पूर्व, किससे पर, इस सीमा का नियमन ( निश्चित विभाज ) को व्यवस्था कहते हैं। तभी उक्त सात को सर्वनाम संज्ञा। जसादि विभक्ति में विकल्प सम्भावित हैं। जहाँ पूर्वादिशब्द दिशा, स्थान, समय, का पूर्व या पर निश्चायक न हों। वहाँ सर्वनाम संज्ञा नहीं होगी। व्यवस्थायां किम् ? दक्षिणाः

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

सर्वत्र या प्राप्ता सा जसि वा स्यात् । पूर्वे, पूर्वाः । असंज्ञायां किम् उत्तराः कुरवः । स्वाभिधेयापेक्षावधिनियमो व्यवस्था । व्यवस्थायां किम्—दक्षिणा गाथकाः कुशला इत्यर्थः ।

७ स्वमज्ञातिधनाख्यायाम् १ । १ । ३५ । ज्ञातिधनान्यवाचिनः स्वशब्दस्य प्राप्ता संज्ञा जसि वा । स्वे, स्वाः = आत्मीयाः आत्मान इति वा । ज्ञातिधनवाचिनस्तु स्वाः = ज्ञातयोऽर्था वा । ८ अन्तरं बहिर्योगोपसंव्यानयोः १ । १ । ३६ । बाह्ये परिधानीये चार्थेऽन्तरशब्दस्य प्राप्ता संज्ञा जसि वा । अन्तरे अन्तरा वा गृहाः बाह्या इत्यर्थः । अन्तरे अन्तरा

---

गाथकाः, यहाँ दक्षिणा शब्द का सरल, उदार, चतुर, अर्थ है कि सभी गायक कुशल, सरल, होते हैं । यहाँ दक्षिण शब्द किसी दिशा 'स्थान' काल की आकाङ्क्षा नहीं रखता है । इसलिये सर्वनाम संज्ञा" जसः शी" आदि नहीं हुए । "दक्षिणः सरलोदारः परच्छन्दानुवर्तिषु । एवम् अधरे ताम्बूलरागः । उत्तरे प्रत्युत्तरे शक्तः अधरो दन्तवसने अनूर्ध्वे हीने अधरो अन्यवत् । उत्तरं प्रतिवाक्ये च उध्र्वौदीच्योत्तरेऽन्यवत्, यहाँ अधर या उत्तर शब्द किसी दिशा, देश काल की अवधि से आकाङ्क्षित नहीं है । अतः सर्वनाम संज्ञा न होने से ङि को (स्मिन्) आदेश नहीं हुआ ।

७ एवं—आत्मा आत्मीय अज्ञातिधनाख्यायाम् = जाति, धन, अर्थ प्रसिद्ध न हो । स्वशब्दस्य चत्वारोऽर्थाः आत्मा = स्वयम् आत्मीय = अपने, धन = सम्पत्ति, जाति । इनमेंसे आत्मा तथा आत्मीय अर्थका वाचक स्वशब्दको सर्वनामसंज्ञा जस् परे विकल्प से हो । जाति तथा धनवाची स्वशब्द को सर्वनामसंज्ञा न हो । अतः वृत्तिमें ज्ञाति, धन से अन्य अर्थवाची स्वशब्द कहा" स्वमज्ञातावात्मधनयोरात्मीये च प्रचक्षते इति विश्वः" अपना या अपने लोग अर्थ में प्राप्त स्वशब्दात् जस् विभक्तिपरे पाक्षिकसर्वनामसंज्ञा तथा जसः शी = ई गुणे स्वे । पक्षे स्वाः । रामाः की तरह । जिसका आत्मा, आत्मीय अर्थ है । जाति धन अर्थका वाचक केवल स्वाः है । सर्वनाम संज्ञा नही होती ।

८ अन्तरं = अन्तर शब्द, वहिर्योग = वाहरका सम्बन्ध उपसंव्यानं वस्त्रादि परिधान वाह्य—बाहर तथा परिधानीय—साड़ी वगैरह अर्थको बोलनेवाला अन्तर शब्द को प्राप्तसर्वनामसंज्ञा जस परे विकल्प से हो । यथा—अन्तरे अन्तराः वा गृहाः । यहाँ गृहाः गृहके बाहर अर्थ में प्रयुक्त अन्तरशब्द जस परे उक्तासंज्ञामें प्राप्त किया । अन्तरे अन्तरा वा शाटकाः 'यहाँ परिधान वस्त्रादि अर्थ में अन्तर शब्द सर्वनाम संज्ञकात् जसः शी, गुण का लाभ । ९ पूर्वादिभ्यः पूर्वे ५२ ६

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

वा शाटकाः, परिधानीया इत्यर्थः। ९ पूर्वादिभ्यो नवभ्यो वा ७।१।१६। एभ्यो ङसिङ्योः स्मात्स्मिनौ वा स्तः। पूर्वस्मात्। पूर्वस्मिन्, पूर्वे। एवं परादीनाम्। शेषं सर्ववत्। १६० प्रथम चरम-तयाल्पार्ध-कतिपय-नेमाश्च १।१।३३। एते जसि उक्तसंज्ञा वा स्युः प्रथमे, प्रथमाः। तयः प्रत्ययः। द्वितये, द्वितयाः। शेषं रामवत्। नेमे, नेमाः, शेषं सर्ववत्। ( तीयस्य ङित्सु वा ) द्वितीयस्मै, द्वितीयायेत्यादि। एवं तृतीयः। निर्जरः।

---

आदि सात तथा स्व और आन्तरशब्द मिलकर ९ शब्दोंसे परे पञ्चमी ङसि तथा ङिविभक्तिको क्रम से स्मात्-स्मिन् विकल्पसे हो। इस सूत्र का विकल्प प्राप्त विभाषा है। जहाँ पूर्व सूत्र से प्राप्त संज्ञा या कार्य को विकल्प विधान हो, उसे प्राप्त विभाषा कहते हैं। प्रसङ्ग में नित्यसंज्ञा विकल्प हुई। अतः पञ्चमी में पूर्व शब्दके पूर्वात् पूर्वस्मात् तथा सप्तमी ङि में पूर्वस्मिन्-पूर्वे दोनों रूप होगा। पूर्वादि शब्दकी तरह पर, अवर, आदि को भी समझें। यथा—परे परा परस्मात्, परात् परस्मिन् परे इत्यादि। अवशिष्ट शब्द सर्ववत् समझें।

१६० प्रथम, चरम ( अन्तिम ) तथा तय् प्रत्ययान्त। अल्प = थोड़ा, अर्द्ध = आधा, कतिपय = कुछसङ्ख्यावाले। तथा नेम = आधा, ये शब्द जस् विभक्ति-परेसर्वनामसंज्ञा के विकल्प होने से जस् को 'शी' भाव में प्रथमे प्रथमाः एवं चरमे चरमाः यहाँ तयशब्द तय प्रत्यय का सूचक है। कोई भी प्रत्यय अपनी प्रकृति के बिना उपयोगी नहीं होता, तयप् ( समुदाय ) अर्थ बोलता है। दो का समुदाय द्वितीय। तीनका त्रितय। चारका चतुष्टय। पञ्चतय, षट्तय, आदि। क्योंकि प्रत्ययग्रहणे तदन्त ग्रहण का नियम है। केवलप्रत्ययको सर्वनाम कार्य विफल है। अतः दो समुदाय अर्थ वाला द्वितय शब्दको जस् परे सर्वनाम संज्ञा, जशः शी, आदि हुए। एवं अल्पे अल्पाः। अर्धे अर्धाः। कतिपये, कतिपयाः। नेमे नेमाः आदि, शेषरूप सर्ववत् समझे। सर्वनाम संज्ञा तथा तत्फलभूतकार्यका स्मरण करे। यदि तीय् प्रत्ययान्त हो। यथा—द्वेस्तीयः, द्वितीयः तृतीयः, यहाँ ङित् सु = ङे, ङस्, ङसि, ङि परे वैकल्पिक सर्वनामसंज्ञा तथा फल स्मैं आदि। द्वितीयस्मै द्वितीयाय, सिद्ध हुए। इसी तरह ङित्विभक्ति में सर्वनामसंज्ञा होने से तृतीयस्मै तृतीयाय आदि। निर्गतो जरायाः। ( वृद्धावस्थासे जो बँचजाय उसे निर्जर कहते हैं ) अमराः निर्जराः देवाः, इत्यमरः, रामशब्द की तरह देव अर्थ से अर्थवान्। निजर शब्द प्रातिपदिक संज्ञा रामकी तरह स्वादिकार्य। इस सूत्रमें वा शब्द उभयत्र विभाषा है। अर्थात् प्रथम चरम, तय, अल्प, अर्द्धशब्दों में किसी सूत्र से संज्ञा प्राप्त नहीं हैं यह अप्राप्त विभाषा है। नेम शब्द में संज्ञा प्राप्त है। उसको विकल्प विधान प्राप्त विभाषा है।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

१ जराया जरसन्यतरस्याम् ७।२।१०१। अजादौ विभक्तौ। 'पदाङ्गाधिकारे तस्य (च) तदन्तस्यच। निर्दिश्यमानस्यादेशा भवन्ति !' एकदेशविकृतमनन्यवदिति जरशब्दस्य जरस्। निर्जरसौ निर्जरसः। इत्यादि। पक्षे हलादौ च रामवत्। विश्वपाः। २ दीर्घाज्जसि च ६।१।१०५।

---

(१) जरायाः जरा शब्द के स्थान में जरस् आदेश हो अजादि विभक्ति परे अन्यतरस्याम् मतो (अन्य किसी के मत में)। अर्थात् विकल्प' से। निर्जरश्च (२) एक शेप औ विभक्ति निर्जर + औ इस स्थिति में। 'जरायाः,जरस्-सूत्र से अजादि विभक्ति औ परे जरा जो जरस् हुआ। यहाँ तो निर्जर शब्द है जरा नहीं, तब जरस् कैसे ? अतः बोले--पद के अधिकार में या अङ्ग के अधिकार में जिसको आदेश (विधान) किया जाय, तस्य = उसके स्थान में तदन्तस्य वह हो अन्त में उसके स्थान में जरस् हो। जैसे—जराशब्द निर्जर के अन्त में ह्रस्व होकर निर्जर हुआ है। यहाँ अङ्ग का अधिकार है। अतः अङ्गाधिकारीकार्य जरस् हुआ। वह निर्जर के स्थान में हो। क्या सम्पूर्ण के स्थान में जरस् हो जाय ? तब बोले निर्दिश्यमानस्येति। विधिसूत्र में जो निर्दिश्यमान = उच्चारण किया गया है उसी को ही आदेश हो। अथवा षष्ठी विभक्ति जिससे हो उसकी प्रथम उपस्थिति ही निर्दिश्यमान कहलाती है। जराया में षष्ठी, उसके लिऐ जराशब्द उपस्थित। उसी को जरस् आदेश हो। परन्तु जराशब्द दृष्ट नहीं है किन्तु निर्जरशब्द है, जरस् कैसे ? तब बोले एकदेशविकृतमिति। एकअंश में यदि विकार आ जाय तो वह अनन्यवत् = अन्य नहीं होता, किन्तु वह वही रहता नहि छिन्ने पुच्छे अश्वो गर्दभो भवति। घोड़ की पूँछ कट गई एक अंशका विकार हुआ तो वह गदहा नहीं होता। अतः जराशब्दका ह्रस्वविकार होने से भी वहीं (जर) शब्दमानकर जरस् हुआ। वर्णसम्मेलने निर्जरसौ, पक्षमें निर्जरौ। एवं निर्जर + जस् अनुबन्ध लोपे, जरस् आदेश रुत्व विसर्गौ निर्जरसः। अजादि, विभक्ति में सर्वत्र पाक्षिक जरस् आदेश। पक्ष में तथा हलादि विभक्ति में रामकी तरह रूप रहेगा। अम् औट् शस् टा ङे ङसि ङस् ङि ओस् आम् आदि में दो-दो रूप होते हैं। विश्वपाः। विश्वं = सकललोकं पाति = रक्षति अर्थमें क्विप् उसका पूर्ण लोप होकर विश्वका पालक अर्थसे अर्थवान विश्वपाशब्दस्य प्रातिपदिक संज्ञायां सु रुत्वविसर्गौ विश्वपाः इति सिद्धम्।

(२) दीर्घात् = दीर्घ से जस् विभक्ति पर और च = इच् प्रत्याहार वर्ण परे हो तो पूर्वसवर्णदीर्घ नहीं होता। जहाँ विश्व के पालक दो हों वहाँ विश्वपा + औ। यहाँ विभक्ति 'औ' को 'आ' में आके रूप में पूर्वसवर्णदीर्घ की सम्भावना से नियम

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

दीर्घाज्जसि इचि च परे न पूर्वसवर्णदीर्घः। वृद्धिः। विश्वपौ। विश्वपाः। हे विश्वपाः। विश्वपाम्। विश्वपौ। ३ सुडनपुंसकस्य १।१।४३। स्वादिपञ्चवचनानि सर्वनामस्थानसंज्ञानि स्युरक्लीबस्य। ४ स्वादिष्वसर्वनामस्थाने १।४।१७। कप्प्रत्ययावधिषु च स्वादिष्वसर्वनामस्थानेषु पूर्वं पदं स्यात्।

१६५ यचि भम् १।४।१८। यादिष्वजादिषु च कप्प्रत्ययावधिषु स्वादिष्वसर्वनामस्थानेषु पूर्वं भसंज्ञं स्यात्। ६ आकडारादेका संज्ञा १।४।

---

सूत्र। २। यहाँ दीर्घ 'आ' से इच्=औ परे देखकर पूर्वसवर्णदीर्घ का निषेध हुआ। वृद्धिः विश्वपौ। विश्वपा+जस् ज् इत्। पूर्वसवर्णदीर्घ रूत्वविसर्गौ विश्वपाः। हे विश्वपाः में 'सु' का रूत्व विसर्ग। विश्वपां विश्वपौ। ३। सुट्='सु' से औट् टकारपर्यन्त प्रत्याहार सु औ जस्, अम् औट् ये स्वादि पांचवचन हैं। उसी को सर्वनामस्थानसंज्ञा हो अक्लीबस्य=अनुपुंसकस्य नपुसकलिङ्ग न हो तो। (४) असर्वनामस्थाने=सर्वनामसंज्ञक सु, औ, जस्, अम्, औट् को छोड़कर अन्य। (स्वादिषु) शस्प्रत्यय से लेकर चौथा तथा पंचम अध्याओं में पढ़े गये प्रत्यय कप्प्रत्ययावधिषु=उरः प्रभृतिभ्यः कपः। ५। ४। १५१। सूत्र पर्यन्तप्रत्यय की अन्तिम अवधि (सीमा) पर्यन्त प्रत्ययपरे रहते पूर्व को पद संज्ञा हो। (१६५) ईच्, अच् च, यच् तस्मिन् यचि= यकारादि तथा अजादि प्रत्यय, सर्वनामस्थानभिन्न शस् प्रत्यय से लेकर कप्प्रत्यय पर्यन्त यदि यकारादि तथा अजादि प्रत्यय परे हों तो पूर्वको 'भ' संज्ञा हो। यकारादि, अजादि प्रत्यय परे भसंज्ञा, तद्भिन्न स्थान में पदसंज्ञा। कहीं अजादि में भी (शितिच) से पदसंज्ञा होती है।

नपुंसक लिङ्ग में प्रथमा द्वितिया के द्विवचन में भी 'भ' संज्ञा हो। अत् एव 'सुपथी' में टिलोपो भवति। तथा सुपुंसी में असुङ् आदेशो न भवति।

(६) आकडारात्=कडाराकर्मधारय। २। २। ३८। पर्यन्त। इत उर्ध्व=पहले अध्याय से लेकर 'कडाराकर्मधारय' सूत्रतक एकस्य=एक के स्थान में एकैव=एक संज्ञा हो। परन्तु विश्वा+शस् (अस्) इस लक्ष्य में अजादि-मानकर भसंज्ञा का भी विषय बना। दोनो संज्ञाओं की प्राप्ति है। एक ही संज्ञा का नियम भी है, परन्तु 'भ' तथा पद दोनों संज्ञाओं का विषय होने से भ संज्ञा क्यों होगी ? पद संज्ञा क्यों नहीं। इस शङ्का पर बोले — "या पराऽनवकाशा च" पर शब्द से विप्रतिषेध सूत्र स्मृत है। अन्यत्र २ लब्धावकाशयोः विरुद्धसंज्ञयोः यत्र तुल्यबलविरोधः तत्रैव विप्रतिषेधः। परन्तु दोनों संज्ञाओं के मध्य में जो निरवकाश हो, वही शास्त्र प्रबल हो, निरवकाशत्वं उत्सर्गप्राप्ति-


CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

१। इत ऊर्ध्वं 'कडाराः कर्मधारय' इत्यतः प्रागेकस्यैकैव संज्ञा ज्ञेया, या पराऽनवकाशा च। ७ आतो धातोः ३।४।१०४। आकारान्तो यो धातुस्तदन्तस्य भस्याङ्गस्य लोपः। अलोऽन्त्यस्य। विश्वपः। विश्वपा। विश्वपाभ्यामित्यादि। एवं शङ्खध्मादयः। धातोः किम्—हाहान्। हाहै। हाहाः २ हाहौः २ : हाहाम्। हाहे। हरिः। हरी।

८ जसि च ७।३।१०९। ह्रस्वान्तस्याङ्गस्य गुणः। हरयः। ९

---

स्थले चारितार्थ्याभावरूपम्। उत्सर्गश्च = असतिप्रतिबन्धके वर्तमानः। उत्सृज्यते = बाधक सद्भावे त्यज्यते। सामान्य सूत्र की प्राप्तिस्थल से भिन्न न हो। प्रसङ्ग में 'भ' संज्ञा पर भी है, निरवकाश भी। अजादि में भसंज्ञा, शेष ( हलादि में ) पद्संज्ञा।

( ७ ) आतो – आकारान्त जो ( पा ) धातु, तदन्तस्य = वह हो अन्त में जिसके ऐसे भसंज्ञक अङ्ग के अन्त्य अल् आ का लोप हो। विश्वपा को पद संज्ञा बाधकर भसंज्ञा पर तथा अनवकाश होने से हुई। क्विबन्त विडन्त विजन्त शब्द धातुत्व का त्याग नहीं करते। क्विबन्त में धातुत्व बना है। भसंज्ञक अङ्ग विश्वपा, अत्र पा का आ, अन्तअल् होने से लुप्त हुआ। विभक्ति के सकार को रुत्व विसर्ग। विश्वपालन साधन की विवक्षा में विश्वपा शब्द से 'टा' विभक्ति परे भसंज्ञा आ लोप, विश्वपा, अजादि विभक्ति ङसिँ, ङस, ङि, ओस्, आम् आदि में ' आ का लोप होगा। विश्वपः विश्वपोः विश्वपामिति षष्ठी। विश्वपि, विश्वपोः विश्वपासु। एवं शङ्खं ध्मायते, ध्वनयति इति शङ्खध्मा ( शङ्ख बजानेवाला ) का रूप भी विश्वपावत् चलेगा। धातोः किम्? सूत्र में धातु ग्रहण नहीं करते तो प्रातिपदिक 'भ' संज्ञक अकार का लोप हो जाता। "हा हा हूहूश्चैवमाद्या गन्धर्वास्त्रिदिवौकसाम्" यहाँ हा हा शब्द धातु नहीं है अतः उसके आकार का लोप नहीं हुआ! हाहाः हाहौ, हाहाः शस् विभक्ति में पूर्वसवर्ण दीर्घ तथा शस् के सकार को तस्मात् शसो नः पुंसि से नत्व हाहान्। हा हा से टा के 'आ' को सवर्णदीर्घ हुआ। हाहाभ्यां हाहाभिः। हाहै में ङे' के 'ए' को वृद्धिः। हाहै। हाहाः ओस् विभक्ति परे भी वृद्धि हाहौः। आमिपरे सवर्णदीर्घे हाहाम्। ङि में गुण। हाहे। हाहासु।

'हरति पापानि' इति हरिः। पाप हरण की शक्ति से सम्पन्न हरिशब्दस्य प्रातिपदिकसंज्ञायां सु रुत्वे विसर्गे। हरिः। पाप हरण क्रिया में स्वतन्त्र ? द्विवचन ( दो कर्ता स्वतन्त्रता की विवक्षा में हरि+औ। औ को पूर्वसवर्णदीर्घा हरी।

( ८ ) जसि = जस् विभक्ति परे रहते च=ह्रस्वान्त अङ्ग की अन्त्य अल्

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

ह्रस्वस्य गुणः ७ । ३ । १०८ । सम्बुद्धौ । हे हरे । हरिम् । हरी । हरीन् । १७० शेषो घ्यऽसखि १ । ४ । ७ । शेष इति स्पष्टार्थम् । ह्रस्वौ याविदुतौ तदन्तं सखिवर्जं घिसंज्ञम् । १ आङो नाऽस्त्रियाम् ७ । ३ । १२० । घेः परस्याङो ना स्यादस्त्रियाम् । आङिति टोसंज्ञा हरिणा । हरिभ्याम् । हरिभिः । २ घेर्ङिति ७ । ३ । १११ । घिसंज्ञस्य ङिति सुपि गुणः ।

---

के स्थान में गुण हो । हरि शब्द के चौदह अर्थ हैं । यम, अनिल, इन्द्र, चन्द्र, अर्क विष्णु, अंशु, बाजि सुक्, अहि ( सर्प ), कपि, भेक ( मेढक ) ना, कपिल, इन अर्थों के किसी भी अर्थ से अर्थवान् हरिशब्द प्रातिपदिक संज्ञक होता है। बहुबचने हरि + जस् जकार इत् । ह्रस्वान्त अङ्ग का अन्तअल् ( इ ) को गुण, अय्; आदेश रुत्वविसर्गौ हरयः ।

( ९ ) सम्बुद्धि ( आवाहन, आकर्षण सूचक ) हे, अरे, अवे ) संज्ञक सु ( सु ) परे हो तो ह्रस्व अङ्ग के अन्त्य अल् को गुण हो । इति सूत्रेणइ-स्थाने गुणो जातः । हे हरे ! । क्रिया के फल का आश्रय ( कर्म ) उसकी विवक्षा में हरिशब्दस्य प्रातिपदिकसंज्ञायां द्वितीयैकवचने अम् । अम् सम्बन्धी अच् को पूर्वरूप होने से हरिम् इति । औ को पूर्णसवर्णदीर्घ हरी । हरिशब्दात् अनेक कर्म की विवक्षा मे बहुबचने शस्, शकार इत् पूर्वसवर्णदीर्घ हरीस् स को नत्व हरीन् ।

( १७० ) शेषः = उक्तादन्य ईकार ऊकार उक्त हैं, उससे अन्य = भिन्न ह्रस्व इकार उकार शेष है ।

अर्थ स्पष्ट है, अनदीसंज्ञौ = जिसकी नदी संज्ञा न हुई हो । ऐसे ह्रस्व इकार उकार और तदन्त इकारान्त उकारान्त को घिसंज्ञा हो, अ सखि = सखि शब्द को छोड़कर । यद्यपि सखिशब्द भी अनदीसंज्ञक ह्रस्व इकारान्त है तथापि नदीसंज्ञा घिसंज्ञा को बाधती है । अतः ह्रस्व इकार उकार ही शेष है, उन्हीं को घिसंज्ञा विशेष विधान है ।

( १ ) घि संज्ञक शब्द से परे आङ् = टा को 'ना' हो । अस्त्रियाम् = स्त्रीलिङ्ग में टाको 'ना' न हो । पापहारक, साधन, प्रातिपदिकसंज्ञकहरि शब्दात् 'टा' ह्रस्व इकारान्त की घिसंज्ञा, टाको आङो ना आदेशः णत्वं हरिणा क्रिया का साधन द्विवचन हरिभ्याम् । हरिभिः ।

( २ ) घेः=घिसंज्ञक के स्थान में ङिति ङे, ङस्, ङसि, ङि परे गुण हो । क्रियाफल का आश्रय कर्म जिसके लिए हो उस उद्येश्य, अर्थ से अर्थवान् हरिशब्द को प्रा० संज्ञा ( के लिए ) अर्थ बोलनेवाली चतुर्थेकबचने ङे विभक्ति । ङ् इत् । घि संज्ञायां ङित्='ए' परे घिसंज्ञक इकारस्य गुणेभयादेशे । हरये । हरि

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

हरये। ३ ङसि–ङसोश्च ६।१।११०। एङो ङसिङसोरति पूर्वरूप-मेकादेशः। हरेः। हर्योः। हरीणाम्। ४ अच्च घेः ७।३।११९। इदुद्भ्यामुत्तरस्यङेरौत् घेरत्। हरौ। हर्योः। हरिषु। एवं कव्यादयः। १७५ अनङ् सौ ७।१।९३। सख्युरङ्गस्यानङादेशोऽसंबुद्धौ सौ।

६ अलोऽन्त्यात् पूर्वं उपधा १।१।६५। अन्त्यादलः पूर्वो वर्णो उपधासंज्ञः स्यात्। ७ सर्वनामस्थाने चासम्बुद्धौ ६।४।८। नान्तस्योपधाया दीर्घोऽसम्बुद्धौ सर्वनामस्थाने। ८ अपृक्त एकाल् प्रत्ययः १।२।४१। एकाल् प्रत्ययो यः सोऽपृक्तसंज्ञः स्यात्। ९ हल्ङ्याब्भ्यो दीर्घात् सु-ति-

---

के लिए ( पूजा )। यह गुण अन्त्य अल् के स्थान में जानें। अवधि अर्थवाले हरि शब्द से सीमा, क्रिया का आरम्भ अर्थ में पञ्चमी का एकवचन ङसि। ङ् इत्। घि संज्ञा। गुणः हरे+अस्।

( ३ ) एङ् से ङसि ङस् सम्बन्धी अकार परे दोनों के स्थान में पूर्वरूप एकादेश हो। 'स्' का रूत्व विसर्ग। हरेः। षष्ठी द्विवचने हरि+ओस् इति दशायाम् यणि रूत्व विसर्गौ। हर्योः। हरि+आम् ह्रस्वनद्यापो नुट् उट् इत् 'न्' नामि परे अजन्ताङ्गस्य दीर्घे, णत्वे हरीणाम्।

( ४ ) च = ह्रस्व इकार उकार से उत्तरस्य = परे ङि विभक्ति के स्थान में औत् = दो मात्रिक औ घेः अत् = घि संज्ञक के अन्त्य अल् को अत् = एक मात्रिक अकार हो, आधार अर्थ में हरि+ङि, । ङ् इत्। घि संज्ञा, इकार से परे ङि के स्थान में औत्। तथा घि संज्ञक 'इ' को अ, औ, वृद्धिः हरौ। हरि+सु आदेशप्रत्यययोः से 'स' स्थाने ईषद्विवृत—सम्बन्धवाला मूर्धन्य 'ष' हुआ। हरिषु। एवं = हरिशब्द की तरह कव्यादयः = अग्नि, गिरि, रवि, निधि, कवि आदि ह्रस्व इकारान्त पुलिङ्ग का रूप सति सम्भवे। असति सम्भवे। भिन्न रूप भी हैं। जैसे सखि, पति, कति, आदि।

( १७५ ) अनङ् = आदेश है, सौ = सु परे। सख्युरङ्गस्य = सखि शब्द से अङ्ग के अन्त्य अल् अक्षर को अनङ् आदेश हो। यदि सम्बुद्धि संज्ञक सु परे न हो तब।

( ६ ) अन्त्यादि अल् = अन्तिम वर्ण ( चाहे अच् हो या हल् ) रूप अल् के पूर्व में विद्यमान वर्ण को उपधा संज्ञा हो। ७। नान्त शब्द की उपधा अन्त अक्षर के पूर्व वर्ण के स्थान में दीर्घ हो। असम्बुद्धौ = सम्बुद्धि सु को छोड़कर। सर्वनाम स्थान संज्ञक सु, औ, जस्, अम् औ, परे रहते।

( ८ ) एकाल् = एक ही अल् ( वर्ण ) रूप प्रत्यय को अपृक्त संज्ञा हो।

( ९ ) हल् च ङि च, आप् च, हल्ङ्यापः तेभ्यः हल्ङ्याभ्यः। हलन्त से परे तथा

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

गदतु । अगदत् । गदेत् । गद्यात् । ७ अतो हलादेर्लघोः ७ । २ । ७ । हलादेर्लघोरकारस्य वृद्धिर्वेडादौ परस्मैपदे सिचि । अगादीत्; अगदीत् । अगदिष्यत् । णद अव्यक्ते शब्दे । ७ । ८ णो नः ६ । १ । ६५ । धात्वा-

---

इतिस्थिते ( ४५५ ) उपधा ( अन्त्य अक्षर का पूर्ववर्ण अकार को वृद्धि ( आ ) हो, ञिति णिति प्रत्यय परे रहते । अन्त्य वर्ग 'द' उसके पूर्व ग में अ उसको वृद्धि हुई । णित् प्रत्यय अ है । जगाद दो कर्ता स्पष्ट वर्ण उच्चारणपरोक्षकालमें कर चुके हो । गदधातोः द्विवचने तस् तस्य स्थाने अतुस् । गद को द्वित्वादिः गद् गद् जगद् । अतुस् रुत्वे विसर्गे जगदतुः । अनेककर्ता परोक्षकालमें स्पष्ट वर्णोच्चारण कर चुके हों तब जगदुः । म० पु० के कर्ता हों तब म० पु० सिप् तस्य स्थाने थस् बलादि आर्धधातुक इट् जगदिथ । उत्तम पु० मिप् तस्थ स्थाने णल् अ आदेशे । ( ६ ) उ० पु० का णल् विकल्प से णित् हो । णित् पक्षे वृद्धिः जगाद अभाव पक्षे न वृद्धिः जगद । वस् मस् परे नास्ति । बलादि-आर्धधातुक इट् जगदिव । श्वः=आगामिदिन वर्णोच्चारण होनेवाला हो, तब लुट्, तास् ति, डा आस्लोप, इट् गदिता गदितारौ गदितारः । सामान्यभविष्य में स्पष्ट उच्चारण करनेवाला कर्ता हो तब गदिष्यति । आशीर्वाद आज्ञा, स्पष्ट उच्चारण के लिए हों, तब गदतु गदतात् गदताम् । गदन्तु । पूर्वदिनकी बीती हुई स्पष्ट उच्चारण क्रिया का कर्ता हो, तब अगदत् अगदताम् अगदन् । स्पष्ट उच्चारण की संभावना प्रेरणा प्रार्थना निश्चय हो, तब गदेत् गदेताम् गदेयुः उच्चारणके लिए शुद्ध आशीर्वाद देना हो तब गद्यात् गद्यास्तां गद्यासुः ( ७ ) हलादेः=हलादिधातुके लघु अकार को वृद्धि विकल्प से हो इडादौ=इट् आदिमें हो, ऐसे परस्मैपदका सिच् परे । अगादीत् । स्पष्ट वर्णोच्चारण अर्थवाला धातुसंज्ञक गद् से भूतकाल ( समाप्त उच्चारण क्रिया ) अर्थ में लुङ् अट् तिप् इकारलोपे च्लिसिच् तस्य बलादि आर्धधातुक इट्, अस्ति सिचो, इति सिचः सकारस्य अपृक्तस्य ईट् आगमे अनुबन्धलोपे, अगद इस् ईत् इति दशायाम् हलादिधातुः गद्, तस्य लघु-अकारस्य आकार वृद्धिः । इडादिसिच् परे अस्ति । इटः ईटि सकारलोपे अगादीत् । यदा न वृद्धि तदा अगदीत् अगादिष्टाम् अगदिष्टाम् अगादिषुः अगदिषुः । अगादीः अगदीः अगादिष्टम् अगदिष्टम् अगादिष्ट अगदिष्ट अगादिषम् अगदिषम् अगादिष्व अगदिष्व, अगादिष्म अगदिष्म । क्रिया के हेतु हेतुमद् भाव अर्थमें अगदिष्यत् । ( ६ ) णद धातु अव्यक्त ( अस्फुट, अस्पष्ट ) शब्द=उच्चारण अर्थ में है । नदी, बादल, सिंह, नगाड़ा आदि के आवाज में स्पष्ट वर्ण नहीं होते । ( ८ ) धात्वादेः=धातुके आदि में ण हो तो उसको न हो । इस प्रकार धातुके आदि में सभी ण 'न' बन जाते हैं । क्या यह स्थिति सभी णकारादि धातु की होगी ? तब बोले णोपदेशाः=आठ


CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

देर्णस्य नः। णोपदेशास्त्वनर्द्-नाटि-नाथ-नाध-नन्द-नक्क-नृ-नृतः । ९ उपसर्गादसमासेऽपि णोपदेशस्य ८।४।१४। उपसर्गस्थान्निमित्तात् परस्य णोपदेशस्य धातोर्नस्य णः । प्रणदति । प्रणिनदति । नदति । ननाद ।

४६० अत एकहल्मध्येऽनादेशादेर्लिटि ६।४।१२०। लिण्निमित्ता-देशादिकं न भवति यदङ्गं तदवयवस्याऽसंयुक्तहल्मध्यस्थस्याऽत एत्व-

---

धातु को छोड़ कर सभी णोपदेश हैं। जिनका फल अग्रिम सूत्र में बोलेंगे। नर्दशब्दे, अस्फुट ध्वनि। नट् अवस्कन्दे=शरीर हिलाकर नाचना, नाधृ याञ्चा। उपताप ऐश्वर्य। आशीर्वाद मानना। क्लेश सहना प्रभुता आदि। नाधृ याञ्चा, टुनदि सम्वृद्धौ) सम्यक् वृद्धिः अधिक धन शक्ति होना। प्रसन्न करना। नक्क नाशने (विनाश) नक नकाना। नृ नये, ले जाना। नृती, गात्रविक्षेपे ; शरीर से भाव दिखाना, नाचना। ये णोपदेश नहीं हैं (९) उपसर्गात्=उपसर्ग प्रप्ररा आदि में स्थित णत्वका निमित्त (कारण) रेफसे परे णोपदेशस्य=उच्चारण दशा में ण हो, ऐसे धातु के न को ण हो। असमासेऽपि=समास न होने पर भी। क्योंकि समासमें एकार्थीभाव होने से अखण्डपद मानकर णत्व पूर्वसूत्र से ही सिद्ध है। प्र उपसर्ग का नदति के साथ समास न होने पर भी उपसर्ग में स्थित र से परे णत्व हुआ। प्रणदति प्रकर्ष ध्वनिकर्त्ता। एवम् प्रनिनदति में समास नहीं है। णत्व हुआ। प्रणिनदति। निरन्तर तेज ध्वनि, बलीवर्द जैसा। नेर्गद इति णत्वम्। नदति वर्तमानकालिक ध्वनिकरने वाला नद् लट् तिप् शप् नदति। परोक्षकालिक अस्पष्ट ध्वनिकर्ता अर्थ में नद् लिट् तिप् णल् द्वित्वे नद्-नद् अभ्यास-कार्ये हलादिशेषे, अत उपधायाः इति वृद्धिः । ननाद ।

(४६०) अनादेशादे=न आदेशः अनादेशः आदिः इत्यादिः। लिट् लकार को निमित्त मानकर कोई आदेशादि कार्य (जैसे—कुहोश्चुः अभ्यासे चर्चः आदि के कार्य) न हुए हों ऐसा जो अङ्ग उसका अवयव असंयुक्त=संयोग रहित हल् मध्यस्थ=मध्य में रहने वाला ह्रस्व अकार को एकार हो। अभ्यास का लोप हो कित् लिट् परे। यह सूत्र ह्रस्व अकार को एकार करता है। यदि संयोग न हो। तथा अङ्ग के आदि वर्ण को लिट् निमित्तक आदेशादि कार्य न हुआ हो कित् लिट् परे हो। अव्यक्त उच्चारण की क्रिया परोक्ष अनद्यतनभूतकाल में समाप्त हो उस अर्थ में नद् धातोः लिट्, प्रथम पुरुषस्य द्विवचने तस् स्थाने अतुस् द्वित्वे हलादिशेषे ननद् अतुस्। नद् इत्यत्र ह्रस्व अकारो अस्ति, संयोगो नास्ति, लिट् परे कश्चन् आदेशोऽपि नास्ति। कित् लिट् अतुस् परे अस्ति, अभ्यास नकारस्य लोपः, द्वितीय नकारस्य यो अकारः तस्य एकारे रुत्वे विसर्गे, नेदतुः। बहुवचने उसि नेदुः। मध्यमपुरुषस्य एकवचने नद् लिट् सिप् थल् पित् होने से पित् हुआ। जो पित् है

CC-0. Vashishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

मभ्यासलोपश्च किति लिटि । नेदतुः । नेदुः । १ थलि च सेटि ६।४।१२१। प्रागुक्तं स्यात् । नेदिथ । नेदथुः । नेद । ननाद, ननद । नेदिव । नेदिम । नदिता । नदिष्यति । नदतु । अनदत् । नदेत् । नद्यात् । अनादीत् । अनदीत् । अनदिष्यत् । टुनदि समृद्धौ । ८ । २ आदिर्ञि-टु-डवः १ । ३ । ५ । उपदेशे धातोराद्या एते इतः स्युः । ३ इदितो नुम् धातोः ७ । १ । ५८ । नन्दति ।

---

वह कित् नहीं । पूर्वसूत्रमे एत्व प्राप्त नहीं है । ननद थ इति दशायाम् वलादि आर्धधातुक इट् कृते ।

(१) सेटि थलि — इट् के साथ थल् परे हो तो, पूर्वोक्तदशा में एत्व तथा अभ्यास लोप हो । प्राग्-उक्तम् पहले कहा गया । नेदिथ । अथुस् परे । नेदथुः नेदुः । म० पु० का कर्ता परोक्षकालिकसमाप्त अव्यक्तहित उच्चारण क्रिया हो । उत्तम पु० का कर्ता णल् वस् मस् । अहं कदाचिन् ननद । आवां कदाचिन् नेदिव । वयं कदाचिन् नेदिम् । णलुत्वमो वा । उ० पुरुषस्य णल् विकल्पेन णित् भवति । आगामी दिनका अस्फुट उच्चारण क्रिया हो । नदिता । सामान्य भविष्य-कालिक अस्पष्ट उच्चारण कर्ता अर्थ में । नदिष्यति । आज्ञा आशीर्वाद अर्थ में । नदतु । बीते दिनों गर्जना किया हो । अनदत् । वीर पुरुष की गर्जनाके लिए प्रेरण प्रार्थना । नदेत् । नद्यात् । मेघाः अनादीत् । सामान्य नदनसमाप्तक्रिया अर्थ में नद् लुङ् अट् तिप् सिच् वलादि इट् अपृक्त ईट्, सिच् लोपः दीर्घः इटः ईटि सलोपः । अतो हलादेर्लघोः । इति विकल्पवृद्धिः अनादीत् यदा न वृद्धिः तदा अनदीत् । (८) टुनदि-टु, इ, इत् संज्ञक नद् धातु समृद्धिः अधिक धनधान्य वृद्धिः आनन्द होना अर्थ है ।

(२) उपदेशे — प्रथम उच्चारज दशा में धातु के आदिभूत ञि, टु, डु, की इत्संज्ञा हो । आदिशब्दमें एकवचन है । उसका सुपविभक्ति बहुवचन अर्थका प्रकाशक है । यतः ञिटु ड वः के बहुवचने से मिलाने के लिए विभक्तियाँ द्योतिका वाचिका भी होती हैं । (३) इदितः — इकार इत् हो जिस धातुका उसे इदित् कहते हैं । उसको नुम् का आगम हो । उम् इत्संज्ञक होने से नकार मित् है । है । वह अन्त्य अच् के आगे हो । बिना किसी निमत्त के नुम् होने से अन्तरङ्ग कार्य हुआ । जो सबसे पहले होगा नदि में इकार इत् होनेसे नुम् होकर नन्द धातु माना जायेगा । धन, सम्पत्ति, आनन्दवर्धकक्रियावाचक नन्द धातु से प्रचलित-समृद्धि क्रियायाः वर्तमानकाले अर्थे लट्, तिप् शवादिः नन्दति नन्दं कृष्णः । यदि वह सम्वृद्धि, आनन्दजनक क्रिया पूर्वदिन में अदृष्ट तथा समाप्ति क्रिया का काल हो तब नन्द लिट्, तिप्, णल्, द्वित्व, अभ्यासादिकार्य । ननन्द ननन्दतुस्तो । ननन्दुः । ननन्दिथ, ननन्दथुः यूयं ननन्द । अहं ननन्द आवां ननन्दिव । वयं कदा

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

ननन्द। नन्दिता। नन्दिष्यति। नन्दतु। अनन्दत्। नन्देत्। नन्द्यात्। अनन्दीत्। अनन्दिष्यत्। अर्च पूजायाम्। ९। अर्चति। ४ तस्मान्नुड् द्विहलः ७।४।७१। द्विहलो धातोर्दीर्घीभूतादकारात् परस्य नुट् स्यात्। आनर्च। आनर्चतुः अर्चिता। अर्चिष्यति। अर्चतु। आर्चत्। अर्च्यात्।

---

ननन्दिम। उपधा में अकार न होने से वृद्धि नहीं होती। श्वः नन्दिता (कल आनन्दित होंगे)। सदा नन्दिष्यति। हमेशा खुश रहेगा। विधि आज्ञा अर्थ में नन्दतु। ह्यः (कल) अनन्दत्। सम्वृद्धि काल समाप्ति। आनन्द की सम्भावनार्थं नन्देत्। आनन्दके लिए आशीर्वाद-नन्द्यात्। समृद्धि की क्रिया सामान्य रूप से समाप्त हो चुकी हो, तब अनन्दीत् नन्द लुङ् तिप् इकार लोप च्लि, सिच्, 'इट ईटि' सलोपे सवर्णदीर्घे अनन्दीत्। सम्मृद्धि क्रियामें कार्यकारणभाव हो तब अनन्दिष्यत्।

(९) अर्च् धातु पूजा, आह्वान, आसन, पाद्य, अर्घ्य, आचमन, धूप, दीप, नैवेद्य, पुष्पाञ्जलि आदि अनेक अर्थ एक क्रिया में मिलते हैं (पचति में अनेक अर्थ समुदायवत्) पूजार्थक अर्चधातोः वर्तमानकाले = प्रचलितपूजनक्रिया अर्थ में लट् जो कर्ता काल दोनों का स्मारक है। तिप् शप् अर्चति, अर्चतः, अर्चन्ति। (४) द्विहलः दो हल् या अनेक हल् हो जिस धातुमें उस धातुके दीर्घीभूतात् = दीर्घ हुए अकारसे परे नुट् हो अतआदेः से दीर्घ हुआ, अकार अभिप्रेत है। पूजार्थक अर्चधातोः पूर्वदिनकी समाप्तपूजन क्रिया के परोक्ष अर्थ में लिट् तिप् णल् द्वित्व अभ्यासहलादिशेषः। अतआदेः अ अर्च् अ इति दशायाम् अतआदेः सूत्रेण अभ्यासस्य अकारस्य 'दीर्घे' आ अर्च्' अ, अयं धातुः द्विहल् इति। र्च युक्तः। दीर्घीभूतः अभ्यासस्य आकारः, तस्मात् परस्य अकारस्य नुट् आगमे मित्वात् अर्च अकारस्य आदौ भवति 'आनर्च' द्विवचने अतुस् सर्वा क्रिया पूर्ववत्। आनर्चतुः आनर्चुः। त्वम् आनर्चिथ। युवाम् आनर्चथुः यूयं आनर्च। अहम्, आनर्च। आवां आनर्चिव। वयं आनर्चिम। श्वः अर्चिता। सदा शिवम् अर्चिष्यति। त्वं पितरम् अर्चतु। रावणः शिवम् आर्चत्। यदि गुरुम् अर्चेत्। अर्च्यात्। ब्राह्ममुहूर्ते देवं आर्चीत्। शिवश्चेत् आर्चिष्यतादः। जगत् आर्चिष्यत्। लङ् लुङ् लृङ् में आट् आगम आटश्चेति वृद्धि इतिविशेषः। (१०) व्रज धातु का गति=गमनजनकक्रिया अर्थ है। वह क्रिया वर्तमान रहे तब धातुसंज्ञक व्रज् से लट् तिप् शप्। व्रजति। यदि प्र या परि उपसर्ग लग जाय तब सन्यास लेना अर्थ होता है। परिव्रजति। प्रव्रजति। सन्यास ग्रहणकरता है। अनूपसर्ग से पीछे चलना अर्थ है। अनुव्रजति। अव व्रजति, नीचे गिरता है। वही व्रजन (गमन) आजदिन के पहले अदृष्ट क्रियासमाप्त हो, तब लिट् तिप् णल् द्वित्व अभ्यास, हलादि शेष, उपधा दीर्घ। वव्राज वव्रजतुः वव्रजुः। वव्रजिथ

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

आर्चीत्। आर्चिष्यत्। व्रज गतौ।१०। व्रजति। वव्राज। व्रजिता। व्रजिष्यति। व्रजतु। अव्रजत्। व्रजेत्। व्रज्यात्।

४६५ वद-व्रज-हलन्तस्याचः ७।२।३। एषामचो वृद्धिः सिचि परस्मैपदेषु। अव्राजीत्। अव्रजिष्यत्। कटे वर्षावरणयोः।११। कटति। चकाट। चकटतुः। कटिता। कटिष्यति। कटतु। अकटत्। कटेत्। कट्यात्। ६ ह्म्यन्तक्षणश्वस्-जागृणि-श्व्येदिताम् ७।२।५। हमयान्तस्य

---

वव्रथुः वव्रज। वव्राज वव्रज, वव्रजिव वव्रजिम। व्रज के संयुक्त हल् होने से एत्व अभ्यासलोप नहीं होता। बजन् क्रिया आगामी दिनों में सम्भव हो तब लुट्। प्रव्रजिता। कल परसों का ही भविष्य न हो। तब सामान्य भविष्यत् काल में लृट् प्रव्रजिष्यति व्रजनक्रिया आज्ञा, प्रेरणा में, व्रजतु। अनद्यतन भूतकालिक गमन क्रिया, अव्रजत्। जाने की संभावना, स्वागत, सत्कार आदि में व्रजेत्। व्रजेतां व्रजेयुः आशीर्लिङ् व्रज्यात्।

( ४६५ ) एषां=वद् व्रज तथा हलन्त धातुओं के अच् को वृद्धि हो सिच् परक परस्मैपद परे हो। हलन्तधातु में व्रज् वद्, यद्यपि हैं, तथापि वद् व्रज को 'अतो हलादेर्लघोः' से प्राप्त वृद्धि का निषेध नेटि सूत्र से होता है। इसलिए सूत्र में विशेष रूप से पढ़े गये गमनार्थक व्रजधातोः समाप्त गमन क्रियार्थकाले लुङ्, तिप्, अट्, च्ले, सिच्, इट् ईट, सलोप। वदव्रजहलन्तस्याच इति वृद्धिः। इकारलोपे। अव्राजीत्। क्रिया के कार्यकारणभावमें लृङ् भवान् अव्रजिष्यत् तदा अहम् अव्रजिष्यम्। आप जायें तब मैं जाऊँ। ( ११ ) एकार इत् संज्ञक कट् धातु का वर्षा, वृष्टिः ( बरसना ) तथा आवरण=आच्छादन ढँकलेना। यह वर्षा या आवरण की क्रिया वर्तमान रहे। तब कटति। बरसता या ढकता है। लिट् में कट-कट ककट कुहोश्चुः। वृद्धौ चकाट। अद्यतनके पहले समाप्तवर्षण या आच्छादन की अप्रत्यक्ष क्रिया अभ्यासमें चवर्ग आदेश होने से एत्वअभ्यासलोपौ न भवतः। चकटतुः कित् होनेसे न दीर्घः। श्वः परश्वो वा। कटिता मेघः कटिष्यति। सः दुग्धं कटतु। वह दूध को ढ़क दे। ह्यः अकटत् कल वर्षा हुई थी। कटेत् वर्षा होनी चाहिए। यदि आवरण करे। स ज्ञानं कट्यात्। वह ज्ञान की वर्षा करे।

( ६ ) हमय अन्त में हो, क्षण्, श्वस्, जागृ, ये धातु ण्यन्त श्वी तथा एकार इत्, धातुओं के इड् आदि सिच् परे हो, तो वृद्धि न हो। ह अन्त—अग्रहीत्। ग्रहपूजायाम्। क्रम पादविक्षेपे। पग बढ़ाना अक्रमीत। हय्गतौ अहयीत्। क्षण हिंसायाम्। अक्षणीत्। श्वस प्राणने अश्वसीत्। जागृनिद्राक्षये। अजागरीत्। यद्यपि ण्यन्त से परे सिच् नहीं मिलता, उसे यह होता है। अतः वेद में ण्यन्त के

CC-0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

क्षणादेर्ण्यन्तस्य श्वयतेरेदितश्च वृद्धिर्नेडादौ सिचि । अकटीत् । अकटिष्यत् । गुपू रक्षणे । १२ । ७ गुपू धूप-विच्छि-पणि-पनिभ्य आयः ३ । १ । २८ । एभ्य आयप्रत्ययः स्यात् स्वार्थे । ८ सनाद्यन्ता धातवः ३ । १ । ३२ । सनादयः कर्मेणिङन्ताः प्रत्यया अन्ते येषां ते धातुसंज्ञकाः । धातुत्वाल्लडादयः । गोपायति । ९ आयादय आर्धधातुके वा ३ । १ । ३१ । आर्धधातुक विवक्षायामायादयो वा स्युः । ( कास्यनेकाच आम् वक्तव्यो लिटि ) ।

---

निषेध का महत्व है । एकार इत् का उदाहरणः—वर्षा या आवरणार्थक कट से लुङ् तिप् इट् ईट् सलोप, दीर्घ आदि । अकटीत् । 'बदव्रजहलन्त' सूत्रेण प्राप्त वृद्धेः निषेधः । यदि मेघः अकटिष्यत् तदा ग्रीष्मशातिः अकटिष्यत् । १२ ऊकार इत्संज्ञक गुपधातु, सुरक्षा के अनुकूल क्रिया अर्थः (७) गुपू रक्षणे धूप (तप्त करना) विच्छ, गमन । पण्, पन, व्यवहारे । तथा स्तुति करना । इन धातुओं से आय प्रत्यय स्वार्थ में हो, स्वं प्रकृतिः ( गुप् ) तस्य अर्थः ( रक्षारूपः ) स्वार्थः तत्र भवः स्वार्थिकः । जो प्रकृति ( गुप ) का अर्थ है, वही अर्थ आय प्रत्यय का भी जाने । क्योंकि अनिर्दिष्टार्थाः प्रत्ययाः स्वार्थे भवन्ति । जिस प्रत्ययका अर्थ अनिर्दिष्ट हो, कहा न गया हो, वह स्वार्थिक होता है । जो निर्निमित्तक होने से सर्वप्रथम होगा । वह आर्धधातुकं शेषः से आर्धधातुकसंज्ञक लघूपधा में हो ऐसा अङ्ग, गुप के इक् ( उकार ) को लघूपधा अङ्ग को गुण ओकार । तब गोपाय । अकारान्त, जिसको । ( ८ ) सन् आदि क्यच् इत्यादि हो । कम आदि धातु से ( सन् से णिङ् प्रत्यय पर्यन्त ) जितने प्रत्यय हैं वे अन्तमें हों उनको धातुसंज्ञा होती है । धातुत्वात्=धातुसंज्ञा का फल लट् आदि की उपस्थिति है । इति सूत्रेण धातुसंज्ञा । लट् तिप् शप् अतोगुणे पररुप-एकादेशे गोपायति गोपायतः गोपायन्ति । गोपायसि गोपायथः गोपायथ । गोपायामि गोपायावः गोपायामः । वर्तमानकालिका एककर्तृका अनेककर्तृका वा रक्षणकक्रिया ।

( ९ ) आर्धधातुके=आर्धधातुकसंज्ञकप्रत्यय की विवक्षा ( वक्ता की इच्छा ) हो, तब आयादिप्रत्यय विकल्प से हों । सनादि १२ हैं । ( सन् क्यच् काम्यच्, क्यङ् क्यषोऽथाचारक्विप् वणिज्यङौ तथा, यगाय इयङ्णिङ् चेति द्वादशामी सनादयः । ( वा ) काश् तथा अनेकाच् धातुओं से आम्प्रत्यय वक्तव्य=कहना चाहिए । आस् तथा काश् धातु से आम् शब्द में मकार विधान से म की हलन्त्यम् से इत्संज्ञा नहीं होगी । अन्यथा म का विधान व्यर्थ होगा । रक्षणार्थक गुप्धातो आयादयः आर्धधातुके वा इति सूत्रेण आर्धधातुकविवक्षा अस्येव । अत विकल्पेन आयप्रत्यये । लिट्च सूत्रेण आर्धधातुकसंज्ञा आय् प्रत्ययः प्रथमं भवति । रक्षणानुकूलक्रियार्थक गुप् धातोः आय सनाद्यन्ता धातवः इति धातुसंज्ञायाम् । अयं धातुः

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

आस्कासोराम्विधानान् मस्य नेत्त्वम् ।

४७० अतो लोपः ६ । ४ । ४८ । अर्धधातुकोपदेशे यददन्तं तस्यातो लोप अर्धधातुके । १ आमः २ । ४ । ८१ । आमः परस्य लुक् । २ कृञ्चानुप्रयुज्यते लिटि ३ । १ । ४० । आमन्ताल्लिट्परा: कृभ्वस्तयोऽनुप्रयुज्यन्ते । तेषां द्वित्वादिः । ३ उरत् ७ । ४ । ६६ । अभ्यास ऋवर्णस्याऽत् स्यात् । रपरः वृद्धिः । गोपायाञ्चकार ; द्वित्वात् परत्वाद्यणि प्राप्ते । ४ द्विर्वचनेऽचि

---

अनेकाच् । अतः आम् वक्तव्यः । समाप्तरक्षणक्रिया अर्थेलिट् । गोपाय आम् लिट् । आम् प्रत्ययः । तिङ् शिद् भिन्नः धातोः विधानं कृतः अतः आर्धधातुकं शेषः इति आर्धधातुकसंज्ञा ततः ।

( ४७० ) अतः आर्धधातुकसंज्ञाके उपदेश – उच्चारणकालमें यदन्तम् = जो अदन्त अङ्ग हैं, उसके अवयव अकार का लोप हो । आर्धधातुकपरे गोपायके यका (अ) लुप्त हो गया । य् आम् में मिला । क्योंकि आर्धधातुकसंज्ञाकाल में गोपाय अदन्त है । ( १ ) आम् से परे लिट्का लुक् ( अदर्शन हो ) । इति सूत्रेण आमः परस्य लिटो लुक् । गोपायाम् इति स्थिते । ( २ ) कृञ् इति प्रत्याहारः । उसमें कृ, भु, अस् तीन धातु आते हैं । यदि आमन्तात् = आम् प्रत्यय अन्त में हो उससे लिट्परक ( कृ भू अस् ) ये अनुप्रयुज्यन्ते = अनुप्रयोग ( पश्चात् जोड़े जाते हैं ) इति सूत्रेण । गोपायाम् के आगे कृ लिट् ऐसा अनुप्रयोग हुआ । तेषां=अनुप्रयोग किये गये कृञ् आदि को द्वित्व आदि, अभ्याससंज्ञा, हलादिशेष, चर्त्वं से चवर्ग किये जाते हैं । प्रथम कृ का उदाहरण गोपायाम् कृ लिट् । तस्य स्थाने तिप्, णल् अनुबन्धलोपे कृ इत्यस्य द्वित्वे प्रथमस्य अभ्याससंज्ञा ततः ।

( ३ ) अभ्याससंज्ञकके ऋवर्णको अत् आदेश – ह्रस्वअकार हो । इति सूत्रेण प्रथम कृ इत्यस्य ऋस्थाने 'अ' उरण्रपरे, गोपायाम् कर कृ अ । ततो 'हलादिशेषः' इति रलोपः । पुगन्तलघूपधस्यच उत्तरखण्ड-ऋकारस्य गुणे, अतउपाध्यायाः इति वृद्धिः आर् । कुहोश्चु । अभ्यास कस्थाने च आदेशे । मकारस्य नश्चापदान्तस्य झलि इति अनुस्वारे तस्य= अनुस्वारस्य ययि परे परसवर्णे ञकारे । गोपायाञ्चकार । आजसे भिन्नभूतकालकी अदृष्टरक्षण क्रिया । गोपायां लिट् बनानेकी शैली पूर्ववत् । द्विवचनमें तस्स्थाने अतुस् आदेशे कृते सति द्वित्वात्=कृके स्थानमें प्राप्त द्वित्वको बाधकर परत्वात् – विप्रतिषेधे परकार्यके बलपर यण् प्राप्त हुआ । तुल्य विरोध हो । जैसे द्वित्व और यण् दोनों के सपादसप्ताध्यायी होनेसे विप्रतिषेधे – तुल्यबल विरोध हुआ । परमें होनेसे यण् प्रबल पड़ा । ततः । ४ । दोबार उच्चारण ही द्विवचन है यदि द्वित्व = दो बार उच्चारणका कारणभूत अच्परे हो, तब अच्के स्थानमें कोई आदेश नहीं होता । यदि द्वित्वकी कर्तव्यता हो । तब प्रसंग में लिट्-

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

१।१।५९। द्वित्वनिमित्तेऽचि अच आदेशो न द्वित्वे कर्तव्ययें। गोपायाञ्चक्रतुः।

४७५ एकाच उपदेशेऽनुदात्तात् ७।२।१०। उपदेशे यो धातुरेकाजनुदात्तश्च तत आर्धधातुकस्येण् न।

ऊदृदन्तैर्यौति-रु-क्ष्णु-शी-स्नु-नु-क्षु-श्वि-डीङ्-श्रिभिः।
वृङ्वृञ्भ्यां च विनैकाचोऽजन्तेषु निहताः स्मृताः॥

कान्तेषु—शक्लृ्कः। चान्तेषु—पच्-मुच्-रिच्-वच्-विच्-सिचः षट्। छान्तेषु—प्रच्छेकः। जान्तेषु—त्यज्-निजिर्-भज्-भञ्ज-भुज्-भ्रस्ज्-मस्ज्-यज्-युज्-रुज्-रञ्ज्-विजिर-स्वञ्ज्-सञ्ज् सृजः पञ्चदश। दान्तेषु—अद्-क्षुद्-खिद्-तुद्-नुद्-पद्य-भिद्यति-विनद्-विन्द्-शद्-सद्-स्विद्य स्कन्दः - हदः

---

परे द्वित्वका निमित्त अजादिप्रत्यय अतुस् है। लिट् का धर्म स्थानिवद्भावसे (तस्मिन्) उसी अतुस्में आयेगा। उसके परे रहते कृके ऋमें कोई अच् आदेश यण् वगैरह नहीं होगा। यदि यण् हो जाता; तब एकाच् न रह जाता। अच्का अभाव होने से, तब द्वित्व सम्भव भी न होता! अभ्यासादिकार्य पूर्ववत्। रुत्वे विसर्गे। गोपायाञ्चक्रतुः=झि (उस्) गोपायाञ्चक्रुः। अनेककर्तृकपरोक्षभूतकालिक रक्षणक्रिया अर्थः। ४७५। उपदेशे=प्रथम उच्चारणकालमें जो धातु एकाच्=एक अच् वाला तथा अनुदात्त=अनुदात्तसंज्ञक अकारलोप हो उससे परे आर्धधातुकको इट्का आगमन हो।

अजन्तधातुओं में अनुदात्तकी गणना क्यों? धातुपाठमें उदात्त तथा अनुदात्तकी पहचान (संकेतचिन्ह) नहीं मिलता। इसलिए परिगणनकी आवश्यकता पड़ी ऊदृदन्तैः ऊकारान्त धातु (भू, यू)। ऋदन्त पृ=पालने पूरणेच। रु क्ष्णु, तेजने। शीङ् स्वप्ने। स्नु प्रश्रवणे। णु स्तुतौ। टुक्षुशब्दे। श्वी गति वृद्धयोः। श्रि सेवायां, डी, विहायसा गतौ। वृ वर्णे। ये १२ धातुको छोड़कर अन्य अजन्त धातु एकाच् है। ये धातु बिना एकाच्के अजन्तेषु=अजन्तधातुओंमें निहता=अनुदात्तरुपमें स्मृत हैं। हलन्तधातुओंके एक अच् तथा अनुदात्त धातुओंका संग्रह। पूर्वमें उक्तधातु अनिट है। कार्यकारणमें शेष है। हलन्तोंमें प्रथम ककारान्त शक्लृ सामर्थ्ये एक ही धातु है। च अन्तमें हो ऐसे ६ धातु हैं। पच् पाके=पकाना। मुच्मोक्षणे=मुक्तकरना। रिच्-विरेचने=पेचिस पड़ना। वच् परिभाषणे अपवाद फैलाना। विच् पृथग्भावे, अलग होना। सिच् क्षरणे=पसीझना सींचना। छान्तेषु=छ अन्तमें हो पृच्छ ज्ञीप्सायाम्=पूछना। ज अन्तमें हो ऐसे १५ धातु। त्यज हानौ=नुकसान होना। निजिर् शौच् पोषणयोः, शुद्ध होना, बढ़ाना। भज्सेवायां। भञ्जआमर्दने, भञ्जन करना, तोड़ना। भुज पालने व्यवहारे। पालन, भोजन, अर्थ। भ्रस्जपाके, भूंजना। मस्ज—शुद्धौ

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

षोडश। धान्तेषु—क्रुध-क्षुध् बुध्-बन्ध्-युध् रुध्-राध्-व्यध् शुध्-साध्-सिध्य-एकादश। नान्तेषु—मन्य-हनौ द्वौ। पान्तेषु—आप्-क्षुप-क्षिप् तप् तिप्-तृप्य-दृप्य-लिप् लुप् वप्-शप्-स्वप्-सृपस्त्रयोदश। भान्तेषु—यभ्-रभ्-लभस्त्रयः। मान्तेषु—गम्-नम्-यम्-रमश्चत्वारः। शान्तेषु—क्रुश्-दंश्-दिश्-दृश्-मृश्-रिश्-रुश्-लिश्-विश्-स्पृशो दश। षान्तेषु—कृष्-त्विष्-तुष्-द्विष्-दुष्-पुष्य-

---

शुद्ध, होना, गोता लगाना। यज्—देवपूजा-सङ्गतिकरण-दान। युज्-योगे सम्बद्ध करना। रुज्भङ्गे, भञ्जन करना रोगी होना। रञ्ज रागे, रङ्ग चढ़ाना। आशक्त होना। विजिर पृथग्भावे। सञ्ज आलिङ्गने, हृदयसे लगाना। सञ्ज सङ्गे, मिलना सृज विसर्गे, त्यागना। दान्तेषु दकारान्त धातु १६ हैं। यथा—अद्भक्षणे, खाना क्षुद्, सम्पेषणे, अच्छी तरह पीसना। कूटना। खिद्दैन्ये। दुखी होना। छिद्—द्वैधीभावे=दो भाग या अनेक टुकड़े करना। तुद व्यथने, दुःखहोना, नुद् प्रेरणे—प्रवृत्त कराना, पद्य गतौ, गमन करना। छिदिर्विदारणे—फाड़ना, विद् सत्तायाम्=अस्तित्वके अनुकूल क्रिया विन्द विचारणे। विदि लाभे, शद् सातने नाश करना। सद् विसरण गत्यवसादनेषु=विखरना नष्ट होना, गमन करना, स्विद् गात्रप्रक्षारणें=पसीना पसीझना। स्कन्द गति शोषणयोः। गमन करना सुखाना। हद् पुरीषोत्सर्गे, मल-त्याग। धान्तेषु=क्रुद्ध, क्रोधे=क्रोधकरना। क्षुध, बुभुक्षायाम्=भूख लगना। बुध, अवगमने ज्ञान होना। बन्ध—बन्धने, बाधना। युध, सम्प्रहारे भयंकर प्रहार-करना। रुध, आवरणे, घेरना, रोकना। राध, संसिद्धौ, सिद्ध करना। व्यध, ताड़ने बेधना प्रहार करना। शुद्ध शौचे, पवित्र होना। राध साधसंसिद्धौ=सिद्ध करना। सिद्ध संराद्धौ। नकारान्तेषु मन्यज्ञाने=मानना, जानना। हन् हिंसागत्योः। पान्तेषु आप व्याप्तौ, प्राप्त करना। क्षुप् स्पर्शे=स्पर्शकरना। क्षिप् प्रेरणे, दूर फेंकना। तप् संतापे तपस्या करना। तिप् क्षरणार्थे, टपकना, चूना। तृप्य, प्रीणने। तृप्त प्रसन्न होना। दृप्य, दृप्तौ = घमंड करना या गर्व करना। लिप् लोपकरना, छिन्न-भिन्न करना। वप् बीज संताने, बोना। शप् उपालम्भे—शाप देना। कसमखाना। स्वप् शये सोना। सृप्गतौ, सरकना, चलना। भकारान्त-यभ्मैथुने, सङ्गम करना। रभ राभस्ये आरम्भ करना। लभ् प्राप्तौ। मान्तेषु—गम्गतौ। नम् प्रह्वत्वे शब्दे च। नम्रहोना। नमस्कार। ध्वनि लगाना। यम, उपरमे, बैराग्य होना। शान्त रहना। रम् क्रीडायाम्, रमण करना। खेलना। शान्तेषु—क्रुशआक्रोशे = रोष् प्रगट करना चिल्लाना। दश्दंशने = डँसना, एकाएक चुभोना, दिश्, अतिसर्जने, त्याग करना। दृश्, प्रेक्षणे, दर्शनकरना। मृश् आमर्शने, स्पर्शज्ञान करना। रिश्रुश् हिंसायाम्, असहनीयकष्ट देना। लिश—अल्पीभावे, अल्प होना। विश् प्रवेशने, प्रवेश करना। स्पृश संस्पर्शे १० हैं। षान्तेषु ११ हैं। कृषविलेखने, हल्कर्षणे

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

पिष्-विष्-शिष्-शुष्-श्लिष् एकादश। सान्तेषु---घस्-वसती द्वौ। हान्तेषु --दह्-दिह् दुह् नह् मिह्-रुह् लिह्-वहोऽष्टौ अनुदात्ता हलन्तेषु धातवस्त्र्यधिकं शतम् (१०३)। गोपायाञ्चकर्थ। गोपायाञ्चक्रथुः। गोपायाञ्चक्र। गोपायाञ्चकार, गोपायाञ्चकर। गोपायाञ्चकृव। गोपायाञ्चकृम। गोपायाम्बभूव। गोपायामास। जुगोप। जुगुपतुः। जुगुपुः।

६ स्वरति सूति-सूयति-धूञूदितो वा ७।२।४४। स्वरत्यादेरूदितश्च

---

खींचना। त्विष्कान्तौ, चमकना। तृष्तृप्तौ, द्विष्अप्रीतौ, दुश्मनी करना। दुष्, वैकृत्ये, विकृत दोष होना। पुष्पुष्टौ, मजबूत होना। पिष्चूर्णने चूर्णकरना, पसीना विष्सेचने। विष्विप्रयोगे पृथक् होना। वियोग। व्याप्त होना। शिष् असर्वोपयोगे, किसीके उपयोगका नहोना। शुष्शोषणे, सूखना। श्लिष् आलिङ्गने = आलिङ्गन-करना। सान्तेषु घस् अदने भोजने। वस् निवासे। हान्तेषु---ह अन्तमें हो ऐसे (८) धातु दुह् प्रपूरणे, दोहनी भरना। नह बन्धने बाधना। मिहसेचने, रुह बीज प्रादुर्भावे, बीजका अंकुरित होना। उगना। लिह आस्वादने = स्वाद लेना। चाटना वह प्रापणे = ले जाना। हलन्तेषु = हलन्त धातुओंमें अनुदात्तधातु त्र्यधिकम् = ३ अधिक सौ = १०३ हैं। ये अनुदात्त होनेपर इट्क नहीं होते। गोपायाञ्चकर्थ। यहाँ थल्को प्राप्त वलादि आर्धधातुक, इट्का निषेध होगा। यह अनुदात्त है, एकाच् उपदेशे = उपदेश अवस्थामें तथा अनुदात्त होनेसे इट्का निषेध होगा। गुण। द्विवचनविवक्षामें अथुस् गोपायाञ्चकृ + अथुस, असंयोग लिट् कित्संज्ञा, गुणनिषेधे यणि। उ० पु० एकवचने णल् णलुत्तमो वा सूत्रेण विकल्पेन कित्णित्। पक्षे वृद्धिः। पक्षे गुणः। वस् मस् प्रत्ययपरे इट्निषेधः। लिटः कित् गुणनिषेध इति विशेषः। पूर्वेदिने अदृष्टरक्षणक्रिया सभीकर्तामें हो उसके अनुकूलरूप का प्रयोग करें। गोपायाम्बभूव। गुप् आय् आम् लिट् लुक्, यहाँ कृञ्चानुप्रयुज्यते लिट् सूत्रसे भू लिट्का अनुप्रयोग बभूव बनानेकी प्रक्रिया पहलेकी तरह। गोपायामास, यहाँ अस् लिट्का अनुप्रयोग, द्वित्व अस् अस् हलादिशेष, णल्, उपधावृद्धिः, गोपायामासिथ गोपायामासिम। ये सभी रुप आयप्रत्ययसे बने। आर्धधातुकमें विकल्प होनेसे आयके अभावपक्षमें जुगोप। रक्षणार्थकधातुसंज्ञक गुप्धातोः अनद्यतन अदृष्टरक्षणक्रिया कालार्थे लिट् तिप् णल् अनुबन्धलोपे द्वित्वे गुप्—गुप् अभ्यास हलादिशेषे जुगुप् 'लघूपधगुणे' जुगोप। अतुस् उस् प्रत्ययपरे संयोगो नास्ति। असंयोगात् लिट् कित् कृते, गुणनिषेधे जुगुपतुः जगुपुः।

(६) स्वरति स्वृ शब्दोपतापयोः (आवाज करना, उपताप=दुख देना) सूति षू, प्राणिगर्भविमोचने। किसी जीव को गर्भ से त्याग, पैदा करना। सूयति = षूं धातु भी प्राणी (जीव) के प्रसव अर्थ में। धूञ कम्पने = काँपना, हिलाना।

CC-0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

**परस्य वलादेरार्धधातुकस्येड् वा स्यात्। जुगोपिथ, जुगोप्थ। गोपायिता, गोपिता, गोप्ता। गोपायिष्यति, गोपिष्यति, गोप्स्यति। गोपायतु। अगोपायत्। गोपायेत्। गोपाय्यात्, गुप्यात्। अगोपायीत्। ७ नेटि ७।२।४।**

---

ऊदित = ऊ जिसका इत् हो। उन्हीं को स्वरत्यादि और ऊदित कहते हैं। इनसे परे वलादि-वल् अक्षर आदि में हों, ऐसे आर्धधातुको इट् विकल्पसे हो। अप्रत्यक्षरक्षण क्रियाका कर्ता त्वं यदा स्यात्, तदा म० पुरुषस्य एकवचने सिप्, थल, द्वित्वादिकार्यें। अयं ऊदित् धातुः। अतः 'स्वरतिसूति' सूत्रेण विकल्पेन इट् **जुगोपिथ**। इट् अभावे। **जुगोप्थ**। वस् मस् प्रत्यय परेऽपि इट् विकल्पः। जुगुपिव जुगुपिम। जुगुप्व, जुगुप्म। गोपायिता रक्षणार्थक गुप् इत्यस्य धातुसंज्ञायाम् (आयादयः आर्धधातुके वा) आय, लघूपधगुणे गोपाय इति अनेकाच्धातुः इट् अधिकारीति। आगामिदिने रक्षणक्रियाकालवाचक लुट् 'स्यतासीॡ लुटोः' इति तास् डा, अनुबन्धलोपे, टिलोपे विकल्प इट्। अतोलोपः आय प्रत्ययस्य अन्त्य अकार लोपे गोपयिता। यदा आय् प्रत्ययो न भवति, तदा सामान्य इट्। एकाजुपदेशे सूत्रेण निषेधे। तदा स्वरतिसूति सूत्रेण इट्। गोपिता। इट् अभावे गोप्ता। रक्षणक्रिया सामान्यरूप से भावी हो, तब आय इट्। इन दोनोंके विकल्पसे तीन-तीन रूप आर्धधातुकलकारों में बनेंगे। आय इट् होने पर **गोपायिष्यति** (आय् अभावे) **गोपिष्यति** (इट् अभावे, **गोप्स्यति**। गोपायातु सार्वधातुकलकारों में नित्य आय होने से एक ही रूप है। रक्षण अर्थ के विषय में आज्ञा, प्रेरणा, आशीर्वाद होनेवाला हो तब लोट्। यदि रक्षा करने की क्रिया समाप्त हो चुकी हो। अद्यतन न हो। तब गुप् आय लङ्, अट्, ति शप, इकार लोप, अतोलोपे। सुदर्शनः अम्बरीषम् अगोपायत्। रक्षणक्रिया की सम्भावना प्रकट हो या प्रवृत्ति कराना हो। तब विधिलिङ्। **अगोपायेत्**। प्रत्येक शब्दों में प्रकृति का अर्थ प्रत्यय के अर्थ की सही परख होनी चाहिए। रक्षणविषयक आशीर्वाद अर्थकी शक्ति, आयप्रत्यय सहित **गोपाय्यात्**। रहित **गुप्यात्**। में अनुभूत है। अत्र यासुडागमः। अतो न वलादिनिमित्तक इट्। आय पक्षे अतो लोपः इति आकार लोपे। द्वितीय पक्षे आशीर्लिङ इति यासुट् कित् तेन गुण निषेधः। सामान्य भूतकाले (समाप्त क्रिया) अर्थ में प्रसिद्ध लुङ् लकार रक्षणक्रिया के विषयमें तीन प्रकारसे अनभूत हैं (१) **अगोपायीत्**। गुप् आय लुङ् अट् तिप् इकार लोप सिच् इटः ईट् सलोप अकार लोप (२) आय के अभाव पक्ष में सिच् को विकल्पइट्। हलन्त मानकर, गुण के उकार को वृद्धिप्राप्त है। तब (७) इटि = इट् आदि में हो ऐसे सिच् परे हलन्त मानकर वृद्धि नहीं होती। लघूपधगुणे **अगोपीत्** अगोपिष्टाम् अगोपिषुः अगोपीः अगोपिष्टम् अगोपिष्ट। अगोपिषम् अगोपिष्व अगोपिष्म। सभी कर्ता समाप्त रक्षण

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

इडादौ सिचि हलन्तस्य वृद्धिर्न। अगोपीत्। अगौप्सीत्। ८ झलो झलि ८।२।२६। झलः परस्य सस्य लोपो झलि। अगौप्ताम्। अगौप्सुः। अगौप्सीः। अगौप्तम्। अगौप्त। अगौप्सम्। अगौप्स्व। अगौप्स्म। अगोपायिष्यत्, अगोपिष्यत्, अगोप्स्यत्। क्षि क्षये। १३। क्षयति। चिक्षाय! चिक्षियतुः चिक्षियुः। "(४७५) एकाच" इति निषेधे प्राप्ते—।

---

क्रियाकाल वाले होंगे। (३) अगौप्सीत्। यदा इट् न भवति तदा अगुप स ई त् इति स्थिते अत्र इटः ईटि इति न प्राप्नोति इटो अभावात्। नेटि इति वृद्धेः निषेधोऽपि न भवति। इडादिसिचो अभावात् अगुप्सताम्। अत्र हलन्तलक्षणवृद्धिः। सिच्सकारस्य। (८) इलः = झल् प्रत्याहार से परे स् का लोप हो झलि परे। इति सकारलोपे। अगौप्ताम् अगौप्सुः। अत्र सिच् अभ्यस्त विदिभ्यश्च इति झिस्थाने जुस् आदेशे कृते रूपं वनति। अगौप्सीः सिप् इकारलोपे। सकारस्य रु० वि० एवम् थस् स्थाने तम्, थ स्थाने त। सिज्लोप। मिप् स्थाने अम् कृते। अहम् अगौप्सम् = मैंने रक्षण क्रिया। वयम् अगौप्स्म। क्रियाके कार्यकारणभाव अर्थ का वाचक, लृङ् तीन रूप में अनुभूत है। दिलीपः यदि कामधेनुं अगोपायिष्यत् तदा सन्ततिम् अलप्स्यत्।

(१३) क्षि धातु का अर्थ, क्षय = क्षीण होना, नष्ट होना। यह अकर्मक धातु है, क्योंकि नाश, फल उसके अनुकूलक्रिया धातु का अर्थ है। नाश् और क्रिया दोनों एकमें है जैसे— पाण्डुः क्षयति = पाण्डुराजा क्षीण होते हैं। यहाँ क्रिया फल, दोनों का आधार पाण्डु है। गुप् धातु सकर्मक है। जुगोप गोरूपधरामियोर्वीम् दिलीपः गोरूपधराम् उर्वीम् इव जुगोप तां ररक्ष। यहाँ रक्षारुपफल पृथ्वीके सदृश नन्दनी में है उसके अनुकूल क्रिया दिलीप में है। फल और क्रिया का आधार अलग-अलग होने से सकर्मक सिद्ध है। क्षयति। क्षि धातुसे क्षीणता के अनुकूल क्रिया के वर्तमान रहने पर कर्ता अर्थ में लट्। तस्य स्थाने तिप्, सार्वधातुकसंज्ञा कर्तरि शप् यहाँ शप् का भी कर्ता अर्थ सर्वत्र है। इकारस्य एकारगुणे, तस्य अयादेशे। द्विवचने यत्र द्वौ कर्तारौ तत्र तस्। क्षयतः क्षयन्ति। त्वं क्षयसि, यूवां क्षयथः यूयं क्षयथ। तुम सबका ह्रास (क्षय) होता है। अहं कुसङ्गात् क्षयामि। आवाम् अधिक घृतपानात् क्षयावः। वयं दुश्चरित्रात् क्षयामः। क्षीण होनेकी क्रिया जब अनद्यतन अदृष्टकालमें समाप्त हो चुकी हो। तब क्षयार्थक क्षिधातोः समाप्त अदृष्ट नाश् क्रिया अर्थे, लिट् तिप् णल्, क्षि क्षि कि क्षि चिक्षि, ·द्वित्व, हलादिशेष, कुहोश्चुः, अभ्यासस्य उत्तरवर्तिन इकारस्य 'अचोऽञ्णिति' सूत्रेण वृद्धिः, आय् आदेशे चिक्षाय चिक्षियतुः। चिक्षि + अतुस् [illegible], तेन गुणनिषेधः। "अचि श्नुधातुभ्रुवाम् [illegible] इयङ् आदेशे एवम् [illegible] चिक्षियुः [illegible] चि क्षिथ इति

CC-0. [illegible] Collection. Digitized by eGangotri

९ कृ-सृ-भृ-वृ-स्तु-द्रु-स्रु-श्रुवो लिटि ७।२।१३। क्रादिभ्य एव लिट इण्न स्यादन्यस्मादनिटोऽपि स्यात्।

४८० अचस्तास्वत्थल्यनिटो नित्यम् ७।२।६१। उपदेशेऽजन्तो यो धातुस्तासौ नित्यानिट् ततस्थल इण् न। १ उपदेशेऽत्वतः ७।२।६२। उपदेशेऽकारवतस्तासौ नित्यानिटः परस्य थल इण् न स्यात्। २ ऋतो भारद्वाजस्य ७।२।६३। तासौ नित्यानिट ऋदन्तादेव थलो नेड् भरद्वाजस्य मते। तेन अन्यस्य स्यादेव। अयमत्र संग्रहः—

---

दशायां बलादिलक्षण इट् प्राप्नोति। उसको एकाच् उपदेशे अनुदात्तात् से निषेध प्राप्त है।

(९) कृ=करना; सृ=गमन, भृ=भरण, वृ=वरण, स्तु=प्रशंसा, द्रु=गतौ, स्रु=पसीझना श्रु=श्रवण करना। क्रादिभ्य एव=केवल उक्तधातुओं से ही परे लिट् को इट् न हो। यही बात नहीं, अपितु अन्यस्मात्=अन्य अनिट् धातुओं से इट् भी हो। सूत्र पठित धातुओं से इट् न हो। यद्यपि इट् निषेध एकाच् उपदेशे से सिद्ध है। सिद्धे सति आरभ्यमाणो विधिः नियमाय भवति। यह सूत्र नियम करता है कि क्रादिभ्यः एव लिट् इट् न स्यात्। कृ सृ भृ इत्यादि से ही लिट् को इट् न हो, अन्य धातु अनिट् भी हो, तो इट् हो जाय। क्षि धातु नियमके अनुसार क्रादि में न आने से अनिट होने पर भी इट् हुआ। यह इट् विषयक नियम सूत्र है।

(४८०) अचः=धातु उपदेशावस्था में अजन्त हो तथा तास् प्रत्ययपरे नित्य अनिट=इट् सम्भव न हो। उससे परे थल् इट् न हो। क्षि धातु उच्चारण काल में अजन्त है। तास् प्रत्यय (क्षेता) इत्यादि से अनिट् भी सिद्ध है। यथा— प्राप्त बलादिलक्षण इट् अचस्तास्वत्थल्य से इट् निषेध। (१) उपदेशे धातु के उच्चारण काल में अत्वतः=अकारवतः अकारवान धातु हो और तास् प्रत्यय परे रहते नित्य अनिट् हो (इट् सम्भव न हो) उससे परे थल को इट् न हो। क्षि धातु उपदेश में अकारवान् नहीं है पच् लभ् आदि धातु उपदेशावस्था में ही अकारवान् हैं। तास् में अनिट् भी है। अनुदात्त में गणना भी है। उपदेशावस्था का अकारवान् न कहते तो कृष आदि धातु गुणहोने पर कर्ष बनकर अकारवान् हो जाते हैं। उसकी निवृत्ति के लिए उपदेशका अकारवान् कहना आवश्यक है।

(२) भारद्वाजमुनिका अनुभव पाणिनि जी प्रगट करते हैं। भारद्वाज मुनि के मत में तास् प्रत्यय परे नित्य अनिट (कभी न इट्) होने वाला धातु केवल ऋदन्त से ही थल को इट् न हो। तेन अन्यस्य स्यादेव=इससे सिद्ध है कि ऋदन्त से भिन्न जि न [illegible] अजन्त धातु सबको इट् होना है। उक्त चारों का सारांश अयमत्र संग्रहः। यहाँ संग्रह करते हैं अजन्त—इति। अजन्त धातु हो या

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

"अजन्तोऽकारवान् वा यस्तास्यनिट् थलि वेडयम् ।
ऋदन्त ईदृङ् नित्यानिट् क्राद्यान्यो लिटि सेड् भवेत् ॥"

चिक्षयिथ, चिक्षेथ । चिक्षियथुः । चिक्षिय । चिक्षाय, चिक्षय । चिक्षियिव । चिक्षियिम । क्षेता । क्षेष्यति । क्षयतु । अक्षयत् । क्षयेत् । ३ अकृत्सार्वधातुकयोर्दीर्घः ७ । ४ । २५ । अजन्ताङ्गस्य दीर्घो यादौ प्रत्यये न तु कृत्सार्वधातुकयोः । क्षीयात् । ४ सिचि वृद्धिः परस्मैपदेषु ७ । २ । १ ।

---

अकारवान् जो तास् प्रत्यय परे अनिट् हो तो थल् आदेशमें विकल्प से इट् हो तास् प्रत्यय परे ईदृङ्--इस प्रकार ऋदन्त=ऋकारान्त धातु हो, थल में नित्य इट् का निषेध हो । क्राद्यन्यः=कृ सृ आदि से भिन्न धातु लिट् परे थलि, व म में इट् हो जाता है । साधारणतः थ व म में इट् सिद्ध है । केवल थलके लिए भारद्वाज के मत से विशेष नियम । ऋदन्त धातु को इट् का निषेध है । अन्य धातुओं को निषेध नहीं । पाणिनि मुनि के मत में अजन्त हलन्त अकारवान् सभी को निषेध अनुदात्त होने पर करते हैं । इसलिए थल परे इट् विकल्प फलित है । अनेकाच् सदा सेट् हैं । किसी रुप में अनेकाच् हो एकाच् धातु का संग्रह से निर्णय करें । प्रसङ्ग में क्षि धातु अजन्त है अनिट् भी । अतः भारद्वाजमते इट् हुआ । पाणिनिमते इट् नहीं हुआ । चिक्षियिथ चिक्षेथ क्षि इत्यस्य भूवादयो धातव धातुसंज्ञा । लिट्, सिप्, थल, द्वित्वे, अभ्यास हलादि शेषे कुहोश्चुः । इट्विकल्पे, गुण, सिप् पित् अस्ति । अतो न कित् । न गुणनिषेधः । इट् पक्षे एकारस्य अयादेशे । इति विवेकः । द्विवचने अथुस् चि क्षि + अथुस् । अपिल्लिट् किद्भवति । अतः गुण निषेधः इयङादेशे इ० वि० । चिक्षियथुः । यूयं चिक्षिय-तुम लोगों का पहले ही अदृष्ट विनाश हुआ । वस् मस् में भी गुणों न । किन्तु इयङ् भवति । तत्र नित्य इट् । क्षेता । परश्वः परतरश्वः विनाशो भविता । एकाच् उपदेशे इति इट् निषेधः, गुणे लुट् तिप्तास् पूर्ववत् । क्षेष्यति कस्मिँश्चित्काले नाशो भविष्यति । क्षयतु ( रक्षसा नाशो भवतु ) पापमक्षयत् ह्य यदि पुण्यं कुर्यात् तर्हि पापं क्षयेत् । संभावनायां लिङ् ।

( ३ ) अजन्त अङ्ग को दीर्घ हो यकारादि प्रत्ययपरे । वह यकारादिप्रत्यय अकृतसार्वधातुकयोः । कृत् प्रत्यय तथा सार्वधातुक प्रत्ययपरे न हो तो । क्षीयात् क्षयार्थक क्षिधातोः; आशीर्लिङ् तिपि यासुट् यास् इति यकारादिप्रत्ययपरे अजन्ताङ्गस्य इकारस्य दीर्घे । इतश्च इकारलोपे क्षीयात् तव अज्ञानम् । सञ्चित्य । कृत् का उदाहरण है । सम् पूर्वक चिधातु से क्त्वा को ल्यप् होनेपर दीर्घ होता तो ह्रस्वनिमित्तक तुक् न होता । अतो निषेध आवश्यकः । चिनुयात् में यासुट् यकारादि है । किन्तु सार्वधातुक होने से दीर्घ नहीं हुआ । ( ४ ) इगन्ताङ्गस्य- इक् हो अन्त में जिसके ऐसे अङ्ग को वृद्धि हो परस्मैपदसंज्ञक सिच् परे । इगन्ता-

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

इगन्ताङ्गस्य वृद्धिः स्यात् परस्मैपदे सिचि । अक्षैषीत् । अक्षैष्टाम् । अक्षैषुः । अक्षेष्यत् । तप सन्तापे । १४ । तपति । तताप । तेपतुः । तेपुः । तेपिथ । ततप्थ । तप्ता । तप्स्यति । तपतु । अतपत् । तपेत् । तप्यात् । अताप्सीत् । अताप्ताम् । अतप्स्यत् । क्रमु पादविक्षेपे । १५ ।

---

ङ्गस्य में षष्ठीविभक्ति देखकर अलोन्त्यपरिभाषा से अन्त्य अल् ( वर्ण ) इक्= इ उ ऋ लृ को वृद्धि हो। अक्षैषीत् क्षीण अर्थमें प्रसिद्ध क्षिधातोः भूतकाले ( समाप्त क्षयक्रिया ) अर्थे लुङ् अट् तिप् सिच् 'अस्ति सिचोऽपृक्ते' इति ईट् इकारलोपे अत्र 'क्षि' इत्यस्य अङ्गसंज्ञा, इगन्तो अङ्गः 'क्षि' इति, तस्य अन्त्य अल् 'इ' स्थाने वृद्धिः, परस्मैपदे सिच् परे अस्ति, षत्वे। द्विवचने तस ताम्। अक्षैष् ताम्। षत्वे ष्टुत्वे अक्षैष्टाम्। अक्षैषुः। अत्र सिच् अभ्यस्तविदिभ्यश्च झि स्थाने जुस्। अक्षैषीः अक्षैष्टम् अक्षैष्ट। क्षय क्रिया समाप्त हो, वह म० पु० के कर्ता में हो अक्षैषम्, अक्षैष्व, अक्षैष्म। उ० पु० कर्ता में समाप्त क्षयानुकूल क्रिया। लृङ् यदि यक्ष्मा अक्षेष्यत् तदा स्वास्थ्यम् अलप्स्यत्। ( १४ ) तप् धातुका सन्ताप दुःख, क्लेश, कष्ट सहने के अनुकूल क्रिया अर्थ है। तपति-सन्ताप अर्थ वाला तप् धातु से तपन् जलन् क्लेश, क्रिया चल रही हो तो वर्तमाने कर्तरि लट् एकवचने तिप् शप् अनुबन्धलोपे। ततापं, सन्ताप, दुख कष्ट होने की क्रिया अनद्यतन अप्रत्यक्षरूपसे समाप्त हो तब लिट्। प्रथम पुरूषस्य एकवचने तिप्, णल्=अ, एकाच् तप् धातोः द्वित्वे, तप्-तप् अभ्यासादिकार्ये, ततप, उपधा वृद्धिः ततापं। तेपतुः ततप्-अतुस्, पित् भिन्न लिट् कित् भवति। अत एकहल्मध्ये अनादेशादेर्लिट् सूत्र से आदेश रहति तप् के अ को एकार अभ्यास लोप् रु० वि० तेपुः। थल्परे 'थलि च सेटि' सूत्रेण इट् पक्षे एत्वाभ्यासलोपौ भवतः तेपिथ। तप् धातुः नित्य अनिट् है अकारवान् भी, थल् में इट् विकल्प यदा न इट् तदा ततप्थ। तप्ता आगामिदिने दुःखसहनकर्ता। अत्र इट् न भवति एकाजुपदेश इति निषेधात्। तप्स्यति। स दुःख सहनं करिष्यति। तपतु सन्ताप सहन करो। विधि प्रेरणा अर्थे लोट्। अतपत्। 'पहले दिन ही सन्ताप सहन समाप्त क्रिया का काल। अतप्ताम् अतप्त। तपेत्—दुखं सहेत्। प्रेरणा, निश्चय, संभावना, अर्थे लिङ्। तप्यात्—तपस्याविषयके आशीर्वादे अर्थे लिङ्। पार्वती तप्यात् तदा शिवं प्राप्नुयात्। अताप्सीत् सन्तापार्थक तप् धातोः समाप्ततपन क्रिया अर्थे लुङ् अट् तिप् च्लि सिच् ईट् आगमे। वदव्रज हलन्तस्याच इति अङ्ग अकारस्य वृद्धिः। यदा अतप्स्यत् तदा फलम् अलप्स्यत् ( १५ ) क्रमुपादविक्षेपे उकार इत्संज्ञकक्रमधातु-क्रम से पैर का आगे बढ़ाना क्रिया अर्थ। पादविक्षेपार्थक क्रमुधातोः प्रचलित क्रिया अर्थे वर्तमाने लट् तिप् शप् पक्षे श्यन, तत्र सूत्रम्।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

४८५ वा भ्राश-भ्लाश-भ्रमु-क्रमु-क्लमु-त्रसि-त्रुटि-लषः ३ । १ । ७० । एभ्यः श्यन् वा कर्त्रर्थे सार्वधातुके परे । पक्षे शप् । ६ क्रमः परस्मैपदेषु ७ । ३ । ७६ । क्रमो दीर्घः परस्मैपदेऽशिति । क्राम्यति, क्रामति । चक्राम । क्रमिता । क्रमिष्यति । क्राम्यतु, क्रामतु । अक्राम्यत्, अक्रामत् । क्रामेत्, क्राम्येत् । अक्रमीत् । अक्रमिष्यत् । पा पाने । १६ । ७ पा-घ्रा-ध्मा-स्था-म्ना-दाण्-दृश्यर्ति-सर्ति-शदसदां पिव-जिघ्र-धम-तिष्ठ-मन-यच्छ-पश्यच्छे-धौ-शीय-सीदाः ७ । ३ । ७८ । पादीनां पिबादयः स्युरित्संज्ञकशकारादौ प्रत्यये परे । पिबादेशोऽदन्तस्तेन न गुणः । पिबति । ८ आत औ णलः

---

( ४८५ ) विकल्प से, भ्रास = प्रकाश, भ्लाश् = चमकना, भ्रम = भ्रमण करना, क्रम् = पैंर बढ़ाना, क्लम् = खिन्न होना, त्रस-उद्विग्न होना, डरना । त्रुट् = टूटना, लष् = अभिलाषा करना, इन धातुओं से श्यन् प्रत्यय हों कर्ता अर्थ में सार्वधातुक प्रत्यय हो तो, अनुबन्ध लोपे । ( ६ ) क्रमधातु के अच् को दीर्घ हो परस्मैददेषु = परस्मैपदका शित् हो तो । इति क्रमः अकारस्य दीर्घः, क्राम्यति क्रामति । शप् श्यन् दोनों शित् हैं अतः दीर्घ दोनों को हुआ । आत्मनेपद में दीर्घ न हो, इसलिए परस्मैपद को कारण माना । अप्रत्यक्ष रूपसे समासपादविक्षेप क्रिया अर्थ में लिट् । चक्राम चक्रमतुः चक्रमुः । चक्रमिथ चक्रमथुः चक्रम इत्यादि धातु के बहुत अर्थ होते हैं उनमें से एक अर्थ प्रसिद्ध होता है । अन्य अर्थों का प्रकाशक उपसर्ग है शुरु करना, प्रारम्भ करना, अर्थ में प्र या उप उपसर्ग लगने से प्रक्रमते उपक्रमते में शक्ति आ जाती है । आ उपसर्ग-आक्रमण, सम-संक्रमणं, परा, वीरता आदि अर्थ के प्रकाशक हैं । श्वः क्रमिता । सदा क्रमिष्यति अग्रेसरो भविष्यति । क्राम्यतु-धर्म की तरफ चलो । अक्रामत्, अक्राम्यत् अन्धकार से प्रकाश की तरफ चल । क्राम्येत् ( गच्छेत् ) या गमनं कुर्यात् अक्रमीत पादविक्षेपम अकार्षीत् । क्रम इत्यत्र हलन्तलक्षण वृद्धिर्न 'ह्म्यन्तक्षण' इति निषेधात् । अक्रमिष्यत् तदा विजयोऽभविष्यत् । ( १६ ) पाधातु का पाने रस जल दुग्ध आदि तरल पदार्थ पीने, गले के नीचे उतरनेके अनुकूलक्रिया अर्थ है । ( ७ ) पादीनां = पा, घ्रा इत्यादि को पिब जिघ्र इत्यादि आदेश हो । इत्संज्ञक शकार वाला प्रत्यय परे हो तो । जैसे शप् इत्यादि पा को पिब, घ्रा-जिघ्र, ध्मा-धम, स्था-तिष्ठ, म्ना को मन, दाण — यच्छ, दृश, पश्य । ऋ-ऋच्छ, सृ-धौ; शद्-शीय, सद्-सीद् आदेश हो शित् परे । 'पा' के स्थान में आदेश पिब अदन्त=अकारान्त है । तेन = इसलिए न लूघूपधगुणः । पिबन्ति । पिबसि पिबथः पिबथ । पिबामि पिबावः पिबामः । जहाँ शप् होगा वहाँ पिब के साथ अतोगुणे से पररूप एकादेश अवश्य होगा ।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

७।१।३४। आदन्ताद्धातोर्णल औकारादेशः स्यात्। पपौ। ९ आतो लोप इटि च ६।४।६४। अजाद्योरार्धधातुकयोः क्ङिदिटोः परयोरातो लोपः। पपतुः। पपुः। पपिथ, पपाथ। पपथुः। पप। पपौ। पपिव। पपिम। पाता। पास्यति। पिबतु। अपिबत्। पिबेत्।

४९० एर्लिङि ६।४।११०। घुसंज्ञकानां मास्थादीनां च एत्वं स्यादार्धधातुके किति लिङि। पेयात्। (४३९) गातिस्थेति सिचो लुक्।

---

(८) आत = आदन्तात् आकारान्तधातु से परे णल् के स्थान में औ आदेश हो। पपौ = पीने की क्रिया आज अर्धरात्रिसे पहले समाप्त हो तथा अदृष्ट हो ऐसे परोक्षकाल अर्थ में पानार्थक पा धातोः लिट् तिप् णल् अनुबन्धे लोपे, द्वित्वे = पा पा अभ्यास ह्रस्वकार्ये 'परा' 'आत् और णलः' इति णल् स्थाने औ। पपा + औ ततः एकादेशवृद्धिः। (९) अत्र आर्धधातुके अचि क्ङिति अनुवर्तते। अच् इति विशेषणम् तत्र तदादिविधिः तस्य फलम् अजाद्योः = आजादि हों, आर्ध धातुकसंज्ञक हों, ऐसा कित् ङित् प्रत्यय और इट् आगम भी परे हो, तब धातु का अवयव आ का लोप हो। पानार्थकपाधातोः द्विवचने लिट् तस्य तस् – अतुस् लिट च अत्र आर्धधातुकसंज्ञा, इट् आगमे (आगमः मित्रवत् तिष्ठति) यदागमाः तद् ग्रहणेन गृह्यन्ते। इट् सहितः अर्धधातुकसंज्ञकों का ग्रहण हुआ है। पपा + अतुस् यहाँ पर लिट् तिप् सिप् मिप् से भिन्न है। अतः अपित् लिट् कित् हुआ। संयोगपरे न हो तो। अतुस् अजादिः। अजादिकित् आर्धधातुको अस्ति। अतः पाधातोः आकारस्य लोपो भवति। रुत्वविसर्गौ पपतुः एवं बहुवचने उस्। म० पु० के थल् को इट् आगम होने से आकारलोप। अजन्त आकारवान् अनिट् धातु होने से थलि परे यदा इट् तदा आकारलोपः पपिथ। यदा न इट् तदा नहि आकारलोपः पपाथ। वस् मस, परेऽपि इट् आगमे आकारलोपे (पपौनिमेषालस् पक्ष्मपङ्क्ति) श्वः जलं पाता। सदा अमृतम् पास्यति। भवान् गङ्गोदकं पिबतु। पान क्रियार्थक पाधातुः भूतकाल (समाप्तपानक्रिया) अर्थे अनद्यतने लङ् अट् तिप् शप् पिब् आदेशे, अतोगुणे, पररुपे, अपिबत्। अपिबताम् अपिबन्। पान क्रिया के लिए सम्भावना, आज्ञा, प्रार्थना, सत्कार, आदि अर्थ में लिङ् 'पा, पिब, शप्, यास् त् इय गुणे पिबेत् पिबेताम् पिबेयुः।

(४९०) घुसंज्ञकानां = घुसंज्ञक दा धा धातु, मा, स्था, आदीनाम् = गा, पा, हा सन् इन धातुओं को एत्वं = एत्व हो आर्धधातुक कित् लिङ् परे। अन्त्य अल् के स्थान में (अलोन्त्यस्य) पेयात् पान क्रियाविषयकआशीर्वादार्थे लिङ् यास् त् किदाशिष, इति कित्। आर्धधातुके इति लिङ् परे अलोन्त्यपरिभाषया पा आकारस्य एकारे। पानक्रिया किसी समयसमाप्त हो, इस अर्थ में लुङ् तिप् = त्


CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

अपात्। अपाताम्। १ आतः ३।४।११०। सिज्लुकि आदन्तादेव झेर्जुस्। २ उस्यपदान्तात् ६।१।९६। अपदान्तादकारादुसि पररूपमेकादेशः। अपुः। अपास्यत्। ग्लै हर्षक्षये। १७। ग्लायति। ३ आदेच उपदेशेऽशिति ६।१।४५। उपदेशे एजन्तस्य धातोरात्वं न तु शिति। जग्लौ। ग्लाता। ग्लास्यति। ग्लायतु। अग्लायत्। ग्लायेत्। ४ वाऽन्यस्य

---

सिच्=स् अट् अपास्त्। गातिस्थाधूपाभूभ्यः सूत्रेण सिच् सकारस्य लुक्। आपात् अपाताम् अपुः। (१) आतः सिच् के लुक् होने पर ही आकारान्त धातु से झि को जुस् हो। यद्यपि पूर्वसूत्र (सिच् अभ्यस्तविदिभ्यश्चसे झि को जुस् सिद्ध था। तथापि आरभ्यमाण० 'आतः' सूत्र नियम क्रिया कि आकारान्तभिन्न धातुओं से झि को जुस न हो। अपा उस इति दशायाम् (२) अपदान्तात् = जो पदान्त न हो ऐसे अकार से 'उस्' परे पररूप एकादेश हो। इति पररुपे एकादेशे। अपुः। अपाः, अपातम् अपात। अपाम्, अपाव, अपाम।

(१६) ग्लै धातु का हर्षक्षय, धातुक्षय, प्रसन्नता का नाश, ग्लानि होने के अनुकूल क्रिया अर्थ है। (गरै ग्लानि कुटिल कैकेयी) यहाँ फल हर्ष का नाश या ग्लानि और उसको पैदा करने वाली क्रिया, दोनोंके कर्तामें होने से अकर्मक ग्लै धातु से प्रसन्नता नष्ट होनेकी क्रिया वर्तमान हो तब लट् तिप् शप् आय् आदेशे ग्लायति। दुःखे निमज्जति ग्लानि में डूबता है।

(३) उपदेशे = प्रथम उच्चारण दशा में एजन्तस्य=ए ओ ऐ औ अन्त में हो ऐसे धातु को आत्व हो शित् प्रत्यय परे न हो। किन्तु शित् का विषय हो। अन्त्य अल् को ही आत्व हो। जग्लौ। हर्ष (प्रसन्नतानाश के) अनुकूल क्रिया अर्थ में प्रसिद्ध ग्लै धातोः परोक्ष भूतकाले (अनद्यतन समाप्त क्रिया) अर्थे लिट् तिप् णल्, अत्र शित् परे नास्ति। प्रथम उच्चारणस्य अवस्थायाम् एजन्तग्लै, तस्य अन्त्य अल् ए तस्य स्थाने आत्वे। ग्ला अ द्वित्वे ग्ला-ग्ला ग ग्ला। कुहोश्चुः जग्लौ। 'आत् औ णलः' इति णलस्थाने 'औ' आदेशे, एकादेशवृद्धिः। यत्र शप् भवति तत्र शित् मिलति। अत एव तत्र आत्वं न भवति। ग्लाता (स्वः परश्वः वा ग्लानिर्भविता)। लुट् तिप् डा तास् आत्वम्। ग्लास्यति कष्टं दुःखं सहिष्यति। ग्लानिजनकक्रिया किसी समय होगी। ग्लायतु= तस्य हर्षक्षयो भवतु। लोट् ति शप् अत्र शप् भवति शित् परे अस्ति। आत्वं न भवति। अग्लायत् = पूर्वदिने दुःखम् अकरोत्। अद्यतनभिन्नसमाप्तग्लानि क्रिया भूतकाले अर्थे लङ्। ग्लायेत्=धातुक्षयार्थक ग्लैसे क्रिया की सम्भावना, विधि, प्रवर्तना निश्चय प्रार्थना की सम्भावना में लिङ् ति य स् इय् शप् आय् आदेशे गुणे यलोपे।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

संयोगादेः ६।४।६८। घुमास्थादेरन्यस्य संयोगादेर्धातोरात एत्वं वार्धधातुके किति लिङि। ग्लेयात्, ग्लायात्।

४९५ यमरमनमातां सक् च ७।२।७६। एषां सक् स्यादेभ्यः सिच इट् स्यात् परस्मैपदेषु। अग्लासीत्। अग्लास्यत्। ह्वृ कौटिल्ये। १८। ह्वरति। ६ ऋतश्च संयोगादेर्गुणः ७।४।१०। ऋदन्तस्य संयोगादेरङ्गस्य गुणो लिटि। उपधाया वृद्धिः। जह्वार। जह्वरतुः। जह्वरुः। जह्वर्थ,

---

(४) अन्यस्य = घूमा, स्था इत्यादि धातुसे भिन्न संयोगादेः = संयोगके आदिवाला धातुके आतः = आकारको एकार विकल्पसे हो, आर्धधातुकसंज्ञककित् लिङ् परे हो तो। यथा—ग्लेयात् = पश्चात्तापं कुर्यात्। यहाँ ग्लै धातु घू मा स्था आदिसे भिन्न है तथा संयोगादि हैं आशीर्वादार्थकलिङ् आर्धधातुक कित् है विकल्पसे एत्वे ग्लेयात्। यदा न एत्वं तदा ग्लायात् अत्र न शप्, न शित् परे अस्ति। आत्वं न भवति।

(४९५) यम (इन्द्रियोंको विषयोंसे रोकना) रम् = रमणकरना, क्रीडा नम् = नमस्कार, नम्र होना। आताम् = आकारान्त धातुको सक् (स) आगम हो। एभ्य = इनधातुओंसे परे सिच्को इट् हो परस्मैपदके विषयमें सक्धातुको हो। इट् सिच् अग्लासीत् हर्षकक्षयम आकर्णीत्। प्रसन्नता नष्ट होनेके अनुकूलक्रियावाचक ग्लैधातोः लुङ् तिप् = त् 'आदेच् उपदेशे' इति आत्वम्, अट्, च्लि, सिच्, 'अस्ति-सिचो' ईट् यमरमनमाताम् इति सक् = स, इट् = इ अग्लास् इस्ईत् इति दशायाम् इट=ईटिपरे सलोप सवर्णदीर्घे अग्लासिष्टाम् अग्लासिषुः अग्लासीः। अग्लासिष्टम् अग्लासिष्ट। अग्लासिषम् अग्लासिष्व अग्लासिष्म। सक्का स शेष है। अपृक्त हल् परे रहते ही ईट् भवति। तब इटः ईटिसे सलोपे। जहाँ अपृक्त हल् नहीं है, वहाँ ईट् सिच् लोप नहीं। यदि अग्लास्यत् = पश्चात्तापम् अकरिष्यत् तदा अपराधक्षयो भविष्यत्। (१८) धातुका कौटिल्य = कुटिलताके अनकूलक्रिया अर्थ है। वक्रअ-गति अर्थवाचक ह्वृधातोः कुटिलक्रियावर्तमाने सति लट् तिप् शप् सार्वधातुकपरे गुणः = अर्। ह्वरति ह्वरतः ह्वरन्ति। ह्वरसि ह्वरथः ह्वरथ। ह्वरामि ह्वरावः ह्वरामः। सभी कर्तामें कुटिलचालकी क्रिया वर्तमाने सति रूपाणि।

(६) ऋदन्तस्य = ह्रस्वऋकार हो अन्तमें संयोगादेः = संयोगसंज्ञक (अच् रहित हल्) हो आदिमें उस धातुके अङ्गको गुण हो लिट् परे। अलोन्त्यस्यसे अन्त्य अल् ऋको गुण समझें। उपधाके स्थानमें वृद्धि हो। वक्रगतिके अनुकूल क्रिया वाचक ह्वृधातुसे परोक्षभूतानद्यतनकाल = अप्रत्यक्षसमास वक्र (कुटिल) क्रिया अर्थमें लिट्। ऋदन्तसंयोगादि धातु ह्वृ अन्त्य अल् ऋ, तस्य स्थानें अर् गुणं। प्र० पु० एक वचने तिप्, णल् = अ। द्वित्वादिकार्ये, अत्र णित् परे अचोऽञ्णितीति स्थाने

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

जह्वरथुः । जह्वर । जह्वार, जह्वर । जह्वरिव । जह्वरिम । ह्वर्ता । ७ ऋद्धनोः स्ये ७ । २ । ७० । ऋतो हन्तेश्च स्यस्येट् स्यात् । ह्वरिष्यति । ह्वरतु । अह्वरत् । ह्वरेत् । ८ गुणोऽर्ति-संयोगाद्योः ७ । ४ । २९ । अर्त्तेः संयोगादेॠदन्तस्य च गुणः स्यात् यकि यादावार्धधातुके लिङि च ।

---

वृद्धिः, प्राप्नोति । तं बाधित्वा अर् गुणो भवति । उपधा अकारस्य वृद्धिः जह्वार । यद्यपि वृद्धि करनेसे भी रुपसिद्धि सुलभ थी, तथापि पर्यन्यवल्लक्षण प्रवृत्तिः । पर्यन्य = बादलवृष्टि जलमें थलमें भी है । जह्वतुः जह्व + अतुस । यहाँ तिप् भिन्नलिट्के कित् होनेसे आर्धधातुक गुणका निषेध होता है । अतः ऋतश्च संयोगादेर्गुणः । जह्वरुः । अनेककर्तांके वक्रगतिकी पूर्वकालिकअप्रत्यक्षसमाप्त क्रिया । जह्वर्थ—ह्व सिप् थल् । पित्, कित् न भवति । आर्धधातुकसंज्ञा, गुण सत्वेऽपि ऋतश्च संयोगादेर्गुणः, ऋदन्तधातुके नित्य अनिट् होनेसे थल् को इट् न हो । अजन्तधातु होनेसे थलिपरे नित्य अनिट् पाणिनिमते । भारद्वाजमते ऋदन्तस्य इट् न । वस् मस्के स्थानमें व म परे कृ सृ भृ आदि सूत्रनियमसे इट् होता है । यहाँ सभी कर्तामें वक्रचाल की अप्रत्यक्ष अनद्यतनक्रिया होनी चाहिए । ह्वर्ता ( कल या परसों धोखा देंगे ) लुट्तिप् डा तास् आदि । यह अजन्तधातु नित्य अनिट् होनेसे ( क्योंकि अनुदात्त है ) वलादि इट् नहीं होता । आर्धधातुकगुणे ।

( ७ ) ऋत = ह्रस्व ऋकारान्त तथा हन्धातुसे परे स्य को इट् हो । ह्रस्व ऋकारान्त तथा हन् दोनों अनिट् हैं । इन दोनोंमें स्यको इट् का विशेषविधान है । ह्वरिष्यति = मायां करिष्यति, कुटिलं चलिष्यति । अत्र स्य इत्यस्य इट् आगमे । अदादिगणे हनिष्यति इति । ह्वरतु—कुटिलं गच्छतु, वक्रं चलतु । अह्वरत्—आजसे भिन्नवक्रचाल चलनेकी समाप्तक्रियाकाकर्ता । ह्वरेत् = वक्रं चलेत्, कुटिलं गच्छेत् ।

( ८ ) अर्ति = ऋ ( जाना ) संयोगादि = संयोगसंज्ञक आदिमें हो । ऋद-न्तस्य = ह्रस्व ऋकारान्तको गुण हो यक्परे । यकारादि आर्धधातुकलिङ्परे हो । इससूत्रका प्रयोजन आशीर्वाद अर्थमें लिङ्के ङित् होनेसे या यक् के कित् होनेसे गुणनिषेध है । अतः इस सूत्रसे गुण करते हैं । जो अन्त्यअल् ऋके स्थानमें भवति । ह्वर्यात् = कपट चालके विषयमें आशीर्वाद अर्थका वाचक लिङ्तिप् उसीको यासुट् दोनोंको एक साथ लिङाशिषिसे आर्धधातुकसंज्ञा । यकारादि आर्धधातुक-यास्परे ऋदन्तह्वृके अन्त्यअल् ऋको गुण आदि । ह्वर्यात् = ( केवल ऋका उदाहरण अर्यात् ) है । अह्वार्षीत् कुटिलमायाके अनुकूलक्रियावाचक ह्वृधातोः भूतकाले ( समाप्तक्रिया ) अर्थे लुङ् अट् तिप् इलोप । सिच्, अपृक्त तकारस्य ईट् आगमे, धातुऋकारस्य सिचि वृद्धिः इति आर्वृद्धिः । इणःपरे सिच् प्रत्ययस्य अवयवस का-

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

ह्वर्यात्। अह्वार्षीत्। अह्वरिष्यत्। श्रु श्रवणे ।१९। ९ श्रुवः शृ च ३।१।७४। श्रुवः शृ इत्यादेशः स्यात् श्नुप्रत्ययश्च। शृणोति। ५०० सार्वधातुकमपित् १।२।४। अपित्सार्वधातुकं ङिद्वत्। शृणुतः।

१ हुश्नुवोः सार्वधातुके ६।४।८७। हुश्नुवोरनेकाचोऽसंयोगपूर्वस्यो-वर्णस्य यण् स्यादचि सार्वधातुके। शृण्वन्ति। शृणोषि। शृणुथ। शृणोमि। २ लोपश्चास्यान्यतरस्यां म्वोः ६।४।१०७। असंयोगपूर्वस्य प्रत्ययो-

---

रस्य 'आदेशप्रत्यययोः' इतिषत्वे। यदि अह्वरिष्यत्=कपटम् अकरिष्यत् तर्हि यातना अभविष्यत्। अत्र 'ऋद्धनोः' स्येइति इट्।

(१९) श्रुधातुका सुनने श्रवणेन्द्रियगोचर होनेके अनकूलक्रिया अर्थ है। (९) श्रुवः = श्रुधातुके स्थानमें शृ ऐसा आदेश हो। और श्नुप्रत्यय भी हो। शप्को बाधकर। श इत् शित् होनेसे सार्वधातुक है। शप्के विषयमें ही श्नु हो। शृणोति सुनना क्रिया चलती रहे ( जबतक समाप्त न हो ) तबतक श्रुधातोः लट् तिप् शपं बाधित्वा 'श्रुवः शृच' इति सूत्रेण श्नुप्रत्यये श्रुस्थाने शृ आदेशः, शृनुति इति स्थिते। तिप्परे शृनुको अङ्गसंज्ञा, इगन्त अङ्गके अन्त्य अल् उको गुण, नको ऋवर्णान्नस्य णत्वं वाच्यम। ऋवर्णसे परे होनेसे नको ण हुआ। शृणोति। यहाँ अपित् सार्वधातुक श्नु है। उसे ङिद्वद्भावकरके शृको न गुणः।

(५००) अपित् = तिप् सिप् मिप् ये पित् हैं, इन्हें छोड़कर अपित् सार्वधातुको ङिद्वत् = ङित्का कार्य हो। 'शृ नु तस्' को सार्वधातुक मानकर नुको गुण प्राप्त है। किन्तु अपित = पिद्भिन्नसार्वधातुक तस्को ङिद्वद्भाव होता है। जिसका फल क्ङिति च्से गुण निषेध है। शृणुतः=दो कर्ता में वर्तमान कालिक सुननेके अनुकूल क्रिया। बहुवचने शृनुझि 'झोऽन्तः' इति झस्य अन्त आदेशे। (१) हुश्नुवो=हु धातु तथा श्नुप्रत्यान्त अनेकाच्वाला अङ्ग असंयोगपूर्वस्य= संयोगसंज्ञकवर्णपूर्वमें न हों, ऐसे उकारको यण् हो अजादिसार्वधातुक परे। इति उवङ् आदेशं बाधित्वा यण् भवति शृण्वन्ति। श्रवणके अनुकूल वर्तमान क्रिया। श्रवणं कुर्वन्ति। आप्नुवन्तिमें नु के पूर्वमें संयोग होनेसे यण् न होकर उवङ् होता है। अपित् सार्वधातुक होनेसे अन्ति को ङिद्वद्भाव तथा गुणनिषेध। म० पु० में श्रवणक्रियावर्तमान हो तब सिप् थस् थ श्नु, शृ आदेश। सिप्के पित् होनेसे गुण निषेध नहीं होगा शृणोसि। थस् थके ङित होनेसे गुणनिषेध है। यहाँ मिप् मकार परे लोपश्चास्यान्तरस्याम् उकारलोपः प्राप्नोति। तं बाधित्वा परत्वाद् गुणो भवति। वस् मस् प्रत्ययपरे श्नु तथा शृ आदेश णत्व, ऋणुव शृणुम परन्तु। (२) लोपश्च अस्य=संयोगसंज्ञक अक्षरपूर्व में न हो ऐसे प्रत्ययके उकारका विकल्प से लोप हो, म व परे रहते। इति सूत्रेण 'वस् मस्' परे उकारलोपे। पक्षमें शृण्व

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

स्यात् स्वार्थे । कण्डूञ् गात्रविघर्षणे । १ । कण्डूयति, कण्डूयते । इत्यादि । इति कण्डवादयः ।

## अथात्मनेपदप्रक्रिया

७३१ कर्तरि कर्मव्यतिहारे १ । ३ । १४ । क्रियाविनिमये द्योत्ये कर्तर्यात्मनेपदम् । व्यतिलुनीते=अन्यस्य योग्यं लवनं करोतीत्यर्थः । २ न

---

सुखानुकूलघर्षणं करोति । परस्य शरीरं । कण्डूयते स्वशरीर खुजलाता है । कण्डूयसि अहं कण्डूयामि । यूयं कण्डूयथ । कण्डूयते कण्डूयसे अहं कण्डूये । कण्डूयाञ्चकार । कण्डूयाञ्चक्रे । चक्राते चक्रिरे । कण्डूयिता, कण्डूयिष्यते । अकण्डूयत कण्डूयतें, कण्डूय्यात्, कण्डूयिषीष्ट, अकण्डूयीत्, अकण्डूयिष्टाम् अकण्डूयिषुः । अकण्डूयीः । अकण्डूयिष्टम् अकण्डयिष्ट अकण्डूयिषाताम् अकण्डूयिषत । इति कण्डवादिः ।

अथात्मनेपदप्रक्रिया—आत्मनेपदीप्रत्यय होने के लिए विशेष अर्थ प्रकाशनकी विधि प्रारम्भ करते हैं । किन-किन अर्थों में आत्मनेपदका विशेष विधान है । नियम सामान्य रूप से उक्त है । उभयपदी धातुओंमें परगामी क्रियाफलमें परस्मैपद होता ही है । परन्तु आत्मनेपद भी होता है । कहीं-कहीं परस्मैपदी धातुका अर्थ उपसर्गबलसे बदल जानेपर आत्मनेपद हो, इसी विशेषता की प्रक्रिया प्रारम्भ करते हैं । (१) कर्मव्यतिहारे—क्रियाका विनिमय, परिवर्तन, अदला-बदली अर्थको प्रकाशित करनेके लिए किसी धातुसे कर्तामें आत्मनेपद हो । परस्पर व्यतिहारो द्विविधः । करणरूप और अन्यके योग्य कर्म अन्य करे । ब्राह्मण कर्म क्षत्रिय करे । व्यतिलुनीते—वि अति उपसर्गकलूधातुका लवनक्रियाका परिवर्तन विनिमयानुकूलपरस्परलवनमर्थः । उसी अर्थको प्रकाशित करने के लिए आत्मनेपद 'त' श्ना । ईत्वादिकार्ये व्यतिलुनीते अन्य ( शूद्र ) के योग्य सस्यादिलवनम्—खेतीकी कटाई 'ब्राह्मणः करोति' । क्रियाविनिमय अर्थका बोधक आत्मनेपद । व्यतीलूनीयेते । व्यतिलुलुवे ( एक दूसरेका कार्य एक दूसरेने अनद्यतन परोक्ष कालमें किया ) लविता लविष्यति लूनीताम् । व्यत्यलूनीत । लुनीयात् । लविष्ट अलाविष्ट । (२) क्रियाओंके व्यतिहार अदला-बदलीके प्रसङ्गमें गति अर्थ, हिंसा अर्थवाली क्रियाके वाचक धातुसे ( क्रियाके विनिमय अर्थ कहनेके लिए )

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

गतिहिंसार्थेभ्यः १।३।१५। व्यतिगच्छन्ति। व्यतिघ्नन्ति। ३ नेर्विशः १।३।१७। निविशते। ४ परिव्यवेभ्यः क्रियः १।३।१८। परिक्रीणीते। विक्रीणीते। अवक्रीणीते।

७३५ वि-पराभ्यां जेः १।३।१९। विजयते। पराजयते। ६ समव-प्र-विभ्यः स्थः १।३।२२। सन्तिष्ठते। अवतिष्ठते। प्रतिष्ठते।

---

आत्मनेपद न हो। किन्तु परस्मैपद हो उस अदला-बदली को कहे। दो दृष्टान्त-विअति उपसर्गक गत्यर्थ गम् धातुका गमनक्रियाकी हेराफेरी अर्थ है। अतः व्यति-पूर्वक गम्धातोः क्रिया परिवर्तन-वर्तमाने लट् अन्यस्य योग्यं गमनम् अन्यः करोतीत्यर्थे आत्मनेपदं प्राप्तम्। गतिहिंसार्थेभ्यः धातुभ्यः, न आत्मनेपदं, किन्तु परस्मैपदम् तिबादिकार्ये। व्यतिगच्छन्ति। अन्यस्य योग्यं गमनम् अन्ये कुर्वन्ति। व्यतिघ्नन्ति वि अतिपूर्वकहननक्रियायाः विनिमयो अर्थः। तस्मात् लटि। हनन्क्रिया विषयक अन्य हिंसाके योग्य, अन्य करता है। न गति हिंसार्थेभ्यः आत्मने निषेधे। अन्यस्य योग्यं हननम् अन्ये कुर्वन्ति। व्यतिजगाम व्यतिगन्ता।

(३) नि उपसर्गकविश धातुसे चुभने अर्थमें आत्मनेपद हो। निविशते (परस्मैपदी) विश्धातुका प्रवेश करना अर्थ है। किन्तु 'नि' उपसर्गसे चुभना अर्थ है। इसी बोधके लिए आत्मनेपदका विधान। 'नेर्विशः' सूत्रसे भवति (निविशते यदि शूक शिपापदे) पैरमें टूंण चुभ जाय। निविविशे। यहाँ निशब्द अर्थवद्-ग्रहणपरिभाषासे अर्थवान् लेना चाहिए (मधूनि विशन्ति भ्रमराः) यहाँ निके निरर्थक होनेसे आत्मनेपद नहीं होता। (४) परि वि अव उपसर्गसे परे क्री धातु (क्र्यादिगण) आत्मनेपद हो। जो उपसर्गबलात् विशेष अर्थ को प्रकाशित करे। वे विशेष अर्थ परस्मैपद द्वारा प्रकाशित करनेसे अशुद्ध होंगे। परगामी क्रिया कालमें भी आत्मनेपदका विधान है। परिक्रीणीते परिपूर्वक क्री (वेतनमूल्यपर सेवा स्वीकार करना) तस्मात् वर्तमान क्रियाकाले लट् उभयपदे प्राप्ते, परिव्यवेभ्यः क्रियः इति आत्मनेपदमित्यादि कार्यं, स्वामी वेतनपर सेवक रखता है। क्रीधातुका द्रव्य विनिमय, खरीदना, मात्र अर्थ है। तथाऽपि 'वि' उपसर्ग लगनेसे बेचना अर्थ हुआ। उसी अर्थ बोधके लिए आत्मनेपद, अवपूर्वक क्रीधातुका सस्तेमें खरीदना अर्थः। उसी अर्थका प्रकाशक आत्मनेपद अवक्रीणीते विचिक्रिये। विक्रेष्यते विक्रेता विक्रणीताम् विक्रीणातां विक्रणताम्। व्यक्रीणीत्। विक्रणीत् व्यक्रेष्ट।

(६३५) वि और परा उपसर्गसे जिधातुसे आत्मनेपद हो। जय होने अर्थमें जिधातु परस्मैपदी है। विजते विउपसर्गसे विशेष विजय अर्थ होनेपर 'विपराभ्याजेः' सूत्रेण आत्मनेपदे। पाराजते जिसका पराजय (निकृष्ट हार) अर्थ है उसी अर्थ का विशेष प्रकाशक आत्मनेपद हुआ। 'वि' के साहचर्यसे पराशब्द भी उपसर्ग

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

वितिष्ठते। ७ अपह्नवे ज्ञः १।३।४४। शतमप जानीते=अपलपतीत्यर्थः। ८ अकर्मकाच्च १।३।४५। सर्पिषो जानीते=सर्पिषोपायेन प्रवर्तत इत्यर्थः। ९ उदश्चरः सकर्मकात् १।३।५३। धर्ममुच्चरते=उल्लङ्घ्य

---

ही ग्राह्य है। पराजयति सेना। यहाँ पराशब्दके उपसर्ग न होनेसे आत्मनेपद नहीं हुआ। शत्रून् पराजयते, दुश्मनोंको हराता है। अध्ययनात् पराजयते ग्लायति। पुत्रात् शिष्यात् पराजयते। पराजिज्ये। पराजेता। पराजेष्ट। पराजेष्यत। (६) सम्, अव, प्र, वि, उपसर्गसे परे गतिनिवृत्त्यर्थक स्थाधातुसे आत्मनेपद हो। स्थाधातु परस्मैपद धर्मको छोड़कर आत्मनेपदी धर्मधारण करे। सन्तिष्ठते— सम् पूर्वक स्थाधातुका अच्छी स्थितिमें ठहरना अर्थः। वहाँ परस्मैपदको बाधकर सम्पूर्वक स्थाधातोः आत्मनेपदे 'त' आदिकार्ये। सन्तस्थे। संस्थाता, संस्थास्यते, संतिष्ठतां, समतिष्ठत, संतिष्ठेत, संस्थासीष्ट, समस्थित। स्थाघ्वोरिच्च, ह्रस्वादङ्गात् इति सिचोलुक्। अवतिष्ठते ह्रास हो रहा है। इस अर्थके रहते अवपूर्वक स्थाधातोः आत्मनेपदे शप्, तिष्ठ आदेशे। प्रतिष्ठते। प्र पूर्वक स्था धातुका प्रतिष्ठाकी स्थितिमें होना अर्थः। प्रपूर्वक स्थाधातोः आत्मनेपदे प्रस्थान करना भी अर्थ है। अक्रूरः प्रतस्थे। पुरुषः परश्वः प्रस्थाता। प्रस्थास्यते। प्रतिष्ठताम् प्रातिष्ठत्। प्रतिष्ठेत् प्रस्थासीत्। प्रास्थित, प्रास्थिषाताम्। प्रास्थिषत। प्रास्थिथाः।

(७) अपह्नु=छिपाना, तस्मै अपह्नवे=अपलापे, गोपने, घोटाला या छिपाने अर्थ में अर्थ में अप् पूर्वक ज्ञा धातुसे आत्मने पद हो ज्ञा धातुके उभयपदी; परगामी क्रिया फल में भी विशेष अर्थ बोधक आत्मने पद हो। शतं अपजानीते। सौ (रुपये) का घोटाला या छिपाना अर्थः अप् पूर्वक ज्ञा धातोः गोपने, अपलापे अर्थे आत्मनेपदं भवति। अपजानीते अपजज्ञे, अपज्ञाता अपज्ञास्यत। अपजानीत अपाजानीत् अपज्ञास्त अपाज्ञासाताम्।

(८) अकर्मक ज्ञा धातुसे परगामी क्रियाफल अर्थ में आत्मनेपद हो। उस-अर्थ में परस्मैपद अनुचित हैं। सर्पिषो जानीते। घी के लोभसे भोजनमें प्रवृत्त होता है। घी रूप उपाय प्रवृत्तिमें कारण है। अत्रः ज्ञा धातुः प्रवृत्तिरूपे अर्थे अकर्मकः। जिसका प्रकाशक आत्मनेपद सूत्रसे हुआ। 'ज्ञोऽविदर्थस्य करणे ज्ञा धातुका अविद= अज्ञान अर्थ हो, तब करण अर्थमें षष्ठी जो अर्थ तृतीयाका ही रहेगा। (९) उदश्चरः=उत्पूर्वक चर, धातु सकर्मकसे आत्मनेपद हो। धर्ममुच्चरते। उत्पूर्वक चर धातुका उलङ्घन करके चलना अर्थः। धर्म की उपेक्षा करता है। उत्पूर्वक चर्धातोः सकर्मकात् आत्मनेपदं भवति उच्चेरे। उच्चेराते, उच्चेरिरे।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

गच्छतीत्यर्थः ।

७४० समस्तृतीयायुक्तात् १।३।५४। रथेन सञ्चरते। १ दाणश्च सा चेच्चतुर्थ्यर्थे १।३।५५। संपूर्वाद्दाणस्तृतीयान्तेन युक्तादुक्तं स्यात् तृतीयाचेच्चतुर्थ्यर्थे। दास्या संयच्छते कामी। २ पूर्ववत् सनः १।३।६२। सनः पूर्वो यो धातुस्तेन तुल्यं सन्नन्तादप्यात्मनेपदं स्यात्। एदिधिषते। ३ हलन्ताच्च १।२।१०। इक्समीपाद्धलः परो झलादिः सन् कित्। निविविक्षते। ४ गन्धनावक्षेपण-सेवन-साहसिक्य-प्रतियत्न-प्रकथनोपयोगेषु

---

उच्चरिता, उच्चरिष्यते उदचरत् उदचरिष्ट।

(७४०) तृतीयान्त के युक्तात् = योग (सम्बन्ध) होनेपर सम् पूर्वक चर धातुसे आत्मने पद हो रथेन सञ्चरते 'रथेन' यह तृतीयान्तपदके सम्बन्धमें स पूर्वक चर धातु (जिसका मस्तीमें घूमना अर्थ है) से आत्मने पद हुआ। रथेन सञ्चेरे। रथके सहयोगसे न जाने कितना विचरण किया। (१) सम् उपसर्गक 'दाण्' धातु तृतीयान्त पदसे युक्तात्=सम्बन्धित (जुड़ा) हो तो उक्तम्=आत्मनेपद हो। परन्तु वह तृतीया चतुर्थीके अर्थमें हुई हो। दास्याः संयच्छते कामुकः। कामी पुरुष दासीको देता है। यहाँ दास्याः शब्दमें तृतीयान्त विभक्ति चतुर्थीके अर्थमें दाण धातुके योगमें हुआ है। क्योंकि कामी कामना पूर्तिके लिए दासीको दे, यह अशिष्ट व्यवहार है। 'अशिष्टव्यवहारे दाण्प्रयोगे' चतुर्थी अर्थे तृतीया। यहाँ दा धातुके योगमें चतुर्थीके अर्थमें तृतीया हुई। उसीका प्रकाशक आत्मनेपद है। अतः संपूर्वक दा धातोः आत्मनेपदम्। पाघ्राध्मा-इति सूत्रेण दाण् स्थाने यच्छ आदेशे। सन्ददे सन्दाता। (२) सन् प्रत्यय होनेके पहले जिस धातुका जो पद हो उसीके तुल्य सदृश सन्नन्त धातु से भी वही पद हो। अर्थात् सन् होनेपर भी आत्मनेपदी धातुसे आत्मनेपद ही होता है। यथा—एदिधिषते एधितुं वर्धितुमिच्छति, वृद्धयर्थक एध् धातोः इच्छार्थे सन् इट् एधिष अजादि धातोः द्वितीयस्य एकाचः 'धि' इत्यस्य द्वित्वे धिधि अभ्यासादि कार्ये एदिधिष=वृद्धिकर्मक इच्छानुकूल व्यापारः सनाद्यन्त-धात्वर्थः। लडादि कार्ये।

(३) इक्=इ उ ऋ ऌ के समीप हल् से परे झल् आदिमें हो, ऐसा सन् कित् हो। निविविक्षते। निवेष्टुं, कुशलीभवितुमिच्छति। निविष्ट, प्रविष्ट, कुशल होना चाहता है। निपूर्वक विश् धातोः इच्छार्थे सन् प्रत्यये। इट् न भवति। अतः सन् प्रत्ययः झलादिः अस्ति। किद्भवति। इक् समीपे वर्तमानो हल् सकारः। ततः हलन्ताच्च सूत्रं सनः सकारं कितं करोति। तस्य फलं गुणनिषेधः। सकारस्य षत्वं, षढोः कः सि इति कत्वं, सकारस्य षत्वे लडादिकार्ये। अत्र पूर्ववत्सन इति आत्मनेपदम्। सनः पूर्वं नेर्विशः इति आत्मनेपदम्। (४) गन्धनं (सूचनं) पर

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

कृञः १।३।३२। गन्धनं=सूचनम्। उत्कुरुते=सूचयतीत्यर्थः। अवक्षेपणं=भर्त्सनम्। श्येनो वर्तिकामुत्कुरुते = भर्त्सयतीत्यर्थः हरिमुपकुरुते = सेवत इत्यर्थः। परदारान् प्रकुरुते - तेषु सहसा प्रवर्तते। एधोदकस्योपस्कुरुते= गुणमाधत्ते। कथाः प्रकुरुते=कथयतीत्यर्थः। शतं प्रकुरुते=धर्मार्थं विनियुङ्क्ते। एषु किम्—कटं करोति। ( ६७२ ) भुजोऽनवने। ओदनं भुङ्क्ते। अनवने किम् — महीं भुनक्ति। इत्यात्मनेपदप्रक्रिया।

---

दोषाविष्करणम्। दूसरेका दोष खोलना। अवक्षेपणं भर्त्सनं, तर्जनं, फटकार। सेवन=सेवा करना, साहसिक्य = बलात्कारेण वशीकरणम्। बलपूर्वक वशमें करना। प्रतियत्न=गुणोंका ग्रहण, प्रकथन, प्रवचन, उपयोग, धर्मादि—अर्थे द्रव्य विनियोगः इत्यादि अर्थमें कृ धातुसे आत्मनेपद हो। डुकृञ् करणे धातुके परगामी क्रियाफल होनेपर भी आत्मनेपद ही हो, यह भाव है। उत्कुरुते ( सूचयति ) पर दोषको प्रकाशित करता है, इस अर्थमें उत्पूर्वक कृधातोः आत्मनेपदम्। आदि कार्य। श्येनो वर्तिकाम् उदाकुरुते, बाज बटेरको भर्त्संन ( झटका देता है ) इस अर्थका बोधक उद् आ पूर्वक कृ धातोः भर्त्सन् अर्थे सम्भवे गन्धनादि सूत्रेण आत्मने पदम्। हरिम् उपकुरुते। हरिका उपकार ( सेवा ) करता है। उपपूर्वक कृ धातोः सेवार्थे आत्मनेपदम्। परदारान् प्रकुरुते। पर स्त्रीको सहसा = बलात् वशमें करता है। प्रपूर्वक कृ धातोः सहसाप्रवृत्ति—अर्थे गन्धनादि-सूत्रेण आत्मनेपदम्। एधः इन्धनं, दकं - जलम्। लकड़ी जलके गुणको ग्रहण करती है। उपपूर्वक कृ धातोः गुणस्य आधानं ग्रहणमर्थः। तस्मात् गुणाधाने अर्थे आत्मनेपदम् अत्र एधशब्दः अदन्तो निपातितः एधस्य काष्ठस्य शोषणमादि गुणाधानम्। दकस्य जलस्य, गन्धद्रव्य चन्दनकाष्ठ —आदि सम्पर्कजनितगन्ध-ग्रहणमित्यर्थस्य प्रकाशकम्। कथा प्रकुरुते। कथा सम्बन्धी ( प्रवचन ) अर्थ ही आत्मनेपदका भाव है। शतं प्रकुरुते धर्मार्थे द्रव्यसंग्रहं करोति। धर्ममें लगानेके लिए सैकड़ोंका संग्रह करता है। प्रपूर्वक कृ धातोः विनियोग इत्यर्थे आत्मनेपदम्। एषुकिम्-गन्धन आदि अर्थ रहते 'कृ' से आत्मनेपद क्यों? कटं करोति। चटाई बनाता है। इत्यर्थे आत्मनेपदं मा भवतु। भुजोअनवने भुज धातुसे पालनसे भिन्न भोजन आदि अर्थमें आत्मनेपद हो। ओदनं भुङ्क्ते। यहाँ भुज् धातुसे आत्मनेपद भोजन अर्थको कहता है। पालन आदि अर्थ व्यावृत्त होते हैं। अनवने=अवनं रक्षणम् न अवनं तस्मिन् अनवने पालन भिन्नेऽर्थे आत्मनेपदं क्यों कहा? इसलिए कि जहाँ पालन अर्थ हो, वहाँ आ० न हो जाय। जैसे महीं भुनक्ति। पृथ्वीका पालन करता है।

इति प्राभाकर्याम् आत्मनेपदप्रक्रिया।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

# अथ परस्मैपदप्रक्रिया

७४१ अनुपराभ्यां कृञः १।३।७९। कर्तृगे च फले गन्धनादौ च परस्मैपदं स्यात् अनुकरोति। पराकरोति। ६ अभि-प्रत्यतिभ्यः क्षिपः १।३।८०। क्षिप प्रेरणे। स्वरितेत्। अभिक्षिपति। ७ प्राद्वहः १।३।८१। प्रवहति। ८ परेर्मृषः १।३।८२। परिमृष्यति। ९ व्याङ्परिभ्यो रमः १।३।८३। रमु क्रीडायाम्। विरमति। ७५० उपाच्च १।३।८४।

---

अथपरस्मैपदप्रक्रियाः—सामान्यनियमपरस्मै पद के सम्बन्धमें उक्त हैं। विशेषनियमके लिए प्रकरणस्य प्रारम्भः। विशेष करके अभयपदी धातुओंसे कर्तृगामी क्रिया फलमें आत्मनेपद को वाधकर परस्मैपद का होना किन-किन स्थलोंमें निश्चित है, उनका संकेत सूत्रोंसे करते हैं।

( ७४५ ) अनुपरा पूर्वक कृञ् धातुसे कर्तृगामी क्रिया फलमें भी आत्मनेपद को बाधकर परस्मैपद और गन्धन, अवक्षेपण आदि अर्थमें भी परस्मैपद हो। गन्धनादि अर्थ हो या अनुपरा पूर्वक कृञ् हो कर्तृगामी क्रिया फल होनेपर भी परस्मैपद का नियम है। अनुकरोति अनुपूर्वक कृ धातुका अनुकरण ( नकल ) करना अर्थः। उससे वर्तमान कालमें लट् अनुकरणका ( फल ) कर्तृगामी होनेसे अनुपराभ्यां कृञः, सूत्रेण परस्मैपदम्। चित्रकारः चित्रं अनुकरोति। अत्र आत्मने पदम् अशुद्धम्। पराकरोति परापूर्वक कृ धातोः दूरीकरणमर्थः। वर्तमाने लट् कर्तृगेफलेपि परस्मैपदम्।

( ६ ) अभिप्रति अति उपसर्गक प्रक्षेपणार्थकं क्षिप धातुसे परस्मैपद हो, उपसर्गसे, धात्वर्थ विशेष हों, इसका सूचक परस्मैपद। अभिक्षिपति ( सन्मुख फेंकता है ) इत्यर्थे अभिपूर्वक-क्षिप्धातोः परस्मैपदम् अतिक्षिपति प्रतिक्षिपति विपरीत फेंकना। स्वरितेत् धातुः। ( ७ ) प्रपूर्वक वह् धातुसे विशेष अर्थमें परस्मैपद हो। प्रवहति। भारी बोझा ढोता है। कर्तृगामी क्रिया फल होनेपर भी आत्मने पद स्थाने परस्मैपदं शुद्धम्। ( ८ ) परिपूर्वक तितिक्षायां = सहन करने अर्थमें मृष धातुसे कर्तृगामीक्रियाफल होनेपर भी परस्मैपद हो। सब प्रकारसे कष्ट सहन करता है। परिमृषति। अत्र परस्मैपदम्। ( ९ ) वि आङ्परि उपसर्गक् 'रम्' धातुसे परस्मैपद हो। उपसर्गबलसे अर्थपरिवर्तनका सूचक परस्मैपद। विपूर्वक रम्धातुका विराम, रुकना, निवृत्त होना अर्थः। इसीका वाचक आत्मनेपद। आरमति। आङ् पूर्वक रम्धातुका आराम करना, आनन्दसे चारों तरफ विहार करना अर्थः। परस्मैपदं परिरमति सब तरफसे सुख पाता है।

( ७५० ) उप उपसर्गसे परे रम्धातुसे परस्मैपद हो। उप पूर्वक रम्धातुका निवृत्ति रूप उपराम, विराम, रुकना, उदासीन होना अर्थः। इस अर्थमें उपरम् धातुः

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

यज्ञदत्तमुपरमति । उपरमयतीत्यर्थः । अन्तर्भावितण्यर्थोऽयम् ।

इति पदव्यवस्था ।

---

यथा—त्वम् अहम् वहीं मध्यम उत्तम पु० हो । जहाँ तिङ्का वाच्य=अर्थकारक न होकर भाव ( क्रिया ) अर्थ हो, वहाँ अन्य पुरुष हो । परन्तु प्रथम पुरुषमें क्या तीनों अकर्मकः उसका कर्म यज्ञदत्तं कैसे ? समाधान—अन्तर्भावित्=यहाँ प्रेरणा क्रियाका वाचक णिच्का अर्थ अन्तर्भावित् है । मूलधातुके स्वार्थमें अङ्गीकृत है । अन्तर्भावितः स्वार्थे अङ्गीकृतो अर्थः ( प्रयोजक व्यापारो ) येन, प्रेरणा अर्थ छिपा होनेसे सकर्मक बन गया । पदव्यवस्था यहाँ आत्मनेपद परस्मैपदकी व्यवस्था ही पद व्यवस्था है । नाम ग्रहणेन नामैकदेशग्रहणात् न्यायेन । इति परस्मैपद प्रक्रिया प्रभाकर्याम् ।

अथभावकर्मप्रक्रिया—कर्तृवाच्य ( कर्तामें प्रत्यय ) अर्थ के पश्चात् भाववाच्य ( क्रिया अर्थ में ) ( कर्म अर्थ में ) कर्मवाच्य लकारोंकी प्रक्रिया प्रारम्भ करते हैं । भावश्च कर्मंच भावकर्मणी तयोः प्रक्रिया ( साधनिका दशा ) आरभ्यते 'लः कर्मणि चाभावे चाकर्मकेभ्यः' इस सूत्रसे कर्ता, कर्म, भाव, अर्थबोधक लकार उक्त हैं । भ्वादिसे परस्मैपदप्रक्रियापर्यन्त धातुओंसे कर्ता अर्थमें लकार कर्तृवाच्य हुए । इस प्रकरणमें सकर्मक धातुओंसे कर्ममें, अकर्मक धातुओंसे भावमें लकारका विधान हो । अतः प्रकरणमारभ्यते—यदि अकर्मक धातुओंसे भावअर्थमें लकार विधान किया गया, तब भावपदके अर्थकी स्वाभाविकी जिज्ञासा जागर्तिकिं-भावः ? क्रिया, भावना, व्यापार ये पर्यायवाची शब्द हैं । यद्यपि प्रत्येकधातुओंमें भावरूप क्रिया है । वह धातुसे लब्ध है । पुनः लकार में भाव अर्थ कहनेकी शक्ति कैसे ? शब्दार्थ वह है जो अन्यसे लब्ध न हो, भाव धातुसे लभ्य है, तन्न जो भाव धातुसे लब्ध है वही लकारसे अनूदित है, कोई अन्य अर्थ नहीं है । लकारसे द्योत्य है पुनरुक्तिः विवशता । न केवलाः प्रकृति प्रयोक्तव्याः नाऽपि केवल प्रत्ययः । केवल प्रकृति या प्रत्ययका प्रयोग लोके उपयोगी नहीं । भाव=धात्वर्थ क्रिया अर्थमें लकार होनेसे प्रथम मध्यम, उत्तम पुरुषोंकी प्रयोग व्यवस्था कैसे ? सम्भवति इति चेत् शृणु । जहाँ तिङ् आदि प्रत्ययका वाच्य=अर्थ कारक=कर्ता कर्म, युष्मद या अस्मद् शब्द हो

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

# अथ भावकर्मप्रक्रिया

७५१ भावकर्मणोः १ । ३ । १३ । भावे कर्मणि च धातोः लस्यात्मनेपदम् । २ सार्वधातुके यक् ३ । १ । ६७ । धातोर्यक् भावकर्मवाचिनि सार्वधातुके । भावः = क्रिया । सा च भावार्थकलकारेणानूद्यते । युष्मदस्मद्भ्यां सामानाधिकरण्याभावात् प्रथमः पुरुषः । तिङ्वाच्यक्रियायाः

---

वचन सम्भव हैं ? नहीं । लकारसे अनुवाद किया गया भाव रूप है अद्रव्य =लिङ्ग सङ्ख्या, अन्वय विहीन है । यहाँ द्विवचन बहुवचन सम्भव नहीं । किन्तु एकवचन भी सम्भव कैसे ? क्रियामें एकत्व सङ्ख्या भी ज्ञात नहीं होती, तथापि सर्वत्र औत्सर्गिकं साधुत्वार्थं=स्वभावसे एकवचन ( भावमें प्रत्यय होनेपर ) हो, इस प्रकार 'यस्मिन् प्रत्ययः स उक्तः' भावमें प्रत्यय होनेसे भाव उक्त है कर्ताके अनुक्त होनेसे अनुक्ते कर्तरि तृतीया भवति ।

सभी भावार्थक लकारमें प्रथम पु० एकवचन कर्तामें तृतीया ( त्वया मया अन्यैश्च भूयते ) कर्म अर्थमें लकार होनेपर कर्ताके अनुक्त होनेसे तृतीया । कर्मके उक्त होनेसे प्रथमा । यहाँ पुरुष वचनकी व्यवस्था कर्म अर्थके अनुसार है । उसीमें लिङ्गसङ्ख्याका अन्वय है । यथा चैत्रः आनन्दमनुभवति । चैत्रेण आनन्दो अनुभूयते । रामः त्वाम् अनुभवति । रामेण त्वम् अनुभूयसे । भक्तः माम् अनुभवति । भक्तेन अहम् अनुभूये । सकर्मक तथा अकर्मक धातुओंसे पूर्वोक्त व्यवस्था सुनिश्चित है । फल और व्यापार दो अर्थ धातुके हैं । जैसे—पचमें पाक, क्रिया । शृणोतिमें श्रवण, क्रिया । पठति, ज्ञान, तदनुकूलक्रिया ये दोनों अर्थ एक ही कर्ता में हों वे अकर्मकाः धातवः । देवदत्तः शेते शयनफल तथा क्रिया दोनों देवदत्त में ही हैं । दोनों अर्थ भिन्न आधारमें हों तब सकर्मक धातु । जैसे पचति तण्डुलं वह्निः । पाकफल चावलमें, अग्निकाष्ठ संयोग फूत्कार आदि क्रिया, कर्तामें ( फलसमानाधिकरणव्यापारवाचकत्वम् अकर्मकत्वम् ) फलव्यधिकरण व्यापारवाचकत्वम् सकर्मकत्वम् ।

( १ ) भाव और कर्म अर्थमें ल्के स्थानमें आत्मनेपद हो भाववाच्य अर्थमें भी ( २ ) भाव और कर्म अर्थवाची सार्वधातुक 'त' आदि परे हो तो धातुसे यक् हो । क इत् यहाँ भावका अर्थ धातुकी क्रिया है । जो भाव अर्थमें हुए लकारसे अनुदित है । युष्मद अस्मत् = ( त्वम् अहम् ) आदिके साथ सामानाधिकरण्यं=सामान सम्बन्धसे 'शेषे प्रथमः से प्रथम पु० ही हो । भाव अर्थमें ल्के स्थानमें तिङ् उसका वाच्यार्थ, क्रिया अद्रव्य=रूपलिङ्ग सङ्ख्याके सम्बन्धसे शून्य होनेसे द्विवचन आदिका ज्ञान नहीं होता । वहाँ स्वाभाविक एकवचन ही निश्चित है । त्वया मया ( तुमसे, मुझसे ) अन्य लोगोंसे होना क्रिया हो रही है । भूयते । भवनार्थक भूधातोः,

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

अद्रव्यरूपत्वेन द्वित्वाद्यप्रतीतेर्न द्विवचनादि, किन्त्वेकवचनमेवोत्सर्गतः -। त्वया मया अन्यैश्च भूयते। बभूवे। ३ स्य-सिच्-सीयुट्-तासिषु भावकर्मणो रुपदेशेऽज्झनग्रहदृशां वा चिण्वदिट् च ६।४।६२।

उपदेशे योऽच् तदन्तानां हनादीनां च चिणीवाङ्गकार्यं वा स्यात् स्यादिषु भावकर्मणोर्गम्यमानयोः स्यादीनामिडागमश्च। चिण्वदभावपक्षेऽयमिट्। चिण्वद्भावाद् वृद्धिः। भाविता, भविता। भाविष्यते, भविष्यते। भूयताम्। अभूयत। भूयेत। भाविषीष्ट, भविषीष्ट। ४ चिण् भावकर्मणोः ३।१।६६। च्लेश्चिण् स्याद् भावकर्मवाचिनि तशब्दे परे अभावि। अभाविष्यत, अभविष्यत। अकर्मकोऽप्युपसर्गवशात् सकर्मकः। अनुभूयते

---

वर्तमानकाले भावे अर्थे लट्। भावकर्मणोः इत्यात्मने पदे 'त' सार्वधातुके यक् टेः एत्वं, क्त्वित्वान्न गुणः। भूयते त्वया। कर्तरि तृतीया। बभूवे परोक्षकालिक भवन क्रिया त्वया, मया अन्यैश्च बभूवे। द्वित्वादिकार्यं। पूर्ववत् ( ३ ) उपदेशे अज्झन ग्रहदृशाम्—उपदेश अवस्थाका जो अच् तदन्तधातु और हन् ग्रह, दृश धातुओंको चिणीव—चिण्प्रत्यय इव यहाँ भी अङ्गकार्य विकल्पसे हो. स्य, सिच् सीयुट्, तास् प्रत्ययपरे। भावकर्मणोः—भाव, कर्म अर्थज्ञानका विषय बने तब स्यसिच् आदिको, इट् आगम ही हो। संयोग शिष्ट। चिण्वद्भावः—चिणके तुल्य कार्य हो पक्षमें इट् होगा। विपक्षमें इट् नहीं होगा। सेट्से इट् संभव। चिण्प्रत्यय रहनेपर यथा वृद्धिर्भवति। तथैव चिण्वद्भाव स्थलमें भी वृद्धि हो। भाविता—भूधातोः भावे लुट् भावकर्मणोः इति आत्मनेपदे 'त' डा तास् इत्यादि भू ता। स्य सिच् आदि सूत्रेण चिण्वद्भावे इडागमे, अचोऽञ्णिति इति उकारस्य वृद्धिः आव् आदेशे रूपम्। चिण्वद्भावके अभावपक्षमें वलादि इट् गुणे अव्आदेशे। देवदत्तः मन्त्री भविता इति देवदत्तेन मन्त्रिणा श्वः भाविता। देवदत्तेन भाविष्यते, भविष्यते। त्वया राज्ञा भूयताम्, अभूयत, भूयेत्, भविषीष्ट। त्वया मुख्य मन्त्रिणा भाविषीष्ट। पुत्रोऽभूत् ( पैदा हुआ ) पुत्रेण अभावि। पुत्रने जन्म लिया। ( ४ ) च्लिके स्थानमें चिण् आदेश हो भावकर्मवाची तशब्दपरे (अभूत) अभावि। तेन भूधातोः भावे लुङ् अट् त, च्लि स्थाने भावकर्मणो इतिचिण् अनुबन्ध लोपे 'इ' चिणोलुक् उकारस्य वृद्धिः आवादेशे। अभाविष्यत् चिण्वद्भावे इट्। अकर्मकोऽपि—अकर्मक-धातु भी उपसर्गके बलसे सकर्मक होता जाता है। अथवा भूधातुमें सकर्मक (अनुभव) अर्थ को अप्रसिद्ध या गुप्त शक्ति है। उपसर्ग उस अप्रसिद्ध शक्तिको प्रसिद्ध कर देता है। अकर्मकके सकर्मक होनेमें प्रमाण—चैत्रेण आनन्दः अनुभूयते। चैत्रसे आनन्द अनुभूत होता है। अनुपूर्वक भूधातुका अनुभव अर्थ खुल गया। कर्ममें लकार उक्त है। उक्ते प्रथमा ( आनन्दः ) अनुक्ते तृतीया ( चैत्रेण ) कर्ममें लिङ्गः

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

आनन्दश्चैत्रेण त्वया मया च। अनुभूयेते। अनुभूयन्ते। त्वमनुभूयसे। अहमनुभूये। अन्वभावि। अन्वभविषाताम्, अन्वभाविषाताम्। णिलोपः—भाव्यते। भावयाञ्चक्रे। भावयाम्बभूवे। भावयामासे। चिण्वदिट्। भाविता। आभीयत्वेनासिद्धत्वाण्णिलोपः। भावयिता। भावयिषीष्ट। अभावि। अभाविषाताम्। अभावयिषाताम्। बुभूष्यते। बुभूषाञ्चक्रे। बुभूषिता। बुभूषिष्यते। बोभूय्यते। बोभूयते। (४८३) अकृत्सार्वधातुकयोर्दीर्घः। स्तूयते विष्णुः। स्ताविता, स्तोता। स्ताविष्यते, स्तोष्यते।

---

सङ्ख्याका अन्वय होनेसे त्वया आनन्दः अनुभूयते मया दुःखम्, अन्येतु उभे अनुभूयेते। राजानः सुखानि अनुभूयन्ते। मया त्वम् अनुभूयसे। अहं सर्वम् अनुभवामि। इति मया सर्वम् अनुभूयते। कर्ताके अनुक्त होनेसे तृतीया कर्मके उक्त होनेसे प्रथमा। अन्वभावि सुखम्। अनुभू, चिण्त, वृद्धिः आवादेशे चिणोलुक् आदिः। पाण्डवैः सुखदुःखे अन्वभाविषाताम्। ण्यन्तस्य भाविधातोः कर्मणि प्रत्यये 'ति' यक् णेर्निट् इति णिलोपादिः। चैत्रो मैत्रं भावयति=होवाता है। चैत्रेण मैत्रे भाव्यते वयं भवामः। ते प्रेरयन्ति इति ते अस्मान् भावयन्ति। तैः वयं भाव्यामहे। वयं तान् भावयामः। अस्माभिस्ते भाव्यन्ते। णिच् अवस्थायां प्रयंवृद्धस्य गतिसूत्रेण कर्मसंज्ञा, णिच् परे, अकर्मकधातुरपि सकर्मको भवति। कर्मणि प्रत्यये प्रयोजकस्य तृतीयान्तता। प्रयोज्यस्य प्रथमान्तता। चैत्रस्त्वां भावयति, चैत्रेण त्वं भाव्यसे। मां भावयति। अहं भाव्ये। इत्यादीनि उदाहरणानि भवन्ति। भाव-धातुसे कृ लिट् भावयाञ्चक्रे। भाविता 'चिण्वादिटः' इस इटके आभीयत्वेन =आभीयसंज्ञक होनेसे असिद्ध हो जानेपर णेरनिट् सूत्रेण णिलोपे। पक्षे वलादिलक्षण इट् सिद्धः। अतो न णिलोपः। गुणे अयादेशे भावयिता। भाविष्यते, भावयिष्यते। भाव्यताम्। अभाव्यत। भाव्येत, भाविषीष्ट, अभाविष्यत। अभविष्यत। सन्नन्तसे भावकर्म भवितुम् इच्छति बुभूषति देवदत्तः इति देवदत्तेन बुभूष्यते। त्वया मया च होनेकी इच्छा होती हो भवन कर्मक इच्छानुकूलव्यापारवाचक बुभूष् धातोः कर्मणि 'त' यक् (अतोलोपः) अकारलोपे इत्यादि बुभूषाञ्चक्रे। बुभूषिता इट् अकारलोपे। बुभूषिष्यते बुभूष्यताम् अबुभूषिष्ट। सन्तन्त-अकर्मकसे अकर्मक, सकर्मकसे सकर्मक होते हैं। यङन्त बोभूय पुनः पुनः अतिशयार्थबोधक धातोः भावे अर्थे लट् 'त' यक् अकारलोपे बोभूयाञ्चक्रे बोभूयिता अबोभूयत। अबोभूयिष्ट यङ्लुक्पक्षे बोभूयते। यक् इत्यादि। स्तूयते। (भक्तः विष्णुं स्तौति) भक्त विष्णुकी स्तुति करता है, प्रशंसनीय गुणोंसे विष्णु स्तुत होते हैं। स्तुत्यर्थक स्तुधातोः कर्मणि लट्। त। आत्मनेपदे 'यक्' अकृत्सार्वधातुकयोः दीर्घः गोपैः कृष्ण रामौ स्तूयेते स्तूयन्ते। त्वं सर्वैः स्तूयसे। त्वया मया स्तूयेथे। यूयं सर्वैः स्तूयध्वे। त्वया अहं स्तुये। आवां स्तूयावहे। देवाः रामं तुष्टुवुः देवैः रामः तुष्टुवे। भविष्यकालिक,

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

अस्तावि। अस्ताविषाताम्-अस्तोषाताम्। ऋ गतौ। (४९८) 'गुणोर्ति' इति गुणः। अर्यते। स्मृ स्मरणे। स्मर्यते। सस्मरे। उपदेशग्रहणाच्चिण्वदिट्। आरिता, अर्ता। स्मारिता, स्मर्ता। (३३४) अनिदितामिति नलोपः। स्रस्यते। इदितस्तु नन्द्यते। सम्प्रसारणम्। इज्यते।

---

विष्णुकर्मक, स्तुति—अनुकूलाक्रिया। स्ताविता भविष्यकालिके कर्मणि अर्थे लुट् (स्य सिच्) आदि सूत्रेण उपदेशे अजन्तधातुः इति मत्वा चिण् भावः। विष्णु की स्तुति की जायेगी। इट् च। वृद्धिः। आवादेशे स्ताविता। पक्षे गुणे स्तोता। छात्राः गुरुं स्तोष्यन्ति छात्रैः गुरुः स्ताविष्यते, स्तोष्यते। त्वया शिवः स्तूयताम्। यथा-विष्णुः अस्तूयत। यदि छात्रैः मन्त्री स्तूयेत तदा वृत्तिं दापयेत। विष्णुं स्तूयासुः तैः विष्णुः स्ताविषीष्ट चिण् इट् विकल्पः स्तोषीष्ट। देवैः देवी अस्तावि। (अस्तावीत्) लुङ् चिण् वृद्धिः आदि। देव्यौ अस्ताविषातां अस्तोषातामस्ताविषत्। अस्ताविष्यत। अर्यते सेवकः पन्थानं सेवकैः पन्था अर्यते। कर्मणि अर्थे लट् यक् ऋ+यते। 'गुणोर्तिसंयोगाद्योः' इति ऋस्थाने अरगुणे रूपम्। अर्यते, अर्यन्ते। स्मृधातुकः स्मरणजनकक्रिया अर्थः। छात्रः वृत्तिं स्मरति। इति छात्रेण वृत्तिः स्मर्यते। कर्मणि लट् यक् गुणे सस्मरे। उपदेशे 'स्यसिच्' सूत्रमें उपदेश ग्रहण करनेसे उपदेश अवस्थामें अजन्त मानकर चिण् भाव इट् हो इसका फल आरिता। देवदत्तः पन्थानमर्यते इति देवदत्तेन पन्था आरिता अर्ता। परत्वात् सार्वधातुकगुणे (अर्)। इदानीं हलन्त होनेसे (अजन्त न होने से) चिण् इट् कैसे? समाधान—अर्गुण होने पर भी उपदेश अवस्थामें अजन्त था। ऋधातोः कर्मवाच्ये लुट् परत्वात् नित्यत्वाच्च सार्वधातुकगुणे अरिता। उपदेशावस्थायाम् अजन्तधातुः 'ऋ' इति, तस्य चिण्भावे इट् च। व्यपदेशवत् भावसे अजन्तं सिद्धं। उपदेश अवस्थामें अजन्त था। उपधा वृद्धिः पक्षे अर्ता। सा पतिं स्मर्ता। इति तया पतिः स्मारिता। स्मारिष्यते स्मरिष्यते। त्वया मित्रं स्मर्यताम्। मया पाठः अस्मर्यत। स्मर्येत, स्मारिषीष्ट। तया माता अस्मारि। अस्मारिषातां त्वम् अस्मारिष्ठाः। अहं अस्मारिषम्। ध्वंस—पतन अर्थवाचक; स्रंस धातोः कर्मवाच्ये लट् यक् आदि। नकारलोपे। शरीरात् शाटी स्रस्यते। वायुना सस्रंसे। स्रंसिता स्रस्यताम् अस्रस्य स्रस्यते। अस्रंसि। इदितधातुसे नकारलोप नहीं होता यथा नन्द्यते समृद्धि अर्थमें इदित् नद धातोः नुमागमः नन्दति रामेण नन्द्यते। नन्द्यन्ते, बालकेन ननन्दे। नन्दिता नन्दिष्यते अनन्दि। जहाँ उपदेशमें में अजन्त नहीं है। तत्र चिण्भावो न भवति। सो अतिथि यजति। इतितेन अतिथिः इज्यते। यज-यक-ते वचिस्वपि इति सम्प्रसारणे ईजे यष्टा यक्ष्यते इज्यताम् ऐज्यत। अयाजि अयक्षाताम् अयक्षत।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

७५५ तनोतेर्यकि ६ । ४ । ४४ । आकारान्तादेशो वा स्यात् । तायते, तन्यते । ६ तपोऽनुतापे च ६ । १ । ६५ । तपश्च्लेश्चिण् न स्यात् कर्मकर्तर्यनुतापे च । अन्वतप्त पापेन । (५८८) घुमास्थेतीत्वम् । दीयते । धीयते । ददे । ७ आतो युक् चिण्कृतोः ७ ३ । ३३ । आदन्तानां युगागमः स्याच्चिणि ञ्णिति कृति च । दायिता, दाता । दायिषीष्ट । अदायि

---

( ७५५ ) तन् धातुको 'आ' अन्त आदेश हो, यक् परे विकल्पसे । अहं ब्रह्माण्डं तनोमि । मया ब्रह्माण्डं तन्यते । तन् + यते । तनोतेर्यकि इति सूत्रेण नकारस्य 'आ' अन्तादेशे तायते । पक्षे तन्यते । तेने । तनिता, तायतां, तन्यताम् । अतायि अतायिषाताम् ! पापेन पापः अन्वतप्त । पापी पापसे स्वयं सन्तप्त हुआ । ( पाप दुःखी हुआ ) । ( ६ ) तप् धातुसे च्लि के स्थानमें चिण् 'न' हो, कर्म कर्ता और अनुताप=कष्ट सहना पश्चात्ताप अर्थ में । अनुपूर्वक तप धातु का पश्चात्तापो अर्थः । यथा अन्वतप्त पापेन पापः पापिनं पापकर्तृ पुरुषं पापं अताप्सीत् । इति पापेन पापी ( पाप ) अन्वतप्त । अतिघोर पाप देखकर या यातनाभोग देखकर पापको भी पश्चाताप हुआ । अकर्मक होनेसे भाववाच्यरूप । अथवा पापः अन्वतप्त । अकर्मकसे कर्तृवाच्य, भाववाच्यमें पापेन अन्वतप्त । पापसे पश्चाताप किया गया । तप्यते । तेपे । तप्ता । तप्स्यते, तप्यताम्, अतप्यत । कर्मकर्तृ का उदाहरण आगे । श्रेष्ठी वस्त्रं ददाति । इति वस्त्रं दीयते ! दानार्थक दाधातोः कर्मवाच्ये अर्थे वर्तमाने लट् यक् दा, य, ते घूमास्था आदि सूत्रेण ईकारे दीयते ते गाः ददति तैः गावः दीयन्ते । धीयते । धारण पोषणार्थक धाधातोः कर्मणि लट् यक् आकारस्य ईकारे । धीयते । त्वया निर्झरिणी ददे । ( ददौ ) कञ्चुकी दधे ( दधौ ) ।

( ७ ) आतः=आदन्त धातुओंको युक्=य आगम हो चिण् ञित् णित् कित् प्रत्ययपरे । स पुस्तकं दाता, इति तेन दायिता चिण्भावे, इट् । आतोयुक् आगमे पक्षे दाता चिणभाव पक्षमें, युक् होता ही है । दायिष्यते दास्यते ! धनवता सहायता दीयताम् यथा—राजभिः अदीयत । सोऽपि दीयेत् । दायिषीष्ट, दासीष्ट । अदात् अदायि चिण्भावकर्मणोः इति चिण् । आतोयुक् । तशब्दस्य चिणोलुक् । ग्रन्थौ अदायिषाताम् । अदिषाताम् । अधायि इत्यादि । बालः आलुकं भुङ्क्ते इति बालेन भुज्यते । भञ्जनार्थक भञ्जधातोः कर्मवाच्ये लट् । अनिदितामिति नलोपे अग्निबाणेन गृहाणि भज्यन्ते । बभञ्जिरे । भङ्क्ता, भङ्क्ष्यते, भज्यताम् अभज्यत । ते प्र० अभाजि । अभञ्ज इति । च्लि स्थाने कर्मणि चिण् चिणोलुक्

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

अदायेषाताम् । भज्यते । ८ भञ्जेश्च चिणि ६ । ४ । ३३ । नलोपो वा स्यात् । अभाजि, अभञ्जि । लभ्यते । ९ विभाषा चिण्णमुलोः ७।१।६९। लभेर्नुमागमो वा स्यात् अलम्भि, अलाभि । इति भावकर्मप्रक्रिया ।

---

ततः । ( ८ ) भञ्ज धातु के न का लोप हो चिण् परे विकल्पसे । न लोप पक्षे उपधा वृद्धिः अभाजि अभाव पक्षे अभञ्जि । स कर्मफलं लभते इति तेन लभ्यते । लभ् धातोः कर्मणि अर्थे लट् यक् आदिकार्ये । लेभे, लब्धा, लप्स्यते, लभ्यताम् । राधिका कृष्णमलभत । इति कृष्णः तया अलम्भि । लभ् धातोः कर्मवाच्ये अर्थे लुङ् अट् त, च्लेश्चिण् ।

( ९ ) लभ् धातु को नुम् आगम हो चिण् और णमुल्परे, विकल्प से नुम् पक्षे अलम्भि । नकारस्य अनुस्वारपरसवर्णे । अभावपक्षे उपधावृद्धिः अलाभि अलप्साताम्, अलप्सत, अलब्धाः, अलप्साथाम्, अलब्ध्वम् । अलप्सम् ।

इति भावकर्मप्रक्रिया प्राभाकर्याम्

**अथकर्मकर्तृ**—कर्म एव कर्ता, तस्य प्रक्रिया, ( साधनिका दशा ) कर्मको कर्ता मानकर लकारका विधान हो, कर्म ही कर्ता बने । वह कर्म कर्तृवाच्य है । किसी क्रियासे सभी कारक सम्बद्ध है । यथा—एक ही पच धातु के प्रयोगमें चैत्रः तण्डुलं वह्निना विप्राय स्थाल्यां पचति । चैत्र चावलको अग्नि द्वारा विप्रके लिए स्थालीमें पकाता है । कर्ता, कर्म, करण, आदिका क्रियासे सम्बन्ध दृष्ट है । चैत्रमें कर्ता ( क्रियाके आश्रय ) की विवक्षा न हो तथा जिस कारक में क्रिया की प्रधानता हो, धातुवाच्य कहनेकी इच्छा हो, तादृश धातुवाच्य ही कर्ता कारक है । जैसे—वह्निः पचति । करण कर्ता अधिकरणकर्ता स्थाली पचति । तण्डुलः पच्यते । कर्म कर्ता । सम्प्रदान अपादान कारकोंमें कर्ताकी विवक्षा नहीं होती । अनुभवविरोधात् । ग्रामः आगच्छति विप्राय गां ददाति में ( विप्र देता है । ग्राम आता है । ) ऐसा अनुभव नहीं है । ऐसी दशा में कर्मको ही कर्ता कहना यदि इष्ट हो तब सौकर्य=सुविधा, सुगमताके लिए कर्ताकी क्रियाको अप्रधान मानकर कर्मको क्रियाको स्वतन्त्र मानकर कर्म कर्ता हो । यथा—पच्यते तण्डुलः । यहाँ सकर्मक धातु भी अकर्मक होकर उसमें भाव या कर्तामें लकार हो, तब पच् धातुके भी अकर्मक होनेसे तण्डुलेन पच्यते । ओदनः पच्यते । ओदनेन पच्यते । ओदन पकाता है । भावके उक्त होनेसे कर्म कर्ताके अनुक्त होनेसे तृतीया । इन्हीं विचारोंके बोधके लिए प्रकरण प्रारम्भ करते हैं । जब कर्मको ही कर्ता विवक्षित हो अभिप्रेत हो तब सकर्मक धातु भी अकर्मक होकर कर्ता, भाव, अर्थमें लकार समझाते हैं ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

## अथ कर्मकर्तृप्रक्रिया

यदा कर्मैव कर्तृत्वेन विवक्षितं तदा सकर्मकाणामप्यकर्मकत्वात् कर्तरि भावे च लकारः। ७६० कर्मवत् कर्मणा तुल्यक्रियः ३।१।८७। कर्मस्थया क्रियया तुल्यक्रियः कर्ता कर्मवत् स्यात्। कार्यातिदेशोऽयम्। तेन यगात्मनेपदचिण्वदिटः स्युः। पच्यते फलम्। भिद्यते काष्ठम्। अपाचि। अभेदि। भावे तु भिद्यते काष्ठेन। इति कर्मकर्तृप्रक्रिया।

---

(७६०) कर्मणा=कर्म संज्ञकमें स्थित क्रिया ( कर्मणि तिष्ठतीति कर्मस्था )। कर्ममें रहनेवाली क्रियाके तुल्य ( सदृश ) क्रियावाला कर्ता कर्मवत्=(कर्मणा तुल्यं) कर्मके सदृश हो जाय। जो कर्म कर्ता बन जाय, उसमें कर्माणि प्रत्ययके सभी कार्य होते हैं। जैसे—कर्ममें प्रत्यय होनेपर यक् आत्मने पद, चिण्भाव, इट् ये कर्तामें भी हों। यदि कर्म कर्ता हुआ तो। जब क्रिया कर्ममें साक्षात् या लक्षणासे समझमें आवे, तब कर्मवद्भाव होता है। यथा—पच्यते फलम्। कालः फलं पचति। समय फलको पकाता है। यहाँ फल कर्म है उसमें स्थित क्रिया पाक है। जब फल ( कर्म ) को कर्ता की या फलमें स्वतन्त्र क्रियाकी विवक्षा हुई तब फल कर्ता हुआ। कर्मकी दशामें जो पाक क्रिया, कर्ताकी दशामें वही पाक क्रिया होनेसे फलको कर्म भाव आदि। क्योंकि कर्मस्था क्रियाके तुल्यक्रिया फलरूप कर्तामें है। कर्ममें लकार यक् आत्मनेपद आदि होनेसे पच्यते फलं स्वयमेव इति रूपम्। कर्म भावपक्षमें प्रथम, मध्यम, उत्तम पु० यथायोग्य होंगे। त्वं पच्यसे सन्तप्यसे संसारः मां पचति संसारेण अहं सन्तप्ये पच्ये। दुःखमनुभवामि। कर्तामें प्रथमा विभक्ति। भावमें लकार होनेपर चैत्रेण भूयतेकी तरह प्रथम पु० एक व० यथा—फलेन पच्यते। त्वया मया च पच्यते। एवं भिद्यते काष्ठम्। देवदत्तः काष्ठं भिनक्ति। किं देवदत्तेन काष्ठं स्वयमेव भिद्यते। देवदत्त लकड़ी तोड़ता है। लकड़ी की सरलता सुगमतासे टूटनेपर उसीमें क्रिया प्राधान्य की विवक्षा हुई। कर्मवद्भाव आत्मनेपद, यक् आदि। पाचकः श्यामाकम् अपाक्षीत् इति पाचकेन श्यामाकं अपाचि स्वयमेव। एवं यन्त्रं वृक्षम् अभैत्सीत् इति किं यन्त्रेण वृक्षः स्वयमेव अभेदि। पचभिद्से कर्मकर्तृ वाच्ये अर्थे लुङ् कर्मवद्भावे च्लेश्चिण् चिणोलुक् तकारस्य लोपे। वृद्धिः। गुणः करणकर्तामें, भावमें प्रत्यय होनेपर कर्तामें तृतीया। भिद्यते काष्ठेन। भाववाच्य लकारसे कर्ता अनुक्त होनेपर तृतीया हुई। भिद्यते हृदयग्रन्थिः, छिद्यन्ते सर्वसंशयाः। क्षीयन्तेचास्य कर्माणि, तस्मिन्दृष्टे परावरे। मोक्षार्थी हृदय ग्रन्थिं भिनक्ति। सर्वसंशयं छिनत्ति। परे=ब्रह्मादयः अवरे न्यूनाः यस्मात्स निर्गुणः। मोक्षार्थिना किं हृदयग्रन्थिः स्वयमेवच्छिद्यते। संशयाः ( शरीरम् इन्द्रियाणि वा आत्मा अस्ति न वा ) मनो, बुद्धिः दृष्टे परावरे=परात्परे निखिलाधारमूलभूते ब्रह्मणि। स्वयमेव भिद्यन्ते ग्रन्थयः। इत्यादि कर्मकर्तरि सिध्यन्ति। इति प्राभाकार्यां कर्मकर्तृप्रक्रिया।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

# अथ लकारार्थप्रक्रिया

**७६१ अभिज्ञावचने लृट् ३।२।११२।** स्मृतिबोधिन्युपपदे भूतानद्यने धातोर्लृट्। लङोऽपवादः। वस निवासे। स्मरसि कृष्ण! गोकुले वत्स्यामः। एवं बुध्यसे, चेतयसे इत्यादिप्रयोगेऽपि। **२ न यदि ३।२।११३।** यद्योगे उक्तं न। अभिजानासि कृष्ण। यद्वने अभुञ्ज्महि। **३ लट् स्मे ३।२।११८।**

---

**लकारार्थप्रक्रिया**—सभी लकारों के अर्थ समझाये गये हैं। कारणवश किसी लकार के अर्थमें दूसरे लकारका प्रयोग भी साधु सिद्ध हैं। उनकी प्रक्रिया प्रारम्भ करते हैं। (१) **अभिज्ञा** स्मरणात्मकं (साक्षात् ज्ञायते या सा) पहिचानका वचने = शब्दे। **स्मृतिबोधिनि** = स्मरणका (ज्ञान) बोध करानेवाला पद **उपपदे** = समीपमें हो, **अनद्यतन** अद्यभिन्नभूतकाल अर्थमें धातुसे लृट् हो। लङ् लकारको बाधकर। **अद्यतन** = आजका कार्य अद्यभिन्नभूतकाल लङ्का अर्थ है। स्मरण अर्थमें उसे बाधकर लृट्का उसी भूत अर्थमें विधान हुआ। 'वस' धातुका निवासजनकक्रिया अर्थः **स्मरसि** = हे कृष्ण! स्मरण है जब हम लोग गोकुलमें रहते थे। यहाँ भूतकाल होनेपर भी गोकुलमें निवासका स्मारक 'स्मरसि' शब्द है। वसधातोः लङ्स्थाने अभिज्ञावचने लृट्लकारे सस्यार्धधातुके इति सस्थाने त **वत्स्यामः**। भूतकालिक—निवास क्रिया विषयकवर्तमानकालिकंस्मरणम्। त्वत्कर्तृक कृष्णोद्देश्यक इस प्रकार **बुद्ध्यसे** सुदामन् गुरुकुले **पठिष्यामः** लङ्स्थाने लृट् स्मरणार्थक पदके रहते ही लङ्के स्थानमें लृट् होगा। **चेतयसे** नन्दं वने मेलायां स्थूलसर्पः **ग्रसिष्यति**। स्मरसि मित्र: बाल्यकाले कक्षायां **पठिष्यामः** स्मरणवाचक अन्य शब्दके सम्बन्धमें भी नियम लगेगा।

(२) **यद्योगे** = यत् शब्दके योग = सम्बन्धमें उक्त नियम नहीं लगता। लृट् न होकर लङ् होता है। **अभिजानासि** = अभिपूर्वक ज्ञा (जन) का स्मरण, पहिचान याद, अर्थ है। हे कृष्ण तुम्हें स्मरण है कि हम लोगोंने वन में भोजन किया था। यत् शब्दके सम्बन्धसे प्राप्त लृट्का 'न यदि' इति सूत्रेण निषेधे, यथा प्राप्तलङि रूपम्। आपको याद है? जब हमलोग तीर्थयात्रामें गये थे। बारात गाँवके निकट आई थी।

(३) स्मशब्दके योग (सम्बन्ध) में परोक्ष अनद्यतनभूतकाल अर्थमें लटलकार हो परोक्षे लिट्को बाधकर यथा—युधिष्ठिर यज्ञ करते थे (**यजति स्म युधिष्ठिरः**) स्मके सम्बन्धमें भूतकालमें भी लट् हुआ। यह विशेष प्रक्रिया है। प्राप्त लिट्को बाधकर।

२१.

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

लिटोऽपवादः । यजति स्म युधिष्ठिरः । ४ वर्तमानसामीप्ये वर्तमानवद् वा ३ । ३ । १३१ । वर्तमाने ये प्रत्यया उक्तास्ते वर्तमानसामीप्ये भूते भविष्यति च वा स्युः । कदाऽऽगतोऽसि ? अयमागच्छामि; अयमागमं वा । कदा गमिष्यसि ? एष गच्छामि, गमिष्यामि वा ।

७६५ हेतुहेतुमतोर्लिङ् ३ । ३ । १५६ । वा स्यात् । कृष्णं नमेच्चेत्सुखं यायात् । कृष्णं नंस्यति चेत्सुखं यास्यति । भविष्यत्येवेष्यते । नेह—हन्तीति पलायते । (४२५) विधिनिमन्त्रणे लिङ् । विधिः=प्रेरणं=भृत्यादेर्निकृष्टस्य प्रवर्तनम्, यजेत । निमन्त्रणं=नियोगकरणमावश्यके श्राद्धभोजनादौ दौहित्रादेः प्रवर्तनम्, इह भुञ्जीत । आमन्त्रणं=कामचाराऽनुज्ञा, इहासीत । अधीष्टः=सत्कारपूर्वको व्यापार, पुत्रमध्यापयेद्भवान् । सम्प्रश्नः=सम्प्र-

---

( ४ ) वर्तमानकाल में जो प्रत्यय कहे गये हैं वे वर्तमानकालके समीपमें भूतकाल हो या भविष्य वर्तमानकी तरह विकल्पसे हो ( वत्घटितमतिदेशः ) यथा— कदा आगतोसि—कब आये हो । यह प्रश्न भूतकालिक हैं किन्तु उत्तर में वह भूतकाल वर्तमानके समीप है अतः वर्तमान कालिक लकार अयमागच्छामि ( अभी आया हूँ ) पक्षमें भूतकालिक लकार लङ्का प्रयोग आगच्छं भी सत्य है । कदा गमिष्यसि ?—कब जाओगे, भविष्यकालिकः प्रश्नः उसके समीप वर्तमान कालमें वर्तमानवद्भाव लट्का प्रयोग ( एष गच्छामि ) अभी जाऊँगा । पक्षमें गमिष्यामि भी साधुः ।

( ७६५ ) हेतु=कारण, हेतुमत्=कार्य भाववाली क्रियाओंसे लिङ् लकार हो विकल्पसे । यथा—यदि कृष्णको नमस्कार करोगे तब सुख पावोगे । नमस्कार कारण है, सुख कार्य है । इस स्थितिमें लिङ्का प्रयोग । पक्षमें भविष्यकालिक लृट् लकार कृष्णं नंस्यति चैत्सुखंयास्यति इत्यादिमें हुआ । यह विधान भविष्यति एव भविष्यकालमें ही इष्यते=इष्ट है । भूत या वर्तमान कालमें नियम नहीं लगता । हन्ति ( पलायते ) जब मारता है तब भागता है । यहाँ पलायन क्रियामें हनन् क्रिया कारण है । तथापि भविष्यकाल न होनेसे लिङ् नहीं हुआ । किन अर्थों में लिङ् होता है उसका विवरण विधि आज्ञा, प्रेरणा, नोकर आदि छोटे पर आदेश चलाना, यजेत ( वह यज्ञ करे ), निमन्त्रण ( नियोग करे ) निश्चितरूपसे क्रियामें लगाना । आवश्यक श्राद्ध भोजन आदिमें दौहित्र ( पुत्री के पुत्र ) आदि को प्रवृत्त कराना ( जीहाँ भोजन कीजिए ), आमन्त्रणं=परकीये अभिलषितविषये अनुमतिप्रदानम् । कामचार इच्छाके अनुसार, अनुज्ञा=अनुरोध इह आसीत् । यहाँ आप बैठे । सम्मान पूर्वक क्रियाको अधीष्ट कहते हैं । आप कृपया मेरे पुत्रको पढ़ायें । सम्प्रश्नः=निर्णय करनेको सम्प्रश्न कहते हैं । हम

CC-0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

धारणम्, किं भो वेदमधीयीय उत तर्कम्। प्रार्थनं=याच्ञा, भो भोजनं लभेय। एवं लोट्। इति लकारार्थप्रक्रिया।

इति तिङन्तम्।

## अथ कृदन्ते कृत्यप्रक्रिया

६ धातोः ३।१।९१। आतृतीयाध्यायसमाप्तेः ये प्रत्ययास्ते धातोः परे स्युः। (३०२) कृदतिङिति कृत्संज्ञा। ७ वाऽसरूपोऽस्त्रियाम् ७।१।९४। अस्मिन् धात्वधिकारेऽसरूपोऽपवादप्रत्यय उत्सर्गस्य बाधको वा स्यात् स्त्र्यधिकारोक्तं विना। ८ कृत्याः ७।१।९५। ण्वुल्तृचावित्यतः प्राक् कृत्यसंज्ञाः स्युः। ९ कर्तरि कृत् ३।४।६७। कृत्प्रत्ययः कर्तरि स्यात्।

---

वेद पढ़े या न्याय शास्त्र प्रार्थना याच्ञा। भोजनं लभेय। इति प्रभाकार्यां लकारार्थप्रक्रिया। एतावात् पर्यन्त तिङन्तका प्रकरण पूरा हुआ।

अथ कृदन्त प्रकरणम्। सुबन्तके अनन्तर तिङन्त विषयक सभी नियम पूर्ण हुए। कृत्तद्धितसमासाश्च सूत्रमें प्रथम उपस्थित कृत्प्रत्ययान्त कृदन्त शब्दकी सिद्धिका प्रकरण प्रारम्भ करते है। सर्वप्रथम कृत्य संज्ञक प्रत्ययोंकि प्रक्रिया साधनिका शैली प्रस्तुत है। धातुसे तिङ हुए अब कृत् होंगे। इति प्रसङ्ग सङ्गतिः।

(६) धातोः। आतृतीया=अष्टाध्यायीके धातोः सूत्रसे लेकर तृतीयाध्याय समाप्तिपर्यन्त सभी प्रत्यय धातुसे परे हों। "कृदतिङ' सूत्रसे अतिङ=तिङ्से भिन्न प्रत्यय कृत्=कृत्यसंज्ञक हों। असरूप=समानरूप न हों ऐसा अपवादप्रत्यय उत्सर्ग=व्यापक सूत्रका बाधक विकल्पसे हो। जैसे तव्यत्, तव्य, अनीयरका असरूप ण्यत्' अपवाद है। भिन्नरूप होनेसे, बाधक विकल्पसे बनता है। किन्तु स्त्रियां क्तिन् सूत्रके स्त्रियांके अधिकारमें कहे गये प्रत्ययोंको छोड़कर। विकल्पका फल है जहाँ ण्यत् ( कार्यम् ) आदि है, वहाँ तव्यत् ( कर्तव्यं करणीयम् ) आदि भी हों। जहाँ अपवाद ( शास्त्र विशेष ) और सामान्यके प्रत्यय हों वहाँ सूत्र नहीं लगेगा। यद्यपि अनुबन्ध की सहायतासे भेद प्रतीत होते हैं। किन्तु नानुबन्धकृत परिभाषा से सरूप ही है। अतः विकल्प बाधका प्रसङ्ग नहीं है। अण् आदिप्रत्यय 'अ' शेष रहनेसे समानरूपवाले हैं। 'क' होनेपर पक्षमें अण् नहीं होगा ( समानरूप होनेसे ) स्त्रियांके अधिकारमें भी विकल्प नियम नहीं लगता। ( ८ ) ण्वुल्तृचौ' सूत्रसे पहलेके प्रत्ययों तककी कृत्यसंज्ञा। इसका प्रयोजन ( ९ ) कृत्संज्ञक प्रत्यय कर्ता अर्थमें

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

इति प्राप्ते ।

७७० तयोरेव कृत्य-क्त-खलर्थाः ३ । ४ । ७० । एतो भावकर्मणोरेव स्युः । १ तव्यत्तव्यानीयरः ३ । २ । ९६ । धातोरेते प्रत्ययाः स्युः । एधितव्यम्, एधनीयं त्वया, भावे–औत्सर्गिकमेकवचनं क्लीबत्वञ्च । चेतव्यश्चयनीयो वा धर्मस्त्वया । (केलिमर उपसंख्यानम्) पचेलिमा माषाः, पक्तव्या

---

हों । इससे सभी प्रत्यय कर्तामें होने लगे । तब ७७० । एते कृत्यसंज्ञक, क्त और खलर्थ **तयोरेव**=भाव और कर्म अर्थमें ही हों । कृत्यप्रत्यय अकर्मकसे भावमें सकर्मकसे कर्ममें **तयोरेव**–कृत्यक्त खलर्थाः इससूत्रसे हो । अतः सर्वथा कृत्य प्रत्ययके योगमें विकल्पसे षष्ठी होगी ।

खल्‌प्रत्ययके अर्थ कहे जायेंगे । क्रियाकी कठिनता या सरलता अर्थका प्रकाशक खल् है । उस अर्थमें अन्य प्रत्यय भी लिए जाँय । अतः जहाँ कृत्य क्तप्रत्यय होंगे, वहाँ अनुक्तकर्ता अर्थमें तृतीया अवश्य होगी । **मया शयितव्यम् अहं-शये** मुझे सोना चाहिए । मया शयितम् । अहं करवाणि, कुर्याम् । मया सुकरः दुष्करो वा इदं कार्यम् । ( १ ) तव्यत् तव्य **अनीयर**, ये प्रत्यय धातुसे हों । यत्र तकार इत् तत्रतित्स्वरितं भवति । **एधितव्यं**–वृद्धयर्थक अकर्मक एधधातोः तव्यत् प्रत्यय किस अर्थमें हो कृत्संज्ञकप्रत्यय कर्तामें हों । उसे बाधकर **तयोरेव** कृत्यक्तखलर्थाः इस सूत्रसे अकर्मक धातुसे भावमें प्रत्यय हुआ । **अनुक्ते कर्तति तृतीया । यस्मिन् प्रत्ययः स उक्तः** जिस अर्थ में प्रत्यय हो उसीमें प्रथमा हो । कृदन्तत्वात् । त्वया एधितव्यं त्वम् एधस्व ( लोट् ) ऐधेथाः ( लिङ् ) तुम्हें **बढ़ना चाहिए** । इति त्वया एध्यताम्, एधेथाः इति त्वया एधितव्यम् । तुम बढ़ो । तुम्हें बढ़ना चाहिए । लिङ्, लोट्, कृत्य प्रत्यय, ये समानार्थक हैं । ( यदि कर्तामें प्रत्यय हो तब कृत्यानां कर्तरि 'वा' सूत्रसे पक्षमें षष्ठी भी । होती यत्र भाव अर्थ प्रधान है तत्र लिङ्ग सङ्ख्या की प्रतीति नहीं होती । एकवचन स्वाभाविक है । नपुंसक लिङ्ग भी सामान्ये नपुंसकम्' कर्ममें प्रत्यय सकर्मक धातुओंसे होते हैं । कर्मके अनुसार लिङ्ग वचन भी होते हैं । इसी प्रकार **एधनीयं** भी होगा । एध+अनीयर । सकर्मकका उदाहरण **त्वं धर्मं चिनु चिन्वीथाः** कर्तरि प्रत्ययः तुम धर्मको अपनाओ । **कर्तृवाच्य**, चयनार्थक चिधातु सकर्मक है ।

चिधातोः ( **त्वया धर्मः चीयते** ) कर्मणि तव्यत् । अनीयर, चयन क्रियाका कर्म धर्म है । वह प्रधान हो गया । धर्म तुमसे चुना जाना चाहिए । चिधातोः तव्यत् गुणे कृदन्त मानकर प्रातिपदिकसंज्ञा स्वादिकार्ये । पुलिङ्ग, एक व० कर्मके अनुसार । **अनुक्ते कर्तरि तृतीया** त्वया धर्मः चेतव्यः । ( वा० ) तव्यत् सूत्रमें **केलिमर** प्रत्ययका भी **उपसङ्ख्यान**=संग्रह, मानना चाहिए । अनुबन्धलोप

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

इत्यर्थः। **भिदेलिमाः सरलाः**, भेत्तव्या इत्यर्थः। कर्मणि प्रत्ययः।
२ **कृत्यलुटो बहुलम् ३ । ३ । ११३ ।**

क्वचित्प्रवृत्तिः क्वचिदप्रवृत्तिः क्वचिद्विभाषा क्वचिदन्यदेव।
विधेर्विधानं बहुधा समीक्ष्य चतुर्विधं बाहुलकं वदन्ति। १।

स्नात्यनेनेति स्नानीयं चूर्णम्। दीयतेऽस्मै दानीयो विप्रः। ३ **अचो यत्**

---

**'एलिम'** शिष्यते। पचेलिमाः ( पक्तव्याः, पकाना चाहिए ) नवा वधूः, माषान् पचतु पचेत् 'वा' इति वध्वा माषाः पचेलिमाः। बहूसे उदद पकाये जांय। पच् धातोः कर्मणि ( वार्तिकेन ) 'केलिमर' प्रत्यये अनुबन्धलोपे पच्+एलिम, सम्मेलने, स्वादिकार्ये पचेलिमः। पचेलिमौ। पचेलिमाः वनेचरः। सरलान् भिनत्तु। जंगली चीड़ ( देवदारु ) वृक्षको काटें भिन्देत्। तेन वृक्षाः भिदेलिमाः भेदनार्थक भिद्धातोः कर्मणि अर्थे केलिमर इत्यादि। भेदनाश्रय कर्म, क्रियाके फलका आश्रय होता है। पक्तव्याः शब्दसे कर्मणि प्रत्ययका संकेत है। भेत्तुं योग्याः शक्याः 'वा' **भिदेलिमाः** वृक्षाः। पक्तुं योग्याः तण्डुलाः। चेतुं योग्यं **चयनीयं** पुष्पम्। चयन क्रियाके फलका आश्रय सकर्मकसे ही कर्ममें प्रत्यय सम्भव है। ( २ ) **कृत्यसंज्ञक** प्रत्यय और ल्युट् जहाँ कहे गये हो, वहाँ **बहुलम्**=आवश्यकतानुसार होते हैं। क्योंकि बहुलका अर्थ **क्वचित्**=कहीं प्रवृत्ति हो, कहीं **अप्रवृत्ति**=प्रयोग विशेषमें प्रवृत्ति न हो। कहीं **विकल्पसे** कहीं विल्कुल न हो। **विधि** ( ब्रह्मा ) या बादलके **विधान** ( वर्षा ) के समान **बहुधा**=प्रायः **समीक्ष्य**=समझकर, चार प्रकारका बाहुलक विद्वान् बोलते हैं, जिसके फलस्वरूप करण, सम्प्रदान, अर्थमें भी प्रत्यय हो गये। वर्षाकी ( बादलकी ) कहीं वृष्टि, **अनावृष्टि** रुक-रुककर वृष्टि, लगातार वृष्टिकी तरह बाहुलक नियम है। जिस साधन ( चूर्णसे ) स्नान किया जाय उसको **स्नानीयम्** चूर्णेन लेपेन स्नातु स्नायात् वा ( स्नान साधन ) अर्थ है। स्ना धातोः करणे अनीयर् कृत्य ल्युटो बहुलं सूत्रसे करण अर्थ बाहुलकसे लब्ध है। जिसको दिया जाय उसे दानीय कहते हैं। विप्राय ददतु इति **विप्रो दानीयः**। दा धातोः उद्देश्ये अर्थे अनीयर। बाहुलक बलसे सम्प्रदान अर्थका लाभ। बाहुलक बलसे अपादान सम्बन्ध अधिकरणमें भी प्रत्यय ( अनीयर ) आदि होगे। ( ३ ) **अजन्त** धातुसे **यत्** प्रत्यय हो। अजन्त सकर्मक हो तो कर्ममें। अकर्मक हो तो भावमें। **चेयम्**। त्वं पुष्पाणि चिनु ( लोट् ) चिन्वीथाः **त्वया चीयताम्**। तुम फूल चुनो, तुमसे चुने जांय। इस अर्थमें **त्वया चेयम्**। एवं चेतुमर्हं चेतुं शक्यम्। चुनने योग्य हैं। या चुननेमें समर्थ है। इन विग्रहोंसे भी वह रूप सम्भव है। चयनानुकूल क्रिया वाचक चिधातोः **अजन्तात् कर्मणियत्**। तस्य आर्धधातुक संज्ञा, गुणे, स्वादिकार्ये, सामान्ये नपुंसकम्। नपुंसक अर्थ प्रातिपदिकार्थ है। चयनाश्रयः चयन विषयः इति कृदन्त कृत्यर्थः। अलग-अलग अर्थका एकार्थ होना।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

३।१।९७। अजन्ताद्धातोर्यत् स्यात्। चेयम्। ४ ईद्यति ६।४।६५। यति परे आत ईत् स्यात् देयम्। ग्लेयम्।

७७५ पोरदुपधात् ३।१।९८। पवर्गान्तादुपधाद्यत् स्यात्। ण्यतोऽपवादः। शप्यम्। लभ्यम्। ६ एति-स्तु-शास्वृ-दृ-जुषः क्यप् ३।१।१०९। एभ्यः क्यप् स्यात्। ७ ह्रस्वस्य पिति कृति तुक् ६।४।३४। इत्यः। स्तुत्यः। शासु–अनुशिष्टौ। ८ शास इदङ्हलोः ६।१।७१। शास उपधाया

---

(४) यत्प्रत्यय परे आ को ई हो। त्वं देहि, दद्याः त्वया (वराय घटीयन्त्रं रजतपात्रं) देयम्। दीयंताम्। तुम चाँदीका पात्र दो, या तुमसे दिया जाय। इति त्वया देयम्। दानार्थक दा धातोः कर्मणि अचो यत्। दा+य ईद्यति इति सूत्रेण आकारस्यः ईकारे गुणे। कृदन्तत्वात् स्वादिकार्ये। दातुम् अर्हं योग्यं दान विषयः रजतमिति कृदन्तार्थः ग्लातुं=ग्लानिं कर्तुं ग्लेयम्। कैकेयी ग्लायतु। ग्लायात्। तया ग्लातुम् अर्हं ग्लेयं (ग्लानिविषयः) ग्लै+य आत्व—ईत्व—गुण, आदिकार्ये। (७७५) पोः=पवर्ग (पफबभम) अन्तमें हो तथा अदुपधात्=अकार उपधामें हो उस धातुसे यत् (य) हो ण्यत् प्रत्यय प्राप्त हो तो, उसे बाधकर। स शपतु, शपेत् वा—तेन शप्यतामिति शप्यम्। शपितुं योग्यम् अर्हं समर्थं वा शपथ खाना चाहिए या शापके योग्य है। यह वृत्तिका अर्थ है। गोपीभिः उद्धवः शप्यः। पवर्गान्तः आक्रोशे, शप् धातुः। कर्मणि यत् (प्राप्तं ण्यतं बाधित्वा) शापविषयः इति अर्थेन अर्थवत्त्वात्प्रातिपदिकसंज्ञा, स्वादिकार्ये लब्धुं शक्यम् लभ्यं फलम्। लब्धुं योग्यम् (त्वं लभस्व, लभेः, त्वया लभ्यताम्) इति लभ्यम्। डुलभष् प्राप्तौ। लभ धातोः यत् (प्राप्ति योग्ये अर्थे) प्रातिपदिकसंज्ञा स्वादिकार्ये। कृत्य प्रत्ययके लिए हमेशा लोडन्तसे विग्रह भावकर्मके रहते हुए, विग्रह होना चाहिए केवल कृत्यप्रत्ययके प्रसंगमें।

(६) एति=गति अर्थमें इण्धातु, स्तुति अर्थमें स्तु अनुशासनार्थक शास्, वरणार्थक वृ आदरार्थकदृ, प्रीतिसेवार्थक जुष, इन धातुओं से क्यप् प्रत्यय हो। (७) ह्रस्वको तुक हो, पित् तथा कित् परे। इत्यः–त्वं एहि इयाः इति एतुं गन्तुं योग्यः (पुरुषः देशः) गमनार्थक इण्धातोः एतिस्तुशास् आदिसूत्रेण कर्मणि क्यप् अनुबन्धलोपे ई+य। पितिपरे ह्रस्वस्य तुक=त् आगमे, स्वादिकार्ये। स गुरुं स्तौतु स्तूयात् तेन गुरुः स्तूयतामिति स्तुत्यः। स्तवनार्थक स्तु धातो कर्मणि क्यप्। स्तु+य पित्परे ह्रस्वस्य तुक्, कृदन्तत्वात्प्रातिपदिकसंज्ञा स्वादिकार्ये। शासधातुका अनुशासनजनकव्यापारो अर्थः। त्वं छात्रं शाधि इति त्वया (शासितु योग्यः) शिष्यः छात्रः। शिक्षकः छात्रं शास्ति। कर्मणि प्रत्यये शिष्यते गुरुणा गुरोर्वा शिष्यः छात्रः। अनुशासनार्थक शासधातोः 'शास्वृ—सूत्रेण कर्मणि अर्थे क्यप् (य)

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

इत् स्यादङि हलादौ क्ङिति। शिष्यः। वृत्यः। आदृत्यः। जुष्यः। ९ मृजेर्विभाषा ३।१।११३। मृजेः क्यब्वा। मृज्यः।

७८० ऋहलोर्ण्यत् ३।१।१२४। ऋवर्णान्ताद्धलन्ताच्च धातोर्ण्यत्। कार्यम्। हार्यम्। धार्यम्। १ चजोः कु घिण्ण्यतोः ७।३।५२। चजोः कुत्वं स्यात् घिति ण्यति च परे। २ मृजेर्वृद्धिः ७।२।११४। मृजेरिको वृद्धिः सार्वधातुकार्धधातुकयोः। मार्ग्यः। ३ भोज्यं भक्षे ७।३।६९। भोग्यमन्यत्। इति कृत्यप्रक्रिया।

---

शास्य। ( ८ ) शास्धातुको इत्व = ह्रस्व इकार हो हलादि किति ङितिपरे। इति आकारस्य इकारे। 'शासिवसिघसीनाञ्च' इति षत्वे स्वादिकार्ये। दाता वरं वृणोतु, व्रियते इति दात्रा वरो वृत्यः। वरणार्थक वृधातोः कर्मणि क्यप् तुक्। इष्टरूपेण स्वीकारविषयः। धर्मात्मा साधुः आदरतामिति साधुः आद्रियताम् आदृत्यः। आदरार्थक दृ धातोः क्यप् तुगादिः। आदृत्यः आदरविषयः। माता रामं जुषताम् इति रामः जुष्यतां जुष्यः ( प्रीतिसेवनयोग्यः ) इति एकार्थीभावः। ( ९ ) मृज्धातु से क्यप् विकल्पसे हो। क इत्का फल् गुणनिषेधः। मार्ष्टुं = स्वच्छं कर्तुंयोग्यः मृज्यः राजमार्गः वैतनिकः गृहं मार्ष्टुं इति गृहं मृज्यतां मृज्यः। स्वच्छता जनक-क्रियावाचक मृजधातोः ण्यत्प्राप्ते तं बाधित्वा मृजेर्विभाषा इति क्यप् अनुबन्धलोपे, कित्, गुणनिषेधे। निर्मलंकर्तुं योग्यः। स्वादिकार्ये। मृज्यः। स्वच्छताविषयः।

( ७८० ) ऋहलोः = ऋवर्णान्त तथा हल् अन्तमें हो ऐसे धातुसे ण्यत्। णत-इत् ( य ) प्रत्यय हो। त्वं कुरु, क्रियेतां, अहं करोमि क्रिये कर्तुं योग्यम्, अहं कार्यम्। करणार्थक या उत्पत्तिजनक क्रियार्थक कृधातोः कर्मणि ण्यत् (उक्त सूत्रेण) णितिपरे अचः ऋकारस्य स्थाने वृद्धौ रूपम्। करने योग्य। हर्तुं योग्यम् ह्रियतामिति हार्यम्, जो हरण किया जाय। जो हरणके योग्य हो। हरणार्थक हृधातोः कर्मणि ण्यत्, वृद्धिः। हरणयोग्यं रत्नम्। धर्तुं योग्यम् धार्यं ध्रियताम् ( जो धारणके योग्य हो ) कौशेयः ( रेशमी ) वस्त्रं, मणिः। ( १ ) च और ज को कुत्व हो ( घइत् ) घित् और ण्यत् परे। ( २ ) मृजेः = मृजधातुके इक्को वृद्धि हो, सार्वधातुक आर्धधातुक परे। मार्ग्यः मृजधातोः क्यपो अभावे ण्यत्। जकारस्य चजोः इतिकुत्वे। सूत्रमें ( घित् तकारस्य अनुनासिके घिण् इति ) मृजेः ऋ स्थाने वृद्धिः। स्वादिकार्ये मार्ग्यः। पन्था। ( ३ ) भक्ष = भक्षणके योग्य अर्थ हो तब भुजधातोः कर्मणि यत् सूत्रमें भोज्यम्के उच्चारणसे ,जको कुत्व न होना निश्चित है। सूत्रे निपतन्ति ये ते निपाताः। इससे कुत्वका अभाव सिद्ध है, लेह्यं, चोष्यं भोज्यं, पयः घृतं वा। जो वस्तु भोज्य नहीं है वह उपभोग्यं ( पालनीयम् )।

इति प्राभाकरीटीकायांकृत्यप्रकरणम्।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

# अथ पूर्वकृदन्तम्

७८४ ण्वुल्-तृचौ ३।१।१३३। धातोरेतौ स्तः। (७६९) कर्तरि कृदिति कर्त्रर्थे:। ५ युवोरनाकौ ७।१।१। यु वु एतयोरनाकौ स्तः।

---

अथपूर्वंकृदन्तम्—धातुके अधिकारमें तिङ्से भिन्न प्रत्ययको पूर्वंकृदन्तमें कृत्य-संज्ञक माना गया। इन प्रत्ययोंके तीन भाग है १—कृत्य संज्ञक। २—कारक प्रधान भाग ( पूर्वंकृदन्त )। ३—भाव प्रधानभाग ( उत्तरकृदन्त ) कारक प्रधान प्रत्ययका प्रकरण प्रारम्भ करते हैं। धातुके पाँच अर्थ हैं। कर्ता, कर्म, क्रिया, सङ्ख्या, काल। उससे सभी प्रत्यय द्योतक पक्षमें धातुके अर्थको उद्वुद्ध करेंगे। वाचकपक्षमें धातुका फल और व्यापारमात्र अर्थ है। कर्ता आदि अर्थ प्रत्ययके हैं। धातोः = तृतीय अध्याय प्रथमपाद ९१ सूत्रसे अध्यायकी समाप्ति तक जो प्रत्यय कहे गये वे धातुसे परे हो। उन प्रत्ययोंको अतिङ् = तिङ भिन्न होनेसे कृत्संज्ञा हो। बाधक परिभाषा सूत्र ( ७६१ ) असरूपः = धातुके अधिकारमें असमानरूपवाले अपवाद = बाधक ( प्रत्यय ) उत्सर्ग = व्यापक सूत्रके ( प्रत्ययका ) बाधक विकल्पसे हों। स्त्र्यधि-कारोक्तं ~ स्त्रियांके अधिकारमें कहे गये प्रत्ययोंके बिना = छोड़कर। इसी कारण सामान्य सूत्र, तव्यत् तव्य अनीयर सूत्रको बाधकर यत्, ण्यत् आदिके असरुप अप-वादप्रत्यय, होनेसे विकल्प हुआ। हार्यं हर्तव्यं हरणीयम् भी होते हैं। गम्यं गन्तव्यं गमनीयं मार्गम्। जहाँ समानरुपवाला प्रत्यय अपवाद बने वहाँ विकल्प नियम नहीं लगता। अण्–क–श–ड आदि प्रत्यय होनेपर 'अ' के शेष रहनेसे समानरूप प्रत्यय हो गये। वहाँ अण्का बाधक नित्य होंगे।

( ७८४ ) धातो = धातुसे ण्वुल् और तृच् प्रत्यय कर्ता अर्थमें हो। ( कर्तरि-कृत् ) सूत्रसे सभी कृत्प्रत्यय कर्ता अर्थमें होते हैं। क्रियावाची धातु प्रसिद्ध है। सारा जगत क्रियामें है या क्रियारूप है। वही प्रकृति है। फल पैदा करती है। उसके लिए पुरुष अपेक्षित है 'प्रत्ययः' पुलिङ्ग होनेसे पुरुष है। वीजरुप है। 'स्वां प्रकृति-मधिष्ठाय' क्षेत्रमें उप्त है। क्षेत्र प्रकृतिभूत धातुवाच्य क्रिया है। दोनोंके योगसे काल क्रिया कारक फलवान् है।

( ७८५ ) यु वु इनके स्थानमें अन् अक् आदेश क्रमश हों। करोति इति कारकः। कृधातुका वह क्रिया अर्थ है जो किसी न किसी फल को पैदा करे। फल जनक क्रियावाचक कृधातोः ण्वुलतृचौ इति सूत्रेण ण्वुल् ( वु ) प्रत्यये ( कर्तरि अर्थे ) प्रकृतिः कृ ( फल जननी क्रिया ) प्रत्यय वु ( जो क्रियामें स्वतन्त्र हो ) कर्ता अर्थ युवोरनाकौ इति वुस्थाने अक् आदेशे। णित् परे 'अचोञ्णिति' इतिवृद्धिः। कार्यं-कर्ता-अर्थसे अर्थवान् कृदन्तत्वात् प्रा० संज्ञा प्रथमायाः एकवचने रूपम्। उत्पत्तिफल-

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

बहुव्रीहिः । ७ हलदन्तात् सप्तम्याः संज्ञायाम् ६।३।९ । हलन्तावदन्तात् सप्तम्या अलुक् । कण्ठेकालः । प्राप्तमुदकं यं प्राप्तोदको ग्रामः । ऊढरथोऽनड्वान् । उपहृतपशू रुद्रः । उद्धृतौदना = स्थाली । पीताम्बरो = हरिः । वीरपुरुषको = ग्रामः । ( प्रादिभ्यो धातुजस्य वाच्यो वा चोत्तरपदलोपः ) अविद्यमानपुत्रो-

---

व्यधिकरण = भिन्न-भिन्न विभक्तिकपदयोः समासे सप्तम्यन्तस्य कण्ठे इत्यस्य पूर्वप्रयोगे प्रा० संज्ञा सुलोपे प्राप्ते । ७ । हलदन्तात्--अदन्त से परे सप्तमीका लुक्न हो । इससे अलुक् । अदन्त प्रातिपादिक है । प्रथमायाः एकवचने कण्ठेकालः । नीलकण्ठनामकः पक्षी । एवं पद्मनाभः पद्मं कमलं नाभौ यस्य स विष्णुः ( नाभि में कमल हो जिसके ) शरेभ्यो जन्म यस्य स = शरजन्मा । कार्तिकेयः । ये व्यधिकरण के उदाहरण है । हलन्तका दृष्टान्त—शरसिजातं शरसिजम् । सप्तमीका अलुक् । प्राप्तोदकोग्रामः प्राप्तं ( पहुंच गया है ) उदकं = जल यं = जिस गांव तक वह अनेक प्रथमान्त, प्राप्त सु, उदकसु । अन्य पदार्थ द्वितीयाविभक्ति का अर्थ 'ग्राम' । कर्तृवाचकसुबन्त के साथ बहुव्रीहि-समासादिः । कर्मार्थे द्वितीया प्राप्ता किन्तु उक्ते समासे प्रथमा । विशेष्य ( प्रधान ) अर्थ के अनुकूल लिङ्ग वचन होते हैं । ऊढः = खींचा गया रथः = बैलगाड़ी येन ( जिससे वह ) ऊढरथः अनड्वान् ( बैल ) करणार्थे बहुव्रीहिः अनेकप्रथमान्तं उढसु, रथसु का ( अन्यपदार्थ ) तृतीयाविभक्ति का अर्थ ( बैल में विद्यमान ) समास, अन्य पदार्थ तृतीयार्थ है । करणे अर्थे बहुव्रीहिः कर्मणि अर्थे बहुव्रीहिः आदि हो किंतु कर्म आदि का समासे अभिधान् = उक्त होने से उक्ते प्रथमैव न द्वितीयादिः । यहां समास के उक्त होने से समासपद में प्रथमा होगी । प्रत्येक समासमें प्रथमा विभक्ति हुई है । उपहृतः ( समीप में लाया गया ) पशुः यस्मै (जिसके लिए ) । उपहृतपशुः रुद्रः । उन्हीं के लिए पशु लाया गया अनेक प्रथमान्त ( उपहृतसु पशुसु ) का अन्यपदार्थ ( चतुर्थीका अर्थ रुद्र ) में विद्यमान का समासादिः । चतुर्थी के उक्त होने से प्रथमा । उद्धृतं = निष्कासितं ( निकाला गया ) ओदनं, (भात) यस्याः ( जिस वर्तन से स्थाली, पात्र ) उद्धृतसु, ओदनसु । अन्यपदार्थं पञ्चमी का अर्थ अवधिभूत, ध्रुव पात्र । उद्धृतौदना स्थाली । अनेकमन्यपदार्थे समासादिः । पीतम् अम्बरं यस्य ( पीले वस्त्र हैं जिसके, पीताम्बरो विष्णुः ( पीत सु, अम्बर सु ) अन्यपदार्थं षष्ठी का अर्थ है विष्णुः । उक्तेप्रथमा । वीराः पुरुषा यस्मिन् ग्रामे ( पहलवान् पुरुष जिस गाँव में हों ) वीरसु पुरुषसु अन्यपदार्थे समासादिकार्ये अधिकरणकारक ( ग्रामे ) अत्र सप्तमी-प्राप्ता किन्तु उक्ते अधिकरणे प्रथमा । शेषाद्विभाषा स्वार्थे कप् वीरपुरुषको देशः ( वा० ) प्रादिभ्यः = प्रपरा इत्यादि से परे धातुज = वाक्यमे ( धातु से ) पैदा

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

ऽपुत्रः । ८ स्त्रियाः पुंवद्भाषितपुंस्कादनूङ् समानाधिकरणे स्त्रियामपूरणी-प्रियादिषु ६ । ३ । ३४ । उक्तपुंस्कादनूङ् ऊङोऽभावोऽस्यामिति बहुव्रीहि-निपातनात् पञ्चम्या अलुक् षष्ठयाश्च लुक् । तुल्ये प्रवृत्तिनिमित्ते यदुक्तपुंस्कं तस्मात्पर ऊङोऽभावो यत्र तथाभूतस्य स्त्रीवाचकशब्दस्य पुंवा-चकस्येव रूपं स्यात् समानाधिकरणे स्त्रीलिङ्गे उत्तरपदे, न तु पूरण्यां

---

हुआ शब्द ( पतित ) आदि । तदन्त = वह ( धातुजशब्द ) हो अन्तमे उसका दूसरे पद के साथ समास हो, और पूर्व पद के उत्तर पदका लोप हो । प्रकर्षेण अल्पकालेन ( वेगेन ) पतितानि भूमौ, सम्पृक्तानि प्रपतितानि तादृशानि पर्णानि यस्य [ यस्मात् ] स । उपर से गिरे हुए, पत्तों के समान पत्ते हैं जिसके प्रपतित सु पर्ण सु । अत्र वार्तिकेन समासादिकार्यें पूर्वपदके अन्तर्गत पतधातुज पतित-शब्द का विकल्प लोपे, स्वादिः । प्रपर्णः । लोपस्य अभावे प्रपतितपर्णः पतझड़ के [ वसंत ] वृक्षः । ( वा० ) नञ् से परे जो अस्त्यर्थविद्यमान, उपस्थित, अर्थ-वाचक पद [ विद्यामान आदि ] वह हो, अन्त में जिसके, अविद्यमान आदि । उसका अन्यपद के साथ समास हो । और पूर्वपदके अन्तर्गत, अस्ति अर्थवाचकशब्दका लोपविकल्प हो । न विद्यमानो अविद्यमानः [ जो वर्तमान न हो ] तादृशः पुत्रो यस्य स ऐसा पुत्र हो जिसके नञ् से परे अस्ति अर्थका वाचक विद्यमान तदन्तपद अविद्यमान का पुत्र के साथ अन्यपदार्थबोधकसमास हुआ । विद्यमानपद का लोप स्वादिः अपुत्रः । पक्षे अविद्यमानपुत्रः । रूपद्वयं सिद्धम् । यद्यपि अनेकमन्य-पदार्थें से भी समास सिद्ध है । तथापि उत्तरपदलोपविकल्प के लिए वार्तिकम् ॥८॥ स्त्रियाः = स्त्रीलिङ्ग के स्थान में पुंवद = पुल्लिग, हो । परन्तु भाषित-पुंसकात = भाषित = ज्ञानविषयीभूतः पुंस्कः पुमान् पुंस्त्वं यस्मिन् उस स्त्री-लिंकपदमें पुल्लिगभी भाषित = प्रतीत दोनों लिंगो में हो अथवा भाषितः पुमान् यस्मिन्नर्थे स भाषितपुंस्कः सो अस्ति अस्य भाषितपुंस्कः तस्मात् अनूङ् अङ् प्रत्ययान्तं न हो । ऊँङोअभावो यस्याः इति बहुव्रीहिः । भाषितपुंस्कमें पञ्चमी का श्रवण, ( षष्ठी का श्रवण न होना ) इसका कारण निपातनात् = निपा-तनात् से पञ्चमी का लुक् नहीं हुआ, और षष्ठी का लुक् हो गया । भाषितपुंस्क का अर्थ देते हैं कि तुल्ये समाने प्रवृत्ति में निमित्त कारण, विशेषण, पुंल्लिग, स्त्रीलिंग दोनों दशा में एकजाति को तुल्य प्रवृत्तिनिमित्त कहते हैं । जो भाषित-पुंस्क हो । ऊङ् प्रत्यय का अभाव हो ऐसे स्त्रीवाचक शब्द का पुंल्लिग की तरह रूप हो । समानाधिकरण = समानविभक्तिस्त्रीलिंग उत्तरपद हो पूरणी संख्या और प्रिया आदिशब्दपरे न हो तो । पूरणी संख्याबोधक प्रत्यय तद्धित में है ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

प्रियादौ च परतः। (९५२) गोस्त्रियोरिति ह्रस्वः। चित्रगुः रूपवद्भार्यः। अनूङकिम्–वामोरूभार्यः। ६ अप्पुरणीप्रमाण्योः। ५। ४। ११६। पूरणार्थ-प्रत्ययान्त यत् स्त्रीलिङ्गं तदन्तात् प्रमाण्यन्ताच्च बहुव्रीहेरप्स्यात्। कल्याणी पञ्चमी यासां रात्रीणां ताः कल्याणीपञ्चमा रात्रयः। स्त्री प्रमाणी यस्य स स्त्रीप्रमाणः। अप्रियादिषु किम्--कण्याणीप्रियः, इत्यादि।

---

चित्रगुः चित्रा = विचित्रा, विविधरङ्गवती गौः यस्य। चित्रासु गोसु इति। अनेक प्रथमान्तानां यस्य इति (षष्ठीविभक्त्यर्थे) 'अनेकमन्यपदार्थे' इति समासे, सुलोपे सम्बन्धिकार्ये, 'चित्रागो' इति स्त्रियाः पुंवद्भाषित–सूत्रेणचित्रा शब्दस्य (भाषित-पुंस्कसत्वात्) पुंवद्भावे = पूंलिगे, समानविभक्तिक उत्तरपदे (गो) इति गोस्त्रियो-रूपसर्जनस्य इति ह्रस्वे, तत्र [एक विभक्ति] इति उपसर्जनसंज्ञा स्वादिः। चित्रगुः [विचित्र गाय वाला पुरुष] रूपवती सुन्दरी भार्या (पत्नी) यस्य। रूपवती सु भार्या सु। अनेकमन्यपदार्थे इति षष्ठी विभक्त्यर्थे समासे सुलोपादिः भाषितपुंकम् उङ्रहितं, पूर्वपदं रूपवती इति समानविभक्तिकम् उत्तरपदं भार्या इति। पुंवद्भावेन स्त्रीलिंगबोधकस्य ङीपो निवृत्तिः। नियतविभक्तिकभार्या इति तस्य उपसर्जनह्रस्वे, स्वादिः। रूपवद्भार्यः (सुन्दरी पत्नीवाला) सूत्रे अनूङ्ग्रहणं किमर्थं तस्य फल वामोरुभार्या यस्य वामोरुभार्यः (यहां पुलिंगभाव न होना) उॅङ् प्रत्ययान्त को पुंवद न हो। इसलिये निषेध वचन (अनूङ्) शब्द दिया। पूरण्यान्तु = पूरणी अर्थ में पुलिंग निषेध का उदाहरण ॥ ६ ॥ पूरण अर्थबोधक प्रत्यय अन्त में हो ऐसा जो स्त्रीलिंग, तदन्त = वह हो अन्तमें उसको और प्रमाणी शब्द अन्त में हो ऐसे बहुव्रीहि से समासान्त (अप्) प्रत्यय हो। यथा–कल्याणी = मंगलमयी पंचमी = पञ्चानां पूरणी (पांचवीं) यासां रात्रीणां (जिन रात्रियों की) ताः इति लौकिकविग्रहे। कल्याणी सु पञ्चमी सु। इत्यलौकिकविग्रहे। समासे पुंवद्भावे प्राप्ते अपूरणी इति निषेधांशेन निषेधे समुदाय से अप्पूरणी प्रमाण्योः इति अप् = (अ) प्रत्यये (यस्येति च) ईलोपे प्रा० संज्ञा, टाप्, प्रथमायाः बहुवचने कल्याणीपञ्चमाः अन्य पदार्थ रात्रि है। स्त्री = भरणीया, पोषणीया; प्रमाणी सत्यवचनोपस्थापिका' यस्य (स्त्री ही प्रमाण है जिसका) स्त्रीप्रमाणः भार्याभक्तः। स्त्री सु प्रमाणी सु। अन्यपदार्थ षष्ठचर्थ में, समासे, पुंवद्भावे प्राप्ते, तस्य निषेधे। समासान्त अप्प्रत्यये ईलोपे, विभक्तिकार्ये। सूत्र में अप्रियादि-ग्रहणं किमर्थं ? तस्यफलं प्रिय [या] उसके सदृश शब्द परे पुंवद्भाव न हो। कल्याणी मंगला प्रिया = प्रेयसी यस्य कल्याणीप्रियः। यहां पर प्रिया परे रहते पुंवद्भाव नहीं हुआ। उपसर्जनसंज्ञा, ह्रस्वादिः।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

६७० बहुव्रीहौ सक्थ्यक्ष्णोः स्वाङ्गात् षच् ५ । ४ । ११३ । स्वाङ्गवाचि सक्थ्यक्ष्यन्ताद् बहुव्रीहेः षच् स्यात् । दीर्घसक्थः जलजाक्षी । स्वाङ्गात् किम्-दीर्घसक्थि=शकटम्, स्थूलाक्षा=वेणुयष्टिः । (६६१) अक्ष्णोऽदर्शनादिति वक्ष्यमाणोऽच् । १ द्वित्रिभ्यां ष मूर्ध्नः । ५ । ४ । ११५ । आभ्यां मूर्ध्नः षः स्याद् बहुव्रीहौ द्विमूर्धः । त्रिमूर्धः । २ अन्तर्बहिर्भ्यां च लोम्नः ५ । ४ ।११७। हस्त्यादिवर्जितादुपमानात् परस्य पादशब्दस्य लोपः स्याद् बहुव्रीहौ । व्याघ्र-

---

।। ६७० ।। स्वाङ्गात्=अपने ही अंग का वाचक सक्थि ( हड्डी ) अक्षि ( आंख ) शब्द जिसके अन्त में हो ऐसे बहुव्रीहि से षच् ( अ ) हो । षित् का फल ( षिद्गौरादिभ्यश्चेति ङीष् । दीर्घसक्थः । दीर्घे लम्बायमाने सक्थिनी=जघने यस्य ( जिस पुरुष के जङ्घे लम्बे हों ) दीर्घ औ ( स्वाङ्गवाचिनी ) शक्थिनी औ षष्ठयर्थे बहुव्रीहिः । समासमें स्वाङ्गवाची सक्थि शब्दान्त बहुव्रीहि से षच्, अनुबन्धलोपे, इकारलोपे, स्वादिकार्यें जलजाक्षी ( कमल के समान आंखवाली ) जलजे कमले 'इव अक्षिणी ( नेत्रे ) यस्याः । जलज शब्द का स्वाङ्गवाचक अक्षिशब्द के साथ समास, षच्प्रत्यय ईलोप, षित्वात् ङीष ई । प्राणी के अंगको ही स्वांग कहेंगे । मूर्तिके अंगको नहीं । स्वाङ्गात् किम् ? अक्षि, ये स्वांङ्गवाची क्यों कहे गये ? इसलिए कि दीर्घसक्थिः शकटं ( लम्बी पहियावाली गाड़ी ) (शकट) चेतनप्राणी नहीं है । उसका अंग न लिये जाने से षच् नहीं हुआ । एवं स्थूलाक्षा—स्थूले अक्षिणी यस्याः मोटी आँख वाली ( बाँस की छड़ी ) चेतन न होने से स्वाङ्गवाची नहीं हैं । षच् नहीं हुआ । अक्षणो अदर्शनात् से अच् प्रत्यय, टाप् । अच् षच् में टाप् ङीप् का अन्तर है । १ । द्वि और त्रिशब्द शब्द से परे मूर्ध=मूर्धन शब्दको समसान्त ष (अ) हो बहुव्रीहिमें । ष और षच् में चित्स्वर का अन्तर । द्वौ मूर्धानौ यस्य ( दो सिर हो जिसके ) अनेकप्रथमान्तों का षष्ठीविभक्ति-के अर्थ में समासे, अ प्रत्यये, नस्तद्धिते इतिटि ( अद् ) लोपे विभक्तिकार्यें । द्विमूर्धः । त्रयो मूर्धानो यस्य ( तीन सिर हों जिसके ) समासे, षः, टिलोपे त्रिमूर्धः ( त्रिशिरा ) ।२। आभ्याम्=अन्तर और वहिष् शब्दसे परे लोमन् शब्द से 'अप्' प्रत्यय हो, बहुव्रीहिसमास में । अन्तः ( गुप्तोन्द्रियपर ) लोमानि (रोयें) यस्य सो अन्तर्लोमः अन्तर+लोमन+जस् के बीच समासे, 'अन्तर्बहिर्भ्याम्' अप्, ( नस्तद्धिते ) टिलोपे, विभक्तिकार्यें, अन्र्लोमः अन्तरंगरोमवाला । वहिः लोमानि ( वाहर रोम, मूंछवाला ] वहिर्लोमः । समासे अप् टिलोप आदि ।३। हस्ती=हाँथी आदि [ ऊँट वगैरह ] वर्जितात्=त्यागकर उपमानात्=उपमानवाची शब्द से परेपादशब्द का लोप हो, बहुव्रीहि समास में अलोन्त्यपरिभाषा

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

स्येव पादावस्य व्याघ्रपात् । अहस्त्यादिभ्यः किम्--हस्तिपादः, कुसूलपादः । ३ संख्या सु-पूर्वस्य ५ । ४ । १४० । पादस्यलोपः स्यात् समासान्तो बहुव्रीहौ । द्विपात् । सुपात् । ४ । उद्विभ्यां काकुदस्य ५ । ४ । १४८ । लोपः स्यात् । उत्काकुत् । विकाकुत् ।

९७५ पूर्णाद् विभाषा ५ । ४ । १४९ । पूर्णकाकुत्, पूर्णकाकुदः । ७ सुहृद्-

---

से अन्त्य अल् पाद के (अ) का लोप हो। इस लोप को [ अभावरूप होते हुए भी समासान्त माननाचाहिए, ताकि कप् प्रत्यय न हो। व्याघ्रः पादौ यस्य ( यद्यपि बाघ किसी का पैर नहीं होता, इसलिए व्याघ्र शब्द का व्याघ्रपाद में लक्षणा ) अतः व्याघ्रपादौ इव पादौ यस्य स व्याघ्रपात्। तथापि बाघ के पैरके समान अर्थं लक्षणा से है। तथापि जैसे—बाघ चलते हैं, पैर चुट-चुट बोलते हैं। जिसका पाद चलते समय वैसा बोले वह व्याघ्रपाद। यहाँ उपमानवाची व्याघ्रका पाद के साथ समास होने पर पादशब्दान्त अकार का लोप उक्त सूत्रसे हुआ। जश्त्वे, चर्त्वे अहस्त्यदिभ्यः किम् ? हाँथी ऊँट घोड़ा आदि से वर्जित उपमान, ऐसा अर्थ क्यों ? इसलिए कि हस्तिनः पादौ इव पादौ यस्य स हस्तिपादः (हाँथी के पाँव के समान पाँव है जिसका, पीलपांव वाला) यहाँ पाद के अ का लोप न हो। कुशूलपादौ इव पादौ यस्य, कुठिला की तरह पैर हैं जिसका यहां अकार लोप न हो अतः अहस्त्यादिग्रहण किया। हाँथी आदि का वर्जन हुआ। ३ संख्या और सु पूर्वमें हो, ऐसे पादका लोपहो, बहुव्रीहिमें वह समासान्त समझाजाय। द्वौ पादौ यस्य (दो पैरवाला) द्विपाद मनुष्यः। द्वि औ पाद औ। अनेक प्रथमान्तों का षष्ठीके अर्थमें बहुव्रीहिसमास, संख्यापूर्वकपादशब्द का अन्त्य अल् अकारका लोप हुआ। चर्त्वे। शोभनौ सुन्दरौ पादौ चरणौ यस्य। सुपाद औ षष्ठीविभक्त्यर्थे बहुव्रीहि समासे संख्या सु-पूर्वस्य। इति पाद शब्दान्त अकारलोपे। चत्वारः पादाः यस्य चतुष्पात्। ४ उत् और वि से परे काकुदशब्दका समासान्त लोप हो। उत्= उद्गतं काकुदं (तालु या डील) यस्य स उत्काकुत्। उन्नत डील वाला बैल। बहुव्रीहि समासे, काकुदस्य अन्त्यअकारस्य लोपे, वि=विशिष्टं विनष्टं वा काकुदं यस्य। तालु, डील बड़ा हो या नष्ट हो, वह विकाकुत है। यहाँभी समास, अलोपादिः।

। ९७५। पूर्ण शब्द से परे काकुद्का लोप हो; विभाषा--विकल्प से। पूर्णं काकुदं यस्य ( पूर्ण है तालु जिसका ) पूर्ण सु तालु सु। इत्यलौकिक विग्रहे अनेकमन्य पदार्थे इति षष्ठ्यर्थबहुव्रीहिसमासे। पूर्णाद्विभाषा इति काकुदस्य अकारलोपे चर्त्वे, पूर्णकाकुत् यदा न लोपः, तदा पूर्णकाकुदः। ७। सुहृच्च



CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

दुर्हृदौ मित्रामित्रयोः ५ । ४ । १५० । सुदुर्भ्यां हृदयस्य हृद्भावो निपात्यते । सुहृन्मित्रम् । दुर्हृदमित्रः । ८ उरः प्रभृतिभ्यः कप् ५ । ४ । १५१ । ९ कस्कादिषु च ८ । ३ । ४८ । एष्विण उत्तरस्य विसर्गस्य षोऽन्यस्य तु सः । इति सः । व्यूढोरस्कः । प्रियसर्पिष्कः ।

९८० निष्ठा २ । २ । ३६ । निष्ठान्तं बहुव्रीहौ पूर्वं स्यात् । युक्तयोगः । १ शेषाद् विभाषा ५ । ४ । १५४ । अनुक्तसमासान्तात् बहुव्रीहेः कप् वा । महायशस्कः । महायशा । इति बहुव्रीहिः ।

---

सुहृद्दुर्हृदौ मित्रञ्च अमित्रञ्च मित्रामित्रे तयोः । सु और दुर् से परे हृदय शब्द को हृद् आदेश, निपातनसे हो । क्रमशः ( मित्र और शत्रु अर्थ में ) सुष्ठु = शोभनं हृदयं यस्य सुहृत् । मित्रम् । बहुव्रीहिसमासे, हृदयस्य हृद् आदेशे ( कृतज्ञ परोपकारी मित्र ) दुष्ठु = दूषितं क्रोधलोभादिना पूरितं हृदयं यस्य । समासे हृद आदेशे, दुर्हृद ( अमित्रः, शत्रुः ) । ८ । उरस् प्रभृति = इत्यादि से समासान्त कप् हो बहुव्रीहि में 'क' शिष्यते ( सोऽपदादौ ) पास, कल्प, काम्य, परे रहते विसर्ग को स हो । ९ । कस्क आदि गणमें पठित शब्दोंमें इण् से परे विसर्ग को 'ष' हो । अन्य से परे 'सः' । यथा व्यूढोरस्कः । व्यूढं विशालम् उरो वक्षस्थलं यस्य । अनेकप्रथमान्तव्यूढ सु उरस् सु का षष्ठी अर्थमें बहु० समासे । उरः प्रभृतिभ्यः इति कप्-कप्रत्यये उरस् के सकार को रुः रेफको विसर्गः । कस्कादिषुच इण् से परे विसर्ग को ष हो यथा—प्रियसर्पिष्कः प्रियः सर्पिः यस्य ( प्रिय हो घी जिसे ) वह प्रियसर्पिष्कः प्रियसु सर्पिसु समासे, कप् प्रत्यये, सकारस्य रुत्वे विसर्गे, इण् = इकार से परे विसर्गको मूर्धन्य ष हुआ ।

९८० । निष्ठान्तं = निष्ठा प्रत्यय अन्तमें हो, उसका पूर्वप्रयोग बहुव्रीहिमें हो । युक्तः = सफलीभूतः योगः = एकाग्रता, ध्यानं यस्य स युक्तयोगः । सिद्धयोगी । युक्तसु योगसु । षष्ठी अर्थमें समासे निष्ठाप्रत्ययान्तयुक्तशब्दका पूर्वप्रयोग । यद्यपि ( योगयुक्तो विशुद्धात्मा ) यहां युक्तका पूर्वप्रयोग नहीं है । योगेन युक्तः तत्पुरुषः होने से । १ । शेषात् = अनुक्त समासान्तात् = जिस बहुव्रीहिमें समासान्त प्रत्यय अनुक्तः = न कहा गया हो उससे कप् हो । उक्तादन्यः शेषः । शेषे भवः शैषिकः कप् । महद् यशो यस्य स महायशस्कः महायशाः, व्यापक यश वाला । षष्ठ्यर्थे बहुव्रीहिसमासे यहां कोई समासान्त प्रत्यय न होने से शेष अर्थ में शेषाद्विभाषा सूत्र से कप् विकल्प हुआ । इति प्रभाकरी टीकायां बहुव्रीहिः ।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

# अथद्वन्द्वः

२ चार्थे द्वन्द्वः २। २। २९। अनेकं सुबन्तं चार्थे वर्तमानं वा समस्यते; स द्वन्द्वः समुच्चायान्वाचयेतरेतरयोग-समाहाराश्चार्थाः। तत्र 'ईश्वरं गुरुं च भजस्य' इति परस्पर निरयेक्षस्यानेकस्यैकस्मिन्नन्वयः=समुच्चयः। 'भिक्षामट गां चानय' इति अन्यतरस्यानुषङ्गिकत्वेनान्वयोऽन्वाचयः। अनयोरसामर्थ्यात् समासो न। धवखदिरौ छिन्धि इति मिलितानामन्वयः=इत-

---

अथद्वन्द्वः—द्वौ द्वौ मिलित्वा सहविवक्षावशात् एकक्रियान्वयीभवनं द्वन्द्वसमासः। दो या अनेक पद एकसाथ अन्वित होकर अपनी प्रधानता बनाये रहे। । ९८२। चार्थे=अनेकसुबन्त (च) के अर्थमें वर्तमान हों, उनका समास विकल्प से हो, वह द्वन्द्व कहलाये। च के कौन अर्थ हैं। जिनमें वर्तमान सुबन्तोंका समास हो जाय। चार्थाः=च के चार अर्थ हैं समुच्चय, अन्वाचय, इतरेतरयोग, समाहार इन चारों के अर्थ और उदाहरण दिये जा रहें हैं। समुच्चय का उदाहरणः हे भक्त ! इश्वरं और गुरुं च भजस्व=भजनकरो। ( भज, सेवायां, सेवासे ) ईश्वर और गुरु को प्रसन्न करो। दोनों के साथ भक्तका सेव्यसेवकसम्बन्ध सापेक्ष है। परन्तु ईश्वर का गुरु के साथ परस्पर कोई सम्बन्ध या क्रिया में सह विवक्षा ध्वनित नहीं है। अतः परस्पर निरपेक्षस्य आपस में एक दूसरे की कोई अपेक्षा न करके अनेकका एक में ( ईश्वर गुरुका एक भजस्व क्रिया में ) अन्वय समुच्चय है। विना गुरुका भजनक्रिया में उसी क्रिया की आवृत्ति करके ईश्वर का अन्वय होना निरपेक्ष है। अर्थात् ईश्वरं भजस्व, गुरुञ्च भजस्व। दोनों भजन क्रिया में स्वतन्त्र हैं। अन्योन्याश्रित नहीं ( चं )का समुच्चय अर्थ है। एकस्यां क्रियायां परस्परनिरोपक्ष्यसम्बन्धः समुच्चयः। १—अन्वाचय–दो क्रियाओं के मध्य में जहां एक की प्रधानता हो दूसरे की प्रासङ्गिकता गौणत्व; अप्रधानरूप, अन्वय हो उसे अन्वाचय कहते हैं। जैसे–भिक्षाम्भट् ( जाकर भिक्षा मांगो ) हां आते समय गाम् आनय ( गायको भी लाओ )। यहां भिक्षाटन मुख्यकर्म है। किन्तु गाय का लाना अन्यतरस्य=दूसरी क्रिया का आनुषङ्गिकत्वेन प्रसंगवशात्= अन्वय होना अन्वाचय है। अनयोः=समुच्चय और अन्वाचय इन दोनों अर्थोंमें असामर्थ्यात् परस्परमें एकार्थीभावरूवसामर्थ्य, परस्परशक्ति न होने से समास नहीं होता। क्योंकि समसनं पृथक्-पृथक् अर्थानां पदानां मिलित्वा एकार्थीभवनं समासः है। उन दोनों में वृत्तिका अभाव है। ( यत्र-यत्र परिनिष्ठितपदेषु वृत्तिः )

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

रेतरयोगः। संज्ञापरिभाषम् ( इति ) समूहः=समाहारः। ३ राजदन्तादिषु परम्। २। २। ३१। एषूपूर्वप्रयोगार्हं परं स्यात्। दन्तानां राजा=राज-

---

तत्र समासः समुच्चयः परस्पर निरपेक्ष है। अन्वाचयमें प्रधान गौणभाव है। १—इतरेतरयोगः=एक पदार्थका इमस्मिन्=दूसरे पदार्थ के साथ योगः ( सम्बन्धः ) मिलकर सहविवक्षा। मिलितानां परस्य सापेक्षतामन्वयः। पदार्थ आपसमें मिलकर एक क्रिया का आधार हों, किन्तु उनमें भेद भी उद्भूत हो मिलकर एक धर्मावच्छिन्न=एक ही क्रिया में अन्वय में इतरेतरयोग हैं। यथा धवश्च खदिरश्च धवखदिरौ छिन्धिः। धव और खैर को एकसाथ काटो। यहां धव और खदिर एक दूसरेके साथ मिलकर ( किन्तु यह धव है, यह खदिर है ) ऐसा भेद होते हुए छेदन क्रिया में साथ अन्वित है। यहां वृत्ति एकार्थीभाव है। ४:—समाहारः-समाहरणं तिरोहितावयवगतसंख्यः समूहः ) समाहारः। जहां सभी पदार्थ की अवयवगतसंख्या छिप जाय या समाप्त हो किन्तु समुदाय की संख्या रहे उस समूहको समाहार कहते है। यथा संज्ञा च परिभाषा च अनयोः समाहारः संज्ञापरिभाषम् यहां पर अवयव की संख्या छिप गयी। समुदाय संख्या उद्बुद्ध हो गयी इतरेतर योग में समासकिये गये पदार्थ की संख्या समुदाय में आरोपित होकर द्विवचन बहुवचनका प्रयोग संभव है। परन्तु समस्यमान समाहार-द्वन्द्व में समस्यमानपदार्थं की संख्या समुदाय के संख्या में अन्तर्भूत हुई। समाहार और द्विगु का द्वन्द्व में क्या अन्तर-यत्र विग्रहे षष्ठयन्तं पदं ( पंचानां गवां समाहार इति ) तत्र समाहारः, द्विगुः। यत्र विग्रहे प्रथमान्तानां पदानां संज्ञा च परिभाषा च इति प्रयोगः तत्र समाहारो द्वन्द्वः चकार के चारो अर्थ सोदाहरण सम्पन्न हुए। यह ( संख्या ) लौकिक विग्रहमें श्रुत, समासमें अश्रुत है। अनेक पदोंका भी द्वन्द्व होता है। इसमें पूर्वप्रयोग का नियम अनियत है। पूर्वप्रयोग का नियत नियम आगे प्रस्तुत कर रहे हैं॥ ३॥ राजदन्त आदि शब्दों में पूर्वप्रयोगार्ह है=पहले प्रयोगके योग्य शब्दका परं=बादमे प्रवेश हो। यथा=दन्तानां राजा ( दांतो का राजा ) राजदन्तास्तु चत्वारो, दन्तानाम् उपरि स्थिता। चौड़े चारदांत दांतो के राजा हैं। दन्त आम् राजन् सु। षष्ठी सूत्रेणसमासे, सुलोपादिः, समासविधायकषष्ठीसूत्र में षष्ठीपद प्रथमान्त है अतः षष्ठयन्त दन्तशब्दको उपसर्जनसंज्ञा। तस्यपूर्वं प्रयोगः प्राप्तः, राजदन्तादिषु=सूत्रेणपूर्वप्रयोग के योग्य दन्त शब्द का पर=आगे प्रयोग हुआ। इसी तरह गुरुणां राजा राजगुरुः। वैद्यानां राजा, मन्त्रीणां राजा राजमन्त्रिः अध्यापकानां श्रेष्ठः श्रेष्ठाध्यापकः। यहाँ राजा के दांत या राजाके गुरु, ऐसे अर्थ का भ्रम न हो। विशेष नियम स्मरण से द्वन्द्वसमास में ऐसा ही नियम है।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

दन्तः। ( धर्मादिष्वनियमः ) अर्थधर्मौ, धर्मार्थावित्यादि। ४ द्वन्द्वे घि २। २। ३२। द्वन्द्वे घिसंज्ञंपूर्वं स्यात्। हरिश्च हरश्च–हरिहरौ

९८५ अजाद्यदन्तन्तम् २। २। ३३। इदं द्वन्द्वे पूर्वं स्यात् ईशकृष्णौ। ६ अल्पाच्तरम् २। २। ३४। शिवकेशवौ। ७ पिता मात्रा १। २। ७०। मात्रा सहोक्तौ पिता वा शिष्यते। माता च पिता च पितरौ, मातापितरौ वा। ८ द्वन्द्वश्च प्राणि-तूर्य-सेनाङ्गानाम् २। ४। २। एषां द्वन्द्व एकवत्।

---

( वा० ) धर्मादिषु = धर्म अर्थ काम मोक्ष और उसके सदृश शब्दोंमें किसका प्रथम प्रयोग हो, इस विषय में अनियमः = नियम नहीं है। कोई भी पूर्व में रहे। अर्थश्च धर्मश्च अर्थ सु धर्म सु। चार्थे द्वन्द्वः। इतरेतरयोगे अर्थे वर्तमानस्य धर्मस्य अर्थेन सह समासे प्रा० संज्ञा, सुलोप आदि कार्यें। पूर्व प्रयोगस्य यस्य कस्य इति नियमो नास्ति अर्थधर्मौ धर्मार्थौ एतौ द्वावपि भवतः ॥४॥ द्वन्द्व समास में घिसंज्ञं जिसको घी संज्ञा हुई हो उसका प्रथम प्रयोग हो। यथा–हरिश्च हरश्च हरि सु हर सु। द्वन्द्व समासे (शिषौ छ्यसखि) घि संज्ञकहरिशब्दस्य पूर्वप्रयोगे हरिहरौ उपकुरुतः। विष्णुशिव उपकार करते हैं। क्रियाकारक सम्बन्ध इतरेतरयोगसम्बन्ध।

॥ ९८५ ॥ अजादिश्च अदन्तश्च अनयोः समाहारः ( अजाद्यदन्तम् ) अच् आदि में हो, अकार अन्तमें हो, ऐसे शब्द का द्वन्द्व में पहले प्रयोग हो। ईशश्च कृष्णश्च ईश सु कृष्ण सु। इत्यलौकिक विग्रहे द्वन्द्वसमासे ( ईश शब्द अजादि है अदन्त भी ) उसी का पूर्वप्रयोग द्विवचने ईशकृष्णौ, युद्ध्यतः। शिव कृष्ण वाणासुर प्रसंग में युद्ध करते हैं॥ ६ ॥ समासपदों में अल्प अच् पूर्वमे रहे। शिवश्च केशवश्च ( शिव सु केशव सु ) द्वन्द्वसमासे अल्प अच् वाले शिवपद का पूर्वप्रयोग अल्पाच्तरं से हुआ। प्राति० सं०, ( औ ) शिवकेशवौ परस्परं नमतः। शिवकेशव एक दूसरे को नमस्कार करते हैं। ७। मात्रा = माता के साथ उक्तौ = कथन होने पर पितापदका एकशेष विकल्पसे हो। माता च पिता च द्वन्द्वसमासे, माता के साथ पिता का उच्चारण है। पितृपद का एकशेष। माताशब्द लुप्त यः शिष्यते ( जो शेष रहता है ) सलुप्यमानार्थाभिधायी भवति। वह लुप्त हुए के अर्थ को बोलता है। पितृपद माताको भी कहेगा। अतः द्विवचने पितरौ धर्म पालयतः। यदा नैकशेषः तदा मातापितरौ। पितुर्दशगुणा माता, गौरवेणातिरिच्यते, माता पिता से दशगुना अभ्यर्हित ( पूज्य ) है। मातृ-पितृऔ आनङ् ऋतो द्वन्द्वे इतिमातृ ऋकारस्त आनङ् ( आ ) मातापितरौ इति एकशेषद्वन्द्वः। ८। प्राणी = चेतन् तुर्य = वाद्य, सेना = देशरक्षक, इनके अङ्ग-वाचकका द्वन्त समास में एकवचनान्त समुदायवाचक है। पाणि ( हाथ ) अङ्ग-

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

पाणिपादम्। मार्दङ्गिकवैणविकम्। रथिकाश्वारोहम्। ९ द्वन्द्वाच्चुदषहान्तात् समाहारे ५।४।१०६। चवर्गान्ताद्दषहान्ताच्च द्वन्द्वाट्टच् स्यात् समाहारे। वाक् च त्वक् च त्वक् च वाक्त्वचम्। त्वक्स्रजम्। शमीदृषदम्। वाक्त्विषम्। छात्रोपानहम्। समाहारे किम्–प्रावृट्शरदौ। इति द्वन्द्वः।

# अथ समासान्ताः

९९० ऋक्पूरब्धूः पथामानक्षे ५।४।७४। अ अनक्षे इति च्छेदः।

---

वाचक पाणीच पादौच पाणिओ पादओ, अनयोः समाहारः द्वन्द्व समासे, पाणि-अङ्गवाचक ( हाथ पैर का ) द्वन्द्वश्च प्राणितुर्य-आदिना एकवद्भावे स्नपुंसकं समाहारे नपुंसक हो। पाणिपादं वध्नाति। मृदङ्गवादनं शिल्पं एषां ( मृदङ्ग बजाना स्वाभाविक कला हो जिनके ) वेणुवादनं शिल्पमेषान्ते ( बंशी बजाना कला हो जिनकी ) मर्दिङ्गिकाश्च वैणविकाश्च एषां समाहारे अर्थे द्वन्द्वसमासे तूर्यं—वाद्य का अंग मृदंगः, वंशी है मार्दङ्गिकवैणविकम्। रथिकाश्च अश्वारोहाश्च ( रथवाले और घुड़सवार ये सेना के अंग हैं ) अतो द्वन्द्वसमासे एकवद्भावे रथिकाश्वारोहं पश्यामि। एक क्रिया में अन्वय का नियम पूरे द्वन्द्व में माननीय है। ।९। चुदषहान्तात् = चवर्ग ( च, छ, ज, झ, ञ ) और दषह ये अन्त में हो, ऐसे द्वन्द्व से टच् ( अ ) हो समाहार अर्थ में वाक्चत्वक्च वाणी और त्वचा (स्पर्शग्राहक इन्द्रिय चर्म) वाच्सु त्वच्सु समाहारे अर्थे द्वन्द्वसमासे चवर्गान्त द्वन्द्व से टच् अकारान्त शब्द। चोः कु इति कुत्वे, नपुंसकैकवचने वाक्त्वचं जीर्यते (वाणी स्पर्शेन्द्रिय शिथिल हो रहे हैं ) त्वक् च स्रक् च तयोः समाहारः चर्म इन्द्रिय और माला पदों का समाहार द्वन्द्वे, कुत्वे, टच्, त्वक्स्रजं सहैव पश्यामि। शमी-दृषदम्। शमीच् दृषद् च समाहारः शमी लकड़ी और पत्थर इनके मिलजाने अर्थमें द्वन्द्वः। दकारान्त से टच् 'अ' समाहारे नपुं० इत्यादिः। वाक् च त्विट् च वाक्त्विषम् और चमक दोनोंका ( वाच् सु त्विष् सु ) समाहारे—मेल अर्थ में द्वन्द्वसमासः, षान्त होने से टच् आदिः। क्षत्रञ्च उपाहनो च एषां समाहारः, द्वन्द्वसमासे टच् नपुं० एक० छात्रोपाहनम् आपणे क्रीणामि। सूत्र में एक समाहार क्यों पढ़ा? इसलिए कि प्रावृट्शरदौ। प्रावृट् च शरच्च—वर्षा और शरद ऋतु, इस इतरेतरयोगद्वन्द्व में टच् न हो। अतो नपुंसकएकवचन नहीं हुआ। इति प्राभाकरी-टीकायां द्वन्द्वसमासः।

अथसमासान्ताः समासस्य अन्तः समासान्तः प्रत्ययः प्रारभ्यते।

।९९०। आनक्षे ( अ अनक्षे अ—अप्रत्यय हो, अनक्षे—अक्ष ( चक्र, धुरा ) को छोड़कर। इतिक्षेदः ऐसा विभाग है। ऋगाद्यन्तस्य—ऋच् ( मन्त्र )

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

ऋगाद्यन्तस्य समासस्य 'अ' प्रत्ययोऽन्तावयवः स्यात् अक्षे या धूस्तदन्तस्य तु न। अर्धर्चः। विष्णुपुरम्। विमलापं=सरः। राजधुरा। अक्षे तु अक्षधूः दृढधूरक्षः। सखिपथः। रम्यपथो देशः। १ अक्ष्णोऽदर्शनात् ५।४।७६। अचक्षुःपर्यायादक्ष्णेऽच् स्यात् समासान्तः। गवामक्षीव—गवाक्षः। २ उपसर्गादध्वनः ५।४।८५। प्रगतोऽध्वानं प्राध्वो=रथः। ३ न पूजनात् ५।४।

---

पुरः ग्राम। अप्—जल। धुर—चक्का और पथिन् ये शब्द जिससमास के अन्तमें हों उससे ( अ ) हो। वह समास का अन्त अवयव माना जाय। परन्तु अक्ष ( रथ का चक्र ) उसका मध्य धुर शब्द अन्तमें न हो। क्रमशः उदाहरण ऋचाम् अर्धः, अर्धर्चः मंत्र का आधा। षष्ठी समासे, अप्रत्यये, अथवा अर्धं नपुंसकमिति समासे सुलोपे, गुणेः ऋक्पूरब्धूः—सूत्रेण अप्रत्यये अर्धर्चादयः पुंसि इति नियमेन पुंलिङ्गे, अर्धर्चः। विष्णोः पूः ( विष्णु भगवान्की नगरी ) अत्र षष्ठी तत्पुरुषः समासादिकार्ये ऋक्पूइति 'अ' प्रत्यये। परवल्लिंगमिति नपुंसकासंभवात्। कर्णपुरम्—कानपुर। लक्ष्मणपुरम्—लखनऊ। नागपुरम्। विमलाः आपो जलानि यत्र तत् विमलापं सरः तडागः। निर्मलजल वाला तालाब। विमलयश, अपयश, समासे समासान्त अप्रत्यये। सरः विशेषणानुसारी। लिंगवचन। राज्ञोधू राजधुरा ( राजाओं का ( भार ) कर्तव्य पृथ्वीपालन ) षष्ठीसमासे; अप्रत्यये टाप्; राजधुरा। धूः स्त्री क्लीबे यानमुखम् इत्यमरः। सूत्र में अ अनक्षे इस निषेध, अंशसे अक्षधूः में समासान्त अप्रत्यय नहीं हुआ। अक्षश्चक्रं तस्य धूः अग्रभागः। (रथ पहिए का अगलाभाग) अक्षधूः दृढ़धूः दृढ़ा धूः यस्य ( मजबूत धुरा है जिसका रथ नाभिच्छिद्रम्। बहुव्रीहिसमासे अप्रत्यये प्राप्ते अनक्षे इति निषेधे। सख्युः पन्था इति सखिपथः मित्रका मार्ग। सामान्यसम्बंध। मित्रसंबंधी रास्ता। सखि ङसि पथिन् सु। षष्ठीसमासे, समासान्तो अप्रत्ययः। मस्य टेर्लोपे विभक्तिकार्ये सखिपथः प्रशंसनीयोऽस्ति। रम्याः पन्थानो यस्य ( रमणीय रास्ते वाला देश ) रम्यपथः बहुव्रीहिसमासे अप्रत्यये रूपम्। १। अदर्शनात्—दर्शन अर्थ में प्रसिद्ध न हो अचक्षुपर्यायात् [ आंख ] अर्थसे भिन्न अक्षिशब्दसे अच्प्रत्यय हो। वह समासांत माना जाय। गवाम् अक्षि, इव [ गाय की आंख की तरह ] खिड़की; झरोखा, गौंखा, गवाक्षः। षष्ठीतत्पुरुषसमासे, यहां अक्षशब्द के नेत्र भिन्न अक्षसदृश अर्थसे समासान्त अच् हुआ सुपोलुक्, आदिः। गवाक्षः। वातायनं हवादार खिड़की। २। उपसर्गसे परे अध्वन, शब्दको समासांत अच हो, क्रिया के योगमें। प्रादि उपसर्ग हैं। प्रगतो अध्वानं ( मार्ग पर चला हुआ। अत्यादयः क्रांताद्यर्थे द्वितीयया। प्रगतः—दौड़ा हुआ या तेज चला हुआ। अर्थवाचक प्रशब्दका अध्वनके साथ समासे, टिलोपादिः प्राध्वोः रथ आनीयते। ३। पूजनार्थात्—प्रशंसनीय

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

६९। पूजनार्थात् परेभ्यः समासान्ता न स्युः। (स्वतिभ्यामेव। सुराजा। अतिराजा। इति समासान्ताः।

---

अर्थसे परे समासांत प्रत्यय न हो [ वा० ] सु और अति के प्रशंसनीयअर्थसे परे ही समासान्त प्रत्यय का निषेध है। अर्थात् सु अति से भिन्न प्रशंसार्थक शब्दों से प्रत्यय हो। शोभना राजा सुराजा प्रशंसनीयः राजा (स) सुराजन् से कुगति प्रादयः समासे 'राजाहः सखिभ्यष्टच् इति टच् प्राप्ते नपूजनात् इति निषेधे। पूजनीय अर्थमें सु स्वादिकार्ये। राजानमतिक्रान्तोऽतिराजा। राजतेशोभते राजा अतिशायितः राजा अतिराजा अत्रापि कृते समासे टज्न भवति। इति प्रभाकर मिश्रकृतायां प्राभाकर्यां समासान्ताः।

अथतद्धिताः—समास समाप्ति के अनन्तर तद्धितप्रत्ययों का प्रकरण प्रारम्भ करते हैं। ये प्रातिपदिकके अधिकार में पढ़े गये हैं। अतः प्रातिपदिकात्तद्धितोत्पत्तिः अथवा सुबन्तात्तद्धितोत्पत्तिः। प्रातिपदिक से या सुबन्त से तद्धितप्रत्यय होते हैं। शब्दार्थः—तस्मै प्रातिपदिकाय हिताः अथवा प्रयोगाय हिताः तद्धिताः। प्रयोगों के लिए उपयोगी हितैषी, दिव्य, सुन्दर अर्थवर्धक, व्यवहारसुगम, कुशल, अल्प, अक्षर से असन्दिग्ध अधिक अर्थदायक, सुन्दरीकरण आदि गुणसंस्कारक, प्रत्यय हों। यदि प्रातिपदिक के लिए हितकारी हैं तब सभी प्रत्ययों का अर्थ प्रातिपदिकार्यसे सम्बद्ध होगा। जो जाति व्यक्ति लिङ्ग संख्या कारक रूप हैं। प्रायः अपत्य ( पुत्र ) गोत्रापत्य ( पौत्र ) युवापत्य ( प्रपौत्रादि ) ये सभी अर्थ जाति अर्थके बोधकप्रातिपदिकार्थ हैं। जो जननात् जायते या. सा जातिः जन्म से जाति का ( अपत्यादि अर्थ का ) बोध होता है। जाति का आधार व्यक्ति प्रधानरूप से बोध्य है। यथा—दिति का पुत्र दैत्य, जाति भी, व्यक्ति भी। आदिति का पुत्र आदित्य देवता जाति और व्यक्ति भी बोध्य है। लिङ्गबोधक भी प्रत्यय हैं। भाव में त्व और तल् आदि अनेक प्रत्यय हैं। उनका अर्थ व्यक्ति शब्द में जितने विशेषण हैं गुण क्रिया जाति धर्म योग्यता विशेषता सभी ( त्व ) प्रत्यय के अर्थ। त्वान्तं क्लबं तलन्तं स्त्रियाम्। यथा—अस्य ब्राह्मणत्वं जानामि। इसके ब्राह्मणत्वं=तपस्या, वेदका ज्ञान, जाति, सन्ध्याबन्दन, पवित्रता सदाचार त्याग, तप क्षमा शम दम आदि को जानता हूँ। सभी प्रत्ययों का अर्थ किसी न किसी रूप में प्रातिपदिकार्थ से सम्बद्ध है। प्रत्येक प्रयोगों में पूर्ण या आंशिक रूपसे सुलभ हैं। तद्धितवृत्ति है। परार्थ=एकार्थीभाव का अभिधानं का बोधक है। प्रकृति सुबन्तका अर्थ और प्रत्ययका अर्थ मिलकर एकार्थीभाव होते हैं। पृथगर्थानाम् एकार्थोपस्थितिः एकार्थीभावः। प्रत्येक वृत्ति में लौकिक विग्रह और

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

# अथतद्धिताः

९९४ समर्थानां प्रथमाद्वा ४।१।८२। इदं पदत्रयमधिक्रियते प्राग्दिश इति यावत्।

९९५ अश्वपत्यादिभ्यश्च ४।१।८४। एभ्योऽण् स्यात् प्राग्दीव्यती-

---

अलौकिक शरीर अवश्य है। यथा–अश्वपतेरपत्यं यह लौकिक ( लोक, समाज में उपयोग के योग्य ) शरीर हैं अश्वपतिङस् अलौकिक विग्रह, जिससे अणादि होते हैं। 'तत्रादौ साधारणप्रत्ययाः—प्रथम प्रकरण में साधारण=व्यापक, अधिकदेशमें कार्यरत, प्रत्ययाः–प्रत्याययन्ति=अपत्य, अधीत, भव, जात, हित, आगत, निवास, विकार, आदीन् अर्थात् बोधयन्ति, इतिप्रत्ययाः ।४। समर्थानां=प्रतिपादिक या पद का अर्थ प्रथमात्:–प्रथम उच्चारित उद्देश्यभूत शब्द ( तस्य, तेन, आदि उसका उद्देश्य षष्ठयन्त, तृतीयान्त पद से वा=विकल्प। पदत्रयं=तीनों पद अधिक्रियन्ते। त्रयं में एकवचन से तीनों पदों का एकसाथ अधिकार चलना व्यङ्ग्य है। तब सूत्रमधिक्रियते =ऐसा क्यों नहीं कहा। पदत्रयमधिक्रियते ऐसा क्यों ? इसलिए कि स्वार्थिकप्रकरणों में केवल 'वा' का सम्बन्ध आता है। अन्य दोनों का नहीं, प्राग्दिशः=प्राग्दिशोविभक्तिः इस सूत्र तक तीनों पदों का पूर्ण अधिकार है। तदनन्तरं स्वार्थिक प्रत्ययाः प्रारभ्यन्ते। इनका केवल विधि सूत्रके वाक्यार्थ बोधमें उपयोग है। स्वतन्त्र नहीं। यथा समर्थः पदविधिः पदको उद्देश्य करके प्रत्यय आदि का विधान वृत्ति ( सामर्थ्य ) परस्पर सम्बंध, योग्यता के अधीन है। यह पदोद्देश्यकविधि कृत्तद्धितसमाससनाद्यन्तएकशेष, पांचों वृत्तियों में है। प्रसङ्ग में प्रकृत्यर्थ ( सुवन्तार्थ ) और प्रत्ययार्थका मिलकर एकार्थीभावरूप योग्यतावृत्ति है। अधिकारका फल प्रयोग के योग्यसमर्थशब्दोंका तद्धितवृत्ति विधायक सूत्रमें प्रथम उच्चारित ( पद ) से जिसका बोध हो उससे प्रत्यय विकल्प से हो। यथा तस्यापत्यं तस्येदं, तस्य निवासः, तस्य विकारः, इत्यादि में प्रथमात्-प्रथम उच्चारित उद्देश्यभूत ( तस्य ) शब्द है। इस षष्ठयन्तपद से जिस शब्दका ग्रहण हो उसी से प्रत्यय हो। उपगोः अपत्यं—षष्ठयन्तपद उपगोः से अण् प्रत्यय हुआ। यह तद्धित प्रत्यय विधिसूत्रों में प्रथम उच्चारित से उसके उद्देश्यभूत शब्दों से होता है। अपत्यम् इदं, निवासः विकार, शब्द से नहीं, क्योंकि वे उद्देश्य नहीं विधेय हैं। प्रथम उच्चारित नहीं है। पक्षमें लौकिक विग्रह भी रहते हैं।

।९९५। एभ्यः=अश्वपति आदि शब्दों से अण् प्रत्यय हो।६। प्राग्दीव्य-

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

येष्वर्थेषु। अश्वपतेरपत्यादि आश्वपतम्। गाणपतम्। ६ दित्यदित्यादित्य पत्युत्तरपदाण्ण्यः ४।१।८५। दित्यादिभ्यः पत्युत्तरपदाच्च प्राग्दीव्यतीयेष्वर्थेषु ण्यः स्यात्। अणोऽपवादः। दितेरपत्यं दैत्यः। अदितेरादित्यस्य

---

तीयेषु अर्थेषु। तेन दीव्यति खनतिजयत जितम्' इस सूत्रमें पठित अर्थ से प्राक्= पहले तक ( यावन्तो अपत्यादयोअर्थाः' जितने अपत्य इत्यादि प्रत्यय पढ़े गये हैं ) उनका अधिकार है। जैसे :—तस्यापत्यं तत्राजातः ततआगतः, तदधीते, तेनप्रोक्तं। तस्मैहितं, सोऽस्यनिवासः, तेननिवृत्तं तस्य समूहः, इत्यादि अर्थ प्राग्दीव्तीय कहलाते हैं। यथा आश्वानांपतिः, अश्वपतिः ( घोड़ों का मालिक ) उसके अपत्य—सन्तान कहने की इच्छा हुई, तब षष्ठचन्त अश्वपतेः अपत्यम् ( अश्वपतिका सन्तान ) लौकिकं वाक्यम् 'अनश्वपति ङस्' इति अलौकिकशब्दात् समर्थात् ( अश्वपत्यादिभ्यश्च ) इति सूत्रेण अपत्ये अर्थे जन्यजनक भावयोग्यता सत्येव अण्। तद्धितवृत्तिः अण्प्रत्यय विधायक सूत्र में प्रथम उच्चारित उद्देश्यभूत अश्वपति शब्द है। अण्पद सन्तान आदि अर्थका बोधक है। 'कृत्तद्धितसमासाश्चेति ) प्रा० संज्ञा, सुपोधातुप्रातिपदिकयोः इति सुपोलुक्। अनुबन्धलोपे, अश्वपति अ। इतिदशायां तद्धितेष्वचामादेः इति सूत्रेण आदि अकारस्य आवृद्धिः, यस्येति च' अन्त्येकारस्यलोपे स्वादिः आश्वपतः। पुत्रः अश्वपतिनां समूहः आश्वपतम्। आदि पद से अन्य अनेक अर्थ भी लिए जायेंगे। अश्वपतेः निवासो देशः आश्वपतः। अश्वपतेः विकारः—शुक्रशोणित मूत्रपुरीषादिः अश्वपतेरिदगृहम आश्वपतमित्यादि। गणनां प्रथमादीनां पतिः गणपतिः गणेशः। तस्य—गणपतेः अपत्यमिति लौकिके 'गणपति ङस्' अस्मात् समर्थात् अश्वपत्यादिभ्यश्चेति सूत्रेण अपत्यादि ( सन्तान ) अर्थबोधकअण्प्रत्यये, अनुबन्धलोपादिः पूर्ववत् जन्यजनक भावसामर्थ्यं ( गणेश में पुत्र पैदा करने की योग्यता ) प्रत्यक्ष ( पुत्र पैदा ) होने पर ही यह वृत्ति बनेगी। गणेशपुत्रः जन्यजनकसम्बन्धात्मक एकार्थीभावः।

।६। दितिः ( दैत्यों की माता ) आदितिः ( देवमाता ) आदित्यः (सूर्य) और पतिशब्द जिसके उत्तरपदमें हों ऐसे षष्ठचन्त समर्थ सुवन्तों से ण्य (य) प्रत्यय हो। प्राग्दीव्तीय अर्थ में जो समझाये गये हैं। अणोअपवादः—अण् अश्वपत्यादि अण् प्राग्दीव्यतोऽण् का बाधक है। दितेरपत्यं ( दैत्यमाता दिति की सन्तान ) लौकिकविग्रहे, दिति ङस् इत्यस्मात् षष्ठचन्त पदं ( दिति ङस् ) (सन्तान अर्थ में) जन्यजनकभाव सामर्थ्यं रहते सुबन्त ( दिति ङस् ) पद से प्राग्दीव्यतीय के किसी अर्थ ( अपत्य अर्थ ) में ण्य ( ण इत् ) य प्रत्यय हुआ, आदिवृद्धिः, ऐकारे। भसंज्ञा,

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

वा [ अपत्यम् ]। ७ हलो यमाँ यमि लोपः ८।४।६४। हलः परस्य यमो लोपः स्याद् वा यमि। इति यलोपः। आदित्यः। प्राजापत्यः देवाद्यञञौ दैव्यम् दैवम्। बहिषष्टिलोपो यञ् च बाह्यः। ईकक् च वाहीकः। ८ किति च ७।२।११८। किति तद्धिते चाचामादरेचो वृद्धिः स्यात्। बाहीकः। गोरजादिप्रसंगे यत् गोरपत्यादि-गव्यम्। ९ उत्सादिभ्योऽञ् ४।१।८६।

---

इकारलोपे, विभक्ति कार्ये दैत्यः। दितिसम्बन्धीसन्तान तद्धितार्थः। एवम् अदितेरपत्यम् अदितिः (देवमाता) की जननयोग्यता से प्रत्यक्षसन्तान आदित्यः। साधनिका पूर्ववत्। आदित्यस्य अपत्यम् सूर्य की जननयोग्यता से प्रत्यक्षसन्तान अर्थ षष्ठयन्त जननयोग्यतासमर्थ सुबन्त (आदित्य ङस्) उससे अपत्य आदि अर्थमें ण्य—य आदित्य य। यस्येति च भ० सं० यकारस्य अकार लोपे। ततः। ७। हल् वर्ण से परे यम् प्रत्याहार के अक्षर का लोप हो, यम् परे। अत्र हल्—आदित्य का तकारः उससे परे यम् (यकारः) तस्य लोपे, यम् प्रत्यय परे ण्य का 'य' आदित्यः (स्वादिसम्बन्धि कार्ये) सूर्य की जनन योग्यतापरिचायकः पुत्रः। प्राजापत्यः—प्रजापतेः (दक्षस्य) अपत्यम् आदि (पति-उत्तरपदात्) प्रजापतिशब्दात् (ण्य) पूर्ववत्। प्रजापति दक्ष की सन्तान 'सती' अन्य अर्थ भी प्रसङ्ग के अनुसार ण्य आदि पूर्ववत् (वा०) देवात्—देव शब्द से अपत्य, जात; निवास, इत्यादि अर्थो में समर्थसुबन्त से यञ् और अञ् प्रत्यय हो। अकार इत् यञ् और 'ण्य' में स्वर का अन्तर। देवस्य अपत्यं निवासः आदि अर्थे यञ् अनुबन्धलोपे, आदि बृद्धिः, अकार अलोपे, स्वादिकार्ये दैव्यम्। अञ्पक्षे दैवम् (गृहम्) सन्तानादिर्वा [वा०] वहिष् शब्द से प्राग्दीव्यतीय अपत्य आदि अर्थबोधक यञ् हो। टि का लोप भी। वहिर्भवः वाह्यः। बाहर हो, या पैदा हुआ हो। वहिष् शब्दात्भव अर्थे यञ् टि [ इष् ] का लोप वार्तिकसे। आदिवृद्धिः, वाह्यः [ सन्तानादिः, प्राकारः ] [ ईकक्च ] वहिष् शब्द से भव आदि अर्थमें ईकक् प्रत्यय भी हो। टिलोप भी। वाहीकः [ बाहरी कार्य कर्ता ] ईकक् प्रत्यये टिलोपे। ८। कितिच-कित् ( क इत् ] तद्धित प्रत्ययेपरे अचाम् = अचोंके आदि अच् को वृद्धि हो इति आदिवृद्धिः [ वा० ] अच् आदि प्रत्ययोंके प्रसंगमें गोशब्द से अपत्यआदि अर्थोंमें यत् हो। अच्प्रत्याहारस्य अक्षराणि आदौयस्य स अजादिः, गोः अपत्यं गव्यम् अथवा गवि भवं, इदं, गोर्विकारः गव्यः गोः निवासो गव्यः गोङस् इति समर्थ सुबन्तात् अपत्य, भव, आदि अर्थे अण् प्राप्तः, वर्त्तिकेन यत्। तद्धितान्त प्रा० संज्ञा सुपोलुक् वान्तोयि प्रत्यये, अवादेशे स्वादिकार्ये गव्यम्। गोसम्बंधिविकारः गृहंसन्तानादिः। ९। उत्स आदि शब्दों से अपत्य, निवास आदि अर्थबोधक अञ् (अ) प्रत्यय हो।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

औत्सः । इत्यपत्यादिविकारान्तार्थाः साधारण-प्रत्ययाः ।

## अथापत्याधिकारः

१००० स्त्रीपुंसाभ्यां नञ्स्नञौ भवनात् ४ । १ । ८७ । धान्यानां भवने इत्यतः प्रागर्थेषु स्त्रीपुंसाभ्यां क्रमान्नञ्-स्नञौ स्तः । स्त्रैणः । पौंस्नः

---

उत्सोनिर्झरः तत्रभवः, औत्सः, शैवालादिः अथवा उत्सस्य उत्सनामकव्यक्ति की अपत्य आदि । उत्स ङस् अपत्यादिअर्थं=षष्ठयन्तसमर्थसे अपत्यादि अर्थं अञ् आदि । उस्थाने और वृद्धिः अन्त्य अलोपे रूपम् । इति=यह अपत्यादि= तस्यापत्यम् से लेकर विकारान्त=तस्यविकारः सूत्रपर्यन्त अर्थबोधकसाधारण ( व्यापक ) प्रत्यय कहे गये । इति प्राभाकर्यां साधारणप्रत्ययाः ।

अथ अपत्यधिकारः । अथ=तद्धित के साधारण ( व्यापक ) प्रत्ययों के संस्कार और परिचय के अनन्तर अपत्याधिकार आरम्भ करते हैं । यद्यपि अपत्य का पुत्र अर्थ है न पतन्ति पितरो अनेन अपत्यम् । पुंनाम नरकात् त्रायते इति पुत्रः ( जिसके कर्म से पितरों का पतन न हो या नरकसे उद्धार, रक्षा हो ) तथापि अपत्यशब्द गोत्रापत्य ( पौत्र ) युवापत्य ( प्रपौत्र ) आदिका भी उपलक्षण ( बोधक ) है । युवापत्य प्रपौत्र आदिका मूल गोत्रापत्य पौत्र है । उस पौत्र का मूल अपत्यपुत्र है । उस पुत्रका भी मूल पुरुष पिता से प्रकरणका प्रारम्भः । तद्धितान्त शब्द वास्तविक शब्दब्रह्म है । उससे अनेक सृष्टिकी वृष्टि दृष्ट है । प्रकृति ( स्त्री ) के साथ प्रत्यय ( पुरुष ) का सम्बन्ध वृत्ति है । जितने प्रत्यय ( पुरुष ) है प्रकृति ( स्त्री ) उतनी रूप धारण करती है । देखने में प्रकृति एक है । प्रत्यय अनेक है । पुरुष बहुत्वं सिद्धं, जितने प्रत्यय उतना ही विचित्र अर्थ जीवजड़ व्यक्त है ।

। १००० । स्त्रीशब्द पुंसशब्दसे क्रमशः नञ् स्नञ्प्रत्यय हो, धान्यानां भवनेक्षेत्रे इत्यतः=इस सूत्रसे प्रागर्थेषु=पहले आये हुए अर्थोंमें यथा स्त्रैणः, स्त्रियाः अपत्यं स्त्रीका लड़का ( पुमान् ) जननीजन्यसम्बन्धरूपसामर्थ्यं रहते, षष्ठयन्तस्त्री ङस्से ( स्त्रीपुंसाभ्याम् ) आदिसूत्रेण ( नञ् ) अनुबन्धलोपे आदि वृद्धिः, णत्वं, विभक्तिकार्यं, स्त्रैणः । एवं स्त्रीषु भवः, स्त्रीणां समूहः, स्त्रीणाम् अयं स्त्रियाः भावः स्त्रैणः । स्त्रीत्वं स्त्रियोंका समुदाय । स्त्रिया जितः स्त्रैणः ( स्त्रीके वशीभूतपुरुष, आदि अनेक अर्थ अवसरके अनुसार समझें ) पौंस्नः, पुंसो अपत्यं ( पुरुषकी सन्तान ), पुंसु भवः ( पुरुषमें पुरुषार्थं ) पुंसां समूहः पुंभिः

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

१ तस्यापत्यम् ६।१।९२। षष्ठयन्तात् कृतसन्धेः समर्थादपत्येऽर्थे उक्ता वक्ष्यमाणाश्च प्रत्यया वा स्युः। २ ओर्गुणः ६।४।१४६। उवर्णान्तस्य भस्य गुणस्तद्धिते। उपगोरपत्यमौपगवः। आश्वपतः। दैत्यः। औत्सः। स्त्रैणः। पौंस्नः। ३ अपत्यं पौत्रप्रभृति गोत्रम् ४।१।१६२। अपत्यत्वेन

---

जितः, इत्यादि किसी का एक अर्थ में. पुंसशब्दात्समर्थात् स्त्रीपुंसाभ्यां सूत्रेण स्नञ्। स्वादिष्वसर्वनामस्थाने इतिपदसंज्ञा, संयोगान्तस्य, पुंसः सकारस्यलोपे, आदिवृद्धिः, शेषकार्ये पौंस्नः। पुरुष का पुत्र, पुरुषार्थ, समुदाय, वशीभूत, निवास आदि अनेकसम्बन्धसे एकार्थीभाव हो गये। १। तस्य ( षष्ठयन्तानुकरणं लुप्त-षष्ठीकंपदम्। इसका अर्थ षष्ठयन्तात् कृतसन्धेः=षष्टयन्तहो, सन्धि हुई हो। ऐसे सुबन्त समर्थपदसे अपत्ये=सन्तान ( अत्र सप्तम्यर्थे प्रथमा ) अर्थमें उक्ताः= कहे गये और वक्षमाणश्च=कहेजाने वाले प्रत्यय विकल्प से हो ( तस्य ) शब्द सर्वनाम से सिद्ध है। सभी षष्ठयन्तों का परामर्शक है। समर्थानांके अधिकार में है ( सामर्थ्य ) का ( सन्धिक्रिया हुआ ) अर्थ है इसी आशय से ( कृतसन्धेः ) बोले। कृतसन्धिका मुख्यफल सू स्थितिस्य अपत्यं सौत्थितिः है। कृतसन्धि बिना सु में उ को आदिवृद्धि, होकर आव्। सावुत्थितिः अनिष्ट होगा। जैसे अपत्यं की प्रथमा, सप्तमी अर्थको कहती है। एंव तत्रजातः, तेनप्रोक्तं तस्मैहितं, तत आगतः, तदधीते, सोऽस्य, निवासः इत्यादि सबमें प्रथमा, सप्तमी के अर्थोंको कहेगी। अर्थनिर्देशे सर्वत्र सप्तम्यर्थे सौत्रीप्रथमा। २। ओः=उकार अन्तमें हो, ऐसे समर्थसुबन्त भसंज्ञकको गुण हो, तद्धितप्रत्यय परे। उप ( समीपे ) गावो यस्य स उपगुः, ( समीप गाय वाला ) तस्य ( उपगोः ) अपत्यं पुमान्। अत्र षष्ठयन्तम् ( उपगु ङस् ) पदं, जन्यजनकसामर्थ्यं ( सन्तानोत्पत्तिक्षमता ) प्रत्यक्षे, तस्यापत्यं सूत्रेण अपत्ये अर्थे अण् ( अ ) तद्धितान्तं, मत्वा, प्रा० संज्ञा सुपोलुक्। णित्परे आदि-अचस्थानेवृद्धिः औपगु अ, ओर्गुणः, इतिगुणे अवादेशे एकदेशवि० स्वादिः औपगवः। अश्वपतेः अपत्यं पुमान् आश्वपतः। पितापुत्र भावजननयोग्यतासामर्थ्ययुक्तषष्ठयन्तपदम् अश्वपति ङस्। तस्मात् अपत्ये अर्थे अणि पूर्ववत्। भसंज्ञा, इलोप, इति विशेषः। दितेः अपत्यं ( पुमान् दैत्यः, राक्षसः ) स्त्री ( दैत्या ) मातापुत्रपालनयोग्यता सम्बन्धः। उत्सस्य आपत्यम् औत्सः, पितापुत्रभावः। स्त्रियाः अपात्यं स्त्रैणः। पुंसः पुत्रः पौंस्नः। इति शुद्धापत्याधिकारः। अथ परम्परापत्यधिकारः। ३। अपत्यशब्दसे पितासे पुत्र, अनन्तरापत्य, मूलपुरुष, ( पिता ) उसका पुत्र समझें। यदि अपत्यत्वेन= वंशपरम्परा ( सन्तान की सीढ़ी ) रूपसे विवक्षितं=वक्ताको अभीष्ट हो, जैसे-पौत्रः ( तीसरी पीढ़ी ) प्रपौत्रः ( चौथी पीढ़ी आदि ) उससे आगे की पीढीको

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

विवक्षितं पौत्रादि गोत्रसंज्ञं स्यात्। ४ एको गोत्रे ४।१।९३। गोत्रे एक एवापत्यप्रत्ययः स्यात्। उपगोर्गोत्रापत्यम् औपगवः।

।१००५। गर्गादिभ्यो यञ् ४।१।१०५। गोत्रापत्ये। गर्गस्य गोत्रापत्यं गार्ग्यः वात्स्यः। ६ यञञोश्च २।४।६४। गोत्रे यद्यञन्तमञन्तं च

---

भी अपत्य कहना इष्ट हो उसको गोत्रसंज्ञा होगी। तीसरी, चौथी, इत्यादि आगामीको गोत्रसंज्ञा। पौत्रादि शब्दसे सिद्ध है। गोत्रशब्द वंश परम्पराका बोधक है। कस्यप गोत्रवाले कस्यपकी वंशपरम्परा ( गोत्र ) शब्दसे प्रसिद्ध है। पूरे वंशको होनेवाली, पूरी परम्पराको काश्यपः यही कहेंगे। सांकृत्यगोत्रः। भारद्वाजः वशिष्ठः, मार्जनी आदि गोत्र, उनकी वंशावली है। गोत्रशब्दका सीधा अर्थ, वंशपरम्परा है। मूलपुरुषसे उत्पन्न सन्तान अपत्य है। अण् होगा। परन्तु चार छ या सैकड़ों सन्तानकी पीढ़ी कहने के लिए क्या सैकड़ों प्रत्यय होना चाहिए ? प्रत्ययों की अनन्त परम्परा ( लम्बीलाइन ) पुंस्तकमें नहीं ठहर सकती। इसका नियन्त्रक सूत्र।४। गोत्र अर्थमें एकही अपत्य प्रत्यय सभी गोत्रापत्य ( सन्तान परम्परा ) अर्थका कहेगे। यथा—उपगोः अपत्यं ( पुत्रः ) उपगोर्गोत्रापत्यं ( पौत्र ) अर्थमें भी औपगवः यही होगा। उपगु-ङस् तस्यापत्यं से अण्। चौथी पीढ़ी के लिए भी उपगोर्गोत्रापत्यम् औपगवः ही कहना होगा। तीसरी या चौथी पीढ़ी बोलने के लिए औपगवस्य अपत्यम् औपगविः ऐसा प्रयोग स्वीकृत है। अण्प्रत्यय ही सैकड़ोंके बोध में पर्याप्त है। अतः नियम सूत्र पढ़ा।

।१००५। गर्ग इत्यादि गणमें पठित षष्ठचन्तसमर्थशब्दोंसे गोत्रापत्य (जिसको गोत्रसंज्ञा हुई हो) उससे यञ् (य) प्रत्यय हो। गर्गस्य गोत्रापत्यं गर्गऋषिके वंश ( तीसरी पीढ़ी पौत्र से ) गोत्र मान्य है। अतः विवाह आदि में तीन पीढ़ी के वंश की शाखा का उच्चारण होता है ) षष्ठचन्त ( पौत्रपरम्परा सम्बन्ध, बोधकताशक्तिसामर्थ्यं ) युक्तपद गर्ग-ङस् उससे गोत्रापत्य पौत्र आदि की विवक्षा में ( पौत्रप्रभृतिगोत्रं ) गोत्रसंज्ञा, उसी अर्थमें यञ् प्रा० सं० सुलोप ( य ) आदिवृद्धिः भसंज्ञा, अन्त्य अलोपे, विभक्ति गार्ग्यः। गर्गवंशकी सन्तानतद्धितार्थः। एवं वत्सस्य गोत्रापत्यं, ( वत्स, ऋषिके वंशकी सन्तान पौत्र आदिः गोत्रसं० यञ्, आदिवृद्धिः पूर्ववत् वात्स्यः।६। यञ्=गोत्र ( वंशपरम्परा ) अर्थमें यत् ( जो ) यञन्तं=यञ् प्रत्ययान्तं, अञन्तम्=अञ् प्रत्ययान्तं पदं तदवयवोः=उसका अङ्गभूतएतयोः=यञ् अञ् का लुक्हो। यदि तत्कृते= उन्हींका अर्थ गोत्रापत्य का बहुवचन बोलना हो, तभी लुक् होगा। स्त्रीलिङ्ग अर्थमें यञ् और अञ्का लुक नहीं होगा। यथा-गार्ग्यः गार्ग्यौ गर्गाः गार्ग्य जस्

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

तदवयवयोरेतयोर्लुक् स्यात्तत्कृते बहुत्वे; न तु स्त्रियाम्। गर्गाः। वत्साः। ७ जीवति तु वंश्ये युवा ४।१।१६३। वंश्ये पित्रादौ जीवति पौत्रादेर्यदपत्यं चतुर्थादि तद्युवसंज्ञमेव स्यात्। ८ गोत्राद्यून्यस्त्रियाम् ४।१।९४। यून्यपत्ये गोत्रप्रत्ययान्तादेव प्रत्ययः स्यात्, स्त्रियां न तु युवसंज्ञा। ९ यञिञोश्च ४।१।१०१। गोत्रे यौ यञिञौ तदन्तात् फक् स्यात्।

---

इति बहुवचने गोत्राप्रत्येऽर्थे यञ् 'यञञोश्च सूत्रेण यञो लुक्, पूर्वसवर्णदीर्घे, रुत्वेविसर्गे। एकवचन द्विवचनमें यञ् ठहरेगा ) बहुवचनमें लुप्त होगा। इसीप्रकार वात्स्यः, वात्स्यौ, वत्साः बहुवचनमें यञ्का लुक्। ७। वंश्ये=वंशपरम्परामें पित्रादौ पिता, पितामहप्रपितामहाः शाखोचारयोग्याः ) उनके जीवित रहते-जो चौथी पीढ़ी पौत्रकी सन्तान प्रपौत्र आदि उसको युवसंज्ञा ही हो गोत्रसंज्ञा नहीं। भाव यह है कि अपत्य शब्द यद्यपि आत्मजस्तनयः सूनुः सुतः पुत्रः स्त्रियान्त्वमी। आहुर्दुहितरं सर्वे अपत्यं तोकं तयोः समे इति कोषात् पुत्रपर्यायः। तथापि अपत्यं पौत्रप्रभृति गोत्रं सूत्रमें अपत्यशब्द ( न पतन्ति पितरो अनेन ( पितरनरकमें न जांय जिसके कर्म से ) यह यौगिक अर्थ ग्राह्य हैं, इसमें ( अनेक ) दस पूर्वान् दशापरान् आत्मनश्च पवित्रीकर्तुम् इत्यादिमे दशपीढ़ी पूर्वको दशपीढ़ी-पर तारने वाले सभी सन्तान अपत्य हैं। इसप्रकार अपत्यं त्रिविधं अदन्तरापत्य (पुत्र) गोत्रापत्य ( पौत्र ) युवापत्य (प्रपौत्र) इत्यादि भी अपत्यके अर्थ हैं। मूल पुरुष पिताकी तृतीय सन्तानपौत्रसे गोत्र ( वंशावली ) प्रारम्भ होती है। गोत्रापत्य अपत्यापत्य, इत्यादिकी दिवक्षामें, मूलपुरुषपिताकी सन्तान से एक या अनेक पीढ़ीकी गोत्र विवक्षा में एक ही अपत्य प्रत्यय हों। यह नियम एकोगोत्रे सूत्र बोलता है। अपत्य ( सन्तान ) अनन्त हैं, परन्तु प्रत्यय एक। ( एकही पुरुषसे अष्टधा प्रकृति सेव्य है ) इसप्रकार गर्गस्यापत्यं गार्ग्यः गर्गाः; गर्गस्य गोत्रापत्य गार्ग्य गर्गाः युवापत्यं गार्ग्यः गर्गाः तदपत्य जिससन्तानके पिता पितामह आदिमें कोई भी हो उसकी युवसंज्ञा है। गोत्रसंज्ञा नहीं। गोत्रप्रत्ययान्तसे प्रत्यय हो, गोत्र प्रत्ययार्थ से नहीं। मूलप्रकृतिसे अनन्तरापत्य प्रत्ययान्त हो, या युवापत्य प्रत्ययान्त, उसीसे प्रत्यय होने का नियम है। गोत्राधिकारमें विधान किया गया प्रत्यय अनन्तरापत्य अर्थमें नहीं होते। इसप्रकार गर्गस्य अनन्तरापत्ये अर्थे गार्गिः गोत्रापत्य अर्थमें गार्ग्यः युवापत्य अर्थमें गार्ग्यायणः होता है। ८। यूनि—युवापत्य अर्थमें गोत्रात्—गोत्र प्रत्ययान्त शब्दसे ही प्रत्यय हो अस्त्रियां स्त्रीलिङ्गमें युवासंज्ञा होती ही नहीं। गोत्रप्रत्ययान्त गार्ग्यशब्दः। ९। गोत्रे— गोत्रापत्य ( पौत्र ) अर्थमें यञ् और इञ् प्रत्यय हुए हो—तदन्तात्—यञन्त इञन्त शब्दसे फक् (फ) जिसको आयन।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

। १०१० । आयनेयीनीयियः फ-ढ-ख-छ-घां प्रत्ययादीनाम् ७ । १ २ । प्रत्ययादेः फस्य आयन्, ढस्य एय, खस्य ईन्, छस्य ईय्, घस्य इय स्युः । गर्गस्य युवापत्यं गार्ग्यायणः । दाक्षायणः । १ अत इञ् ४ । १ ९५ । अपत्येऽर्थे । दाक्षिः । २ बाह्वादिभ्यश्च ४ । १ । ९६ । बाहविः । औडुलोमिः । ( लोम्नोऽ

---

। १०१० । आयन—प्रत्ययादीनां—प्रत्ययके आदिमें फ, ढ, ख, छ, घ, को क्रमसे आयन ऐय ईन, ईय, इय आदेश हो । फ को आयन, ढ को एय, ख–ईन छ-ईय घ- इय । यथा गर्गस्य युवापत्यं ( प्रपौत्रः ) लौकिकविग्रहे ( गर्गकी चतुर्थपीढ़ी की विवक्षामें ) गोत्राद्यून्यस्त्रियां, गोत्रप्रत्ययान्तसे युवापत्य अर्थ में प्रत्यय हो, इस नियमके अनुरोध से प्रथम गर्गस्य गोत्रापत्यं गर्ग्यः शब्दसे युवापत्य अर्थमें यञिञोश्च सूत्रेण यञन्तगार्ग्य शब्दात् फक् ( फ ) स्थाने 'आयनेयी' आदिना आयन आदेशे । गार्ग्य+आयन+अ । फ का 'अ' शेष रहा । भसंज्ञकस्य अवर्णस्य लोपे, आदिवृद्धौ, णत्वे विभक्तिकार्ये । गार्ग्यांणः । गर्गकी चौथी पीढ़ीके बालकको ही युवा संज्ञा, यह तभी संभव है यदि मूलपुरुष प्रपितामह, पिता जीवित हों । यदि कोई खण्डित हों या पूरे न हों, तब युवापत्य संज्ञा नहीं होगी, किन्तु गोत्रसंज्ञा ही होगी । गार्ग्यः ही बनेगा, ( गार्ग्यंयणः ) नहीं । दाक्षायणः दक्षस्य युवापत्यं दक्षके चौथी पीढ़ीका बालक प्रपौत्र कहनेकी विवक्षा हो, तब गोत्राद्यूनि नियमसे दक्षस्य गोत्रापत्यं दाक्षिः । शब्दबनाकर इञ् प्रत्ययान्त दाक्षिः शब्द से यञिञोश्चेति फक् तस्य स्थाने आयन आदेशे । इकारलोपे, णत्वादिकार्ये, दाक्षायणः । दक्षसम्बन्धी प्रपौत्र । १ । अत—अदन्त षष्ठचन्त, समर्थसे अप्रत्य अर्थमें यो गोत्रापत्य अर्थमें इञ् हो । दाक्षिः दक्षस्यापत्यं पुमान् ( दक्षजन्यपुत्र ) इति लौकिक दक्ष-ङस् इति दशायाम् 'अत इञ्' सूत्रेण अदन्त, षष्ठचन्त, दक्ष ङस् तत्र सामर्थ्येन—जनन-योग्यता सामर्थ्य प्रत्यक्षे, अपत्य अर्थमें इञ् दक्ष 'इ' आदिवृद्धिः अकारलोपे एकदेशविकृतन्येन प्रा० सं० स्वादिः । २ । बाहु आदिगण पठितशब्दोंसे षष्ठचन्त और समर्थ होने पर अपत्य अर्थमें इञ् हो । अकारान्त न होनेसे पूर्वसूत्रसे, इञ् प्राप्त नहीं था । एकदेशविकृतन्यायेन प्रा० सं० स्वा० । बाहविः, बाहोः अपत्यं पुमान् व्यक्तिवाचक बाहुशब्दसे जन्यजनक सामर्थ्य रहते अपत्य अर्थमें इञ, वृष्टि-न्यायेन आदिवृद्धिः । ओर्गुणः उकारस्य गुणे अवादेशे प्रा० सं० स्वा० बाहविः । बाहवी बाहवयः । बाहुराजाका पुत्र । राहोरपत्यं राहविः । औडुलोमिः उडूनि-नक्षत्राणि इव लोमानि यस्य स उडुलोमाः । तारों की तरह चमकनेवाले रोम हैं जिसके । उसे उड़लोमा ( ऋषि ) कहते हैं । तस्यापत्यं पुमान् नरसन्तान अर्थं विवक्षामें बाह्वादिभ्यश्च इति उडुलोमन् ङस् शब्दादिञ् । आदि उकारस्य स्थाने

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

पत्येषु बहुष्वकारो वक्तव्यः ) उडुलोमाः । आकृतिगणोऽयम् । ३ अनृष्यानन्तर्ये बिदादिभ्योऽञ् ४ । १ । १०४ । ये त्वत्रानृषयस्तेभ्योऽपत्येऽन्यत्र तु गोत्रे । विदस्य गोत्रं-बैदः । बैदो बिदाः । पुत्रस्यापत्यं-पौत्री । पौत्राः । एवं दौहित्रादयः ४ शिवादिभ्योऽण् ४ । १ । ११२ । अपत्ये । शैवः । गाङ्गः ।

---

ऋौवृद्धिः । नस्तद्धितेः टिलोपे स्वादिः । लोम्नो—लोमनशब्दसे अपत्यअर्थके बहुवचन में इञ् को बाँधकर 'अ' कहना चाहिए । उडुलोमाः उडुलोम्नो इति विग्रहे उडुलोमन्शब्दात् अपत्यार्थस्य बहुवचने अ, टिलोपे, प्रथमाबहुवचने रूपम् । अत्र आदिवृद्धिर्न कारणस्य अभावात् । आकृति—बाहु आदि शब्दोंकी आकृति के अनुकूल स्वरूप, अक्षरगणन, सत्य मिले तो उनकोभी गणमें मान ले । ३ । अनृषि—विदादिगणपठित शब्द से षष्ठचन्त समर्थ रहते गोत्रापत्य ( पौत्र ) अर्थ में अञ् प्रत्यय हो । परन्तु, विदादिगण जो अनृषयः ऋषिवाचक नहीं हैं उनसे आनन्तर्ये—अनन्तर केवल पिताजन्य अपत्य, अर्थमें अञ् हो । यथा–विदस्य गोत्रापत्यं वैदः । यहाँ विद नामक ऋषि हैं उनकी तीसरी पीढी, पौत्र अर्थमें उक्तसूत्र से अञ् प्रत्यये आदिवृद्धिः अकारलोपे प्रा० सं० स्वा० वैदः वैदो विदाः—विदस्य गोत्रापत्यानि विग्रहे विदादिभ्यः—गोत्रे अञ्, तस्य ( यञिञोश्च ) बहुवचने लुक् जसादिः । बिदऋषिके परम्पराकी अनेक सन्तान इति ऋषे–उदाहरणम् । अथ अनृषि जो ऋषि नहीं हैं । पुत्रस्य अपत्यं ( पुत्रसे उत्पन्न पुत्र, अर्थमें ) अञ् आदिवृद्धिः, प्रा० सं० स्वा० पौत्रः । पुत्रशब्दऋषिवाचक न होने से गोत्र अर्थमें अञ् प्राप्त था । अनृषि कहनेसे अनन्तरापत्य ( विनाव्यवधान ) जनकसम्बन्धसे अञ् । तस्य न लुक् पौत्रः । यत्र गोत्रे अञ्, तत्र बहुवचने लुक्, यत्र अपत्ये अञ् तत्र न लुक् । पुत्रस्यापत्ये, पौत्रौ । पुत्रस्य अपत्यानि पुत्राः, अत्र अञ् प्रत्ययस्य बहुवचने नलुक् गोत्रे प्रत्यय अभावात् अनन्तरापत्य अर्थमें प्रत्ययका लुक् नहीं होता । इसीप्रकार दुहितुरपत्यं लड़कीकी सन्तान ( नरः ) दौहित्रः । दौहित्रो दुहित्राः । ४ । शिवआदि गणपठित समर्थसुबन्तशब्दसे अपत्य अर्थमें अण् ( अ ) हो । यद्यपि गोत्रसंज्ञा सूत्रतक गोत्रका अधिकार है । यूनिलुक् सूत्रके भाष्यसे सिद्ध है, तथापि वृत्तिमें गोत्राधिकारकी निवृत्ति मान्य होनेसे सामान्य अपत्य अर्थमें प्रत्यय हो । शिवस्यापत्यं शैवः । यहाँ समान्य अपत्यका पुत्र शिष्य, भक्त, सेवक, आदि व्यापक अर्थग्राह्य है । शिवस्यापत्यं शैवः जन्मसे, विद्यासे, भक्तिसे शिवका हो गया । श्रद्धासामर्थ्य युक्त शिवशब्दात् अण् आदिवृद्धिः अन्त्य अकारलोपे । गङ्गायाः अपत्यं गङ्गाङस्शब्दात् अपत्ये अर्थे अण् आदि वृद्धिः अकारलोपे । गङ्गाका सन्तान, भक्त गाङ्गः ।



CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

१०१५ ऋष्यन्धक-वृष्णि-कुरुभ्यश्च ४ । १ । ११४ । ऋषिभ्यः-वासिष्ठः, वैश्वामित्रः । अन्धकेभ्यः श्वाफल्कः । वृष्णिभ्यः वासुदेवः । कुरुभ्यः-नाकुलः, साहदेवः । ६ मातुरुत् संख्या-सं-भद्र-पूर्वायाः ४ । १ । ११५ । संख्यादिपूर्वस्य मातृशब्दस्य उदादेशः स्यादण् प्रत्ययश्च । द्वैमातुरः । षाण्मातुरः । सांमातुरः । भाद्रमातुरः । ७ स्त्रीभ्यो ढक् ४ । १ । १२० । स्त्रीप्रत्ययान्तेभ्यो ढक् ।

---

। १०१५ । ऋषि (मंत्रद्रष्टा) अन्धक (सोमवंशी क्षत्रिय) वृष्णि (यदुवंशी और कुरुवशी) इनसे सामान्य अपत्य अर्थमे अण् हो, ऋषि, वेद, मंत्र,) दर्शक । सर्गादिसमये वेदान् ऐतिहासान् महर्षयः । लेभिरेतपसापूर्वम्, अनुज्ञाताः स्वयंभुवा । सृष्टि के आदिकालमें महर्षिगण ब्रह्मासे आज्ञापाकर इतिहाससहित वेदोंका साक्षात्कार (लाभ) किया । यथा—वशिष्ठस्य अपत्यं वाशिष्ठो मंत्रः, पुत्रः आदि वशिष्ठङस् ऋष्यंधकः सूत्रेण अण् आदिवृद्धिः स्वादिकार्यें । वशिष्ठ सम्बंधी सन्तान या मन्त्रः, एवं विश्वामित्रस्य अपत्यं सम्बन्धी सन्तान, भक्त, शिष्य । वैश्वामित्रः । भरद्वाजस्य अपत्यं भारद्वाजः । कस्यपस्य आपत्यं कास्यपः । अन्य तीन कुल के नाम हैं । श्वफलकस्य अपत्यम् (अन्धक वंशमे श्वफल्क की सन्तान श्वाफल्कः (अक्रूरः) अण् आदिः । वसुदेवस्यापत्यं (यदुवंशी) वसुदेवकी सन्तान श्री कृष्णः । अण् आदिः वासुदेवः । नकुलस्यापत्यं, सहदेवस्यापत्य (कुरवशी) कुलके नकुल या सहदेव की सन्तानको नाकुलः, साहदेवः । अण् आदिः । दोनों माद्री के पुत्र हैं । ६ । मातुः, उत् । सङ्ख्या, सं, भद्रशब्द पूर्व में हों, मातृशब्दके ऋस्थाने उत् आदेश, अण् प्रत्यय हो, आपत्य अर्थमें । रपरे—द्वयोर्मात्रोः अपत्य नरः (दो माता का पुत्र) गणेशः । द्विमातृङस् इत्यस्मात् मातुरुत्सङ्ख्या इति सूत्रेण सङ्ख्यापूर्वमातृशब्दस्य ऋस्थाने उत् । रपरे =उर्, आण्, आदिवृद्धिः, प्रा० सं० स्वादिकार्यें द्वैमातुरः । अत्र तद्धितार्थे इति समासानन्तरं तद्धितप्रत्ययः । षण्णां मातृणाम् अपत्य पुमान् । छ माताओं की एक संतान कार्तिकेय षण्मातृ+आम् इत्यस्मात् अण् आदि वृद्धिः ऋस्थाने उर् आदेशे, सम्मातुरपत्यं (शांत माताका पुत्र) अणादिः साम्मातुरः । भद्र माताकी सन्तान भाद्रमातुरः । द्वैमातुः कृपासिन्धोः षण्डमातुराग्रजप्रभो, वरदस्त्वं वरं देहि, वाञ्छितं वाञ्छितार्थद । ७ । स्त्रीभ्यः=स्त्रीप्रत्ययान्त समर्थशब्दसे अपत्य अर्थ मे ढक्—ढ हो । विनतायाः अपत्य पुमान् (विनतापुत्रो गरुणः) अत्र स्त्रीप्रत्ययान्तं मातापुत्रभावसम्बन्धशब्द विनता ङस् तस्मात् ढक्) ढस्थाने (आयनेयी इति एय आदेशे कितिच-आदि वृद्धिः, भसञ्ज्ञा अन्त्येलोपे स्वादिः वैनतेयः । कृष्णायाः पुत्रः कार्ष्णेयः । विमलायाः पुत्रः वैमलेयः

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

१ तद्गच्छति पथिदूतयोः ४ । ३ । ८५ । स्रुघ्नं गच्छति स्रौघ्नः—पन्था दूतो वा । २ अभिनिष्क्रामति द्वारम् ४ । ३ । ८६ । स्रुघ्नमभिनिष्क्रामतिस्रौघ्नं-कान्यकुब्जद्वारम् । ३ अधिकृत्य कृते ग्रन्थे ४ । ३ ८७ । शारीरकमधिकृत्य कृतो ग्रन्थः—शारीरकीयः । ४ सोऽस्य निवासः ४ । ३ । ८९ । स्रुघ्नो निवासोऽस्य—स्रौघ्नः ।

११०५ तेन प्रोक्तम् ४ । ३ । १०१ । पाणिनिना प्रोक्तं—पाणिनीयम् ।

---

स्थानकंवस्तु । १ । तद्=द्वितीयान्तसमर्थशब्दसे गच्छति ( उस स्थानको जाता है ) अर्थे अण, यदि गन्ता; पन्था ( रास्ता ) दूत ( समाचार वाहक ) यथा असिश्छिनत्तिमें असिः कर्ता है । इसीप्रकार पथमें कर्ताकी विवक्षा सुघ्नं गच्छति । सुघ्न देशमें जाता है । चाहे रास्ता हो या दूत । गच्छति अर्थमें अण आदिः सौघ्नः दूतः, मार्गम् । कालीकटम ( कलकत्ता ) गच्छति कालीकटः ( ग्रैण्ड टैंक रोड ) दिल्ली दरवाजा आदि प्रसिद्ध हैं । २ । अभिनिष्क्रामति सीधे निकलना अर्थमें द्वितीयान्तसमर्थसे आण आदि हो । निष्क्रमणकर्ताके द्वारसे सुघ्नदेशतक सीधे रोड निकलती है । वह द्वार सौघ्नः । कान्यकुब्जः [ कन्नौज ] शहरका दरवाजा । अण आदिः । ३ । उक्तविषय ( वाचक द्वितीयान्तसमर्थ वाच्यवाचकसम्बन्ध ) शब्दसे अधिकृत्य कृते ग्रन्थे=विषयपर अधिकारपूर्वक बनाया ग्रन्थ अर्थमें अण आदि हो । शरीरकं शरीरे जातम् आत्मानम् [ शरीरमें स्थितजीवविषयपर ] अधिकृत्य कृतो ग्रन्थः ( अधिकारपूर्वक बनाया गया ग्रन्थ विषय ] वाचक द्वितीयान्त वाच्यवाचकशक्तिसमर्थं शारीरिकशब्दात् वृद्धसंज्ञकात् वृद्धाच्छ सूत्रेण अधिकृत्य कृते ग्रन्थे इत्यर्थे छ प्रत्यये । तस्य [ ईय ) आदेशे, अलोपे शारीर-कीयः किरातार्जुनौ अधिकृत्यकृतो ग्रन्थः किरातार्जुनीयं, व्याकरणम् अधिकृत्य व्याकरणीयः । इतिहासम्, इतिहासीयः । ४ । निवासोवासदेशः ( रहने का स्थान ) सो अस्य-हो जिसका । प्रथमान्तसमर्थसे ( अस्य निवास ] अर्थमें प्रत्यय हो । स्रुघ्नदेश है निवास जिसका स्रौघ्नः । स्थानवाचकप्रथमान्त समर्थं स्रुघ्नशब्दात् निवासे अर्थे अणादि इन्द्रप्रस्थः निवासोअस्य ऐन्द्रप्रस्थः । जङ्गलं निवासो अस्य जांगलः । प्रसादः निवासो अस्य प्रासादः ।

११०५ तृतीयान्त समर्थसे प्रोक्त [ प्रवचन क्रिया ] अर्थमें यथायोग्य अण् आदि हों । पाणिनिसे प्रवचन किया गया सूत्र पाणिनीयम् । तृतीयान्तवाच्य-वाचकसमर्थ पाणिनि 'टा' शब्दात प्रोक्ते अर्थे वृद्धाच्छः इति प्रत्यये तस्य ईयादेशे इकारलोपे । महाशयेन प्रोक्तं महाशयीयं, नारदेनप्रोक्तं नारदीयं व्याख्यानम् । शुकेनप्रोक्तं शौकं प्रवचनं । व्यासेन व्यासीयं महाभारतं

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

६ तस्येदम् ४ । ३ । १२० । उपगोरिदम्—औपगवम् । इति शैषिकाः ।

## अथ प्राग्दीव्यतीयाः

७ तस्य विकारः ४ । ३ । १३४ । (अश्मनो विकारे टिलोपो वक्तव्यः)

---

।६। तस्य=षष्ठ्यन्त समर्थ शब्द से इदं [सम्बंधित वस्तु अर्थ में] अण् आदि हों। यथा—उप=समीपे गावः सन्ति अस्य उपगुः तस्य इदम् ( उपगुसे सम्बंधित वस्तु औपगवं वस्त्रं, ज्ञानं, यंत्रं, षष्ठयंतसम्बन्ध समर्थ उपगुशब्दात् तस्येदम् अर्थे अण् आदि वृद्धि। ओर्गुणः। शेष अर्थ में प्रत्ययका प्रकरणपूर्ण हुआ। तद्धित-प्रकरण बहुत विषम है, उसमेंभी शैषिकं महाविषम। कहीं सूत्रमें अर्थ निर्देश है तो प्रत्यय निर्देश नहीं। जैसे वृद्धाच्छः, परंतु दोनों प्रकारके सूत्रों की एकवाक्यता तद्धितार्थ बोधमें कारण है। एक ही प्रत्यय अनेक अर्थमें अनेक प्रत्यय एक अर्थमें यह विषमता [अनुगम होनेमें] कठिनाई उत्पन्न करती है। परंतु प्रसंग के अनुसार निर्णय उपयोगी है। इति शैषिकाः प्राभाकर्याम्।

अथप्राग्दीव्यतीयेषु विकारार्थका :—शेष अर्थों में प्रत्यय कहा गया। अब विकरादि अर्थबोधकप्रत्यय बोलेंगे। इसका अधिकार तेनदीव्यतिखनति' सूत्र तक है। ७। तस्य=षष्ठ्यन्त सम्बन्धसमर्थ शब्दसे विकारः=कार्यम् अर्थमें अण् आदि प्रत्यय यथायोग्य हो। किसी वस्तुसे सिद्ध उपयोगीकार्य विकार है। जैसे लकड़ी का विकार शङ्कु (खूँटी) चौकी, पीठासन, मूर्ति आदि। किसी प्रकृति की अवस्था भेद भी विकार है। अथवा तस्य=किसी वस्तु से सम्बन्धित विशेषता, कार्य,। इस सूत्रमें भी अर्थ प्रधान निर्देश है। प्रत्यय जिस सूत्र से प्राप्त होंगे उसीसे होंगे। पूर्वसूत्र स्मरणीय हैं। (वा०) अस्मन (शब्द) विकारे=विकारार्थक प्रत्ययपरे टि (अनका) लोपो वक्तव्य=बोलना चाहिए। यद्यपि 'अन्' इति प्रकृतिभावसे टिलोपो दुर्लभः। अतः टिलोपका प्रति-प्रसवक वार्तिक बोले अस्मनोविकारः पत्थर (पाषाण) का विकार शिलापुत्र (शील, लोढ़ा) सीमेन्ट, लीलाजीत, मूर्ति आदि। आस्मः। षष्ठ्यन्त समवायि-कारण कार्यभाव समर्थ अस्मन् ङस्शब्दात् विकारे अर्थे अण् (अ) आदिवृद्धिः। वार्तिकेन अस्मन् शब्दस्य टेः (अन्) भागस्य लोपे स्वादिः आस्मः। पत्थरसे बनी हुई कोई भी बस्तु। भस्मनो विकारः (राखका विकार) भस्मन् शब्दात् समवायिकार्यकारणसमर्थात् अण् आदिवृद्धिः नस्तद्धिते.इति टिलोपस्य (अन्) सूत्रेण निषेधे (प्रकृतिभावे) भास्मनः। भस्मसम्बन्धी कार्यं। भट्ठे की राखसे इँट जुड़ते हैं। मृत्तिकायाः विकारः मार्तिकः। मिट्टी का कार्य मकान, पात्र

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

अश्मनो विकारः—आश्मः । भास्मनः । मार्त्तिकः । ८ अवयवे च प्राण्योषधि वृक्षेभ्यः ४ । ३ । १३५ । चाद्विकारे । मयूरस्याऽवयवो विकारो वा मायूरः । मौर्वं-काण्डं भस्म वा । पैप्पलम् । ९ मयड्वैतयोर्भाषायामभक्ष्याच्छादनयोः ४ । ३ । १४३ । प्रकृतिमात्रान् मयड् वा स्यात् विकारावयवयः ।

---

मूर्ति आदि । पात्र, धातु लोहा, सोना चाँदी आदि । कार्यंकारणसमर्थात् मृत्तिका शब्दात् षष्ठयन्तात् तस्य विकारः इति अण् आदिवृद्धिः अलोपे मार्तिकः । मिट्टी की बनी वस्तु । दुग्धस्य विकारः दौग्धं सर्पिः दधि । पिष्टान्नस्य विकारः पैण्टान्नम् हलुआ, रोटी । ८ । अवयवे=अवयव अर्थ विकार अर्थ में प्राणिवाचक औषधिवाचक और वृक्षवाचक शब्दसे अण् आदि प्रत्यय हो । यथा—मयूर ( मोर ) का अवयव [ पंख ] - [ विकार, कार्य [ मायूरः । प्राणिवाचक समवायिकारण समर्थ षष्ठयन्त शब्दात् अवयव या विकारे अर्थे अण् आदिवृद्धिः अलोपे मायूरः । मूर्वाशब्द औषधि विशेष अर्थका वाचक है । मूर्वायाः अवयव [ काण्डं ] मूंगाका टुकड़ा या भस्म या मूर्वा औषधिका भस्म मौर्वम् । षष्ठयन्त औषधिवाचक अवयव [ विकार ] अर्थमें अण् आदिवृद्धिः अन्त्य अलोप । पिप्पलस्य अवयवः [ डाली, पल्लव ] विकारः कार्य पैप्पलम् । वृक्षवाचकसमर्थं षष्ठयन्तं पिप्पल शब्दात् तदर्थे अण् आदिवृद्धिः, अलोपे तद्धितान्तत्वात् प्रा० संज्ञा स्वादिकार्ये ।९। मयट् वा= विकल्पसे एतयोः [ विकार अवयव ] अर्थोमें मयट् हो । विकल्पसे भाषामें । परन्तु भक्ष—भोजन के योग्य आच्छादन—ओढ़ने योग्य वस्तु का अवयव ( विकार अर्थ ] न हो । तस्य विकारः और अवयवेच 'प्राण्योषधि वृक्षेभ्यः इन दोनोंसे विकार और अवयव अनुवृत्त हैं । भाषा शब्दसे बोलचालकी संस्कृतभाषा नतु वेद भाषा, राजा प्रजा संस्कृत बोलते थे । प्रकृतिमात्र [ विना विभक्तिका शब्द प्रातिपदिकको प्रकृति कहते हैं ] से मयट् हों, विकल्पसे वा एतयोः विकारावयवार्थयोः । अस्मनो अवयवो विकारो वा पत्थरका अंग टुकड़ा, पत्थर से बनी वस्तु मूर्ति आदि अस्ममयम् । अस्मन् शब्दात् समवायसामर्थात् विकारे अर्थे मयट् ( मय ) प्रत्यये नलोपे अस्ममयम् । पत्थरकी मूर्ति, गोलक, चक्र आदि । पक्षे अण् आदिवृद्धि, आश्मनम् स्वर्णस्य बिकारः स्वर्णमयम् आभूषणम् बुद्धेः विकारः बौद्धं विज्ञानम् । अभक्ष्येत्यादि किमिति अवयव और विकार अर्थको भोजन आच्छादन से भिन्न क्यों ? इसलिएकि मुद्गायाः विकारः मौद्गः सूपः मूंगकी दाल । यहाँ मयट् न हो क्योंकि यह भक्ष्य [ भोजन योग्य ] है । विल्वादिभ्यो अण्, आदिबृद्धिः अलोपे । कार्पासस्य विकारेः ( रुईकी बनी

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

अश्ममयम्, आश्मनम्। अभक्ष्येत्यादि किम्-मौद्गः सूपः। कार्पासमाच्छादनम्।

१११० नित्यं वृद्ध-शरादिभ्यः ४।३।१४४। आम्रमयम्। १ गोश्च पुरीषे ४।३।१४५। गोः पुरीषं—गोमयम्। २ गोपसोर्यत् ४।३।१६०। गव्यम्। पयस्यम्। इति प्राग्दीव्यतीयाः।

## अथ ठगधिकारः

३ प्राग्वहतेष्ठक् ४।४।१। तद्वहतीत्यतः प्राक् ठगधिक्रियते। ४ तेन

---

वस्तु, तोषक, तकिया कार्पासम सामान्य अण् आदिः। चणकस्य विकारः चाणकम् चनेकी पकौड़ी।

१११० वृद्धसंज्ञक और शरादिगणपठित शब्दोंसे विकार, अवयव अर्थमें मयट नित्य हो। विकल्पस्य बाधकमिदम्। शर, (दर्भ) मृद, कुटीर कुटी, तृण, सोम, विल्वज इति शरादयः। आम्रस्य विकरो अवयवो 'वा' [ आमका विकार अमावट, अवयव, खटाई, आदि ] आम्रमयम्। मयड्वैतयोः सूत्रसे प्राप्तविकल्प [ मयट ] *का बाधकसूत्र नित्यं वृद्धशशरादिभ्यः*। शराणामवयवो विकारोवा सरकण्डा सरपतका टुकड़ा या कार्य शरशब्दात् विकल्पमयटको बाधकर शरादिगणपठित होनेसे नित्यमयट् शरमयं कुटीरः आच्छादनं वा झोपड़ो। षष्ठचन्त समर्थ गो शब्द से पुरीष (गोबर) अर्थ मयट्। गोः पुरीषं गोमयम् (गायका गोबर ) गोश्च पुरीषे इति मयट। मध्यपतितन्यायेन पुरीष भी विकारार्थ स्वीकृत हुआ अन्यथा पुरीषं न विकारो नाप्यवयव गोबर। गायका अङ्ग, टुकड़ा नहीं है। विकार गायसे ( बने कार्यभी नहीं है।२। षष्ठचन्त समर्थ ( गोश्च पयश्च गोपयसी तयोः गोपयसोः ) गोशब्द, पयः शब्दसे अवयव विकार; अङ्ग टुकड़ा कार्य, अर्थमें यत् हो। गव्यं गोः अवयवः विकारोवा गायका अङ्ग, या कार्य गव्यम्। गोशब्दात् विकारे अर्थे यत्। वान्तोयिप्रत्यये अवादेशे। पयस्यम् पायसम्। दुग्धस्य विकारः कार्यं दौग्धं। दूध का कार्य खीर, दधि, मक्खन, दूधसे पैदा हुआ। पयस् शब्दात् विकासे यत्। मयट् बाधने के लिए सूत्र है प्रासाकर्याम् इति विकारार्थाः।

अथठगाधिकार :—यहाँ से ठक्का अधिकार प्रस्तुत करते हैं। ३। तद्वइति 'रथयुग प्रासङ्गम्' इससूत्रतक ( वहतेः प्राक्=पहले ) ठक्प्रत्ययो अधिक्रियते= अधिकार चलता है। जितने सूत्र है सबके ठक्प्रत्ययका भिन्न-भिन्न अर्थ है। उसी भिन्न अर्थोंका अधिकार ( प्रमुखता ) कही जा रही है। ४। तृतीयान्त कार्य-

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

दीव्यति खनति जयति जितम् ४। ४। २। अक्षैर्दीव्यति खनति जयति जितं वा—आक्षिकः। ५ संस्कृतम् ४। ४। ३। दध्ना संस्कृतं दाधिकम्। मारीचिकम्। ६ तरति ४। ४। ५। तेनेत्येव। उडुपेन तरति—औडुपिकः। ७ चरति ४। ४। ८। तृतीयान्ताद् गच्छति भक्षयतीत्यर्थयोष्टक् स्यात्।

---

करणभाव समर्थशब्दसे दीव्यति=क्रीडति, खेलना। जयति=जीतना, खनति=खोदना, जितं जीतलिया। इन अर्थोंमें ठक्प्रत्यय हो। अक्षैः दीव्यति=पाशासे खेलता है, जितं, जीत लिया है —वह आक्षिकः। तृतीयान्त क्रीडन कीडनकमाव- समर्थ अक्षशब्दात् खनति आदि अर्थे 'तेनदीव्यति' सूत्रेण ठक्, ठस्य इक् आदिवृद्धिः, अलोपे, आक्षिकः। परशुना खनति पारशुकः। कुद्दालेन खनति कौद्दालिकः। असिना जयति आसिकः। तलवारसे विजयते। लेखन्या जितः लैखनिकः।

। ११११५। तृतीयान्त संस्कार्य संस्कारक समर्थ शब्दसे संस्कृतं उत्कर्षाधानरूप संस्कार किया हुआ स्वादगुणवृद्धि अर्थमें ठक्। दहीसे संस्कार (वढ़ा) हुआ स्वादगुण) दध्ना संस्कृतं दाधिकं (दहीबाड़ा) दहीसे स्वादिष्ट की हुई कोईभी वस्तु) तृतीयान्त समर्थदधि टा शब्दात् उत्कर्षाधाने (स्वादगुण) वृद्धि अर्थे ठक्, ठस्यइक्, आदिवृद्धिः, इलोपे। मारीचिकं मरीचिकाभिः मिर्चनामक तिक्तगुणसे संस्कृतं संस्कारित स्वादगुण वृद्धिसे बढ़ा हुआ। मिर्चसे जो भी वस्तु संस्कृत मिलाकर बनी हो प्रशंसित हो, सबको मारीचिकम्। संस्कार्य (पकीआलू) संस्कारक (मिर्च) संस्करण क्रियासे समर्थ मरीचिका शब्दात् ठक् इक् आदिवृद्धिः लोपे। लवणेन संस्कृतं लवणिकम्। मिष्ठेन संस्कृतं मैष्ठिकं (रस- गुल्ला) घृतेन संस्कृता घार्तिका=रोटिका, सूपः। तृतीयान्तसमर्थ तरति (तरण- कर्ता तैरनेवाला) अर्थे ठक्। तेन इत्येव तृतीयान्तसमर्थसे ही ठक् हो। उडुपेन तरति (छोटी नौकासे पार जाता है) तरणं=पारतटगमनं। तृधातुका प्लवन (पौड़ना) तरण=पारगमन् अर्थ है। हस्ताभ्यां तरति, प्लवते। हास्तिकः। पादाभ्यां तरति पादिकः। जलयानेन तरति जालयानिकः। उडुप शब्दात् ठक् इक्, वृद्धिः, अलोपे। औडुपिकः।७। करण तृतीयान्तशब्दसे चरति। चरगति भक्षणयोः। गच्छति=गमन करनेके अनुकूल क्रिया। भक्षयति=खाने अर्थमें ठक् हो। हस्तिना=हाथीपर चढ़कर चरति चलनेवाला हास्तिकः। करण तृतीया अन्तमें। गन्तृगमनसमर्थ हस्तिन टा 'चरति' सूत्रेण गच्छति अर्थे ठक्, इक्, नस्तद्धिते टि (इन्) का लोपः, वृद्धिः। दध्ना=दहीसे चरति भक्ष्यति= खाता है दाधिकः। भक्षणक्रियाके प्रतिदधिकरण साधनतृतीयान्तभोजनविषयक साध्यसाधनसमर्थ दधिशब्दात् भक्षणकर्ता अर्थे चरति' ठक्, ठस्य इक्, वृद्धिः

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

हस्तिना चरति हास्तिकः। दध्ना चरति दाधिकः। ८ संसृष्टे ४।४।२२। दध्ना संसृष्टं-दाधिकम्। ९ उञ्छति ४।४।३२। बदराण्युञ्छति-बादरिकः।

११२० रक्षति ४।४।३३। समाजं रक्षति—सामाजिकः। १ शब्द-दर्दुरं करोति ४।४।३४। शब्दं करोति—शाब्दिकः। दर्दुरं करोति

---

अन्त्य इलोपे। अश्वेन चरति आश्विकः रेलशंकटेन चरति रैलशकटिकः त्रिचक्रिकया द्विदलेन खादति द्वैदलिकः। मूलकेन खादति मौलकिकः।८। करण-तृतीयान्त शब्दसे संसृष्टं संसर्गाश्रय। संसर्गोंमेलनं (मिलाया हुआ। अर्थे ठक् दध्ना दहीसे संसृष्टं संस्कार, सिञ्चन मेलन किया हुआ। दाधिकं दधिसिञ्चित वस्तु दाधिकानि (वटकानि)=दही बाड़े।९। द्वितीयान्त समर्थसे उच्छति (खेती कटनेपर भूमिमें गिरे अन्नका कण-२ चुनना उञ्छः) उसके अनुकूल क्रिया कर्ता अर्थे ठक् (यथा—बदराणि (बेरोको) उञ्छति चुन-चुनकर इकट्ठा करता है। उञ्छच उञ्छक सम्बन्धसमर्थ बदरशब्दात् ठक्, इक्, आदिवृद्धिः, लोपे, अलोपे। मधूकम् (महुआ) उञ्छति माधूकिकः। विज्ञानम् उञ्छति वैज्ञानिकः। धनम् उञ्छति, धानिकः। बदर्याः फलानि बदराणि तानि उञ्छति अवयशो ग्रहणाति। एकैकं चिनोति। बादरिकः अखाद्यम् उञ्छति आखादिकः

।११२०। द्वितीयान्तसमर्थशब्दसे रक्षति रक्षणानुकुलक्रियावाला अर्थे ठक्। समाजं रक्षति सामाजिकः। रक्षा अर्थमें किसीभी शब्दसे ठक् सम्भव है। रक्ष्य-रक्षक सम्बन्ध समर्थं समाजशब्दात् रक्षतिमर्थे ठक्। इक् आदिवृद्धिः अन्त्य अलोपे सामाजिकः। समाजरक्षक, नेता। पशून् रक्षति पाशुकः। पुत्रं रक्षति पौत्रिकः शास्त्राणि रक्षति शास्त्रिकः क्षेत्रं रक्षति क्षैत्रिकः।१। द्वितीयान्तसमर्थशब्द और दर्दुरशब्द से करोति, उत्पत्यनुकूल व्यापारार्थे ठक्प्रत्यय हो। शब्दं करोति। शब्दको बनाता है (यहाँ बनाना प्रकृतिप्रत्ययविभागपूर्वक अर्थज्ञान पुरस्सर-व्युत्पत्ति बोध करना है। प्रकृति प्रत्ययके पृथक् अर्थ एकार्थीभाव (मिलित) अर्थ या अन्वित अर्थ कहलाता है। शब्दान्वाख्यानं व्याकरणम्। शब्दसे करोति अर्थे ठक् इक् वृद्धि अलोपे शाब्दिकः। जहाँ प्रकृत्यर्थ प्रत्ययार्थ पुरःसर ज्ञान हो वहीं ठक् हो, केवल आवाज करना अर्थ हो तब नहीं होता। दर्दुरं करोति टर्रटे करता है। मेढक की आवाज। दादुर धुनि चहुँदिशा सुहाई। दर्दुरशब्दात् ठक् आदि दार्दुरिकः कार्ये अथवा दर्दुरनाककं पात्रम्। दर्दुरके अनेक अर्थ हैं। दर्दुरस्तोयदे (जलद बादल) भेके—मेढक, वाद्य, माण्डादिभेदयोः, दर्दुराः

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

दादु रिकः । २ धर्मं चरति ४ । ४ । ४१ । धर्मं चरति—धार्मिकः । (अधर्माच्चेति वक्तव्यम्) आधर्मिकः । ३ शिल्पम् ४ । ४ । ५५ । मृदङ्गवादनं शिल्पमस्य—मार्दङ्गिकः । ४ प्रहरणम् ४ । ४ । ५७ । तदस्येत्येव । असिः प्रहरणमस्य—आसिकः । धानुष्कः ।

११२५ शीलम् ४ । ४ । ६१ । अपूपभक्षणं शीलमस्य—आपूपिकः । ६ निकटे वसति ४ । ४ । ७३ । नैकटिकौ—भिक्षुः । इति ठगाधिकारः ।

---

चण्डिकायां स्यात्, पामजालेतु दर्दु रम् । २ । धर्म द्वितीयान्त धर्मशब्दसे चरति ( आचरण, व्यवहार, करने ) अर्थ में ठक् हो । धर्मं चरति । ( धर्मका आचरण करता है । द्वितीयान्तआचरणक्रियाकारक भावसमर्थ धर्मशब्दात चरति अर्थौं ठक् इक् आदिवृद्धिः अकारलोपे । धर्मका नित्य आचरण कर्ता धार्मिकः ( वा० ) अधर्म शब्दसे भी आचरण करने अर्थमें ठक् हो । अधर्मम् आचरति अधार्मिकः । अधर्म शब्दात ठक आदिः । चरति शब्द अनुकूल उपसर्गको स्वीकार करता है । सदाचारी आदरपूर्वकभी स्वीकार्य है । धर्मविरोधी । ३ । तदस्य इति अनुवर्तते । प्रथमान्त समर्थ शब्द से शिल्पकला—विशेष गुणवाला अर्थमें ठक् हो । यथा—मृदङ्गवादनं शील्पमस्य मदङ्ग बजाना है शिल्पं ( कला गुण ) अस्य—इसका । षष्ठयर्थौ ठक् प्रथमान्त मृदङ्ग, शब्दात् ठस्य इक् आदिवृद्धिः अलोपे । वेणुवादनं शिल्पं विशेषज्ञता मास्ति अस्य है जिसकी वैणुकः । दुन्दुभिवादनं शिल्पमस्य दौन्दुभिकः । ४ । शिल्पं ( कलासु कौशलम् ) । किसी भी कलामें कुशलता ही शिल्प है । प्रहरणं प्रह्रियते ( प्रहारः ताडनं क्रियते ) अनेन साधनेन ( जिस साधन से दूसरे पर वार किया जाय ) वह प्रहरणम् । आयुधम्, अस्त्र, प्रथमान्तपदसे शस्त्रवाचक प्रहरणविषयकसाध्यसाधन समर्थ शब्दसे ठक् हो । यथा—असि, ( तलवार ) प्रहरणमस्य । असिशब्दात् ठक्, इक्, आदिवृद्धिः आदि । धनुः प्रहरणम् अस्य ( धनुष् है प्रहार का शस्त्र जिसका ) धनुष्शब्दात् प्रहरणम् अर्थे ठक्, ठस्थाने इसुसुक्तान्तात्कः इति क आदेशे इणः षः । मूर्धन्य आदेशे धनुष्कः । लगुडः प्रहरणंमस्य लागुडिकः । भुशुण्डिका प्रहरणमस्य भौशुण्डिकः ।

। ११२५ । शीलं=प्रथमान्त समर्थसे अस्य शीलम् ( इसका यह स्वभाव है ) इत्यर्थे ठक् अपूप ( मालपूआ ) भक्षणं खाना शील=स्वभाव है जिसका । अपूपशब्द भक्षणअर्थमें लाक्षणिक है । अपूपशब्दात् शीलमित्यर्थे ठक्, इक्, आदिवृद्धिः, अन्त्य, अलोपे । आपूयिकः=पूआ भक्षणकर्ता । ६ । सप्तम्यन्त निकटशब्दसे वसतिअर्थे ठक् । निकटमें जो रहे वह नैकटिको भिक्षुः । सप्तम्यन्तनिकट-

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

## अथ यदधिकारः

७ प्राग्घिताद्यत् ४ । ४ । ७५ । तस्मै हितमित्यतः प्राग् यदधिक्रियते ।

८ तद्वहति रथ युग-प्रासङ्गम् ४ । ४ । ७६ ।

---

शब्दात्वसति अर्थे ठक्, ठस्थाने-इक्; आदिवृद्धिः अलोपे ( सन्यासी उसीके निकट आसपास रहते हैं। जहाँ भिक्षा सुलभ हो ) नैकटिको भृत्यः मित्रमादिः। भिक्षुकः सन्यासी वा भिक्षार्थं निकटे वसति। इति प्रभाकरमिश्र विरचितायां प्राभाकर्यां ठगधिकारः।

यताधिकारः—इदानीं यत्प्रत्ययस्य अधिकारः अर्थश्च आरभ्यते, अथ यदधिकार इति। ७। प्राक्=पहले हितात्=तस्मै हितं सूत्रतक यत्का अधिकारः चलति। अर्थनिर्देश प्रकरणके सूत्रोंमें, निर्दिष्ट है। यत्का प्राधान्य है। अन्य-प्रत्ययभी होंगे। ८। तत्=द्वितीयान्तसमर्थ ( क्रियाकारक भाव ) शब्दसे वहति= ढोना, खींचना, लेजाना अर्थमें यत् हो। रथयुग ( बैलके कन्धेका काष्ठ )-प्रासङ्गः— ये वहनक्रियाके कर्म हों। रथं वहति रथ्यः। रथस्य वोढा अश्व आदिः। रथ खींचनेवाला रथं वहति इति विग्रहे वहन क्रियायाः कर्म द्वितीयान्त-रथशब्दात् वहन, कर्षण, क्रियाअर्थे यत्। रथ+य भसंज्ञा यप्रत्यय परे, येस्तेतिच-सूत्रेण भसंज्ञकस्य, अकारस्यलोपे रथ्यः। रथकर्मक वहनकर्ता। अनड्वान् घोटकोवा ( बैलः ) रथ्यः। युगं वहति युग्यः युगशब्दस्य रथाङ्गवाचत्वात्। युग-शब्द रथका अङ्ग है। रथ या हल या गाड़ी खींचते समय जो अङ्ग घोड़े आदिके कन्धोंपर रखकर पशुओंको जोड़े युग ( जूआ ) कहते हैं। युगशब्दात् द्वितीयान्त समर्थात् वहति ( कर्षण खींचने ) अर्थे यत्, भसंज्ञकस्य अङ्गस्य अलोपे युग्यः, युग-कर्मक वहनकर्ता अश्वः। प्रासङ्गं वहति एक जूऐके साथ दूसरा जूआ या रस्सी या लगाम जोड़ें वह प्रासङ्ग है। सुशिक्षित घोड़ोंकी सन्नद्धताके लिए दोहरा लगाम या जूआठी। अथवा कर्षणकाले जोतने या खींचते समय वृषभकन्धे= बैलके कन्धेपर यत् काष्ठमासज्जते ( जो लकड़ी संयुक्त की जाय वह ) प्रासङ्गः अथवा जोती हुई भूमिको समतल समीकरण काष्ठ=पाटा (हेंङा) प्रासङ्गः तं यो वहति स प्रासङ्गिकः वृषभः। प्रासङ्गकर्मक वहनकर्ता बैलः। रेलशकटं वहति= रैल शकट्यः तैलयान्यः तेलयानकर्मक वहनकर्ता यन्त्रम्। इष्टिकां वहति इष्टिक्यः [ ट्रक ] द्वितीयान्तवाह्यवाहक भावसमर्थात् प्रसङ्गशब्दात् यत् आदिः। ९। वहन क्रियाका कर्म हो ढोनेवाला ढोनेकी वस्तुकेसाथसमर्थद्वितीयान्तधुर् शब्दात् कर्षण या वहनक्रिया अर्थे यत्, ढक् प्रत्ययभी हो [ धूः स्त्रीक्लीबे यान—

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

रथं वहति-रथ्यः । युग्यः । प्रासङ्ग्यः । ९ धुरो यड्ढकौ ४ । ४ । ७७ । हलि चेति दीर्घे प्राप्ते । ११३० न भकुर्छुराम् ८ । २ । ७९ । भस्य कुर्छुरोश्चोपधाया दीर्घो न स्यात् । धुर्यः धौरेयः । १ नौ-वयो-धर्म-विष-मूल-मूल-सीता-तुलाभ्यस्तार्य-तुल्यप्राप्य वध्याऽऽनाम्य सम-समित-सम्मितेषु ४ । ४ । ९१ । नावा तार्यं-नाव्यम् । वयसा तुल्यो वयस्यः । धर्मेण प्राप्यं-धर्म्यम् ।

---

मुखमित्यमरः ) धुर=भार, बोझा चक्र नाभिः । धुरं वहति इत्यर्थे वहति, क्रियायाः कर्म वाह्यवहकभाव-समर्थद्वितीयान्त धुरशब्दात् वहनकर्ता अर्थे धुरो यड्ढकौ सूत्रेण यत् धुर्यः । अत्र ( हलिच ) सूत्रेण रेफस्य उपाधायः उकारस्य स्थाने दीर्घः प्राप्तः तस्य निषेधं वक्ति ।

(११३०) न इति भस्य – भसंज्ञक कुर् और छुर् की उपधाके स्थान में दीर्घ नहो । इति दीर्घनिषधे धुर्यः = भारवाहकः धुरकर्मकवहनकर्ता ( संस्थायाः धुर्यः, राष्ट्रस्य धुर्यः । यही अर्थ धौरेयः का भी है । यदा यत् न भवति तदा वहति अर्थे ढक्प्रत्ययो भवति । ढस्थाने आयनेयी आदिसूत्रेण एय् आदेशे । धुर + एय् आदि वृद्धिः धौरयः । ( साँड़ ) स्थूलवृषभ रथके आगे धर्मवाला । इस प्रकार कोई भी कार्य कुशल अग्रणी धौरेय हो सकता है । अध्यापकधौरेयः छात्रधौरेयः ( नेतृधौरेयः । कर्मणि कुशलः छात्रश्रेष्ठः । दीर्घनिषेधः ) । ( १ ) सूत्रमें आठ शब्द हैं और आठ अर्थ भी यथा—सङ्ख्याक्रमके अनुरोध से स्व-स्व अर्थों में होते हैं । नौ = नौका, वयस्य = अवस्था धर्म = मर्यादा, विष ( जहर ) मूल धन । मूल = सीता, जोता हुआ । तुला = तराजू । इन शब्दों से तृतीयान्तसमर्थ होने पर क्रमसे तार्य = ( तरने योग्य ) तुल्य ( समान ) प्राप्य = ( प्राप्त करने योग्य ), वध्य = मारने योग्य, आनाम्य = सम सदृश । समित, समतल, सम्मित, सन्तुलित अर्थों में यत्प्रत्यय हो । प्रथममूलशब्दका आनाम्य अर्थ के साथ सम्बन्ध है । द्वितीयका समित के साथ । प्रथममूलशब्दतक द्वन्द्व, द्वितीयमूल, सीता, तुलाका अलग द्वन्द्व । अन्यथा मूलशब्दोंको एक शेषका भय होगा । नावा 'तार्य तरितुं शक्यं तैरने योग्य तार्यं ( जलम् ) नौकासे पार करने योग्य जल है । कारण तृतीयान्त ( तारका-तार्य भाव ) समर्थं नौशब्दात् तार्यं = पार करने योग्य अर्थ में उक्त सूत्रसे यत्प्रत्यय, नौका और जलका तार्यतारक सम्बन्ध समर्थ नौ + य तद्धितान्तत्वात् प्रा० संज्ञायां स्वादिकार्ये । यकारादिप्रत्ययपरे वान्तोयि प्रत्यये इति औस्थाने आवादेशे । नाव्यं नौकरणकतरणविषयः तद्धितार्थः । वयसा = अवस्थया तुल्यं सदृशं मित्रमेव वयस्यः = समान उम्रवाला ( स्निग्धो, वयस्यः, सवया इत्यमरः । तृतीयान्त-सादृश्यसम्बन्ध समर्थवयसशब्दात् सदृशे अर्थे यत् । अवस्था सादृश्यवाला मित्र । धर्मेण सदाचारेण प्राप्यं लब्धुं शक्यं धर्म्यं धर्मफलम् । धर्मसे लाभ धर्मकरणके



CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

विषेण वध्यो-विष्यः मूलेन आनाम्यं-मूल्यम् मूलेन समो-मूल्यः। सीतया समितं-सीत्यं क्षेत्रम्। तुलया सम्मितं-तुल्यम्।

२ तत्र साधुः ४।४।९८। अग्रे साधुःअग्र्यः सामसु साधुः सामन्यः। (१०२०) ये चाभावकर्मणोरिति प्रकृतिभावः कर्मण्यः शरण्यः। ३ सभाया यः ४।४।१०५। सभ्यः।

इति यतोऽवधिः

---

फलम्। धर्मं साधनसे प्राप्य प्रापक सामर्थ्य रहते यत्प्रत्यय। विषेण = गरलेन वध्यः (मारितुं योग्यः वधम् अर्हति) जहर देकर मारने योग्य। विषकरणक वधाश्रयः। विषशब्दात् वध्यवधकसमर्थात् 'यत्' विष्यः। मूलेन लाभसहितेन मूलधनेन (यावताद्रव्येण वैश्याः वस्त्रादिवस्तु क्रीणन्ति तद्धनं मूलधनम्। मूलधनेन आनाम्यम् आत्मानं प्रतिशेषीकर्तव्यम् (लाभसहितं धनम्) आनाम्यम्। लोके लाभसहिते मूलधने मूलशब्दों रुढ़ः। जितनी पूँजी लगी हो उससे अधिक भाग लाभ है। मिलकर मूल्य मूलशब्दात् मूलधन लाभसमर्थात् लाभसहिते अर्थे यत् अलोपे। मूलेन = मूलधनेन समः सदृशः (मूल अंशके बराबर जो हो वह) मूल्यम्। सादृश्यसम्बन्ध। सीतया हल द्वारा कर्षणलेखा सीता उच्यते। हलसे खींची रेखा (सीता लाङ्गलपद्धतिः। यया समितं समीकरणकृतं निम्नोन्नत्तं कृतम् ऊँचा-नीचा भाग समतल हुआ। क्षेत्रं = खेत अथवा समितं मिला हुआ तुलया = तराजू से समितं परिच्छिन्नं=तौला गया, तुल्यं, सदृशं, सर्वत्र यत् प्रत्ययः तोल्यतोलकभाव तराजू से तौली हुई कोई भी वस्तु योगरुढ़ोऽयं तुल्यशब्दः सदृशे अर्थे प्रयुज्यते। यत्प्रत्यय प्रकृति के अनुकूल अर्थ प्रस्तुत करता है।

(२) तत्र सप्तम्यन्त हो कुशलविषयक आधराधेय समर्थशब्द से साधु कुशल प्रवीण योग्य, दक्षादिनोपकर्ता अर्थमें यत्प्रत्यय हो। जो कुशल हो, किन्तु उपकार न करे। अग्रे=आगे-आगे साधुः, कुशलः, निपुणः, दक्ष। सप्तम्यन्त कुशलता समर्थ अग्रशब्दात् यत् अग्र्यः। अग्राधिकरणककौशलम्। भोजने साधुः भोज्यः। सामसु सामवेदगायकेषु साधुः दक्षः, प्रशस्तः सामन् शब्दात् प्रवीणतासमर्थे यत् अत्र 'टिलोपे प्राप्ते' ये चाभवकर्मणोः इति अनः प्रकृतिभावे सति सामन्यः टिलोपो न भवति। कर्मणिसाधुः कर्मण्यः। सफलकार्यकर्ता शरणे = सरणागतस्य रक्षणे साधुः शरण्यः निपुणः कुशलः, साधुतार्थे यत् भसंज्ञा अलोपे। पठने साधुः पठन्यः भोजने साधुः भोजन्य। लेखन्यः संचालन्य। (३) सप्तम्यन्तसभा, प्रवीण विषयक आधाराधेयभावसमर्थं सभा शब्दात् साधु अर्थे यत्। सभायां साधुः सभ्यः सभा में कुशल, प्रवीण, (आकर्षण करने में) सभाशब्दात् प्रवीणे अर्थे यत् भसंज्ञा अवर्णस्य लोपे। इति प्रभाकायां यतोऽवधिः।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

## अथछयतोरधिकारः

४ प्राक् क्रीताच्छः ५।१।१ तेन क्रीतमित्यतः प्राक् छोऽधिक्रियते। ११३५ उ-गवादिभ्यो यत् ५।१।२। प्राक्क्रीतादित्येव। उवर्णान्ताद् गवादिभ्यश्च यत् स्यात्। छस्यापवादः। शङ्कवे हितं शङ्कव्यं

---

अथछयतोरधिकारः—यत्प्रत्ययके अनन्तर छ, और यत्प्रत्ययका अधिकार हित, अवयव आदि अर्थमें करते हैं। सामान्य 'यत्' प्रत्ययकी अवधि पूरी हुई। अब सामान्यरुपसे छप्रत्ययका विशेष विधान भी है। हितअर्थका प्राधान्य है। (४) प्राक्=पूर्वक्रीतात्=तेन क्रीतं इस सूत्रसे पहले छप्रत्ययका अधिकार चलता है। छस्थाने इय् भवति। यह अधिकार सूत्र है। तेन क्रीतं सूत्रके पहले जिनसूत्रों से जो अर्थ उक्त है उसी अर्थ बोधक छप्रत्ययका अधिकार है। (११३५) उगवादिभ्य= उकारान्तशब्द, गो आदिशब्दों से हितं अर्थ में यत् हो। प्राक्कीतात्, तेन क्रीतं सूत्रसे पहले यह नियम है छस्य = छका बाधक यत् है। अतः तेन क्रीतं के पहले के अर्थो में यत्प्रत्यय उकारान्त और गो-आदि शब्दोंसे होगा। छ बाधित है। उवर्णान्त का उदाहरण—शङ्कवेहितं कीलोपकारकं शङ्कव्यं शङ्कु कील= खूंटी के योग्य दारु (काष्ठ, लकड़ी) पशवे हितं पशव्यं शङ्कु (या) पशु शब्दात् चतुर्थ्यन्तात् उपकार्योपकारक-समर्थात्। (अधिकार तस्मैहितम्) सूत्र से हित अर्थमें यत् हुआ। भसंज्ञा, ओर्गुणः, उकारस्यगुणे, वान्तोयि प्रत्यये, अवादेशे शङ्कव्यम्। खूटी के लिए हितकारक काष्ठ। एवं पशवे हितं पशव्यं=पशुओंका हितकारी खाद्यवस्तु। भानवे सूर्याय हितम् भानव्यं हविः, पुष्पं गुरवे हितं=गुरव्या दक्षिणा। गवेहितं=(गायके लिए घास, खली, गोशाला, हितकर हों) चतुर्थ्यन्त भोग्य भोजक समर्थगोशब्दात् तस्मैहितं सूत्रेण हितकारी अर्थे यत्प्रत्यये, (वान्त) अवादेशे गव्यम्। महिष्यै हितम् महिष्यम् तृणादिः घोटकाय हितं घोटक्यं चणकम्। (ग०) नाभिशब्दके स्थानमें नभ आदेश और यत्प्रयय हो। हितकारी अर्थ में (सच्छिद्रंरथाङ्ग—नाभिः) रथके चक्रके छिद्रको नाभि कहते हैं। जीवकी नाभि अग्राह्य है। तदनुप्रविष्टः काष्टविशेषो अक्षः उस छिद्रमें प्रविष्ट काष्ठ अक्ष है। वह नाभिके अनुगुण है। उसका हितकारी प्रत्ययार्थ है। जहाँ शरीरका अङ्ग नाभिशब्द से शरीरावयवात् यत् है। अक्षदण्ड का प्रवेश भाग छिद्रवाचक नभि ये हितं चतुर्थ्यन्त नाभिशब्दात् हितकारके अर्थे (उगवादिभ्योयत्) इति यत्प्रत्यये नाभिशब्दस्य नभ आदेशे।° अलोपे तद्धितान्त प्रा० कार्ये। उसी नाभि के लिए हितकारी अभ्यञ्जनं रथनाभिमें लगाने वाला तेल। वह सरलतया घुमानेमें

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

=दारु। गव्यम्। ( नाभि नभं च ) नभ्योऽक्षः, नभ्यमञ्जनम्। ६ तस्मै हितम् ५। १। ५। वत्सेभ्यो हितो—वत्सीयो-गोधुक्।

वत्सेभ्यो हितो—वत्सीयो-गोधुक्। ७ शरीरावयवाद् यत् ५। १। ६। दन्त्यम्। कण्ठ्यम्। नस्यम्। ८ आत्मन्-विश्वजन-भोगोत्तरपदात् खः

---

हितकारी भी है। यन्त्रायहितं यन्त्रीयं तैलं ( ग्लेसरीन् वारलीन् ) आदि। शरीर का अवयव नाभि के यत् नहीं होता।

( ६ ) तस्मै=चतुर्थीकारकका अर्थ हो प्रत्ययार्थ के साथ प्रकृत्यर्थ समर्थ हो, हो, ऐसेशब्दसे हितं=हितकारी अर्थमें छ प्रत्यय हो। परन्तु उगवादिभ्यो यत्—उवर्णान्त और गवादि शब्दसे यत्प्रत्यय हो। वत्सेभ्यो हितः (बछड़ों के लिए हितकारी) विग्रहमें चतुर्थ्यन्तवत्सशब्दात् उपकार्यं उपकारकसम्बन्धे सति हितकारी दूध, अहीर, भोजन, संरक्षण, रक्षक अर्थमें, छप्रत्यये, ईय आदेशे, भसंज्ञा, अलोपे वत्सीयो गोधुक्। गाय दुहनेवाला, वत्स हितकारी सभी वस्तु।

( ७ ) चतुर्थीविभक्ति अन्तमें हो शरीरका अवयव किसी अङ्गका वाचक शब्द हो, उपकार्यं उपकारकसामर्थ्य हो तभी हितकारी अर्थ में यत्। दन्तेभ्यो= दांतोंके लिए हितं=रक्षकं दन्त्यं दन्तमन्तजनं दन्तधावनं। चतुर्थ्यन्त रक्ष्यरक्षक भावसमर्थं दन्तशब्दात् हितं मञ्जनमर्थे यत् अलोपे दन्त्यम्। एवं कण्ठाय हितं ( गलेके लिए लाभदायक ) कण्ठ्य=हार कण्ठाः। तस्मै हितं कण्ठ्यम् ( कण्ठ-माला की दवा ) यत्, अलोपे। नस्यम्=नासिकायैहितं नाकके लिए हितकारी ( सुंघनी ) घ्रातव्यं तमालचूर्णं, इत्रं। शरीरावयवसमर्थ चतुर्थ्यन्तनासिकाशब्दात् हितकारी अर्थे यत्। पद्दन्नेतिसूत्रेण नासिकास्थाने नस् आदेशे ( नासिकायाः नस् ) इति वार्तिकेनवा ( ८ ) आत्मन् विश्वजन और भोगोत्तरपद मातृभोग आदि। चतुर्थ्यन्त समर्थसे खप्रत्यय हो हितकारी अर्थ में। छप्रत्ययको बाधकर ( ९ ) आत्मन और अध्वन्, एतौ = येदोनों, खे = खप्रत्ययपरे, प्रकृतिभाव = जैसाका तैसा रहे। आत्मने=स्वस्मै हितं ( अपने लिए उपयोगी वस्तु ) इतिविग्रहे आत्मन् शब्दात् चतुर्थ्यन्तसमर्थात् हितम् उपयोगी-अर्थे आत्मन् विश्वजन् सूत्रेण ख, तस्य ईन् आदेशे। आत्मन्+ईन्। टिलोपे प्राप्ते आत्माध्वानौ खे इति प्रकृतिभावे, आत्मनीनं जगत्। स्वार्थी। विश्वेषां जनः ( सब लोगोंका आदमी ) तेभ्यो हितं ( विश्वका कल्याणकर्ता ) सर्वोपकारकत्वसमर्थं विश्वजनशब्दात् ख तस्य ईन्, अन्त्य अलोपे, विश्वजनीनं, विद्युत्सूर्यः, सन्तः, महात्मा। मातृभोगीनः मातुर्भोगः शरीरं तस्मैहितं माताके शरीरका हितकर्ता, वस्त्रं पिता, पितुर्भोगः देहः। तस्मै-हितः पितृभोगीणः। खप्रत्यये ईन आदेशे अन्त्य अलोपे, कुमतिच इतिणत्वे।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

५ । १ । ९ । ९ आत्माध्वानौ खे ६ । ४ । १६९ । एतौ खे प्रकृत्या स्तः । आत्मने हितम्-आत्मनीनम् । विश्वजनीनम् । मातृभोगीणः ।

इति छयतोः पूर्णोऽवधिः ।

## अथ ठञधिकारः

११४० प्राग्वतेष्ठञ् ५ । १ । १८ । तेन तुल्यमिति वति वक्ष्यति, ततः प्राक् ठञधिक्रियते । १ तेन क्रीतम् ५ । १ । ३७ । सप्तत्या क्रीतं-साप्तकिम् ।

---

पुत्रभोगीणः । स्त्रीभोगीणः, इति प्रभाकर्यां छयतोः पूर्णेऽवधिः ।

( ६ ) छयत्प्रत्ययके समाप्तिके पश्चात् ठञ्का अधिकार प्रारम्भ किया जाता है । विशेष सूत्रोंपर शीर्षक दिया है ।

( ११४० ) प्राक्-तेन तुल्यं क्रियाचेद्वतिः सूत्रसे वति प्रत्ययका विधान बोला जायेगा । उसकेपहले ठञप्रत्ययका अधिकार है । उन सूत्रोंके बताये गये अर्थों में ठञ्प्रत्यय हो । ( १ ) करणतृतीयान्त साध्यसाधनसमर्थं शब्दसे क्रीतं = ( खरीदा हुआ ) अर्थमें या क्रयणक्रियाके कर्म ( साध्य ) अर्थ में ठञ् हो । कोईभी तृतीयान्त-शब्द ( वस्तु सामग्री खरीदनेमें ) समर्थ होना चाहिए तभी ठञ् होगा । यथा— सप्तत्या = सप्तरुप्यकेण ( सातरुपयेसे ) क्रीतं = खरीदी हुई वस्तु साप्ततिकम् । खिलौना, बन्दूक, मिष्ठान्न आदि । खरीदी वस्तुका साधनसातसङ्ख्या हो । क्रयण-क्रियाका साधन हो, वस्तु साध्य हो । प्रकृतिका अर्थ साधन प्रत्ययका अर्थ साध्य । तृतीयान्तसाधनसमर्थसप्ततिशब्दात् क्रीतं ( साध्य ) अर्थ में तेन क्रीतं सूत्रेण ठञ्प्रत्यये । ठस्य इक्, ञित्कारणेन आदिवृद्धिः, क्रयणसाधन सप्ततिके अन्त्य इकारका यस्येति-चसे लोप, तद्धितान्तत्वात् प्रा० संज्ञा, विभक्तिकार्यं, साप्ततिकं वस्त्रम् । पुस्तकं घृतं फलं वा । प्रस्थेन पंचसेटकेन ( पसेरीमें परिच्छिन्नेन, मापदण्डेन धान्येन यवादिकेन क्रीतं-क्रयणं कृतं ( खरीदा गया ) शाक आलू बैगन टमाटर आदि प्रास्थिकम् । करणतृतीयान्त ( खरीदनेके मूल्य साधनमें ) समर्थ प्रस्थशब्दात् क्रीतं प्रास्थिकं ( खरीदनेकी प्रकृतिका साधन, प्रत्ययका साध्य अर्थ है । विंशत्या क्रीतं

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

प्रास्थिकम्। २ तस्येश्वरः ५।१।४२। सर्वभूमि-पृथिवीभ्यामणञौ स्तः। ३ अनुशतिकादीनां च ७।३।२०। एषानुभयपदवृद्धिर्ञिति णिति किति च तद्धिते। सर्वभूमेरीश्वरः–सार्वभौमः। पार्थिवः। ४ पङ्क्ति-विंशति-

---

वैंशतिकम्। द्वाभ्यां क्रीतं द्विकं फलम्। सहस्रेणक्रीतः **साहस्रिको** गौः पञ्चाशत्सहस्रेण क्रीतं **पाञ्चाशत्साहस्रिकम्** यन्त्रम्। लक्षेण क्रीतं **लाक्षिकम्** जानताभारवाहनं ( ट्रक ) इति। सर्वभूमिपृथिवीभ्यामणञौ सर्वभूमि और पृथिवीशब्दसे यथासङ्ख्य क्रमसे अण् और अञ्प्रत्यय हो। इसकी अनुवृत्ति अगले सूत्रमें।

( २ ) **तस्य** षष्ठचन्त सम्बन्धसमर्थस्य **ईश्वर** इत्यर्थे प्रत्ययो भवति। अनुवृत्तसर्वभूमि शब्दसे ईश्वर अर्थमें अण्, पृथ्वीशब्दसे अञ् हो। ( ३ ) **अनुशतिकादिः**—एषाम् = अनुशतिकादिगणमें पठितशब्दोंके **उभयपद** = दोनोंपदोंको आदिवृद्धिः हो, ञित्, णित्, कित् परे। ये तद्धितके ही हों। सर्वभूमेः ( समस्तपृथिव्याः ) ईश्वरः = स्वामी, राजा, सम्पूर्ण पृथ्वीका चक्रवर्तीसम्राट् **सार्वभौमः** षष्ठचन्त स्वाभित्वसमर्थसर्वभूमिपदसे सर्वस्वामित्व अर्थमें तस्येश्वरः सूत्रेण अण् ( अ ) सर्वभूमि अ। अनुशतिकादीनाञ्च इति उभयपदयोः आदिवृद्धिः, इलोपे, **सार्वभौमः** अखण्डभूलेश्वरः। पृथिव्याः ईश्वरः ( पृथिवीका स्वामी राजा अर्थमें ) स्वामित्वसमर्थ-पृथिवीशब्दात् ईश्वरेअर्थे अञ्, आदिवृद्धिः, ईलोपे, **पार्थिवः**। दोनों प्रत्ययमें एकरूपता होनेपर स्वरमें अन्तर। अञ् आदिः उदात्तः। अण् अकारः केवलमुदात्तः। ( ४ ) **क्रमके** अनुसार पंक्तिशब्द, दससंख्याअर्थमें भी है। पंक्तिः १०, विंशतिः २०, त्रिंशत् ३०, चत्वारिंशत् ४०, पञ्चाशत् ५०, षष्ठि ६०, सप्ततिः ७०, अशीति ८०, नवतिः ९०, शतम् १००, एते रुढ़िशब्दाः। **तदस्य परिमाणं**=संख्याके परिमाण अर्थमें निपातनसे सिद्ध हैं। यद्यपि पङ्क्तिशब्द नानाअर्थदायक है। क्रमसन्निवेश अर्थमें ब्राह्मणपंक्तिः। पिपीलिकापङ्क्तिः। चीटीकी लाइन। दश संख्या अर्थमें प्रसिद्ध है। पङ्क्तिरथो दशरथः, छन्दसोविशेषे च भूमौ च पङ्क्तिः। पञ्चपादाः परिमाणमस्य पंक्तिश्छन्दः। पांचचरणवालाछन्द। पञ्चशब्दात् परिमाणेअर्थे तिप्रत्यये, टिलोपे, कुत्वे, अनुस्वारे परसवर्णे रूपम्। ( विंशत्याद्याः सदैकत्वे सर्वाः सङ्ख्येयसंख्ययोः तासु चावनते स्त्रियः इत्यमरः। विंशति, त्रिंशत् इत्यादिशब्द संख्येय गणनीयवस्तु अर्थमें और संख्या अर्थमें, सदाएकवचनान्त प्रयोग किये जाते हैं। संख्येय वस्तुअर्थमें **विंशतिर्गावः**। विंशतिशब्द बीस संख्यावाली वस्तु ( गाय ) अर्थमें प्रयुक्त है। गवां त्रिंशनिः गायोंका बीस ( संख्या प्रधान ) है। वस्तुप्रधान संख्येय, संख्या प्रधान, संख्या विंशति इत्यादिशब्द दशता-से सिद्ध हैं। '**पञ्चद्दशतौ वर्गे**' सूत्रसे वर्ग अर्थमें दशतशब्द बना दशन् शब्दसे

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

त्रिंशच्चत्वारिंशत्-पञ्चाशत्-षष्टि-सप्तत्य-शीति-नवतिशतम् ५ । १ । ५९ ।
एते रूढिशब्दा । निपात्यन्ते ।

११४५ तदर्हति ५ । १ । ६३ । लब्धुं योग्यो भवतीत्यर्थे द्वितीयान्ताट्-ठञादयः स्युः । श्वेतच्छत्रमर्हति श्वैतच्छत्रिकः । ६ दण्डादिभ्यो यत् ५ । १ । ६६ । एभ्यो यत् स्यात् । दण्डमर्हति–दण्ड्यः । अर्घ्यः । वध्यः ।

---

प्रत्येकके साथ व्यवहारचातुर्य देखिये । द्वौदशतौ परिमाणमस्य समुदायस्य, दो दस ( २० ) संख्या ( परिमाण, मात्रा ) है जिससंघका द्विदशत्शब्दात् परिमाणे ( अर्थे शतिच् ) प्रकृतिः द्विशत्स्थाने 'विन्' आदेश निपातनसे हुआ । ( सूत्रमें पतितशब्दोंकी प्रयोगसिद्धिके अनुरोधसे प्रकृतिप्रत्ययकी कल्पना निपातन है ) विन्-शतिच्' अनुबन्धलोपे नकारस्य अनुस्वारे विंशतिः संघ और संघीके भेद और अभेद सम्बन्धसे गवां विंशतिः भी सिद्ध है । एवं त्रयो दशतः परिमाणमस्य संघस्य ( तीनदस् ) तीससंख्यावाला संघसे शत्प्रत्यय त्रिदशत्को त्रिन् आदेश त्रिंशत् । चत्वारो दशतः ( चारदस ४० ) संख्यावाला समुदाय प्रकृति चत्वार दशत्को ( शत् ) चत्वारिन् बना, चत्वारिंशत् । पञ्चाशत् पञ्चदशतः ( ५० ) को 'पञ्चा' आदेश शत्प्रत्यय । षड्दशतः परिमाणं संख्या अस्य ६० संख्याक छात्रसंघ षष् आदेशतिप्रत्यय षष्ठि सप्ततिः सप्तदशतः परिमाणं सात दश ( ७० ) अष्टादशतः ( ८० ) संख्याकसंघ ति प्रत्यय अशी आदेश । नवदशतः परिमाणं अस्य नब्बे सङ्ख्याक समूह ( ति ) प्रत्यय । नव आदेश । शतं दशदशतः संख्या । ( सौ ) यहाँ सभी प्रकृतिप्रत्यय निपातनानुरोधी हैं ।

( ११४५ ) तत् = द्वितीयान्त, समर्थात् कर्म अर्थवाचक क्रियाकारकसामर्थ्य द्वितीयान्तशब्दसे अर्हति लब्धुं योग्योभवति । प्राप्तकरने योग्य है अर्थमें अञ् आदिः । यथा—श्वेतच्छत्रं सफेद छाता ( अर्हति ) पाने योग्य है । इस अर्थ में प्राप्यप्रापक समर्थ श्वेतच्छत्रशब्दात् प्राप्ति के योग्य अर्थ में ठक् ठस्य इक्, आदिवृद्धिः । अलोपे, विभक्तिसम्बन्धि कार्यें । श्वैतच्छत्रिकः सुवर्णपदकं लब्धुं योग्यो भवति सौवर्ण-पदिकः चन्द्रपदकं लब्धुं योग्यः चान्द्रपदिकः । सहस्रं लब्धुं योग्यः साहस्रिकः । पुरस्कारं पौरस्कारिकश्छात्रः धनं — धानिकः । विद्यां लब्धुंयोग्यो भवति वैदिकः ।

( ६ ) दण्ड-आदि गणपठितः, कर्मणि कुशलः, प्रापकसमर्थद्वितीयान्तशब्दात् दण्डम् अर्हतियोग्यो भवति दण्ड्यः दण्डनीय व्यक्ति । अपराध ( प्रकृतिका ) अर्थ, फललाभके योग्य प्रत्ययका अर्थ । अर्घ्यं मूल्यं पूजाविधिं वा अर्हति — मूल्य के योग्य या पूजाविधि के योग्य प्रत्यय का अर्थ । द्वितीयान्त अर्च्यअर्चक सम्बन्धसमर्थ अर्घशब्दात् लब्धुं योग्यअर्थ में दण्डादिभ्यो यत् अलोपे अर्घ्यः । वधम् अर्हति वध्य. ।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

७ तेन निर्वृत्तम् ५।१।७९। अह्ना निर्वृत्तम् आह्निकम्। इति ठञोऽवधिः।

## अथत्वतलोरधिकारः

११४८ तेन तुल्यं क्रिया चेद्वतिः ५।१।११५। ब्राह्मणेन तुल्यं ब्राह्मणवद् अधीते। क्रिया चेदिति किम्–गुणतुल्ये मा भूत्, पुत्रेण तुल्यः

---

वधलायक नहि पुरुष अनूपा। अवध्यः। वध् शब्दात् यत् आदि। (७) तेन करणतृतीयान्त साधन अर्थ में तृतीया विभक्ति हो, तब कालवाचक शब्दसे निर्वृत्त= निष्पन्नं, सिद्धं (सफल हुआ) अर्थ में ठञ् हो अह्ना (दिन भर में) करणे तृतीया कालवाची अहन् शब्द से निर्वृतं सिद्धम् अर्थ में ठञ्। प्रकृतिकाका काल अर्थ, प्रत्यय का सिद्ध अर्थ। अहन् शब्दात् निर्वृत्तम् अर्थे ठञ् ठस्येक, अल्लोपोनः अकारलोपे, आदिवृद्धिः आदि। आह्निकं भाष्यम्। ट और ख प्रत्यय में नस्तद्धिते नियन्त्रित है, अह्नष्टखोरेव इति सूत्रात्। इति प्राभाकार्यां ठञोऽवधिः।

अथत्वतलोरधिकारे भावकर्मार्थाः–त्व और तल् प्रत्ययके अधिकार में भाव और कर्म अर्थ में प्रत्यय होंगे। किसी शब्द में व्यक्ति या वस्तु में जाति गुण क्रिया और विशेषतायें ही भाव और कर्म हैं। प्रकारी (विशेषणी) भूत धर्म ही भाव है। फलजनकक्रिया ही कर्म है। इनकी प्रधानताका प्रकरण प्रारम्भ करते हैं। क्रिया अर्थ में (वत्) प्रत्यय का विधायक सूत्र (८) तेन उपमानवाची हो कर्तृतीयान्त हो, उपमेय के साथ क्रिया की तुल्यता (समानता) हो समर्थ पद से 'वत्' प्रत्यय हो। तेन=तृतीयान्तेन तुल्यं क्रियाफलजनककर्म चेत् वति=इकार इत् 'वत्' प्रत्यय। वत् जिसके अन्त में हो, वह अव्यय और क्रियाविशेषण मान्य है। दो व्यक्ति में क्रिया का सादृश्य सम्भव हो, उपमानशब्दवत् प्रत्यय के अर्थ का लाभ होता हो। यथा—ब्राह्मणेन=वेदज्ञानतप-सदाचारपूतेन, ब्राह्मणत्वधर्मवता तुल्यं सदृशं अधीते=अध्ययनक्रियां कुरुते ब्राह्मणवत् अध्ययन क्रिया ब्राह्मण में है उसी तरह की क्रिया अन्य क्षत्रिय आदि में हो, वे ब्राह्मणवत् हैं। ब्राह्मणलक्षणं तपः श्रुतश्च योनिश्च एतद् ब्राह्मणकारणम्। तपः श्रुताभ्यां यो हीनो जातिब्राह्मण

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

स्थूलः। ९ तत्र तस्येव ५।१।११६। मथुरायामिव-मथुरावत् स्रुघ्ने प्राकारः। चैत्रस्येव-चैत्रवन्मैत्रस्य गावः। ११५० तस्य भावस्त्व-तलौ ५।१।११९। प्रकृतिजन्यबोधे प्रकारो भावः गोर्भावो–गोत्वम्, गोता। त्वान्तं क्लीबम्। १ आ च त्वात् ५।१।१२०। 'ब्रह्मणस्त्व' इत्यतः प्राक् त्वतलावधिक्रियते। अपवादैः सह समावेशार्थमिदम्। चकारो नञ्-

---

एव सः। अत्र विप्रकर्मणः सादृश्यं, अतः कर्तृतृतीयान्त = अध्ययनक्रिया की तुल्यता से क्षत्रिय आदि में आरोपित ब्राह्मणशब्दात् तुल्ये अर्थे तेनतुल्यं क्रिया चेद्वतिः सूत्रेण इकार इत्संज्ञक वत्प्रत्यये ब्राह्मणवत्। क्रियाचेत् इतिकिम्? उपमान उपमेय में क्रिया की ( बराबरी ) ऐसा अर्थ क्यों कहा? इसलिए कि गुण की समानता में वत् न हो। यथा—पुत्रेण तुल्यः ( सदृशः ) स्थूलः=पीनः पुत्र के समान मोठा तगड़ा। यहाँ मोटाइ एक गुण है क्रिया नहीं, अतः वत् नहीं हुआ। पुत्रवत् स्थूल इति वाक्यं न भवति। अरविन्दवत् अधीते मकरन्दः भीमवत् भुङ्क्ते भागिनेयः =भीम की तरह भोजन करता है भोजन क्रिया की तुलयता। परशुरामवत् युध्यति जनः।

तत्र = सप्तम्यन्त ( अधिकरणवाचकपद ) तस्य = षष्ठयन्त ( सम्बन्धी वाचक ) पद से इव = सादृश्य ( समानता ) अर्थमें वत्प्रत्यय। यथा—मथुरायामिव, मथुरावत्, मथुरा में जैसी चहरदिवाली प्रकार ( चतुर्दिक्षु आवरणम् ) वैसा ही श्रुघ्न देशमें चौतरफा घेरा है। सप्तम्यन्त ( सादृश्यबोध में समक्ष) मथुरा शब्दात् इव ( तुल्ये ) अर्थे ( इ इत् ) 'वत्' प्रत्यये मथुरावत्। काश्यामिव काशीवत् अयोध्यायां वैदुष्यम्। त्रिपाठीवत् लुक्ले वैदुष्यम्। शिवकुमारवत् देवस्वरूपः। षष्ठयन्तका उदाहरण—द्रव्यकी तुल्यता, चैत्रस्येव चैत्र सम्बन्धी गायकी तरह चैत्रवन्मैत्रयस्य गावः। स्वच्छन्दगोविषयक सादृश्यसम्बन्ध समर्थ चैत्रशब्दात् इवअर्थे वतिप्रत्यये मकारपरे तकारस्य परसवर्णे अनुनासिके। क्रिया अर्थ में वतिप्रत्ययका बाधक द्रव्य की समानता में वतिप्रत्यय है। महाशयः एव महाशयवत् त्रिपाठिनः शिष्याः। पंतञ्जलेरिव भर्तृहरेः व्याकरणत्वम्। प्रधानमन्त्रिण इव मुख्यमन्त्रिणो अनुशासनम्।

( ११५० ) तस्य षष्ठयन्त सम्बन्धसमर्थशब्द से भाव अर्थ में त्व और तल्प्रत्यय हो। भाव क्या है ऐसी उदीयमान जिज्ञासा शान्तिके लिए लक्षणप्रस्तुत करते हैं। प्रकृतिजन्यबोधे = जिस सुबन्त ( समर्थ शब्द से ) 'त्व' या 'तल्' प्रत्यय हो वह प्रकृति है। जैसे—गो शब्द से त्व प्रत्यय हुआ गोत्व बना। यहाँ गो प्रकृति है। तज्जन्यबोधे = उस प्रकृति से उत्पन्न बोध ( गुण क्रिया जाति द्रव्य ) जितने विशेषण हों सब गो प्रकृति के अर्थ बोधक है। गो शब्दसे गुण क्रिया

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

स्नञ्भ्यामपि समावेशार्थः। स्त्रियाः भावः-स्त्रैणम्, स्त्रीत्वम्। स्त्रीता। पौंस्नम्, पुंस्त्वम्, पुंस्ता। २ पृथ्वादिभ्य इमनिच् वा ५।१।१२२। वा-ववचनमणादिसमावेशार्थम्। ३ र ऋतोः हलादेर्लघोः ६।४।१६१।

---

शास्नालाङ्गूल ककुद्विषाण आदि अर्थका ज्ञान गो शब्दरूप प्रकृति से होता है। गोशब्दमें जो-जो अर्थ विशेषण हैं उन सभी को भाव कहते हैं। जो विशेषण भाव से विशेष्य में रहता है। जैसे—जाति गुण क्रिया द्रव्य में रहती है। गोव्यक्ति में गोत्व जाति भी भाव पदार्थ है। गोत्व प्रकारक गोविशेष्यकः तत्र= प्रकारः विशेषणं गोत्वं स भावप्रत्यार्थः मुख्य विशेषतानिरुपित प्रकाशाश्रयः। यथा—गोर्भावः गाय में सभी विद्यमान विशेषण ही गोत्व है। षष्ठचन्तविशेष्यता समर्थगोशब्दात् तस्यां प्रकृतौ विशेषणीभूते अर्थे त्व प्रत्यये। इस प्रसंग में प्रत्यार्थ विशेष्य है। प्रकृत्यर्थ विशेषण है। गोशब्दात् त्वप्रत्यये तद्धितान्तत्वान् प्रा० संज्ञायां स्वदिकार्ये, ब्राह्मणस्य भावः ब्राह्मणत्वम्। ब्राह्मणवृत्ति तप, वेद शास्त्र का ज्ञान, सदाचार आदि त्वप्रत्ययका अर्थ है। वैश्यत्वम् ( क्रय विक्रय कर्म कुशलता ) क्षत्रियत्वम् ( संरक्षण सौर्यवीर्य पराक्रम प्रवीणता। शूद्रत्वम् ( सेवाकर्मकौशलम् ) स्त्रीलिङ्ग कहना हो तब तल्प्रत्यय ( ल इत् ), टाप, गोता। गोवृत्तिधर्मः। त्वान्तं सदा नपुंसकम्। तल्प्रत्यय अन्त में है। नित्यस्त्रीलिङ्ग। जिसका बोधक टाप् प्रत्यय है। देवत्वं देवता मनुष्यत्वम् मनुष्यता। मनुष्य की सारी विशेषता। भगवत्त्वं भगवत्ता।

( १ ) आच ब्राह्मणत्वः ५।१।१३६ इस सूत्रपर्यन्ततक प्रथमाध्यायके प्रथमपाद की समाप्ति तक त्व और तल् का अधिकार चलता है। अधिकार सूत्र मानने का प्रयोजन अपवादेः— भाव अर्थ में वे, प्रत्ययके प्रकरणमें इमनिच् आदि के अपवाद प्रत्यय कहे जायेंगे। वे ( त्व ) और तल् के बाधक न बने एतदर्थम्—अधिकार सूत्रम्। आ च सूत्र में चकार पढ़नेका फल स्त्रीपुंसाभ्यां सूत्रसे विधान किये गये नञ् स्नञ् के साथ त्व, तल् प्रत्यय भी हों अर्थात् जहाँ इमनिच् होकर प्रथिमा होगा वहीं पृथुता और पृथुत्वम् भी हो। बाध्यबाधकभाव न बने। तथा स्त्रैणं, स्त्रीत्वं स्त्रीता आदि बने। यही समावेशका फल है।

( २ ) पृथ्वादि=पृथु आदिशब्दोंसे भावअर्थमें इमनिचप्रत्यय विकल्पसे हो। सूत्रमें 'वा' शब्दसे अण्, त्व, तल् आदि प्रत्यय भी भाव अर्थमें हों। यही 'वा' वचनका फल है। ये पुलिङ्गान्त शब्द है। अण्प्रत्यय है, प्रत्याहार नहीं। ( ३ ) हलादि और लघुसंज्ञक ऋकारको रेफ आदेश हो। इष्ठन् इमनिच् इयसुन् प्रत्यय-परे। ( वा० ) पृथु=स्थूल, मृदु—मुलायम, भृश=प्रचुर अधिक। कृश—दुर्बल। दृढ़=प्रौढ़, परिवृढ़—स्वामी, इन्हीं शब्दोंसे परे इष्ठन् आदिके रहते ऋस्थाने

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

हलादेर्लघोर्ऋकारस्य रः स्यात् इष्ठेमेयस्सु परतः। ४ टेः ६।४।१५५। भस्य टेर्लोप इष्ठेमेयस्सु। (पृथु-मृदु-भृश-कृश-दृढ-परिवृढानामेव रत्वम्)। पृथोर्भावः प्रथिमा, पार्थवम्। म्रदिमा, मार्दवम्।

१११५ वर्णदृढादिभ्यः ष्यञ् च ५।१।१२३। चादिमनिच्। शौक्ल्यं, शुक्लिमा। दार्ढ्यं, द्रढिमा। ६ गुणवचन-ब्राह्मणादिभ्यः कर्मणि च ५।१।१२४।

---

'र' आदेश हो, अन्यत्र न हो। यह वार्तिकका नियन्त्रण है। (४) टेः—भसंज्ञक-टिका लोप हो, इष्ठन्, इमनिच् और इयसुन् परे। पृथोर्भावः स्थूलव्यक्तिमें विशेषणीभूत अर्थ धर्म गजगामित्व, भीमतुल्यता आदिभाव (विशेषण पृथु व्यक्तिमें है) षष्ठ्यन्त विशेष्यविशेषणभाव समर्थ 'पृथु अस्' शब्दात् पृथ्वादिभ्यः इति इमनिच् विकल्पे अनुबन्धलोपे। तद्धितान्तत्वेन प्रातिपदिकत्वात् विभक्तेर्लुक्। रऋतोः हलादेर्लघोः, सूत्रेण ऋस्थाने 'रः'। भसंज्ञकः (टि) उकारः तस्य 'टेः' सूत्रेणलोपे प्रथमिन् नान्तशब्दात् स्वादिः प्रथिमा। यदा इमनिच् न भवति तदा 'इगन्ताच्च लघुपूर्वात्' सूत्रेण अण्प्रत्यये आदिवृद्धौ ओर्गुणः इति उकारस्य गुणे अवादेशे स्वादिसम्बन्धकार्ये पार्थवम्। पृथुत्वं पृथुता। एवं मृदोर्भावः म्रदिमा, मार्दवं, मृदुत्वं मृदुता।

(११५५) वर्ण=सफेद, लाल, पीला, शुक्ल, रक्त, पीत, हरित, नील इत्यादि रङ्ग ही वर्ण हैं। उनकावाचकशब्द विशेष्यत्वसमर्थ और दृढादिभ्यः=दृढ आदि समर्थषष्ठ्यन्तसे भाव (विशेषता बोलनेवाला, सौन्दर्य, माधुर्य, आकर्षण, हृदय) अर्थवाचकसे ष्यञ्प्रत्यय हो, चात्—सूत्रमें चकार पढ़नेसे इमनिच् भी हो। ष्यञ् प्रत्ययान्त नित्यनपुंसक हैं। यथा—शुक्लस्य भावः शौक्ल्यं (सफेदी, श्वेत, चमक, मनमोहक, सौन्दर्य गुण, विशेष धवलिमा) समर्थवर्णवाचकशुक्लशब्दात् षष्ठ्यन्तसमर्थात् शुक्ल ङस् अस्माद्भावे, प्रकृतिविशेषता अर्थे ष्यञ् प्रत्यये। ष् ञ् इत् (य) शिष्यते। आदिवृद्धिः भसंज्ञायाम् अलोपे। तद्धितान्तत्वात् प्रा० संज्ञा इत्यादि कार्ये। शुक्लशब्दात् भावेअर्थे इमनिच्, शुक्ल + इमन् विभक्तिनिमित्तकं सर्वकार्यम्। नान्तउपधायाः दीर्घः सुलोपनलोपौ च। शुक्लिमा शुक्लिमानौ शुक्लिमानः। कार्पासः ऊर्णा, वस्त्राणि। रक्तस्यभावः राक्त्यं रक्तिमा। पीतस्य-भावः पैत्यं पीतिमा। हारित्यं हरितिमा। यह वर्णका उदाहरण। दृढादिका उदाहरण दृढस्य भावः=मजबूती, तगड़ापन, लौहपुरुषत्व अटलता दार्ढ्यम्। दृढपुरुषमें दृढताषष्ठ्यन्तसमर्थदृढ + ङस्शब्दात् (वर्णदृढादि) सूत्रेण ष्यञ् आदि-कार्ये। यदा दृढशब्दात् इमनिच् प्रत्ययः, तदा दृढइमन् 'र ऋतोः हलादेर्लघोः' सूत्रेण ह्रस्वे, ऋस्थाने 'र' आदेशे, अलोपे, द्रढिमा द्रढिमानौ द्रढिमानः (६) गुणवचन=गुणवाचक शब्द और ब्राह्मण आदिगण पठित शब्दोंसे षष्ठ्यन्त

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

चाद्भावे। जडस्य भावः कर्म वा जाड्यम्। मूढस्य भावः कर्म वा मौढचम्। ब्राह्मण्यम्। आकृतिगणोऽयम्। ७ सख्युर्यः ५। १। १२६। सख्युर्भावः कर्म वा सख्यम्। ८ कपि-ज्ञात्योर्ढक् ५। १। १२७। कापेयम्। ज्ञातेयम्।

---

अवस्थामें विशेष्यत्व समर्थ ( जिसमें विशेता बोलनेके लिए विशेषण भरे हों, उसे विशेष्य कहते हैं। ) उन शब्दों को भाव=गुणधर्म और कर्म अर्थमें ष्यञ् प्रत्यय हो। यहाँ कर्म दो हैं। क्रियारूप, कार्यरूप। स्वार्थ ( शरीर ) से सम्वन्धित नित्य नैमित्यिक=शौचादिकर्म क्रियांरूप है तन्मात्रसे विधानकिया गया। यज्ञ, व्रत, तप, ये कर्म कार्य है। यह अन्तर हुआ। शरीरस्य आयासमात्रसाध्यं शौचादिकर्म ( क्रिया ) शास्त्रेण विहितो यागादिकर्म कार्यमित्यनयोर्भेदः। यथा—जडस्यभावः कर्मवा जाडचम्। मूर्खव्यक्तिका अविवेकपूर्णकार्य मूर्खता जाडच है कालीदासका जिस डालीपर बैठना उसीको काटना। गुणवाचक ( मूर्खता धर्म ) समर्थ जड + ङस् शब्दात् भावे कर्मणि वा' अर्थे गुणवचन सूत्रेण ष्यञ् आदिवृद्धिः, अलोपादिः जाडचम्। अविवेकी व्यक्तिकी शारीरिकक्रिया ( निष्फलकार्य ) नासमझी तद्धितार्थः। इस प्रकरणमें प्रकृति विशेष्य है प्रत्ययार्थं विशेषण। विशेषणविशेष्यभावसम्बन्धः मूढ़स्य = मोहमग्नस्य, ममताग्रस्तस्य, कर्म = क्रिया, कार्य, भावः, गुण, धर्म, विशेषताको मौढ्यं कहते हैं। मूढ़ता पुत्रान्प्रति धृतराष्ट्रस्य मौढचं। हस्तिनः स्नानम्। मोहममता आदिगुणवाचकविशेष्यधर्मसमर्थं मूढ़ङस् शब्दात् कर्मणि भावे वा अर्थे ष्यञ् आदिः सूत्रमें ष्यञ् अनुवृत्त, इमनिच् निवृत्त। सुखस्य भाव, सौख्यं, दुखस्यभावः दौख्य दुख ( सुखकाविपरिणामी ) कर्म। रसस्यभावः कर्मवा रास्यम्। स्वादिष्टवस्तु। दुर्गन्धस्य भावः दौर्गन्ध्यम् सुगन्ध्यस्य भाव कर्मवा सौगन्ध्यम्। नेतुर्भं वः कर्मवा नैतृत्वम्। ब्राह्मणादिक उदाहरण—ब्राह्मणस्यभावः ( गुणविशे ता, धर्म ) कर्म = तप, श्रुति, सदाचार, त्याग, आदिको ब्राह्मण्यम्। ब्राह्मणके गुण विशेषता त्याग, तपस्या, धर्म है। षष्ठचन्त विशेष्यत्वसमर्थ ब्राह्मणशब्दात् गुणवचनब्राह्मणादि सूत्रेण ष्यञ् वृष्टिवत् अनावश्यक स्थलेऽपि आदिवृद्धिः। अलोपादिः। क्षत्रियस्य भावः कर्म-वा क्षत्रियं। शूद्रस्य भावः कर्म-वा शौद्रचम्। ब्राह्मणादिः आकृतिगण हैं। जहाँ-जहाँ ष्यञ् प्रत्यय मिले वहाँ ब्राह्मणादिगणके अन्तर्गत मानले।

( ७ ) षष्ठचन्तसखिशब्दसे भाव और कर्म अर्थमें य प्रत्यय हो। यथा—सख्युः = मित्रस्यभावः अभिप्रायः, उपकारकत्वं दुःखसमये सहयोगित्वं कर्म ( साथ देना ) सख्यं—रामसुग्रीवयोरिव। सखि ङस् भावे कर्मणि वा अर्थे 'य' प्रत्यये अलोपे

( ८ ) कपिश्च ज्ञातिश्च कपिज्ञाती तयोः। कपि शब्द और ज्ञाति शब्द विशेष्य अर्थमें समर्थ हों, तब षष्ठयन्तसे भाव और कर्म अर्थमें ढक् प्रत्यय हो। अत्र

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

९ पत्यन्त-पुरोहितादिभ्यो यक् ५ । १ । १२८ । सैनापत्यम् । पौरोहित्यम् ।

इति त्वतलधिकारः ।

---

पञ्चम्यर्थे षष्ठी । कपि ( बन्दर ) के भाव विचार, चञ्चलता गुण धर्म, कर्म कापेयं हैं कपेर्भावः कर्मवा कपिशब्दात् विशेषण ( अस्तित्व ) धारणसमर्थात् षष्ठचन्तात् ढक् । ढ़स्थाने एय् आदेशे, आदिवृद्धिः । इलोपे, कापेयं कर्म चाञ्चल्यम् । ज्ञातेः = भाईबन्धु जाति, विरादरीका कर्म परस्पर मेल जोल सहयोग बन्धुत्व आदि ज्ञातेयं है । षष्ठ्यन्तबन्धुत्वधारणसमर्थज्ञातिशब्दात् भावे कर्मणिअर्थे ढक् आदिपूर्ववत् ( ९ ) षष्ठचन्तपत्यन्त ( पतिशब्द अन्तमें हो ) और पुरोहितादिगणपठित शब्दसे भाव कर्म अर्थे यक् । सेनापतेः = देशरक्षकस्य योद्धुः स्वामिनः भाव. कर्मवा देश रक्षणक्रिया षष्ठ्यन्त सेनापतिशब्दात् पत्यन्तसूत्रेण यक् । कित्वात् कितिचेति आदिवृद्धिः अन्त्य इकारलोपे । सैनापत्यम् । पुरोहितस्य अग्रे-अग्रे धर्मोपदेशेन हितकारकस्य कर्म ( द्विजमार्गप्रदर्शनं सन्ध्यावन्दनयज्ञादि ) क्रियाभावः ( धर्मोपदेशत्वं सदाचारस्य ) इति विग्रहे षष्ठ्यन्तपुरोहितशब्दात् भावे, कर्मणि अर्थे उक्तसूत्रेण यक् आदि वृद्धि अलोपे पौरोहित्यम् । पुरोहितजीका धर्म ( क्रियाकलाप ) इस प्रकरणमें विशेषण और क्रियाअर्थ प्रधान माना गया । प्रकृत्यर्थं यद्यपि विशेष्य ( प्रधान ) है ; तथापि विशेषण प्रत्ययार्थ ही व्यवहारमें प्रधानरूपसे दीखता है । इति । प्रभाकर्यां भावकर्मार्थाः त्वतलोरधिकाराः ।

**अथभावनाद्यर्थकाः**—अथ=इस प्रकरण में भवन=उत्पत्ति का स्थान अर्थः । आदिपद से विकारः, अस्य सञ्जातं प्रमाण, परिमाण, अवयव, अधीते, कृतं पूर्वम्, इष्टः, आदि अर्थ शब्दसाधुत्व में सहयोगी दिखायें जायेंगे ।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

## अथ भवनाथकाः

११६० धान्यानां भवने क्षेत्रे खञ् ५ । २ । १ । भवत्यस्मिन्निति भवनम् । मुद्गानां भवनं क्षेत्रं मौद्गीनम् । १ व्रीहिशाल्योर्ढक् ५ । २ । २ । व्रैहेयम् । शालेयम् । २ हैयङ्गवीनं संज्ञायाम् ५ । २ । २३ । ह्योगोदोहशब्दस्य हियङ्गुरादेशः, विकारेऽर्थे खञ् च निपात्यते । दुह्यत इति दोहः=क्षीरम् । ह्योगोदोहस्य विकारः-हैयङ्गवीनम्=नवनीतम् । ३ तदस्य

---

( ११६० ) धान्यानां=मूङ् मोती, मक्का, मटर गोधूम, गन्ना आदि उत्पत्ति की भवने=अन्न उत्पत्ति के लिए प्रसिद्ध खेतवाचक शब्द से क्षेत्र अर्थ में खञ् प्रत्यय हो । भवति अस्मिन्निति भूधातु से अधिकरण अर्थ में ल्युट् भवनम् उत्पत्ति स्थानं, यथा—मुद्गनां भवनं क्षेत्रम् ( मूङ् उत्पादनप्रधान खेत ) मौग्द्रीनं हैं । षष्ठयन्त उत्पाद्यउत्पादनसमर्थं मुद्गशब्दात् क्षेत्रमित्यर्थे ( भवन शब्द का क्षेत्र अर्थ है ) धान्यानां भवने सूत्रेण खञ् अनुबन्धलोपे, खस्थाने ( ईन् ) आदेशे आदिवृद्धिः अलोपे रूपम् । चणकानां भवनं क्षेत्रं चाणकीनम् । यावीनम् । कालायकीनं, तिलानां भसनं क्षेत्रं तैलीनं, यवानां यावक्यं सर्षपाणां भवनं क्षेत्रं सार्षपीणम् । अववीनम्=तीसीका खेत । ( १ ) षष्ठ्यन्त हो, और समर्थ हो । उत्पादन-समर्थ व्रीहि ( धान्य ) शाली ( साठी ) भवनं क्षेत्रं ( धान उत्पत्ति प्रधान खेत अर्थ को ) व्रैहेयं षष्ठ्यन्त उत्पादन समर्थ व्रीहिशब्दात् क्षेत्रे अर्थे ढक् । ढस्थाने ( एय् ) आदेशे आदिवृद्धिः । इकारलोपे । एवं शालीनां भवनं क्षेत्रं ( साठी उत्पादन प्रधान खेत ) इत्यर्थे ढक् आदि शालेयम् इति भवनार्थे प्रत्ययाः । ( २ ) अथ ( सम्बन्धित ) ह्योगोदोह शब्द के स्थान में हियङ्गु आदेश हो । विकार अर्थ हो तो । खञ् प्रत्यय निपातन से हो, संज्ञायां=संज्ञा अर्थ होने पर । दुह्यते इति दोहः । ( जो दुहा जाय वह दूध ) क्षीरं ह्यः=कल, गोदोह ( गाय दूध का विकार ) विकृतकार्य घी, दही, मक्खन दुह ( प्रकरणे ) धातोः कर्मणि घञ् । एक दिन पहले के दूध का विकार मक्खन घी ( अनेक दिन पहले का दूध का विकार ग्राह्य नहीं है ) हियङ्गु ङस् शब्दात् विकारे अर्थे 'ख' प्रत्यये खस्य 'ईन' आदेशे अकारस्य गुणे ( ओर्गुणः ) अवादेशे आदिवृद्धिः तद्धितान्तत्वात् विभक्तिकार्ये । हैयङ्गवीनम् । अमरकोष में यत्वं हैयङ्गवीनं स्यात् ह्योगोदोहोद्भवं घृतं । हैयङ्गवीनमादाय घोषवृद्धानुपस्थितान् । यह निपातन सूत्र है ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

सञ्जातं तारिकादिभ्य इतच् ५।२।३६। तारकाः सञ्जाता अस्य तारकितं–नभः। पण्डितः। आकृतिगणोऽयम्। ४ प्रमाणे द्वयसज्-दघ्नञ्-मात्रचः ५।२।३७। तदस्येत्यनुवर्तते। ऊरु प्रमाणस्य–ऊरुद्वयसम्। ऊरुदघ्नम्। ऊरुमात्रम्। ११६५ यत्तदेतेभ्यः परिमाणे वतुप् ५।२।३९।

---

( ३ ) तदस्य तेभ्यः प्रथमान्तेभ्यः तारकादिभ्यः=प्रथमान्त प्रातिपदिक अर्थ में विद्यमान तारकादि गणपठित शब्द से अस्य सञ्जातम्=इसका हो गया। जो पहले नहीं था अब हो गया। जैसे—वृद्धि नहीं थी अब हो गयी। इस अर्थ का बोधक इतच् हो। च इत् तारकाः (तारागण) सञ्जाताः अस्य (हो गये हैं इसके) वह नभ=आकाश तारकितं है। रात में तारे निकल आये ऐसा आकाश। प्रथमान्त नभ, नभत्व, पुंस्त्व पुंस्त्वत्व नियतप्रातिपकार्थं में विद्यमान तारकाः अस्य सञ्जातं अर्थं में इतच्। भसंज्ञा यस्येति च अलोपे पण्डा=सदसद् विवेकनी बुद्धिः (सत्य असत्य, उचित-अनुचित, उपयोगी, अनुपयोगी, अर्थ निर्णय करने वाली बुद्धिको पण्डा कहते हैं) सा सञ्जाता अस्य वह निर्णयात्मिका बुद्धि हो गयी हो जिसकी वह पण्डितः। प्रथमान्त पण्डाशब्दात् अस्य सञ्जातम् अर्थें इतच्, (इत) आलोपे, तद्धितादिकार्यें विवेकी, बुद्धिमान, कुशल। इसी प्रकार लज्जा सञ्जाता अस्येति लज्जितः। तृषा (प्यास) सञ्जाता अस्य इति तृषितः। पुष्पं सञ्जातं अस्याः पुष्पिताः स्त्रीः। फलिता (लता) पुलकं सज्जातम् अस्य पुलकितो भक्तः। रोमाञ्चितः। आकृतिं दृष्ट्वा गणो नेयः। इतच्प्रत्यय दर्शनमात्रसे तरकादिगणमें ग्रहणकर ले। ( ४ ) प्रमाणे=मात्रा, मापदण्ड इयत्ता, इसका इतना ही प्रमाण है। इस अर्थमें वर्तमान प्रथमान्त (प्रातिपदिकार्थवाचकशब्दसे द्वयसच्, दघ्नच्, मात्रच् ये तीन प्रत्यय हों तीनोंका मात्रा निश्चित इयत्ता) अर्थ है। 'तदस्य' की अनुवृत्ति पूर्वसूत्रसे आती है। प्रमेय अर्थमें प्रमाणशब्दसे तीनों प्रत्यय हों। मात्रच् प्रत्यय परिच्छेदक मात्रमें होता है। तराजू दण्ड, कटि, मात्रअर्थं है। अद्योद्वौ, उर्ध्वमाने एव। प्रथमदो प्रत्यय उर्ध्वमानमें होते हैं। प्रथमश्च द्वितीयश्चउर्ध्वमाने मतोमम, ऊपरभाग या उठाकर जो मात्रा, प्रमाण, वोला जाय वह ऊर्ध्वमान है। यथा—उरुः प्रमाणम् अस्य। जङ्घातक जलका जमाव है। यहाँ उरुशब्द प्रमाण अर्थमें होकर प्रथमान्त शब्दसे द्वयसच् और दघ्नच् प्रत्यय हुए। उरुद्वयसम्। उरुदघ्नम्। कटिमात्रम् (कमरतक पानी है) प्रत्यय होकर विभक्तिकार्य हुए। पञ्चसेटकं प्रमाणम् अस्य पञ्चसेटक मात्रम्। मणमामम्। कियन्मानं जलं विप्र-जामदघ्नं नराधिप। कितनाजल है विप्र घुटनेतक। ..

( ११६५ ) परिमाणोपाधिक प्रथमान्त यत् तत्, एतत् शब्दसे अस्य अर्थमें

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

१२२५ विन्मतोर्लुक् ५ । ३ । ६५ । विनो मतुपश्च लुक् स्यादिष्ठेयसोः । अतिशयेन स्रग्वी-स्रजिष्ठः । स्रजीयान् अतिशयेन त्वग्वान्-त्वचिष्ठः । त्वचीयान् । ६ ईषदसमाप्तौ कल्पब्देश्यदेशीयरः ५ । ३ । ६७ । ईषदूनो विद्वान्-विद्वत्कल्पः । विद्वद्देश्यः । विद्वद्देशीयः । पचतिकल्पम् । ७ विभाषासुपो बहुच् पुरस्तात्तु ५ । ३ । ६८ । ईषदसमाप्तिविशिष्टेऽर्थे सुबन्ताद् बहुज्वा स्यात्स च प्रागेव न तु परतः । ईषदूनः पटुर्बहुपटुः ।

---

( १२२५ ) विन् और मतुप्प्रत्यय का लुक् हो, इष्ठन् इयसुन् परे । अतिशयेन स्रग्वी ( बहुत अधिक मालावाला ) स्रजिष्ठः स्रक् अस्ति अस्य इति स्रग्वी । अतिशयिन स्रग्वी ( अस्मायामेधास्रजोविनिः ) इति विन् स्रग्विन्, अतिशये अर्थे, इष्ठन् ( विन्मतोर्लुक् ) इति विन प्रत्ययस्य लुक् स्रज इष्ठन् निमित्तापाये नैमित्यकस्यापि अपायः जिसको मानकर पदसंज्ञा हुई थी वही नहीं रहा । तब कुत्वेन गकार भी नहीं रहा । अयमेषामतिशयेन ( सबसे बड़ा माली ) भत्वेन पदत्वाभावात् न कुत्वम् । द्वयोः अतिशयेन स्रग्वी स्रजियान् स्रग्विन् शब्दात् ( दो में एक की श्रेष्ठता का साधक ) ईयसुन् प्रत्यये विन् मतोर्लुक् स्रजीयस् एकवचने स्रजीयानिति । एषामतिशयेन त्वग्वान् ( ग्राह, सुअर का मजबूत चर्मवाले ) त्वचिष्ठः । इष्ठन् प्रत्यये । त्वचीयान् में ईयसुन् परे मतुप् प्रत्यय का विनमतोर्लुक् । पद के अभाव में कुत्व का अभाव । ( ६ ) इषदसमाप्तिर्विशिष्ट ( थोड़ा हो और समाप्त न हो । इस आशय से विशिष्ट अर्थ में विद्यमान प्रथमान्तशब्द सुबन्त हो, या तिङन्त हो स्वार्थ में कल्पप् देश्य औ देशीयर प्रत्यय हो । इषदुनो विद्वान् थोड़ी विद्या हो, किन्तु असमाप्त हो ) अर्थवाचक प्रथमान्तविद्वस् शब्द से स्वार्थ में कल्पप् सुलुक् विद्वस्कल्प । वसुस्रंसु इति सकारस्य दकारेः, चर्त्वं विद्वत्कल्पः । विद्वत्सदृशः । नहिविद्वानित्यर्थः । एषदूनः विद्वान् विद्वस् शब्दात् देश्यप्रत्यय देशीयर ( अर्थसमान ) । ईषद् न्यूनम् असम्पूर्ण पचति ( कम पकाता है ) पूर्णपकने नहीं पाता इषद्, असमाप्त अर्थ में समर्थ तिङन्त पचति शब्दात् कल्पप्प्रत्यये । पचतिकल्पं मूढ़कल्पः बुद्धिकल्पः, गच्छतिकल्पं पठतिकल्पम् । ( ७ ) विभाषा इषदसमाप्ति=थोड़ा हो समाप्त न हो, ऐसे अर्थविशिष्ट सुबन्त से बहुच्प्रत्यय विकल्प से हो । पुरस्तात्=वह प्रत्यय प्रकृति से पहले हो, पर में न हो । प्रागेव पहले ही, नतुपरतः परे न हो, इषदूनः पटुः ( थोड़ा कम चतुर ) किन्तु चतुरता समाप्त न हो ऐसे अर्थ विशिष्टसुबन्त से पटुशब्द के पूर्व में बहुच्प्रत्यय बहुपटुः । चतुर बन रहा है । यहाँ प्रा० संज्ञा अर्थवत् सूत्र से होगी क्योंकि यह तद्धितान्त नहीं है । अथवा तद्धितयुक्तः तद्धितः अर्थ हो तब कृत्तद्धितसमासाश्च सूत्र से संज्ञा संभव है । यदा बहुच् न भवति तदा कल्पप् पटुकल्पः बहुमूर्खः । मूर्खकल्पः अविवेकी जैसा । बहुविज्ञानं विज्ञानल्पम् । सुपः किम् ? सूत्र में सुप् ग्रहण क्यों किया

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

**एटुकल्पः । सुपः किम्-यजतिकल्पम् । ८ प्रागिवात् कः ५ । ३ । ७० । इवे प्रतिकृतावित्यतः प्राक्काधिकारः । ९ अव्ययसर्वनाम्नामकच् प्राक् टेः ५ । ३ । ७१ । कापवादः तिङश्चेत्यनुवर्तते । ( ओकार-सकार-भकारादौ सुपि सर्वनाम्नष्टेः प्रागकच् । ) अन्यत्र सुबन्तस्य ।**

**१२३० अज्ञाते ५ । ३ । ७३ । कस्यायमश्वोऽश्वकः । उच्चकैः । नीचकैः ।**

---

इसलिए कि तिङ से बहुच्तिङ्त्यय न हो, किन्तु कल्पप् यजतिकल्पम् । यज्ञ का आडम्बर करता है । ( ८ ) **इवे प्रतिकृतौ**=अग्रिमप्रकरण के प्रथम सूत्र से पहले तक अधिकार: **इवात् प्राक्कः** कत्यय का अधिकार ( जो स्वार्थ प्रकृति का अर्थ है । ( ९ ) **अव्यय** और **सर्वनाम** से अकच् प्रत्यय हो और वह **टेः प्राक्**=टिके पहले, कप्रत्यय को बाधकर । इसको तद्धितान्त न मानकर तद्धितविशिष्ट कहना उचित है । तिङश्च की अनुवृत्ति आती है । तिङन्त के भी टिके पहले अकच् हो ( वा० ) **ओकार** सकार भकार आदि में हो ऐसे सुप्परे **सर्वनाम्नाष्टे**=सर्वनामसंज्ञक टिके पहले अकच् हो **अन्यत्र**=ओकार सकार भकारादि सुप्परे न हो । वहाँ सुबन्त को टिके पहले अकच् हो ।

( १२३० ) **अज्ञात** अर्थ से विशिष्ट सुबन्त से क हो । अज्ञात अर्थ का निर्देश **कस्यायम्** अश्वः ( किसका यह घोड़ा है ) अज्ञातो अश्वः जिसके अधिपति का पता न हो । **उच्चकैः** अश्वशब्दात् अज्ञाते अर्थे कप्रत्यये अज्ञातत्व ऊँचाई ज्ञात न हो ) अज्ञातविशिष्ट उच्चैः शब्दात् टेः पूर्वम् अकच् । **सर्वकैः** अज्ञातं नीचै नीचकैः निचला भाग अथाह । अज्ञाताः सर्वैः **सर्वकैः** यहाँ अज्ञातविशिष्ट सुबन्त सर्वैः शब्द से ऐ के पहले अव्यय सर्वनाम्नां=सर्वनाम मानकर । अकच् और क प्रत्यय के रुप में अन्तर नहीं । **सवंके**=सर्वे इत्यर्थः । **ओकारपरे उदाहरणम्**—अज्ञातयोः आवयोः युव+ ओस् युष्मद अस्मद सर्वनामके स्थान में युव और आव आदेश । यहाँ ओकार परे टि ( अ ) के पूर्व अव्यय सर्वनाम्नां वार्तिक से अकच् युवक ओस् एत्वे, अयादेशे, **युवकयोः** ( अज्ञात तुम दोनों ) **आवकयोः** ( वार्तिक न होता तो ओकार से पहले अकच् होकर अनिष्ट होता । सकारादि परे टिके पूर्व अकच् का उदाहरण—**युष्मकासु** युष्मा+सु वार्तिक से सकारादि प्रत्ययपरे सर्वनाम के टिके अकच् हुआ । ( अज्ञात तुम लोगों में अज्ञात हम लोगों में ) भकारादि परेका **उदाहरण—अज्ञातै युष्माभिः** ( अज्ञात तुम से या हम से ) अज्ञातत्व विशिष्ट अर्थ से वर्तमान् युष्मद् अस्मद शब्द भकारादि भिस् प्रत्यय परे टिके पूर्व अकच् युष्मकाभिः शब्द में ( अज्ञात तुम सबोंने ) अर्थ की शक्ति है । चुवन्त के टिको अकच् होता तव उसमें शक्ति स्वीकृत नहीं होती । **सुबन्त टिका उदाहरण**—अज्ञातेन त्वया **त्वयका** । अज्ञातेन मया **मयका** ( अज्ञात तुमने, अज्ञात हमने ) त्वया मया सुबन्त है । उसके टि ( आ ) के पूर्व अकच्

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

**सर्वकैः । युष्मकाभिः । युवकयोः । त्वयका ।　१ कुत्सिते ५ । ३ । ७४ । कुत्सितोऽश्वोऽश्वकः । २ किंयत्तदोर्निर्धारणे द्वयोरेकस्य डतरच् ५ । ३ । ९५ । अनयोः कतरो वैष्णवः । यतरः । ततरः ।　३ वा बहूनां जातिपरिप्रश्ने डतमच् ५ । ३ । ९३ । बहूनां मध्ये एकस्य निर्धारणे डतमज् वा स्यात् । 'जातिपरिप्रश्ने' इति प्रत्याख्यातमाकरे । कतमो भवतां कठः । यतमः । ततमः । वाग्रहणमकजर्थम् । यकः । सकः ।**

इति प्रागिवीयाः ।

---

**त्वयका** ( १ ) **कुत्सिते**=कुत्सा, निन्दा, घृणा, हरामी अर्थ में कुत्सा सञ्जाता अस्येति कुत्सितः निन्दितः घृणितः कुत्साविशिष्ट अर्थवाचकसुबन्त से **स्वार्थ**=कुत्सा अर्थ में क प्रत्यय हो। कुत्सितः निन्दितः अश्वः दुष्टघोड़ा निन्दाविशिष्ट सुबन्त अश्व शब्द से निन्दा अर्थ में क प्रत्यय **अश्वकः** । कुत्सितः पुरुषः **पुरुषकः** । **अन्नकम्** । **विद्यका** ( २ ) द्वयोरेकस्य निर्धारणे, दो व्यक्ति या वस्तु में निर्धारण=निश्चय करना हो। निर्धार्यमाण जिसको निश्चय करना हो उस अर्थ के वाचक किम् यत्तत् शब्द से डतरच् प्रत्यय हो। डच्-इत् । 'अतः' शेष । अनयो 'कः' वैष्णवः' इन दोनों में कौन वैष्णवे है। इस अर्थ का वाचक कतरः शब्द है। दो व्यक्ति में वैष्णव धर्मीका निश्चायक किं शब्द इदं शब्द है। निश्चयकरण का वाचक किम् शब्द से डतरच् ड इत् होने से भ संज्ञा के विनाभी किम् के टि ( इम् ) का लोप। विभक्तिकार्ये **कतरः यतरः** अनयोर्यः ( उर्ध्वपुण्ड्रधारी इन दोनों में जिसका तिलक खड़ा है। यत् शब्दात् डतरच् अनुबन्धलोपे, टिलोपे, **ततरः** अनयोः सः इन दोनों में वही वैष्णव है। तत् शब्दात् डतरच आदिः ( ३ ) **बहूनां**=बहुतों के मध्य में किसी एक का निर्धारण ( निश्चय करण ) हो तब किम्, यत् से डतमच् । अनुबन्ध लोपे 'अतम' इति शेषः ( **जाति परिप्रश्ने** ) अंश का भाष्य में खण्डन किया गया, क्योंकि सूत्र केवल जातिविषयक निर्धारण में संकुचित सीमित नहीं है। **कतमः** भवतां कठः कठशाखा में आपकी कौन शाखा है। बहुत कठशाखाओं में एकका निश्चय हो रहा है। कठ जाति है क्योंकि कठशाखा के लोग भी कठ ही हैं अतः निर्धारण अर्थ में किम् शब्द से डतमच् । डित् होने से टिका लोप **कतमः** कौन सा। जाति से भिन्न में भी भवतां **कतमः** (कौन) कर्णपुरं गमिष्यति । **कतमः** लौहपुरम् ( लाहौर )। येषां यो दक्षः **यतमः** । तेषां सः **ततमो** गमिष्यति । वाग्रहण से कः यः सः भी होंगे। अथवा **वाग्रहणमकजर्थम्** अकच्प्रत्यय के लिए भी है। येषां यः यकः इनमें जो। तेषां सः सकः । एकः शैवः । बहुतों में एक के निर्धारण अर्थ में जब उतमच् नहीं हुआ, तब टिके पूर्व में अकच् । यकद्, तकद्, अत्वं, पूर्वरूपं, सत्वं यकः सक । इति प्रागिवीय प्रत्ययाः पूर्णाः प्राभाकारी-टीकायाम् ।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

# अथ स्वार्थिकाः

**४ इवे प्रतिकृतौ ५ । ३ । ९६ । कन् स्यात् । अश्व इव प्रतिकृतिरश्वकः । ( सर्वप्रातिपदिकेभ्यः स्वार्थे कन् ) अश्वकः**

**१२३५ तत्प्रकृतवचने मयट् ५ । ४ । २१ । प्राचुर्येण प्रस्तुतं=प्रकृतं तस्य वचनं=प्रतिपादनम् । भावे अधिकरणे वा ल्युट् । "आद्ये प्रकृतमन्नम्-**

---

अथस्वार्थिकाः एत्वं ( प्रकृतिः ) तस्य अर्थः स्वार्थं, स्वार्थेभवाः स्वार्थिकाः । प्रकृति के अर्थ में होने वाले प्रत्यय का प्रकरण प्रारम्भ करते हैं । ( ४ ) इवे=इवका सादृश्य ( समानता चन्द्र के समान मुख ) जैसा ही अर्थ है । चन्द्रवन्मुखम् । इव ( सदृश ) अर्थ में वर्तमान प्रातिपदिक से कन् प्रत्यय हो, प्रतिकृतौ=मूर्ति चित्र, ( मृदादि निर्मिता प्रतिमा ) फोटो अर्थ हो तब जहाँ इव शब्द रहे वहाँ उपमान उपमेय भाव अवश्य रहे । हस्तिनी इव महिषी गच्छति । हथिनी की तरह रानी, उपमेय है, हस्तिनी उपमान । इसी प्रकार प्रतिकृतिः प्रतिमा, मूर्ति, चित्र, उपमेय उपमातुं योग्यः उपमा के गुण धर्म में समानता के योग्य हो । जिसकी उपमा दी जाय, गुण धर्म की बराबरी की जाय, वह उपमान है । वही गुण धर्म ही कन्प्रत्यय का या प्रकृतिका अर्थ है । विचित्रता यह है कि उपमान से कन् प्रत्यय हो, उससे उपमेय अर्थ खुले । सत्य वस्तु के समान ही मूर्तिमान लगे । सत्य उपमान है । उसका फोटो, नकल, उपमेय प्रतिकृति है । मूर्तिको साक्षात् भगवान् मानना कन् का विशेष अर्थ है यथा—अश्वइव प्रतिकृतिः मूर्तिः, चित्रम्वा वह अश्वकः यह मूर्ति ( चित्र ) मानो असली घोड़ा है । उत्प्रेक्षा । उपमान-अश्व शब्दात्कन्प्रत्ययः । असली घोड़े की मूर्तिमान् प्रतिकृति छाया । चित्र में सत्यता का आरोप कन् प्रत्यय का अर्थ है । कृष्ण इव प्रतिकृतिः ( आकृतिः, चेहरा ) कृष्णकः, कुमारी इव वर्तते कुमारिकः । शूद्रइव प्रकृतिः शूद्रकः । ब्राह्मणकः वराह इव प्रतिमा वराहकः । नेतृइव नेतृकः गुरुरिव गुरुकः । पिताइव पितृकः । यहाँ प्रतिकृतिका प्रतिमा के साथ छाया, स्वरुप आकृति, चित्र भी ग्राह्य है । ( वा० ) सर्व=सभी प्रातिपदिकों से स्वार्थ=प्रातिपदिकार्थ में कन्प्रत्यय हो । अश्वइव अश्वकः । वानर इव वानरकः । रावणइव रावणकः । करपात्रीकः । महाशयकः । शिवकुमारकः । बालशास्त्रीकः । शशिधरकः ।

( १२३५ ) तत् प्रथमान्तं प्रकृत=प्राचुर्य, अधिकता, वचने=बोधने, प्रकृत वचने अधिक वस्तु, बहुत अधिक अर्थ में वर्तमान समर्थ शक्तिसम्पन्न प्रथमान्त शब्द से स्वार्थ में ( प्रकृति के अर्थ में ) मयट् प्रत्यय हो । जिससे प्रचुरता, अधिकता, बहुतायत, भाव निकले । यहाँ प्रकृत का प्रस्तुत अर्थ नहीं है किन्तु अधिकता का वचन=बोधन कथन अर्थ है । भाव अथवा अधिकरण अर्थ में ल्युट् प्रत्यय करके

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

अन्नमयम्। अपूपमयम्। द्वितीये तु अन्नमयो यज्ञः। अपूपमयं=पर्व। ६ प्रज्ञादिभ्यश्च ५।४।३८। अण् स्यात्। प्रज्ञ एव-प्राज्ञः। प्राज्ञी स्त्री। दैवतः। बान्धवः। ७ बह्वल्पार्थाच्छस्कारकादन्यतरस्याम् ५।४।४२। बहूनि ददाति-बहुशः। अल्पशः (आद्यादिभ्यस्तसेरुपसंख्यानम्) आदौ-आदितः। मध्यतः। अन्ततः। पार्श्वतः। आकृतिगणोऽयम्। स्वरेण स्वरतः।

---

वचन शब्द बना। सूत्रका दूसरा अर्थ—प्राचुर्य अर्थ में प्रस्तुत (विद्यमान) अन्नादि-शब्द (प्रथमान्त समर्थ) से अधिकरण अर्थ में मयट् प्रत्यय हो। प्रथम अर्थ का उदाहरण—प्राचुर्येण बाहुल्येन प्रकृतं विद्यमानम् अन्नमयम् (अन्न की ढ़ेर) प्रथमान्त समर्थ प्रचुरता में विद्यमान अन्नशब्द से मयट् प्रत्यय। अन्नकी अधिकता। प्रचुराः अपूपाः अपूपमयम् (मालपूओं की ढ़ेर) प्रथमान्तसमर्थ प्रचुर अर्थ में विद्यमान अपूप शब्द से स्वार्थ में मयट् अपूपमयम्। पूओ की अधिकता तद्धितार्थ है। नपुंसकलिङ्गः। यद्यपि मयट् प्रत्यय स्वार्थिक है अपूपके अर्थ में हुआ। **स्वार्थिकाः प्रत्ययाः प्रकृतितो लिङ्गवचनानि अनुवर्तन्ते।** स्वार्थिकप्रत्यय प्रकृति के लिङ्ग वचन का आकर्षण करते हैं इस नियम से अपूप पुलिङ्ग है। अपूपमय को भी पुलिङ्ग होना चाहिए। तथापि स्वार्थिकाः प्रत्ययाः प्रकृतितःलिङ्गवचनानि **अतिक्रमन्ते।** उल्लंघन करते हैं, नपुंसकता उचित है।

**द्वितीय अर्थ का उदाहरण**—अधिकरणे ल्युट् अधिकरण अर्थ में ल्युट्, आधार अर्थ में वस्तु की प्रचुरता यथा—**प्राचुर्येण** (अधिक मात्रा में) **प्रस्तुतानि** अन्नानि अस्मिन् यज्ञे। बहुत अधिक अन्न भरा हो जिस यज्ञ में वह यज्ञ अन्नमय है। यज्ञ में अन्न की अधिकता तद्धितार्थ है। भाव और अधिकरण भेद से वचन के दो अर्थ हुए। प्राचुर्यार्थ विशिष्टान्नशब्दात् मयट्। पक्षे **अपूपानां प्राचुर्यं अस्मिन्पर्वणि** (मालपूआ की बहुलता जिस त्यौहारमें हो)। अधिकरणे ल्युट् प्राचुर्य विशिष्टात् अपूपशब्दात् अधिकरणे अर्थे मयट् (६) प्रज्ञ आदि शब्दों से स्वार्थ में अण् हो, प्रकर्षेण जानाति प्रज्ञ (प्रतिभा, बुद्धि, ज्ञान वाला हो) एव **प्राज्ञः** विद्वान्। प्रज्ञ शब्दात् स्वार्थे अण् आदि वृद्धिः टिड्ढाणञ् सूत्र से स्त्रीलिङ्ग की विवक्षा में ङीप्। यस्येति अकारलोपे प्राज्ञी (विदुषी स्त्री) देवता एव (वही) **दैवतः**। देवताशब्दात् उक्त सूत्रेण अण् आदि वृद्धिः आलोपे। बन्धुरेव (भाई बन्धु ही) **बान्धवः**। स्वार्थे अण् (बन्धु शब्दात्) आदि वृद्धिः, ओर्गुणः, उकारस्य गुणादिः। प्रकृतिका जो अर्थ है प्रत्यय सहित का भी वही अर्थः (७) बहु अर्थ और अल्प अर्थ में विद्यमान कारक से स्वार्थ में शस् प्रत्यय विकल्प से हो। बहूनि ददाति (बहुत देता है) दान क्रिया का कर्म कारक बहूनि है। बह्वर्थकभी है। स्वार्थ में बहु शब्द से शस् **बहुशः**। अल्पं ददाति इति अल्पशः अल्पार्थक कर्मकारक अल्पशब्दात् शस्। बहुत कम दान करता

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

वर्णतः। ८ कृभ्वस्तियोगे सम्पद्यकर्तरि च्विः ५।४।५०। ( अभूततद्भाव इति वक्तव्यम् ) विकारात्मतां प्राप्नुवत्यां प्रकृतौ वर्त्तमानाद्विकारशब्दात् स्वार्थे च्विर्वा स्यात् करोत्यादिभिर्योगे। ९ अस्य च्वौ ७।४।३२। अवर्णस्य ईत् स्यात् च्वौ। वेर्लोपः। च्व्यन्तत्वादव्ययत्वम्। अकृष्णः कृष्णः सम्पद्यते तं करोति कृष्णीकरोति। ब्रह्मीभवति। गङ्गीस्यात् ( अव्ययस्य च्वावीत्वं नेति वाच्यम् ) दोषाभूतमहः। दिवाभूता रात्रिः।

---

है। न्यूनं ददाति न्यूनशः। ( वा० ) आद्यादिभ्यः=आदि, इत्यादि शब्दों से सभी विभक्तियों के अर्थ में तसेः=तस् प्रत्ययका ( उपसङ्ख्यानम् ) उपयोग करना चाहिए। अयं तसिः सार्वविभक्तिकः 'आदिम्' इति आदित। मध्यात् इति मध्यतः अन्तेन इति अन्ततः। पार्श्वे इति पश्वर्त। वार्तिक से तस् प्रत्यय। यह आद्यादिगण आकृति गण है। तस् प्रत्ययान्तकी आकृति जहाँ दृष्ट हो, वार्तिक से तस् प्रत्यय। यथा— विद्यालयतः, दिल्लीतः, प्रदेशतः, स्परतो वर्णतोवा मिथ्या प्रयुक्तो न तमर्थमाह। स्वरशब्द से तस् वार्तिक के आकृतिगण से प्रादुर्भूत हैं। ये प्रत्यय असार्वविभक्तिक तद्धित अव्यय हैं ( ८ ) कृ, भू अस् धातु के ( क्रिया ) योगे=सम्बन्ध में, सम्पद्यमाने कर्तरि सिद्धि ( सम्पत्ति ) की क्रिया के कर्ता में ) यस्य यो भावी जिसको जो विकार ( कार्य ) होने वाला है। नभूतः=वह कार्य हुआ नहीं है। तद्भावं वह उस वस्तु में कार्य ) को सम्पद्यते =सम्पन्न करे। वहाँ अभूततद्भाव जो न हुआ हो किन्तु हो रहा हो ऐसे अर्थ में वर्तमात सम्पत्ति क्रिया का कर्तृभूत प्रातिपदिक से स्वार्थ में च्विप्रत्यय हो विकल्प से। कृ भू अस् धातु के सम्बन्ध में वार्तिकका अभूत ( जो नहीं हुआ था ) तद्भाव अर्थ में च्विप्रत्यय कहना चाहिए। वार्तिकका अर्थ सूत्र से जुड़ता है। विकारात्मतां=कार्यरुपतां कार्य के रुप में परिणत होने वाली प्रकृति=समवायिकारण अर्थ में वर्तमान विकार शब्द ( कार्यवाचक शब्द से ) कर्ता में च्वि हो। इसका सर्वापहारलोप ( ९ ) अवर्णस्य=अकार को इकार हो। च्वि-प्रत्ययपरे। वेर्लोपः च्विके-व का 'लोपो व्योर्वलि' से लोप च इत्, इकार उच्चारणार्थक, च्वि प्रत्ययान्त होने से अव्ययसंज्ञा है। कृ भू अस्का क्रमशः उदाहरण—

कृष्णी करोति अकृष्णः ( जो काला नही था वह ) कृष्णः सम्पद्यते ( काला हो रहा है ) यहाँ प्रकृतिः कृष्ण है वही विकारात्मा है तं करोति ( उसको करता है )। वह कृष्णी करोति है। कृष्ण शब्दात् अभूततद्भावे अर्थे च्विः। कृधातु योगो अस्ति। च्वेः सर्वापहारलोपे 'अस्य च्वौ' इति अकारस्य ईकारे रुपम्। कृष्णलीला में नाटककार जो बालक कृष्ण नहीं है उसे कृष्णभावको सम्पन्न करते हैं। अभिन्न बनाते हैं। यह सम्पूर्ण क्रिया अभूतद्भाव है वही तद्धितार्थ भी है एवं चञ्चलीकरोति। अदोषी-करोति। अब्रह्म, ब्रह्म सम्पद्यते तद्भवति ब्रह्मीभवति। जो ब्रह्म नहीं था वह ब्रह्म बन रहा है। भूधातुयोगे ब्रह्मन् शब्दात् अभूततद्भावे अर्थे च्विः। लुप्तविभक्

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

१२४० विभाषा साति: कार्त्स्न्ये ५।४।५२। च्विविषये सातिर्वा स्यात् साकल्ये। १ सात्-पदाद्योः ८।३।१११। सस्य षत्वं न स्यात्। दधि सिञ्चति कृत्स्नं शस्त्रमग्निः सम्पद्यते अग्निसाद्भवति। २ च्वौ च ७।४।२६। च्वौ च परे पूर्वस्य दीर्घः स्यात्। अग्नीभवति। ३ अव्यक्तानुकरणाद्द्व्यजवरार्धादनितौ डाच् ५।४।५७। द्व्यजेवावरं न्यूनं न तु ततो न्यूनमनेकाजिति यावत्तादृशमर्धं यस्य

---

पदत्वं, ततो नकाराकारलोपौ, अकारस्य ईकारे। अगङ्गा गङ्गा सम्पद्यमाना स्यात् इति गङ्गीस्यात्। गङ्गाशब्दात् अस् धातु योगे स्वार्थे च्विः। अनुबन्धलोपे अस्य च्वौ आकारस्य ईकारे (वा०) अव्ययपदको च्विपरे रहते अकारको ईकार नहीं होता। अदोषा दोषा सम्पद्यमानम् अभूत् (जो रात न हो वह रात हो गया) दिन रात नहीं है परन्तु घनघोर बादल के घेरे से अंधेरा हो गया। वह दोषाभूतमहः। रात जैसा दिन। अत्र इत्वं प्राप्नोति, वार्तिकेन निषिध्यते। अदिवा दिवा सम्पद्यमानम् अभूत (जो दिन नहीं है निमल आकाश में चाँदनी से दिन जेसा हो रही रात्रि भूधातुयोगे दिवा शब्दात् क्वि सम्पूर्ण लोपे। दिवाभूतारात्रि।

(१२४०) विभाषा त्विप्रत्यय के विषय में अभूततद्भाव अर्थ में वर्तमान सम्पत्ति क्रिया कर्तृभूतप्रातिपदिक से साति प्रत्यय हो विकल्प से। कार्त्स्न्ये= सम्पूर्णता अर्थ में कृ भू अस् के योग में (१) सात्—प्रत्यय के सकार और पदाद्योः=पद के आदि सकारको षकार न हो। कृत्स्नं=सम्पूर्ण शस्त्रम्=आयुधं अग्निरुप हो रहा है (अग्निः सम्पद्यते) भू धातु योगे अभूतवद्भावे अर्थे अग्नि शब्दात् सात्प्रत्यये च्विको बाधकर इति सस्थाने षत्वं प्राप्तं। तं साति मत्वा सात्पदाद्योः इति षत्वनिषेधे। पदादिमें षत्वनिषेधका उदाहरण दधिसिञ्चति (दही सींचता है) यहाँ सको आदेशप्रत्ययोः से षत्व प्राप्त था। उसको पदादिमानकर निषेध हुआ। यह प्रासङ्गिक है, प्राकरणिक नहीं। क्रुद्धीभवति (२) च्विपरे पूर्व अण्को दीर्घ हो। अनग्निः सम्पद्यमानो भवति। जो अग्नि नहीं था वह आग बबूला हो रहा है। भूधातुयोगे अभूतपूर्वे अर्थे च्विः। 'च्वौ' इति दीर्घे अग्नीभवति। आग जैसा हो रहा है। क्रोधीभवति। लुब्धीभवती। मुखरीकरोति (३) अव्यक्त जिसध्वनि से कुछ अर्थ स्पष्ट न हो उसे अव्यक्त कहते हैं। जैसे :—नगाड़ा, पटाखा बन्दूक की ध्वनि। उसका अनुकरणात्=द्व्यच् एव (दो अच् या अनेक अच् हो अवर= न्यून है। नतुततो न्यूनं उससे कम (एक अच् या आधा अनेकाच्) उसको डाच् विवक्षिते द्वे बहुलं=डाच् प्रत्ययकी विवक्षा में ही विकल्प से द्वित्व हो। अनुकरण शब्द से कृ भू अस् के योग में डाच् प्रत्यय हो, अनितौ=इति शब्द परे न होने पर (डाच् इत्) 'आ'शेष। (वा०) डाच् प्रत्यय की विवक्षा में द्वित्व हो बहुल करके। अच् हो जिसमें अवर=न्यून (ऐसा न्यूक) अर्धभाग=अर्थात् उससे न्यून हो।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

तस्माड्डाच् स्यात् कृभ्वस्तिभिर्योगे ( डाचि च द्वे बहुलम् ) इति डाचि विवक्षिते द्वित्वम् । ( नित्यमाम्रेडिते डाचीति वक्तव्यम् ) डाच्परं यदाम्रेडितं तस्मिन्परे पूर्वपरयोर्वर्णयोः पररूपं स्यात्, इति तकारपकारयोः पकारः । पटपटाकरोति । अव्यक्तानुकरणात्किम्=ईषत्करोति । द्व्यजवरार्धात्किम्-श्रत्करोति । अवरेति किम्-खरटखरटाकरोति । अनितौ किम्-पटिति करोति ।

## इति तद्धिताः ।

---

अनेकाच=सुबन्त शब्द से डाच् भवति । कृ भू अस् का अनुकरण नपुंसक होता है । द्वौ अचौ यस्मिन् द्व्यच् । ऐसा कम से कम अर्धभाग ( दोच् हो कम न्यून जिससे ऐसा अर्धभाग हो ) जिस समुदाय का, ऐसे समुदाय से डाच् हो । डाच् की विवक्षा में ध्वनि के अनुकरणवाचक शब्द को द्वित्व हो । यथा—पटत्-पटत् करोति इति पटपटा करोति है । ध्वनि का अनुकरण पटत विवक्षा में द्व्यच् अनेकाच् । सुबन्त समुदाय से कृ भू अस् योग में कोई भी लकार हो । तब डाच् हो । तपत्-पटत् अम् डाच् करोति सुब्लुक् पटत्-२ आकरोति । द्विरुक्तको आम्रेडित संज्ञा वार्तिके नित्यमाम्रे० । डाच् परे पूर्वपरयोः स्थाने आम्रेडित परे पूर्व पटत् तप के स्थान में पररूप हो । डित परे पटत् के टिका लोप । **पटपटाकरोति** । सु । अव्यय मानकर सुलोप । अव्यक्त अनुकरण या ? **इषत्करोति** थोड़ा करता है । व्यक्त है द्व्यचः किं श्रत् एकाच् है । अवर-दो अच् से अधिक न हो । **खरट खरटा** करोति । खरटं ( अस्य नासिका खरटा करोति ) तीन अच् होने पर पररुप न हो । इति प्राभाकर्यां स्त्रार्थिकाः प्रत्ययाः ।

**अथस्त्रीप्रत्ययाः**—अथ—कृदन्ततद्धित सर्ग समाप्तिके पश्चात्स्त्रीलिङ्गबोधक प्रत्ययों का प्रकरण प्रारम्भ करते हैं, क्योंकि कृदन्त तद्धितान्त शब्दोंसे स्त्रीलिङ्ग अर्थ बोधक ( व्यञ्जक टाप् ङीप्ऊङ्, ति आदि ) प्रत्यय जुड़ते हैं । अतः अन्य प्रकरणोंका सम्बल उचित होने से स्त्रीप्रत्यय आरम्भ । प्रातिपदिकके अधिकारमें ऊक्तप्रत्यय होंगे । प्रातिपदिक शब्दके ६ अर्थ स्पष्ट हैं । जातिव्यक्ति लिङ्ग, सङ्ख्या-कारकशब्द ( समवाय ) ये शब्दके वाच्य अर्थ हैं । इन अर्थों में लिङ्ग अर्थ के ( पु० स्त्री, नप ) तीन लिङ्ग भी वाच्य अर्थ हुए उनमेंसे स्त्रीलिङ्ग अर्थका बोधक, द्योतक व्यञ्जक, प्रकाशक, सभी प्रत्यय होंगे । स्त्रीलिङ्ग बोध्य द्योत्य है । अतः स्त्रीप्रत्य [illegible] स्त्रिय स्त्रीधर्म ( लिङ्गं प्रत्याययन्ति, बोधयन्ति प्रकाशयन्ति, ये ते । रजोगुणप्र[illegible] यह लिङ्ग प्रातिपदिक शब्द में है । अतः शब्दनिष्ठधर्म स्त्रीत्व सिद्ध है । यद्यपि ना[illegible] यह ज्ञान सुगभ है, रजस्वला धर्मसे । किन्तु नदी, तटी, आदि जड़ या अमू[illegible] [illegible]ण बोधगम्य नहीं है तथापि सूत्र, शास्त्र, ऋषिवचन प्रमाणसे अनुमेय है[illegible]

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

## अथ स्त्रीप्रत्ययाः

४ स्त्रियाम् ४। १। ३। अधिकारोऽयं समर्थानामिति यावत्।

१२४५ अजाद्यतष्टाप् ४। १। ४। अजादीनामकारान्तस्य च वाच्यं यत् स्त्रीत्वं तत्र द्योत्ये टाप् स्यात् अजा। एडका। अश्वा। चटका।

---

प्रकृति प्रातिपदिक् है, प्रत्यय स्त्रीधर्मका प्रकाशक ङीप् टाप् आदि है अतः (४) स्त्रियां = स्त्रीलिङ्ग बोधविवक्षायां प्रत्ययाः भवन्ति। यह अधिकार सूत्र है। पूरेप्रकरण में गतिशील है, इसका अधिकार समर्थानां प्रथमाद्वा तक चलेगा। उसके पहले सभी-सूत्रोंमें स्त्रियां ( स्त्रीलिङ्गविवक्षायां ) अर्थ उपस्थित होगा, सभी प्रत्यय स्त्रित्वका बोध करायेंगे। यद्यपि द्योतिका वाचिका वा स्युः द्वित्वादीनां विभक्तयः। यहाँ विभक्ति-शब्द प्रत्ययमात्रका उपलक्षण है, सभी प्रत्यय द्योतक, व्यञ्जक, प्रकाशक, वाचक होते हैं। जिनके मतमें द्विकं प्रातिपदिकार्थः है। लिङ्गशब्द निष्ठ नहीं है। उनकेमतमें ये प्रत्यय वाचक हैं।

( १२४५ ) प्रातिपदिकमधिक्रियते। अजादिश्च अच्च तयोः समाहारः अजाद्यत् तस्मात् अजादीनां = अजा—आदि गणपठित प्रातिपदिकसंज्ञक शब्द अतः = अकारान्तस्य अकारान्तप्रातिपदिकशब्द हों, उन शब्दोंका वाच्यं यत्स्त्रीत्वम् अर्थभूत जो स्त्रीलिङ्ग ( पांचप्रातिकार्थमें लिङ्ग भी आता है ) तत्र = प्रातिपदिकार्थस्त्रीलिङ्ग द्योत्ये = प्रकाश्ये, प्रकाशित करनेके लिए टाप् प्रत्यय हो, ट, प् इत् 'आ' शेष। अजादि प्रातिदिकके उदाहरण—अजत्व जाति विशिष्टा ( बकराजातिकी ) स्त्री अजा ( बकरी )। अज, प्रातिपदिकमें जहाँ अजत्वव्यक्ति अजत्वजाति, पुंस्त्वलिङ्ग, प्रातिपदिकके अर्थ हैं। और अजादिगणका प्रथमशब्द अज है उसका वाच्य स्त्रीलिङ्ग अर्थका प्रकाशक टाप् प्रत्यय हुआ। अनुबन्ध लोपे अज + आ सवर्णदीर्घे प्रथमायाः एकवचने 'सु' सकारस्य अपृक्तसंज्ञा, तम् आबन्तं मत्वा हल्ङ्यादिलोपे रूपम्। अजा। यद्यपि सुकी उत्पत्ति ङ्याप्प्रातिपदिकात से है, तथापि प्रातिपदिकग्रहणे लिङ्गविशिष्टस्यापि ग्रहणं जिसकार्य में प्रातिपदिकका ग्रहण हो वहाँ लिङ्गबोधक प्रत्ययसहितका भी ग्रहण हो। परिभाषाबलसे टाप् विशिष्ट अजाका ग्रहण इष्ट है। अजा = बकराजातिकी स्त्री। यहाँ जाति लक्षणङीप् प्राप्त था उसे बाधकर टाप् हुआ। छागी अर्थः। एडकत्वजाति स्त्री एडका भेड़ा जातिकी स्त्री ( जाति लक्षणङीपको बाधकर ) अजाद्यत्टाप् स्वादिः ( मेढ्रोरभ्रोरणोर्णायुमेषवृष्णयेय एडके ) इत्यमरः। अश्वत्व जातिविशिष्टा स्त्री ( घोड़ा जातिकी स्त्री ) अश्वा, तुरङ्गी, बडवा, घोड़ी। यहाँ भी ङीष्को बाधकर टाप्। ( चटकः कलविङ्कः स्यात् ) तस्य स्त्री चटका ( चिड़िया जातिकी स्त्री )। ...न्दरी, गन्धमूसी, दीर्घ देहातु मूषिका आखुः, मूषकत्व जाति विशिष्टा स्त्री (चुहिया) ...षकशब्दात् प्रातिपदिकात् लिङ्गबोधने अर्थे टाप्, अनुबन्धलोपे, सवर्णदीर्घे, ...दिकार्ये। एषु जाति लक्षणोङीष् बाध्यते, बालावस्थां प्राप्तां स्त्री बाला। यह शब्द

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

**मूषिका बाला। वत्सा। होडा। मन्दा। विलाता। मेधा। गङ्गा। शर्वा। इत्यादि: ( अजादिगण: )। ६ उगितश्च ४।१।६। उगिदन्तात् प्रातिपदिकात् स्त्रियां ङीप् स्यात्। भवन्ती। पचन्ती। दीव्यन्ती। ७ टिड्ढाणञ्-द्वयसज्-दघ्नच्-मात्रच्-तयप्-ठक्-ठञ्-कञ्-क्वरप: ४।१।१५। अनुपसर्जनं यट्टिदादि तदन्तं यददन्तं प्रातिपदिकं तत: स्त्रियां ङीप् स्यात्।**

---

प्रथम वयोवाची अवस्थाबोधक होने से 'वयसि प्रथमे' सूत्रेणङीप् प्राप्त: तं वाधित्वा वालशब्दात् अजाद्यतष्टाप्। अकारान्तप्रातिपदिकं मत्वा तस्य वाच्य: स्त्रीलिङ्गरूपो अर्थ:, तत्र द्योत्येटाप् **बाला** ( कन्या ) वत्स अवस्थाया: स्त्री **वत्सा** बछडी ( प्यारी ) होडअवस्थाया: स्त्री होडा भिल्लजाति की लड़की। मन्ददशाया: स्त्री **मन्दा** अप्रौढ़ा। **बिलाता**=नवयौवना, स्त्री इत्यादि अजादिगण पठितशब्द हुए। वयसि प्रथमेका ङीष् वाधा गया। **अकारान्तका** उदाहरणं—मेघशब्दात् मेघप्रातिपदिकका वाच्य स्त्रीलिङ्ग अर्थका व्यञ्जक टाप् **मेधा**=कुशाग्रवुद्धि:। गङ्गत्व त्रिलोकपावनत्व सहितास्त्री **गङ्गा**। सर्वस्य स्त्री, **सर्वा** सर्वशब्दात् टाप् सर्वा नामकी स्त्री। सभी आकारान्तशब्दमें स्त्री अर्थ होता हो तो टाप् समझें। (६) **उगित्** उक्=उ ऋ ऌ अक्षरइत् हो, ऐसे प्रत्यय अन्तमें हों उस प्रातिपदिक शब्दका वाच्य अर्थ स्त्रीलिङ्ग हो उसका बोधक ङीप् हो। ङ् प् इत् 'इ' शेष भवत: स्त्री **भवन्ती** ( होती हुई ) गच्छति। प्रकाश अर्थ में भाधातु से डवतु=अवत्, डित् से 'आलोप'। यह सर्वनाम भवत् शब्द से ङीप् उगित् मानकर **भवती**। यदा भू धातु से शतृ=अत्। भवत् शब्द भी उगित् अन्त है। उगितश्च सूत्रेण स्त्री विवक्षायां ङीप् शप्श्यनोर्नित्यमिति नुम् ( न् ) **भवन्ती** व्रजति। एवं शतृ प्रत्ययान्त पचत् शब्दात् स्त्री विवक्षायां ङीप् नुम् पचन्ती ( पकाती हुई ) खादति। एवं दीव्यत् शब्दात् ङीप् नुम्। **दीव्यन्ती** ( खेलती हुई रोदिति ) आकारान्त ईकारान्त से 'सु' का हल्ङ्यादि लोपे। **सर्वत्र**=सभी उगित् में ङीप् का विधान। **श्रेयसी**, कल्याण कारिणी, पटीयसी, वहुचतुरी, नेदीयसी ( निकटस्था ) ( ७ ) **टित् अनुपसर्जन** ( जो उपसर्जन=गौड, विशेषण, किसी के आधीन, न हो, किन्तु ) प्रधान हो, ऐसे **यट्टिदादि** टइत् टित्, ढ, अण्, अञ, द्वयसच्, दघ्नच्, मात्रच, तयप् ठक् ठञ् कञ् क्वरप्। **तदन्तम्**=ये प्रत्यय हों अन्त में जिसके **यदन्तम्**=ऐसा जो अकारान्त प्रातिपदिक उसका वाच्य स्त्रीलिङ्ग, अर्थबोधक प्रत्यय हो टित् कृदन्त है, शेष तद्धितान्त हैं। क्रमेण उदाहरणम् कुरुषु चरति या सा कुरुदेश में विचरने वाली **कुरुचरी चरेट:** ( कुरुचर टित् है ) टिदन्त प्रातिपदिकं कुरुचर, उसका वाच्य स्त्रीलिङ्ग अर्थमें ङीप्। सुलोप आदि कुरुचरी। यस्येति अलोपे। नदट्धातुसे पचादि-अच् होने अदन्तप्रातिपदिक नद, शब्दात् अलोपे **नदी**। वर्षायाम् अव्यक्त शब्दङ्करोति या नदाद्प्रभिन्ना। देवट्, ट इत्, पचाद्यच्, अदन्तं मत्वा ङीप् **देवी** दीव्यति स्वपात्र

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

**कुरुचरी । नदट् नदी । देवट् देवी । सौपर्णेयी । ऐन्द्री । औत्सी । ऊरुद्वयसी । ऊरुदघ्नी । ऊरुमात्री । पञ्चतयी । आक्षिकी । प्रास्थिकी । लावणिकी । यादृशी । इत्वरी । ( नञ्स्नञीकक्ख्युंस्तरुण-तलुनानामुपसंख्यानम् )**

---

स्त्रियं जेतुमिच्छति या सा स्त्रीत्व विवक्षायां ङीप् । शोभनी पर्णौं यस्या सा सुपर्णा, सुन्दर पांखवाली **विनता** । तस्या अपत्यं, स्त्रीभ्यो ढक् ( एय ) आदिवृद्धिः । सौपर्णेयस्य जाति स्त्री सौपर्णेयी ( गरुणकी बहन ) ढ़ प्रत्यान्त प्रातिपदिकसे ङीप् । अलोपे । इन्द्रो देवता अस्याः **ऐन्द्री**, ऋक् इन्द्र हैं देवता जिस ऋचाके सास्य देवता इति अण् आदि-वृद्धिः । ऐन्द्रप्रातिपदिकात् (अणन्तं मत्वा ) उक्तसूत्रेण ङीप्, ऐन्द्री, इन्द्र देवता की दिशा ( पूर्व ) ऋचा, मन्त्र । **उत्सस्य** = निर्झण्याः ( झरनाका ) इयम् ( सेवार घास आदि अथवा उत्स ऋषि सम्बन्धिनी ऋक् । **औत्सी** । उत्सादिभ्यो अञ् उत्स सम्बन्धी वस्तु अर्थमें अञ्, औत्सः उसमें स्त्री विवक्षा होनेपर ङीप् । अलोपे रुपम् । ऊरू प्रमाणम् अस्याः, जंघातक जलकी मात्रा जिस नदीका है वह **उरुद्वयसी** । उरुशब्दसे द्वयसच् अन्तमानकर ङीप् । इसी अर्थमें दघ्नच्, ङीप् **उरुदघ्नी** ( छातीभर पानी-वाला तालाब या नदी ) । ये प्रत्यय अन्तमें होनेसे ङीप् अलोपे । पञ्च अवयवयाः यस्या सा **पञ्चतयी** ( पाँचसङ्ख्या हो जिस समुदाय में पञ्चन् शब्दात् सङ्ख्यायाः अवयवे तयप्, तयप्प्रत्ययान्त अदन्तप्रातिपक पञ्चतय तस्मात् स्त्रीलिङ्गःबोधक ङीप् । अक्षशब्दात् जयति अर्थे ठक्, इक् अदन्त आक्षिक शब्दात् वाच्यार्थ लिङ्ग बोधने ङीप्, **आक्षिकी** ( पाशों से खेलने वाले की स्त्री ) आक्षिक्यौ आक्षिक्यः युवत्यः । प्रस्थेन क्रीता **प्रास्थिकी** कञ्चुकी ( पसेरी से खरीदी हुई ) तेन क्रीतमिति ठञ् । तदन्तप्रातिपदिक् प्रास्थिक शब्दात् ङीप् । लवणंपण्यमस्ति अस्याः ( नमक की दूकानवाली ) **लावणिकी** । तदस्य पण्यं, ( विक्रेता अर्थ में ) ठञ् ( प्रत्ययान्त ) लावणिकशब्दात् ङीप् भसंज्ञायां अलोपे । **यादृशी** यत्पूर्वक दृशधातोः त्यदादिषु दृशोः इति कञ् 'आ' सर्वनाम्नः इति यत् शब्दस्य आकारान्तादेशे, सवर्णदीर्घे, कञ्प्रत्ययान्तयादृश, शब्दात् ङीप् **यादृशी** ( जैसी ) तादृशी ( तैसी ) **इत्वरी** = एति गच्छति स्वेच्छाचारिणी इण्गतौ धातो क्वरप् इ + वर ह्रस्वस्य तुक्, क्वरप्प्रत्ययान्त इत्वर शब्दात् ङीप् लोपे । ( वा ) **नञ् स्नञ् ईकक्, ख्युन्** ये प्रत्यय अन्त में हों और **तरुण तलुन**, इन प्राति० से स्त्रित्वविवक्षा में ङीप् कहना चाहिए । स्त्रियाः अपत्यं स्त्री, **स्त्रैणी** । अथवा स्त्रैणस्य स्त्री । स्त्री के वशीभूत ( भार्याभक्तः ) पुरुषः स्त्रैणः उसकी स्त्री अर्थ में 'स्त्री पुंसाभ्यां' सूत्रेसे नञ्, आदिवृद्धिः, णत्वं, स्त्रैणशब्दात् योगे ( स्त्री विवक्षायां ) ङीप् वार्तिकेन । एवं पुंसो अपत्यं स्त्री **पौस्नी**, स्नम् प्रत्ययान्त पौस्नशब्दात् ङीप् । शक्तिः प्रहरणम् अस्याः शक्तिनामक अस्त्र का प्रहार विषय है जिसका वह स्त्री शक्तियष्ट्योः ईकक् प्रत्यये आदि वृद्धिः शाक्तिक् ।

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

**स्त्रैणी । पौंस्नी । शाक्तीकी । आढ्यङ्करणी । तरुणी । तलुनी । ८ यञश्च ४ । १ । १६ । यञन्तात् स्त्रियां ङीप् स्यात् । अकारलोपे कृते । ९ हलस्तद्धितस्य ६ । ४ । १५० । हलः परस्य तद्धित-यकारस्योपधाभूतस्य लोप ईकारे परे । गार्गी ।**

**१२५० प्राचां ष्फ तद्धितः ४ । १ । १७ । यञन्तात् ष्फो वा स्यात् स च तद्धितः । १ षिद्गौरादिभ्यश्च ४ । १ । ४१ । षिद्भ्यो गौरादि-**

---

शब्दात् ङीप् लोपे । शाक्तिकी ( **चण्डिका** ) यष्टिः प्रहरणम् अस्याः छड़ी है प्रहारका साधन इसका । यष्टिशब्दात् शक्तियष्ट्योरीकक् प्रहरणम् अर्थे । आदिवृद्धिः अन्त्य इकार लोपे याष्टीकशब्दात् वार्तिकेन ङीप् अकारलोपे, **याष्टिकी** अप्सरा । अनाढ्य ( निर्धनिनम् ) आढ्यं कमधनवान को बहुतधनवान् बनाने वाली आढ्यङ्करणी आढ्य पूर्वक कृधातोः आढ्य, सुभग, स्थूल पलित, नग्नान्ध प्रियेषु इति करणे अर्थे ख्युन्=यु तस्य 'अन' आदेशे णत्वे गुणादेशे आढ्य+करण अरुर्द्विषद-जन्तस्य मुम् ( म् ) आगमे, अनुस्वारे परसवर्णे, णत्वे, वार्तिकेन ङीप्, यस्येति च अलोपे । तरुणत्ववयोविशिष्टा स्त्री **तरुणी** । अथवा उन्नतौ यौवनवयोवाचिनौ । तरुणीतलुनीशब्दौ तरुण-तलुन शब्दात् वार्तिकेन ङीप् सभी स्त्रीप्रत्यय प्रायः अजादि हैं वहाँ वहाँ भसंज्ञा और इकारलोप न भूले । ( ८ ) **यञश्च**—यञप्रत्ययान्त शब्दका वाच्यस्त्रीलिङ्गः, उसका बोधक ङीप् हो, यस्येतिच सूत्र से अकारलोप करने पर । (९) हल् से परे **तद्धितस्य**=तद्धित प्रत्यय के उपधाभूत यका लोप हो, ईकार परे । गर्गस्य स्त्री अथवा गर्गस्य गोत्रापत्यं स्त्री गर्गके बंशपरम्परा की स्त्री अर्थ में गर्गादिभ्यो यञ् । गोत्र अर्थ में यञ् कृते, अन्त्य अलोपे, यञन्तगार्ग्य शब्द से यञश्च सूत्र से ङीप् गार्ग्य+ई आलोपे हलस्तद्धितस्य हल से परे तद्धित प्रत्यय के यकार लोपे **गार्गी** कन्या ।

( १२५० ) **प्राचां**=प्राचीनों के मत में यञन्तगार्ग्य शब्द से ष्फप्रत्यय विकल्प से हो, उसकी तद्धितसंज्ञा हो । जिसका फल प्रा० संज्ञा होना । गार्ग्य+ष्फ, षः प्रत्ययस्य इति षकारलोपे आयनेयी—सूत्रेण फस्थाने 'आयन' आदेशे णत्वे गार्ग्यायण ततः ( १ ) **षिद्**=ष इत् हो और **गौर** आदि गण में पठित हो, ऐसे शब्द से ङीष् हो ( ङ् ष् इत् 'ई' शेष ) ङीप् और ङीष् के रूप में भेद नहीं । किन्तु स्वर में पित् ( अनुदात्त ), ङीष् ( उदात्त ) होता है । ष्फ प्रत्यय होने से षित् जिसका फ... षिद्गौरादिभ्यश्चसे ङीष् । **गार्ग्यायणी** ( गर्गगोत्र की औरत ) नर्तनशीला नर्त... ( नाचने वाली ) नृती गात्रविक्षेपे ( शरीर से हावभावप्रदर्शन कला ) अर्थ में शिल्पि... निष्वुन्=वु, अक् आदेश, नर्तक । ( व्यवसाय की दृष्टि से नृत्यकला में कुशल ) ... भी षिद्गौरादिभ्यश्च सूत्र से ङीष्, यस्येतिच अन्त्य अलोपे, **नर्तकी** । गणिका ( घर की स...

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

**भ्यश्च ङीष् स्यात्। गार्ग्यायणी। नर्तकी। गौरी। ( आमनडुहः स्त्रियां वा ) अनड्वाही, अनडुही। आकृतिगणोऽयम्। २ वयसि प्रथमे ४। १। २०। प्रथम-वयोवाचिनोऽदन्तात् स्त्रियां ङीप् स्यात्। कुमारी। ३ द्विगोः ४। १। २१। अदन्ताद् द्विगोर्ङीप् स्यात्। त्रिलोकी। अजादित्वात्त्रिफला। त्र्यनीका=सेना। ४ वर्णादनुदात्तात्तोपधात्तो नः ४। १। ३९।**

---

घर में नाचे वह नर्तकी नहीं है। गौरवर्ण विशिष्टा स्त्री गौरी ( गौराङ्गवाली ) गौरादिगणपठित गौर शब्दात् सूत्र से ङीष्, अलोपे, गौरी। **अष्टवर्षा भवेत् गौरी, नववर्षातु, रोहिणी, दशवर्षाभवेत् कन्या, अत उर्ध्वं रजस्वला।** ( वा० ) **अनः** शकटं वहति या सा गौरादिगण पठित अनडुहशब्दात् स्त्रीवोधविवक्षायां ङीष् अनडुह ई। आमनडुहस्त्रियां वा वाच्यः इति वार्तिकेन स्त्रीप्रत्ययविवक्षायां आम्प्रत्ययो विकल्पेन वक्तव्यः। आम् होने पर यण् अनड्वाही। यदा आम्न, तदा अनडुही। गौरादिगण आकृतिगण है। ङीपकी आकृति से गण का ज्ञान करे। ( २ ) **वयसि** =पहली अवस्था के वाचक अदन्तप्रातिपदिक से वाच्य स्त्रीलिङ्ग अर्थ का प्रकाशक ङीष् हो। यहाँ प्रथम शब्द अन्तिम वय को रोकता है। अर्थात् **वार्धक्य**=वृद्धावस्था में ङीप् का विधान है। **कौमारं पञ्चमाब्दान्तं, पौगण्डं दशमावधि। कैशोरमापञ्चदशाद् यौवनंतु ततः परम्।** पाँच वर्ष तक कुमार, दस वर्ष तक पौगण्ड, १५ तक कैशोर, उसके बाद जवानी। कौमार, यौवन, वृद्धत्व-भेदात् त्रीणि वयांसि। आयूंषिचतुर्भागैः, चत्वारि वा, यौवन से पहली अवस्था को वय कहते हैं। वयस्यचरमे वार्तिक बल से वृद्धावस्था को छोड़कर सर्वत्रैव ङीप् इष्टः। कुमारत्व वयोविशिष्टा स्त्री **कुमारी** ( अविवाहिता लड़की ) प्रथम अवस्थावाचक कुमार शब्दात् वयसि प्रथमे सूत्रेण ङीप्, भसंज्ञा, अलोपे। ( वधूट चिरन्ट शब्दौ यौवनवाचिनौ ) [illegible]स्मात् ङीप् **वधूटी, चिरन्टी।** ( ३ ) **अदन्त द्विगु** समास से ङीप् हो। त्रयाणां [illegible]णां समाहारः ( तीनों लोकों का समुदाय ) सङ्ख्या पूर्वो द्विगुः, द्विगुसमासे [illegible]न्तोत्तरपदो द्विगुः स्त्रियामिष्टः। द्विगुसमास के अन्त में अकारान्त पद हो [illegible] स्त्रीलिङ्ग प्रत्यय इष्ट है। द्विगोः सूत्र से ङीप् अकारलोपे **त्रिलोकी। अजादि**[illegible]दिगण पठित मानकर अजाद्यतष्टाप्। त्रयाणां, फलानां समाहारः [illegible] वहेरी का मिलित चूर्ण ) त्रिफला टाप्। त्रयाणाम् अनीकानां समा[illegible] जल सेनाओं का समाहार=समुदाय ही **त्र्यनीका।** अजादिगण [illegible]र त्रिभुवनं, पञ्चपात्रं, चतुर्युगमित्यादावपि [illegible]र्तिकेन स्त्रीत्वविवक्षायाः निषेधात्। [illegible] वर्णवाची जो अनदात्त[illegible]

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

वर्णवाची योऽनुदात्तान्तस्तोपधस्तदन्तादनुपसर्जनात् प्रातिपदिकाद्वा ङीप् तकारस्य नकारादेशश्च । एता, एनी । रोहिता, रोहिणी ।

**१२५५ वोतो गुणवचनात् ४ । १ । ४४ ।** उदन्ताद् गुणवाचिनो वा ङीप् स्यात् । मृद्वी, मृदुः । **६ बह्वादिभ्यश्च ४ । १ । ४५ ।** एभ्यो वा ङीष स्यात् । बह्वी, बहुः, ( कृदिकारादक्तिन ) रात्रिः, रात्री । ( सर्वतोऽक्तिन्नर्थादित्येके ) शकटी, शकटिः । **७ पुंयोगादाख्यायाम् ४ ।**

---

जिसके तदन्तात्=वैसा शब्द अन्त में हो अनुपसर्जनात्=उपसर्जन=विशेषण न हो, ऐसे प्रतिपदिक से विकल्प से ङीप् हो 'त' के स्थान में 'न' आदेश भी हो । एतत्वगुण विशिष्टा स्त्री ( चित्रं किर्मीरकल्माषं सवलैताश्च कर्बुरे ) विचित्रवर्णवाची एत्त शब्दः अनुदात्तान्तः तणतिनितान्तानाम् आदिः उदान्तः अन्त्य अकारो अनुदान्तः । अनुपसर्जन=अविशेषण भी है, उपधा में तकार है, अतः वर्णादनुदात्त सूत्रेण ङीष्, तकारस्य नकारे, एनी सु तस्य हल्ङ्यादिलोपे, ङीप् । अभावपक्षे टाप् एता ( चितकबरी हरिणी ) रोहितत्वगुणविशिष्टा स्त्री **रोहिणी** ( रोहितो लोहितो रक्तः इत्यमरः ) लाल रङ्ग वाली रक्तवर्णवाची अनुदात्तान्त,-तोपध,-अनुपसर्जनप्रातिपदिकरोहित शब्दात् ङीष् । तकारस्य नकारे णत्वे । पक्षे **रोहिता गौः** ।

( १२५५ ) **वोत** वा, उत् इतिच्छेदः ।=उकारान्त हो, गुणवाचक हो, i शब्द से स्त्रीलिङ्ग बोधविवक्षा में ङीष् विकल्प से हो । मृदुत्व गुणविशिष्टा स्त्री ( कोमलाङ्गिनी ) उकारान्तकोमलतागुणरूप अर्थवाचक मृदुशब्दात् वोतोगुणव- सूत्रेण ङीष् मृदु+ई, उकारस्य यण् **मृद्वी** । यदा न ङीष् तदा मृदु ( मुलायम श एवं पटुत्वगुणविशिष्टा स्त्री ( चतुराई से भरी हुई ) **पट्वी** पटु, । तनुत्व= गुणविशिष्टा स्त्री **तन्वी** । ( ६ ) **बह्वादिभ्यः**=बहुआदिगण में पठित शब्द हो । यहाँ बहुशब्द बैपुल्य=अधिक अर्थ कहते हुए एकवचनान्त है यह ( एकी आधार ) में विद्यमान है । बहुरोदनः, बहुसूपः, बहुज्ञानम्, जैसे- शब्द अधिक अर्थ को कहते हुए बहुवचनान्त रहते हैं । ऐसा यहाँ सङ्ख्या से बहुत्व स्वीकृत है । दो, एक, में असम्भव हैं बहुत्वगुण विशि- बहुशब्दात् ङीष, उकारस्य यण् बह्वी । पक्षे प्रकृतिभावः बहु । जैसा ( ग ) 'कृद' क्तिन् प्रत्यय के अभाव से... तदन्त शब्द से ङीष् विकल्प से हो । ...को आराम दे रा धातोः ...ी । पक्षे

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

१ । ४८ । या पुमाख्या पुंयोगात् स्त्रियां वर्तते ततो ङीष् । गोपस्य स्त्री गोपी । ( पालकान्तान्न ) गोपालिका । अश्वपालिका । ८ प्रत्ययस्थात् कात्पूर्वस्यात् इदाप्यसुपः ७ । ३ । ४४ । प्रत्ययस्थात् कात् पूर्वस्याकारस्येकारः स्यादापि, स आप् सुपः परो न चेत् । सर्विका । कारिका । अतः किम्-नौका । प्रत्ययस्थात्किम्-शक्नोतीति शका । असुपः किम—बहुपरि-

---

ङीष् हो इत्यके=ऐसा किसी आचार्य का मत है । इस वार्तिक से अव्युत्पन्न इकारान्त से ङीष् सिद्ध है । शकटी=छोटी गाड़ी, यह इकारान्त है क्तिन् प्रत्यय से भिन्न है, वार्तिक से ङीप्, इलोपे । पक्षे प्रकृतिभावः । ( ७ ) पुंयोगात्=पुरुष के योग सम्बन्ध में आख्यायां=प्रसिद्धायां या पुमाख्या जो शब्द पुरुष के अर्थ में प्रसिद्ध हो । पुरुष के सम्बन्ध से स्त्री अर्थ निकलता हो, ऐसे शब्द से ङीष् प्रत्यय । यहाँ योगशब्द से दाम्पत्य सम्बन्ध, जन्यजनकभाव, आदि साधारणसम्बन्ध समझना चाहिए । यथा—गोपशब्दपुलिङ्ग में प्रसिद्ध है, किन्तु गोपस्य स्त्री कहनेपर पतिपत्नीभाव स्पष्ट हो रहा है । वही गोपशब्द स्त्री के लिए भी प्रयुक्त हो रहा है । इस दशा में गोपशब्दात् ङीष् अलोपे गोपी । एकवचने 'सु' तस्य हल्ङ्यादि लोपे । यहाँ पुरुषसम्बन्ध मुख्य है । [illegible]ति नहीं, गोप से सम्बन्ध जोड़नेवाली कोई भी स्त्री गोपी है । इसी प्रकार शूद्रस्य [illegible] शूद्री । वह चाहे जिस जाति की हो । जन्यजनकभाव, सम्बन्ध भी ग्राह्य है । [इ]सलिए केकय, देवक, रेवत, सम्बन्धिकन्या भी केकयी, देवकी, रेवती शब्दों में ङीष् [हु]आ । ( वा० ) पालक शब्द अन्त में हो और पुंयोग=पुरुष अर्थ कहता हुआ वही [श]ब्द स्त्री अर्थ भी कहे, उस सम्बन्ध में ङीष् हो । गाः पालयतीति गोपालः, स एव [पा]लकः तस्य स्त्री गोपालिका ( गाय पालन करने वाले की स्त्री ) पालकान्त [पा]लक शब्दात् पुंयोगे अर्थे ङीष् प्राप्तः, पालकान्तान्न इति वर्तिकेन निषेधे । ततः [अजादि]त्वात् टाप् गोपालक आ । ( ८ ) प्रत्ययस्थात्=प्रत्यय में रहनेवाला कात्=[ककार] से पूर्वस्य=पूर्व के स्थान में अकारस्य=अकार के स्थान में, इत्व हो आप् [स] आप्=वह टाप सुपः परो न चेत्=उससे परे सुप् न हो तब । कन् प्रत्यय के [पू]र्व में पाल में अ को 'इ' हुआ । गोपालिका । अश्वं पालयतीति अश्वपालकः [illegible] लिक। पुंयोगे ङीष् प्राप्तः वार्तिकेन निषेधे । ततः टाप् इत्वं पूर्ववत् । [illegible]सेवक की स्त्री । गवां पालिका अत्र षष्ठी समास नहीं कर सकते, [illegible] सूत्र से [illegible] । एवं नगरपालिका, राष्ट्रपालिका, ब्रह्माण्ड-[illegible] [illegible]यों को सर्विका कहेंगे । सर्वशब्दात [illegible] [illegible] व के बीच ) सर्वकशब्दात् [illegible] अकच् प्रत्यय [illegible] [illegible] [illegible]ती है । [illegible]

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

व्राजका—नगरी ( सूर्याद्देवतायां चाब्वाच्यः ) सूर्यस्य स्त्री देवता सूर्या। देवतायां किम्—( सुर्यागस्त्ययोश्छे च ङ्यां च ) यलोपः। सूरी=कुन्ती। मानुषीयम्। ९ "इन्द्र-वरुण-भव-शर्व-रुद्र-मृड-हिमारण्य-यव-यवन-मातुलाचार्याणामानुक ४। १। ४९। एषामानुगागमः स्यात् ङीष् च। इन्द्रस्य स्त्री इन्द्राणी। वरुणानी। भवानी। शर्वाणी। रुद्राणी। मृडानी। ( हिमारण्यायोर्महत्त्वे ) महद्धिमं=हिमानी, महदरण्यमरण्यानी। ( यवा-

---

अक्आदेशे, ऋकारस्य 'आर' वृद्धिः कारकशब्दात् स्त्री विवक्षायां टाप् ककारस्य पूर्वम् अकारस्य इकारे कारिका। अतः किम्=सूत्र में अकार को इकार हो ऐसा क्यों कहा ? इसलिए कि नौका, यहाँ क के पूर्व में औ को इत्व न हो जाय। प्रत्ययस्थात् किम् ? प्रत्यय का ही ककार हो ऐसा क्यों कहा ? शक्नोति सक्षमो भवति या सा शका समर्थस्त्री। यहाँ शक धातुस्थः ककारः है उसके पूर्व अ को इत्व न हो इसलिए। असुपः किम् ? आप सुपपरक न हो ऐसा क्यों कहा ? बहवः परिव्राजकाः सन्यसिनः यस्यां नगर्यां सा बहुपरिव्रजका नगरी। इस बहुव्रीहि समास में बहुजस् परिव्राजक जस्। दशा में सुपका लुक् हुआ है। उसके पश्चात् बहुपरिव्राजक शब्द से टाप् हुआ। समास होने के पहले जो विभक्ति थी। समास होने पर उसका लोप जो हुआ था उ[illegible] अन्तर्वर्तिनी विभक्ति कहते हैं, उसको प्रत्ययलोपे प्रत्ययलक्षण से लायेंगे। तब सुप् प[illegible] मिल जायेगा। और इत्व नहीं होगा। यही असुप् कहने का फल है। ( वा० )[illegible] शब्द देवताजाति को स्त्री रूप अर्थ से पुंयोग=पुरुषसम्बन्ध होनेपर चाप्[illegible] प्रत्यय वाच्यः=कहना चाहिए। सूर्यस्य स्त्री देवता इत्यर्थे सूर्यशब्दात् पुंयो[illegible] लिङ्ग विवक्षायां प्राप्तं पुंयोगादाख्याम् इति ङीषं बाधित्वा वार्तिकेन चाप् [illegible] अकारलोपे सूर्या देवतायां किम् ? सूत्र में देवता अर्थ क्यों कहा। इसलिए,[illegible] अर्थ में चाप प्रत्यय न हो। ( वा० ) सूर्य और अगस्त शब्द के यकार [illegible] छ और ङी प्रत्यय परे सूर्यस्य स्त्री मनुष्य जातीया सूरी ( कौन है ) [illegible] मानुगी है मनुष्य रूप वाली मनुष्य जाति की स्त्री अर्थ में विद्यमान[illegible] पुंयोगलक्षण् ङीष् अलोपे वार्तिकेन यकारलोपेच। छ परे आगस्तीय[illegible] वरुण, भव, शर्व, रुद्र, मृड़ हिम, आरण्य, यव, यवन्, मातुल, आच[illegible] ङीप् हो आनुक=आन आगम भी। कित् होने से अन्त में होत[illegible] इन्द्र की स्त्री को इन्द्राणी कहते हैं इन्द्र [illegible] ङीष उक इत्। इन्द्र आन ई, सवर्णे[illegible] भवानी शंकर[illegible]

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

दोषे ) दुष्टो यवो=यवानी । ( यवनाल्लिप्याम् ) यवनानां लिपिर्यवनानी ( मातुलोपाध्याययोरानुग्वा ) मातुलानी, मातुली । उपाध्यायानी; उपाध्यायी ( आचार्यादणत्वं च ) आचार्यस्य स्त्री आचार्यानी । ( अर्यक्षत्रियाभ्यां वा स्वार्थे ) अर्याणी, अर्या । क्षत्रियाणी, क्षत्रिया ।

१२६० क्रीतात् करणपूर्वात् ४ । १ । ५० । क्रीतान्ताददन्तात्

विशालता अर्थ हो । बड़ा जंगल, भारी हिम अर्थ में थोड़ा या छोटा अर्थ हो तब नहीं । महद्हिमं हिमानी अपारबर्फ महद्, अरण्यं अरण्यानी विशाल जंगल । यहाँ हिम और अरण्य शब्द से महत्व, अधिक अर्थ में ङीष् आनुक् हुए । ( वा० ) यवशब्द से दोष अर्थ में ङीष् आनुक हों । दुष्ट ( घुना, सड़ा ) जौ ( अन्न विशेष ) अर्थ में यवशब्दात् ङीष् आनुक ( निर्दोष जौ यवानी नहीं होगा ) । ( वा० ) यावनात्= यवनशब्द लिपि अर्थ में वर्तमान हो यभी ङीष् आनुक् हो । यवन ( मुसलमान ) की लिपि ( अक्षर वर्ण ) को यवनानी ( उर्दू अरबी की लिपि ली जायेगी । यवन की स्त्री नहीं । वहाँ यवनस्य स्त्री यवनी होगा । ( वा० ) मातुल=मामा, उपाध्याय, गुरु, अध्यापक, इन से आनुक् विकल्प से हो । मातुलस्य स्त्री मातुलानी, ( मामी ) इस वार्तिक में वाशब्द प्राप्ताप्राप्तविभाषा है । मातुल में आनुक प्राप्त है । उपाध्याय में अप्राप्त है । मातुर्भ्राता मातुलः तस्य स्त्री अर्थे मातुल शब्दात् इन्द्र वरुण इत्यादि सामान्यसूत्रेण ङीष् आनुक् वार्तिकेन विकल्प्यते । उपेत्य अधीते अस्मात् इति उपाध्यायः तस्य स्त्री ( इङश्च इति अपादाने घञ् ) उपाध्याय शब्दात् अपादाने स्त्रीयामुपसङ्ख्यानम् इति 'वा'ङीष् वार्तिकेन वा आनुक् उपाध्यायानी । आनुक् अभावे उपाध्यायी । ङीष् अभावे उपाध्याया । आचार्यस्य स्त्री इति विग्रहे आचार्य शब्दात् इन्द्र वरुण आदि सूत्रेण पुंयोगेङीष् आनुगाग में अट णत्वे, प्राप्ते ( वा० ) आचार्य शब्द से ङीष् आनुक हुआ हो तब णत्व नहीं होता । इति निषेध । आचार्यलक्षणम् आचिनोतिच शास्त्राणि आचारे स्थापयत्यपि । स्वयमाचरते यस्मात् स्मादाचार्य इष्यते । यह शिष्ट वचन है धर्मशास्त्रेंतु उपनीय यः वेदमध्यापयेद्विजः सकल्पं सरहस्यञ्च तमाचार्यं प्रचक्षते । या स्त्री स्वयमेव आचार्य गुण सम्पन्ना । जो स्त्री स्वयं पढ़कर आचार्य कक्षा पास कर चुकी हो वह [illegible] है । स्यात् आचार्यापि च स्वतः इत्यमरः । ( वा० ) अर्य और क्षत्रिय शब्द से [illegible] में ङीष् और आनुकविकल्प से हो । अर्याणी ( वैश्य कुल की स्त्री ) वार्तिक [illegible] आनुक् । पक्ष में टाप आर्या । यदि पुंयोग में ङीष् हो तब आर्यी । [illegible] स्वयम् अर्या स्यात् ), क्षत्रिया क्षत्रियाण्यपि पूर्ववत्सिद्धिः ।

[illegible] ) क्रीतात्=क्रीत शब्द अन्त में हो करणपूर्वात्=करण कारक आदि [illegible] स्त्री लिङ्ग विवक्षा में ङीष् हो । वस्त्रेण क्रीता ( कपड़े से खरीदी [illegible] )

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

**करणादेः स्त्रियां ङीष् स्यात्। वस्त्रक्रीती। क्वचिन्न-धनक्रीता। १ स्वाङ्गाच्चोपसर्जनादसंयोगोपधात् ४। १। ५४। असंयोगोपसर्जनं यत् स्वाङ्गं**

---

( उपयोगार्थं ) वस्त्रकीति। ( कर्तृकरणे कृता बहुलं ) सूत्र से **गतिकारकोपपदानां कृद्भिः सह समास वचनं प्राक्सुबुत्पत्तेः**। इस परिभाषा के बल से सुप् के पहले समास हुआ। वस्त्र क्रीत प्रातिपदिकात् क्रीतान्त—अदन्त करणादि स्त्रित्व विवक्षया मानकर ङीष् हुआ। क्वचिन्न—बहुलग्रहणसे परिभाषा कहीं नहीं भी लगती। सुप् उत्पत्ति के बाद समास होने पर अन्तरङ्ग मानकर टाप् होगा। तब समास करने पर **धनक्रीता** यही बनेगा। अब अकारान्त न मिलने से ङीष् नहीं होगा। धनेन क्रीता धनक्रीता धन से खरीदी गयी स्त्री। ( १ ) **स्वाङ्गात्-असंयोगोपधात**=न संयोगो, असंयोगः। स उपधायां यस्य तत्। संयोगसंज्ञक वर्ण ऊपधा में ( अन्त्य अल्का पूर्व वर्ण ) न हो **उपसर्जनात्**=अप्रधान, गौड़, विशेषण, परतन्त्र हो, और स्वाङ्गवाचक शब्द हो, **तदन्तात्**=वह शब्द अन्त में ही जिसके ऐसे अदन्त प्रातिपदिक से ङीष् विकल्प हो। यद्यपि स्वाङ्ग का अपना अङ्ग अर्थ है। किन्तु परिभाषिक अर्थ सूत्र ग्राह्य है। स्वाङ्गलक्षणं विलक्षणम् ( १ ) **अद्रवं मूर्तिमत्स्वाङ्गं, प्राणिस्थमविकारजम्**। ( २ ) **अतत्स्थं तत्र दृष्टं च** ( ३ ) **तेन चेत्तत्तथा युतम्**। जो अद्रव=पिघला तरल, न हो। मूर्तिमत् रूपवान् साकार हो, प्राणी में वर्तमान रहे, अविकारजम्=किसी वस्तु का विकार न हो। इस लक्षण के अनुसार प्राणी का अवयव ही स्वाङ्ग सिद्ध है। **अतत्स्थं**=उसमें उत्पन्न न हो, किन्तु, उसमें दृष्ट हो। इस लक्षण के अनुसार केश आदि, नदी तट या कूड़े में पड़े हों, वे वहाँ उत्पन्न नहीं है किन्तु वहाँ दृष्ट हैं। वे वे भी स्वाङ्ग हैं। इस लक्षण के अनुसार प्राणी के समान मूर्तियों का अङ्ग भी स्वाङ्ग है। यथा—केशान् अतिक्रान्ता **अतिकेशी** मूर्तिः कन्या वा ( इतनी काली है कि काले केश का भी अतिक्रमण कर गयी ) अत्यादयः क्रान्ताद्यर्थे द्वितीयया से समास होने पर केश उपसर्जन है, प्राणी में स्थित, उत्पन्न, अद्रव, मूर्तिमान्, किसी अन्य का विकार नहीं (उपसर्जन अन्य में विशेषण) अङ्ग, तदन्त अदन्त, प्रातिपदिक अतिकेश शब्दार्थः। उक्त सूत्रेण ङीष् विकल्पे। यदा न ङीष् तदा टाप्। **अतिकेशा**। स्वादिः। चन्द्र मुखं यस्याः, चन्द्रमा की तरह आह्लादक मुख है जिसका, **चन्द्रमुखी**=मुखश[illegible] उपधा में संयोग नही है अन्यपदार्थ प्रधान बहुव्रीहि में उपसर्जन भी है। प्र[illegible] लक्षण के अनुसार स्वाङ्ग वाची ऐसा मुख शब्दान्त अदन्त प्रातिपदिक च[illegible] शब्दात् ङीष् यस्येति अलोपे। यदा न ङीष् तदा टाप्। **चन्द्रमुखा**। प्रथम उद[illegible] द्वितीय लक्षण का स्पष्ट ज्ञान पड़ता है। **असंयोगोपधात् किम्?** संयोग उपधा में न हो ऐसा क्यों? शोभनौ गुल्फौ यस्या सा। दर्शनीय घुटने है [illegible] शब्दों घुटिका पर्यायः ) तद्धि ग्रन्थिः घुटिके गुल्फौ [illegible] शब्द स्वाङ्गवाचक ऊपसर्जन होकर भी ङीष् न हो।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

**तदन्तादवन्तात् ङीप् वा स्यात्। केशानतिक्रान्ता अतिकेशी, अतिकेशा। चन्द्रमुखी, चन्द्रमुखा। असंयोगोपधात् किम्—सुगुल्फा। उपसर्जनात्किम्—सुशिखा। २ न क्रोडादिबह्वचः ४। १। ५६। क्रोडादेर्बह्वचश्च स्वाङ्गान्न ङीष्। कल्याणक्रोडा। आकृतिगणोऽयम्। ३ नखमुखात् संज्ञायाम् ४। १। ५८। न ङीष्। ४ पूर्वपदात् सञ्ज्ञायामगः ८। ४। ३। पूर्वपदस्थान्निमित्तात् परस्य नस्य णः स्यात् संज्ञायां न तु गकारव्यवधाने। शूर्पणखा। गौरमुखा। संज्ञायां किम्-ताम्रमुखी कन्या।**

---

उपधा में संयोग का होना कहा ल, फ, का संयोग। किन्तु टाप्। उपसर्जनात्किम्? सूत्र में उपसर्जन क्यों कहा? इसलिए कि शोभना शिखा सुशिखा। यहाँ न ङीष्। क्योंकि उपसर्जन ( विशेषण ) नहीं है। सुन्दर शिखा, ज्योति, शीङ्धातु से ख। ई का ह्रस्व शिख शब्दात् टाप् ( २ ) क्रोडादेः क्रोड आदि नख, खुर गोखा, उखा, शिखा ( बाल ) शफ् शुक्र इत्यादि शब्द से और वहृवृचः। अनेक ऋचा स्वाङ्गवाची प्रातिपदिक से ङीष् न हो। कल्याणी क्रोडा यस्या सा। माङ्गलिक गोद, छाती हो जिसका। अश्वानामुरः क्रोडा। शुभ लक्षण वक्षस्थल, ( ऐसी घोड़ी ) क्रोडा ( छाती ) स्वाङ्ग, उपसर्जन, संयोगरहित, शब्दस्तदन्त अदन्त प्रातिपदिक कल्याणक्रोड से स्वाङ्गात् ङीष् प्राप्त था, 'नक्रोडा' इति निषेध। किन्तु अतष्टापि रुपम्। यह गण [आ]कृति गण है। रुप देखकर साधनिका अनुमेयः है। शोभने जघने यस्याः। [जि]स स्त्री का जङ्घा सुन्दर सुडौल हो वह सुजघना। अत्र जघनशब्दः स्वाङ्ग-[वा]ची उपसर्जनम्, उपधयां, संयोगरहितः सुजघनशब्दात् ङीष् प्राप्तः। वहु-अचं [त्]वा ङीष् निषेधे। अतष्टाप्। एवं कमले इव नयने यस्या सा कमलनयना। [पद्म]ा इव वदनं ( मुखं ) यस्या सा पद्मवदना। हस्तिगमना आदि। ( ३ ) नख [औ]र मुख इन स्वाङ्गवाची शब्दों से ङीष् न हो संज्ञा में ( ४ ) पूर्वपद में स्थित [नि]मित्तात् ( कारण से ) परे 'न' के स्थान में 'ण' हो संज्ञा अर्थ में। अगः = ग का [व्य]वधान न हो तब सूर्पवत् नखं यस्या सा ( सूपकी तरह नखवाली रावण बहन ) [शूर्पण]खा, स्वाङ्गवाची उपसर्जन उपधा में संयोगरहितो नखशब्दः। तदन्त को ङीष् [प्राप्त]ः नखमुखात् सूत्रेण निषेधे। अदन्त लक्षण टाप्। शूर्पनखा समानपद न होने से [रषाभ्यां नो णः सम]ानपदे से णत्व न हो सका। तब पूर्वपद शूर्प में स्थित णत्व का निमित्तकारण [र] परे 'न' को 'ण' हुआ। गौरंमुखं यस्या ( गोरामुखावली ) संज्ञा। यहाँ मुख स्वाङ्गवाची आदि होने से प्राप्त ङीष् का 'नखमुखात् से निषेध तथा ( टाप् ) [संज्ञा]यां किम्? ङीष् का निवेध, 'संज्ञा में क्यों कहा, ? इसलिए कि ताम्रं ( गौरं ) [मुखं यस्या] सा ताम्रमुखी कन्या। यहाँ मुख से ङीष् का निषेध न हो। यहसंज्ञा [नहीं है अ]तः स्वाङ्ग लक्षण ङीष्।

CCO. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

**१२६५ जातेरस्त्रीविषयादयोपधात् ४ । १ । ६३ ।** जातिवाचि यन्न च स्त्रियां नियतमयोपधं ततः स्त्रियां ङीष् स्यात् । तटी । वृषली । कठी । बह्वृची । जातेः किम्–मुण्डा । अस्त्रीविषय किम्–बलाका । अयोपधात्किम्–क्षत्रिया । योपधप्रतिषेधे हय-गवय-मुकय-मनुष्य मत्स्यानामप्रतिषेधः । हयी । गवयी । मुकयी । ( १२४३ ) हलस्तद्धितस्येति यलोपः । मनुषी । ( मत्स्यस्य ङ्याम् ) यलोप । मत्सी । ६ इतो मनुष्यजातेः ४ ।

( १२६५ ) जातेः = जातिवाचक शब्द हो, अयोपध = उपधा ( अन्त्य अल् का पूर्व वर्ण ) यकार न हो, ऐसे अदन्त प्रा० से ङीष् हो । जननात् जायते या 'सा' जातिः । जन्म से जो प्रकट हो । आकृतिग्रहणा जातिः आक्रियते व्या॰त्यते पृथक्करोति । लिङ्गानां च न सर्वभाक् । जो सभी लिङ्गको न धारण करे, सकृदाख्यात निर्ग्राह्या एकबार बोलने से, उससे प्रसिद्ध सम्पूर्णका ग्रहण हो । गोत्रं च चरणैः सह । किसी चरण ( शाखा ) के साथ गोत्रका होना भी जाति है । जातिवाचकसंज्ञा मनुष्य, पशु तट आदि । ऊपजाति ब्राह्मण आदि । अपत्यप्रत्यय औपगवी । शाखा पढ़ने वाले, जातिवाचक, आकृति मात्र से जातिवाचक संज्ञा तट, नित्य स्त्रीलिङ्ग नहीं । और उपधा में य नहीं है । स्त्रीलिङ्ग विवक्षा में जाति लक्षण ङीष् तटीवृषली, स्त्री, उपजाति वृषल ( शूद्र ) जाति । एकबार कहने से समस्त शूद्रका ज्ञान । जाति अर्थ में ङीष् । कठी कठेन प्रोक्तम् अधीयाना । कठ गोत्रोत्पन्ना कठ् शाखा को पढ़ने वाली कठ वेद की एक शाखा है ) उससे जाति अर्थ बोधक ङीष् । चरण शाखा के गोत्र होने से भी जाति लक्षण सिद्ध है । बह्वृची ( शाखा अधीयाना स्त्री ) वैदि शाखा बह्वृच् शब्दात् जाति लक्षणङीष् । सूत्र में जाति ग्रहण क्यों किया । इसलि मुण्डा । मुण्डित हुई स्त्री । यहाँ ङीष् न हो जाय क्यों कि वह जाति नहीं है प अस्त्रीविषयात् किं ? नित्य स्त्रीलिङ्ग का विषय न हो, ऐसा क्यों कहा ? बा ( बकुला ) ङीष् न हो इसलिए । वह नित्य स्त्रीलिङ्ग है वहाँ अदन्त लक्षण ङ बलाका बकपंक्तिः स्यात् बलाका बिसकण्ठिका बलाकामुकी प्रोक्ता बल... । बके अयोपधात् किम् ? 'य' उपधा में न हो, ऐसा क्यों कहा ? इसलिए कि क्षत्रिय की स्त्री क्षत्रीया में जाति मानकर ङीष् न हो क्योंकि य, उपधा में है । परन्तु योपध = उपधा में यकारके निषेध से क्षत्रिय की तरह, हयी, गवय, मुकय, म मत्स्य, इनको भी वर्जित न समझे । यहाँ ङीष् होगा ही । हयी ( घोड़ी ) घोड़ा जातिकी स्त्री । यहाँ निषेध नहीं, किन्तु वार्तिक सहायता से ङीष् । नील गाय, पशु जाति ( गो के सदृश ) मुकयी । यह भी पशुजातिस्त्री, ङीष् । जाति अर्थ में मनुषी—मनुष्यजातीया स्त्री । मनुष्य शब्दात् वार्ति ङीष् । हलस्तद्धितस्येति अलोपे हलस्तद्धितस्यसे यलोपे । मानुषी ( प्रा० ) मत ङी ...स्येति अलोपे ... मत्स्य शब्दात् वार्तिक बलेन ङीष् अलोपे ...

CC0. Vasishtha Tripathi Collection. Digitized by eGangotri

